महाकविशूद्रकप्रणीतं

# मृच्छकटिकम्

रमानाम्न्या संस्कृतटीकया राष्ट्रभाषानुवादेन
भावसंवलितया विस्तृतभूमिकया च

समलङ्कृतम्

समलङ्कर्ता—
डा० रमाशङ्कर त्रिपाठी
व्याकरणाचार्यः एम० ए०; पी-एच० डी०,
संस्कृत-पालि-विभागः
काशी हिन्दूविश्वविद्यालयः
वाराणसी–५



मोतीलाल बनारसीदास
दिल्ली वाराणसी पटना

# प्राक्कथन

'मृच्छकटिक' का यह नवीन संस्करण सरस्वती के सेवकों की सेवा में प्रस्तुत होने जा रहा है। 'छात्रों को अधिक से अधिक सहायता पहुँचाई जा सके' इस बात को ध्यान में रखते हुए यह संस्करण तैयार किया गया है। कोई भी व्यक्ति इस संस्करण के माध्यम से, विना किसी की सहायता लिये हुए भी, महाकवि शूद्रक के भावों तक अनायास पहुँच सकता है। अध्यापकों, आलोचकों तथा नयी और पुरानी विचारधाराओं के विद्वानों के लिये भी इस संस्करण का उतना ही महत्त्व हो जितना कि छात्रों के लिये — एतदर्थ भी प्रयत्न और सावधानी की गई है। प्रारम्भ में विस्तृत भूमिका के साथ इस संस्करण को अन्वय, शब्दार्थ, अर्थ, संस्कृत टीका तथा टिप्पणी आदि से सजाने का भरपूर प्रयास किया गया है। उद्देश्य में कहाँ तक सफलता मिली है, इसका मूल्यांकन करना मेरा काम नहीं है। संक्षेप में यह प्रयास किया गया है कि यह संस्करण काव्य के अर्थ और भाव को स्वच्छ दर्पण की भाँति प्रतिबिम्बित कर पाठकों की नम्र अपेक्षित सेवा कर सके।

इस प्रकार के महान् कार्य के लिये भला मुझ में शक्ति कहाँ ! इसे तो उन्हीं गुरुजनों का कृपाप्रसाद ही समझना चाहिए जिनकी करुण स्नेह की छाया में पलकर मैंने संस्कृत-वाङ्मय का अध्ययन, अनुशीलन तथा आस्वादन किया है, लिखने की कुछ कला सीखी है। इस प्रकार के गुरुजनों में अनेक विद्याविरुदविभूषित डा० सिद्धेश्वर भट्टाचार्य, अध्यक्ष, संस्कृत तथा पालि विभाग, का० हि० वि० वि०, वाराणसी, और पं० हरिवंश जी चतुर्वेदी का विशिष्ट स्थान है।

परमश्रद्धेय डा० भट्टाचार्य जी ने इस संस्करण को तैयार करने में जो प्रेरणा, बौद्धिक तथा आर्थिक सहायता दी है उसके लिए मैं उनका आजीवन आभारी रहूँगा। यदि उनकी प्रेरणा और अनुकम्पा न मिली होती तो निश्चय ही यह संस्करण अस्तित्व में न आ सकता। उनके प्रति आभार प्रकाशन करना मेरी शक्ति के बाहर है। उनकी सुयोग्य सहधर्मिणी, माँ सुधामयी भट्टाचार्या ने मुझे जो मानसिक शान्ति तथा पुत्राधिक स्नेह प्रदान किया है उसे मैं कभी नहीं विस्मृत कर सकता। उनके प्रति भी कृतज्ञताज्ञापन मैं अपना कर्तव्य समझता हूँ।

'मृच्छकटिक' के इस संस्करण को वर्तमान रूप देने में संस्कृत, हिन्दी तथा अंग्रेजी के कतिपय उपलब्ध संस्करणों से सहायता प्राप्त हुई है। निर्णय सागर के पाठ को निर्णायक माना गया है। किन्तु फिर भी आवश्यकतानुसार यत्र-तत्र संशोधन किया ही गया है। संस्कृत की पूर्ववर्तिनी टीकाओं में पृथ्वीधर तथा श्रीमज्जीवानन्द विद्यासागर की टीकाएँ अधिक सहायक सिद्ध हुई हैं। हिन्दी की टीकाओं में डा० श्री निवास शास्त्री की टीका पर्याप्त प्रेरणाप्रद तथा सहायक रही है। इसके अतिरिक्त 'मृच्छकटिक' की विविध भूमिकाओं से भी सहायता ली गयी है। इन सभी ग्रन्थों के विद्वान् लेखकों का मैं अत्यन्त आभारी हूँ।

इस संस्करण को तैयार करते समय सुश्री शान्तित्रिपाठी ने मेरे साथ अत्यन्त कष्टों को झेलते हुए जो तपस्या की है तदर्थ उन्हे धन्यवाद देना ही उचित समझता हूँ।

मोतीलाल बनारसीदास की वाराणसी शाखा के व्यवस्थापक श्री सुन्दरलाल जैन भी सहयोगात्मक कृत्यों के लिये धन्यवादार्ह हैं।

—रमाशङ्कर त्रिपाठी

# प्रस्तावना

संस्कृत साहित्य की परम्परा अति प्राचीन है। अतीत में आज की भाँति समय एवं स्थान आदि के उल्लेख करने की परिपाटी न होने से अनेक ग्रन्थरत्नों के विषय में विविध प्रकार की भ्रान्तियाँ साहित्य-जगत् में फैली हुई हैं। यही कारण है कि बहुत से लोकप्रिय ग्रन्थों के कर्ता का भी अभीतक विश्वासपूर्ण निश्चय नहीं किया जा सका है। इस प्रकार के ग्रन्थों में मृच्छकटिक भी एक है। न इसके कर्ता का सही पता है और न समय का ही।

## १—मृच्छकटिक का कर्ता—

'मृच्छकटिक' किस कवि की प्रतिभा का परिणाम है इस विषय में समालोचक एकमत नहीं हैं। यद्यपि 'मृच्छकटिक' की प्रस्तावना में राजा 'शूद्रक' को इस नाटक का कर्ता बतलाया गया है, तथापि बहुत से विद्वान् इस पर विश्वास नहीं करते हैं।

## विश्वास न करने का कारण—

प्रस्तावना में कहा गया है कि राजा शूद्रक जाति के 'द्विज' थे। वे संग्राम के प्रेमी एक राजा थे अतः विद्वानों ने यहाँ 'द्विज' का अर्थ 'क्षत्रिय' किया है। वहीं पर आगे इनके विषय में बतलाया गया है कि ये देखने में बड़े मनोहर थे। इनकी विद्वत्ता बहुमुखी थी। ये ऋग्वेद, सामवेद, गणित, वेश्याओं की कला अथवा अग्निवेशकृत चौंसठ कला अथवा नाट्यकला तथा हस्तिशिक्षा के ज्ञाता थे। शङ्करजी की कृपा से इन्हें परम तत्त्व का ज्ञान हुआ था। ये अच्छे कवि थे। ये बड़े बलशाली थे। बड़े-बड़े हाथियों से बाहुयुद्ध करना इनकी अपनी विशेषता थी। ये प्रमाद रहित और तपोनिष्ठ थे। इन्होंने अश्वमेध यज्ञ भी किया था। अन्त में पुत्र को राज्य देकर, एक सौ वर्ष और दश दिन की लम्बी आयु बिता कर इन्होंने अग्नि में प्रवेश किया था।

प्रस्तावना की उपर्युक्त बातों के वर्णन के प्रसङ्ग में 'शूद्रक' के साथ कई बार 'किल' का प्रयोग किया गया है[१]। 'किल' का सर्वमान्य प्रयोग अति प्राचीन काल से समाज में

---

१—एतत्कविः किल—

...............द्विजमुख्यतमः कविर्बभूव ॥ ३ ॥

..........क्षितिपालः किल शूद्रको बभूव ॥ ४ ॥

............चकार सर्वं किल शूद्रको नृपः ॥ ५ ॥

प्रचलित बात ( ऐतिह्य ) को सूचित करने के लिये किया जाता है। 'सम्भावना' और 'अरुचि' तथा 'अनुनय' को भी यह सूचित करता है;—

"वार्ता सम्भाव्ययोः किल" अमरकोष ॥
"किल शब्दस्तु वार्तायां सम्भाव्यानुनयार्थयोः" विश्वकोष ॥
"वार्तायामरुचौ किल" त्रिकाण्डकोष ॥

प्राचीन बात को सूचित करने के लिये जब भी 'किल' का प्रयोग किया जाता है तब इसके साथ लिट् लकार की क्रिया का प्रयोग होता है; जैसे —

"बभूव योगी किल कार्तवीर्यः" रघुवंश; ६।३८ ॥
"जघान कंसं किल वासुदेवः" महाभारत, ३ ॥

इसके अतिरिक्त 'किल' के साथ ही साथ, 'मृच्छकटिक' की प्रस्तावना मे 'शूद्रक' के साथ 'भू' तथा कृ' धातुओं के 'लिट्' लकार का प्रयोग हुआ। 'लिट्' लकार सर्वदा प्राचीन काल को सूचित करता है। उदाहरण के लिये 'रघुवंश' एवं 'महाभारत' के ऊपर लिखे गये पद्यांश देखे जा सकते हैं।

इन दोनों बातों के अतिरिक्त 'शूद्रक' को मृच्छकटिक का कर्ता न मानने में प्रस्तावना का वह स्थल सर्वाधिक प्रधान कारण है, जिस में कहा गया है कि 'शूद्रक' ने दस दिन के सहित सौ वर्ष की आयु पाकर' ( अर्थात् बिताकर ) 'अग्नि में प्रवेश किया;'—

'लब्ध्वा चायुः शताब्दं दशदिनसहितं' शूद्रकोऽग्निं प्रविष्टः ॥ ४ ॥

यहाँ प्रश्न उठता है कि कवि को अपनी आयु की निश्चित अवधि कैसे मालूम हो सकती है? वह यह कैसे जान सकता है कि उसकी मृत्यु कैसे और कब होगी?

इस प्रकार 'अति प्राचीन बात का सूचक 'किल' शब्द', और 'भू' धातु का, परोक्ष भूतका बोधक, लिट् लकार का प्रयोग ओर 'अग्नि में प्रवेश; ये कुछ ऐसी बातें हैं जिन्हे देखकर, इस नाटक के कर्ता के विषय में शङ्का होनी स्वाभाविक है। पारखी के लिये एक भी सन्दिग्ध बात शङ्का का कारण बनती है तो फिर जहाँ तीन-तीन बातें सन्देह को भड़काने वाली हों वहाँ के लिये क्या कहना?

### २—मृच्छकटिक के कर्ता के विषय में विविध मान्यताएँ—

ऊपर निर्देश की गई बातों को देखकर 'शूद्रक' को मृच्छकटिक का कर्ता न मानते हुए अनेक विद्वानों ने इस पर विविध विचार धाराएँ अभिव्यक्त की हैं और अपने पक्ष में युक्ति-प्रतियुक्तियाँ भी दी हैं। इनको यहाँ उद्धृत कर, इनको यथार्थता की परख करते हुए तथ्य की ओर अग्रसर होने का प्रयास किया जाएगा।

प्रो० कोनो के अनुसार आभीर वंश के राजा शिवदत्त का ही दूसरा नाम शूद्रक था। डा० फ्लीट के अनुसार इसी शिवदत्त ने अथवा इसके पुत्र ईश्वरसेन ने आन्ध्रवंश के अन्तिम राजा का नाश किया था। अतः शिवदत्त का समय २४८ ई० के आसपास है। किन्तु इस मत के मान लेने पर सबसे पहला प्रश्न यही उठता है कि यदि 'शिवदत्त' 'मृच्छकटिक' का कर्ता है तो उसका नाम इस नाटक से न जुड़कर शूद्रकका नाम क्यों जुड़ा? यदि इसका उत्तर यह दिया जाय कि 'आभीर होने के कारण शिवदत्त शूद्र था और लोक में उसकी इसी रूप में प्रसिद्धि थी, अतः शूद्रक नाम ही 'इस नाटक के साथ जुड़ा' तो यह एक भ्रामक कल्पना होगी। प्रस्तावना में ही शूद्रक को 'द्विज' ( ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य में से अन्यतम ) कहा गया है —'द्विजमुख्यतमः कविर्बभूव प्रथितः शूद्रक इत्यगाधसत्त्वः।' 'द्विज' होने के नाते ही वह अश्वमेधयज्ञ, वेदाध्ययन और तपस्या का अधिकारी बना होगा। अन्यथा भारतीय परम्परा उसे इन कार्यों को करने की सम्मति कभी भी न देती। यदि यह कहा जाय कि प्रस्तावना के श्लोक दूसरे के बनाये हुए प्रक्षिप्त हैं तो भी यही बात कही जा सकती है। वर्ण तथा आश्रम प्रधान भारत में भला किसका इतना साहस था कि वह एक शूद्र को द्विज के रूप में वर्णित करता ?। आभीर राजा शिवदत्त को शूद्रक मानने की कल्पना को बल देने के लिये 'मृच्छकटिक' के गोपालदारक आर्यक मे आभीर राजा शिवदत्त को देखना भी असंगत है। यदि शिवदत्त मृच्छकटिक का कर्ता होता और अपने आपको गोपालदारक आर्यक के रूप में व्यञ्जित करना चाहता तो वह अवश्य ही उसे वीरोचित और विद्वत्तापूर्ण गुणों से अलंकृत कर कुछ दूसरे ही रूप मे चित्रित करता। किन्तु मृच्छकटिक में जैसा कुछ हुआ है उससे पाठकों को स्वाभाविक श्रद्धा उसकी ओर आकृष्ट नहीं होती। उसके कार्यों का श्रेय उसके मित्र शर्विलक आदि को ही देना समीचीन प्रतीत होता है। अतः इन कल्पनाओं के आधार पर तथ्य खोजने की कल्पना मृगमरीचिका के पीछे अनुधावनमात्र है।

श्री पिशेल महोदय 'मृच्छकटिक' का रचयिता दण्डीको मानते हैं। उनका कथन है कि दण्डी के तीन प्रबन्ध माने गये हैं —"त्रयो दण्डिप्रबन्धाश्च त्रिषु लोकेषु विश्रुताः"; राजशेखर। उनमें से दो हैं—'दशकुमारचरित' और 'काव्यादर्श'। तीसरा अज्ञात है। वह तीसरा है 'मृच्छकटिक'। मृच्छकटिक' दण्डी की रचना है। अपने मत के समर्थन के लिए डा० पिशेल ने मुख्यतः निम्न युक्तियाँ दी हैं—

( क )—दण्डी के काव्यादर्श [ २।२२६ ] में 'लिम्पतीव तमोऽङ्गानि' यह पद्य प्राप्त होता है। तथा यही पद्य 'मृच्छकटिक' [ १।३४ ] में भी है। इससे यह प्रतीत होता है कि दोनों रचनाएँ एक ही कवि की हैं।

(ख)—दशकुमारचरित और मृच्छकटिक में वर्णित सामाजिक दशा में पर्याप्त एकरूपता है। इससे ज्ञात होता है कि दोनों एक ही कवि की रचनाएं हैं।

डा० पिशेल की ये कल्पनाएँ भी ठीक नहीं प्रतीत होतीं। 'लिम्पतीव' इत्यादि श्लोक मूलरूप में भासकृत चारुदत्त नाटक का है। मृच्छकटिक और काव्यादर्श दोनों में ही वहीं से लिया गया है। ऐसी अवस्था में यह कैसे कहा जा सकता है कि मृच्छकटिक दण्डी की कृति है। दूसरी युक्ति के बारे में यह कहा जा सकता है कि – जिन-जिन ग्रन्थों की सामाजिक दशा मिलती-जुलती है, क्या वे एक ही कवि की कृतियाँ हैं? सम्भवतः कोई भी गम्भीर विवेचक इसका स्वीकारात्मक उत्तर न देगा। इसके अतिरिक्त 'अवन्तिसुन्दरीकथा' नामक कृति के प्राप्त होने पर विद्वानों ने यह मान लिया है कि यही दण्डी की तीसरी रचना है।

जिस समय डा० पिशेल ने 'मृच्छकटिक' को दण्डी की कृति होने की कल्पना की होगी उस समय उनके सामने सम्भवतः यह प्रश्न न उठा होगा कि 'काव्यादर्श' और 'दशकुमारचरित' में अपना नाम 'दण्डी' देकर कवि ने 'मृच्छकटिक' में 'शूद्रक' नाम क्यों दिया? अथवा 'काव्यादर्श' और 'दशकुमारचरित' में भी 'शूद्रक' नाम ही क्यों नहीं जोड़ा? तीन ग्रन्थों में सर्वथा भिन्न दो नाम देने की बाल-चपलता लेखक ने क्यों की? यदि इन प्रश्नों पर उन्होंने ध्यान दिया होता तो निश्चय ही वे ऐसा मत व्यक्त करने का साहस न करते। इस तरह जरा भी गहराई में उतर कर जब इस मत को देखने का प्रयास किया जाता है तो इसकी निस्सारता स्पष्ट परिलक्षित हो उठती है।

डा० सिलवॉलेवी का मत है कि 'मृच्छकटिक' शूद्रक की रचना नहीं है। यह किसी दूसरे कवि की कृति है। अपने इस मत के समर्थन में उनका कहना है कि जिस कवि ने 'मृच्छकटिक' का निर्माण कर उसे 'शूद्रक' के नाम पर प्रचलित किया उसका आशय यह था कि नाटक पुराना माना जाने के कारण अधिक प्रभावशाली सिद्ध होगा। अतः 'मृच्छकटिक' के सही रचयिता ने इसका निर्माण कर इसे 'शूद्रक' के नाम पर चला दिया।

डा० सिलवालेवी की यह कल्पना किसी भी विचारक के मन में एक क्षण के लिए भी नहीं ठहरती। अपनी कृति पर पुरानेपन का पुट देने के लिये अभी तक किसी भी कवि ने ऐसा नहीं किया है। ऐसा करने से कवि को न तो यश मिलता है, और न धन की ही प्राप्ति होती है, जो काव्य-निर्माण की प्रेरणा में प्रमुख कारण हैं। स्वयं परिश्रम कर दूसरे को यश देने की यह अनूठी कल्पना अभी तक व्यवहार में देखने को नहीं मिली है। इसके अतिरिक्त किसी भी काव्य की नवीनता या प्राचीनता के कारण

उसके सही मूल्य में अन्तर नहीं देखा जाता। क्या कोई यह कह सकता है कि 'भास' के नाटकों की अपेक्षा महाकवि 'कालिदास' के नाटक कम प्रभावशाली हैं। यदि काव्य सुन्दर है तो चाहे वह नया हो या पुराना लोगों का मन आकृष्ट करेगा ही।

डा० कीथ भी शूद्रक को 'मृच्छकटिक' का रचयिता नहीं मानते। उनका कहना है कि शूद्रक एक काल्पनिक व्यक्ति है[1]—'शूद्रक' यह नाम भी अजीब सा है। सामान्यतः राजाओं का ऐसा नाम नहीं होता। इससे भी यही बात समर्थित होती है कि शूद्रक एक काल्पनिक व्यक्ति है। 'मृच्छकटिक' भास के अनन्तर लिखा गया नाटक है। किसी कवि ने भास के 'दरिद्रचारुदत्त' के साथ आर्यक के विद्रोह की कथा मिला-जुलाकर 'मृच्छकटिक' का रूप खड़ा कर दिया। उसने अपना नाम गुप्त रखकर इसे शूद्रक के नाम पर प्रचलित कर दिया। डा० कीथ ने अपने मत के समर्थन के लिये कोई युक्ति नहीं दी है।

शूद्रक को काल्पनिक व्यक्ति मानने की डा० कीथ की कल्पना ग्राह्य नहीं हो सकती। संस्कृत साहित्य में शूद्रक का बहुधा उल्लेख किया गया है। राजशेखर के अनुसार शामिल और सोमिल ने 'शूद्रक-कथा' नामक ग्रन्थ लिखा था। इसके अतिरिक्त बाणभट्ट की 'कादम्बरी' और 'हर्षचरित' दण्डी की 'अवन्तिसुन्दरीकथा' और 'दशकुमार-चरित' सोमदेव के 'कथासरित्सागर' और कल्हण की 'राजतरङ्गिणी' में शूद्रक के विषय में लिखा गया है। ऐसी दशा में शूद्रक को एकाएक काल्पनिक पुरुष मान बैठना समीचीन नहीं प्रतीत होता।

डा० कीथ के मत के उत्तरार्द्ध की समीक्षा श्रद्धेय कान्तानाथ शास्त्री तैलङ्ग के विचार के विवेचन के अवसर पर की जायगी।

डा० देवस्थली यह मानते हैं कि शूद्रक के विषय में निश्चित रूप से कुछ नहीं कहा जा सकता। अतीत के किसी राजा से शूद्रक की अभिन्नता नहीं सिद्ध की जा सकती। जब तक विपरीत प्रबल प्रमाण नहीं मिल जाते तब तक हम शूद्रक को काल्पनिक व्यक्ति नहीं मानते। वे हमारी ही तरह इस संसार के व्यक्ति थे और मृच्छकटिक उन्हीं की रचना है। उन्होंने अपने पक्ष के समर्थन के लिये प्रमाण नहीं दिया है यद्यपि वे प्रस्तावना के पद्यों को प्रक्षिप्त मानने के लिये तैयार दिखलाई पड़ते हैं। किन्तु उनमें कही हुई बातों पर अविश्वास करने का उन्हें कोई कारण नहीं दिखलाई पड़ता। उनका मत पूर्णतया परम्परा पर ही अवलम्बित है।

---

1. The sanskrit drama.

पं० चन्द्रबली जी पांडे शूद्रक को आन्ध्रवंशीय वासिष्ठीपुत्र पुलुमावि मानते हैं। उनका कहना है कि 'अवन्तिसुन्दरीकथासार' में इन्द्राणिगुप्त का दूसरा नाम शूद्रक कहा गया है। वासिष्ठीपुत्र पुलुमावि ही इन्द्राणिगुप्त है। इसलिये पुलुमावि ही शूद्रक है। यही शूद्रक अर्थात् पुलुमावि ही 'मृच्छकटिक' का कर्ता है। शूद्रक पुलुमावि का उपनाम है। इन्द्राणिगुप्त ही पुलुमावि है इस बात को सिद्ध करने के लिये उनका तर्क है—'यदि शब्द के अर्थ को समझें और दण्डी के 'इन्द्राणिगुप्त' को 'पुलुमावि' मान लें तो इसमे दोष क्या ? 'इन्द्र' का 'पुलुमावि' नहीं तो 'पुलोमारि' होना तो प्रसिद्ध है, फिर इसमें दूर की कोई उड़ान नहो। 'हाँ, दुराव की पकड़ अवश्य है।'

श्री पांडे जी के तर्क के विषय में यही कहना पर्याप्त होगा कि यदि शब्दार्द्धसाम्य या शब्दसाम्य के आधार पर कल्पना की उड़ाने भरी जाँय तो बहुत से ऐसे तथ्य सामने आ सकते हैं जिन्हें इतिहास कभी भी मान्यता नहीं दे सकता। अतः इस मत को दूर की कौड़ी लाने के प्रयास के अतिरिक्त क्या कहा जाय ?

कुछ विचारकों ने भास को 'मृच्छकटिक' का कर्ता माना है। इनका मत है कि जाति से शूद्र होने के कारण ही भास 'शूद्रक' नाम से प्रसिद्ध हुआ। भास ने 'चारुदत्त' को ही 'मृच्छकटिक' के रूप में परिवर्द्धित किया है। किन्तु यह मत तो एकदम उपहासास्पद है। यहाँ भी यही प्रश्न उठता है कि भास ने केवल 'मृच्छकटिक' मे ही शूद्रक नाम क्यों दिया ?। इसके अतिरिक्त प्रस्तावना में स्पष्ट रूप से शूद्रक को 'द्विज' और 'राजा' कहा गया है। शूद्र भास न तो द्विज हो सकते थे और न राजा ही। अतः यह मत एकदम भ्रान्त एवं पूर्णतया अस्वीकरणीय है।

श्रद्धेय कान्तानाथ शास्त्री तैलङ्ग डा० कीथ के मत के दूसरे अंश से सहमत हैं। डा० कीथ ने अपने मत को पुष्टि के लिये कोई तर्क नहीं दिया है। श्री तैलङ्ग जी ने उनके मत को प्रमाण से पुष्ट करने का प्रशंसनीय प्रयास किया है। श्री तैलङ्ग जी का मत इस प्रकार है —

"हमारे विचार से भी शूद्रक 'मृच्छकटिक' के कर्ता नहीं हैं। इसके कर्ता कोई दूसरे ही कवि हैं। ऐसा प्रतीत होता है कि किसी कवि ने भास का 'दरिद्रचारुदत्त' देखा। उन्हें वह अपूर्ण प्रतीत हुआ। उन पर उसे पूर्ण करने की धुन सवार हुई। उन्होंने आवश्यकता और अपनी रुचि के अनुसार 'दरिद्रचारुदत्त' में परिवर्तन किये। उसकी कथा के साथ अपनी कल्पना से रची हुई अथवा गुणाढ्य की 'बृहत्कथा' से ली हुई गोपालदारक आर्यक के विद्रोह की कथा वट दी। इस प्रकार 'मृच्छकटिक' तैयार हुआ। कवि ने अपना नाम जान बूझकर छिपाया। प्रस्तावना में 'शूद्रक' के साथ 'किल' का

प्रयोग यही सूचित करता है।" अपने मत के समर्थन में श्री तैलङ्ग ने कहा है कि— (१) प्रस्तावना में शूद्रक का नाम देने से पहले ही कवि ने 'एतत्कविः किल' ऐसा लिखा है। इसके बाद पुनः पाँचवें और सातवें पद्य में भी 'शूद्रक' के साथ 'किल' आया है —

'क्षितिपालः किल शूद्रको बभूव ॥' ५ ॥

'चकार सर्वं किल शूद्रको नृपः ॥' ७ ॥

'किल' अव्यय है। "इस अव्यय का प्रयोग प्रायः 'ऐतिह्य' 'अलीकता' या 'सम्भावना' सूचन करने के लिये किया जाता है। यह अधिकतर अनिश्चय व्यक्त करता है।" (२) प्रस्तावना के चौथे श्लोक में शूद्रक की मृत्यु का वर्णन ( शूद्रकोऽग्निं प्रविष्टः ) होने से भी यह नाटक दूसरे कवि की कृति है। (३) "बभूव' और 'चकार' का लिट् लकार भी परोक्ष भूत का बोधक होने के कारण 'ऐतिह्य' आदि अर्थों का ही समर्थन करता है।" (४) यदि यह माना जाय कि प्रस्तावना के ये श्लोक प्रक्षिप्त हैं तो प्रश्न उठता है कि शूद्रक ने बिना नामोल्लेख के ही अपना नाटक क्यों चला दिया था ? जिसने इन श्लोकों का प्रक्षेप किया उसने सन्देह करनेवाली परोक्ष भूत की क्रिया आदि ही क्यो रखी ? अतः यह नाटक शूद्रक का नहीं अपितु किसी अन्य कवि का है। उस कवि ने अपना नाटक शूद्रक के नाम से चला दिया इसके दो कारण हो सकते हैं— (१) उसने सोचा होगा कि इसमें आधा भाग भास कवि का है। यदि मैं इसे अपने नाम से चलाऊँगा तो लोग मुझे चोर कहेंगे। (२) इस नाटक का घटनाचक्र तत्कालीन सामाजिक परिस्थितियों तथा मान्यताओं के विपरीत जान पड़ता है। चारुदत्त और शर्विलक जैसे ब्राह्मणों का वेश्याओं के साथ विवाह, ब्राह्मणों का चोर होना, चन्दनक और वीरक जैसे शूद्रों का राज्य के उच्च पदों पर स्थित होना इत्यादि घटनाएँ क्रान्तिकारी विचारों की सूचक हैं। अतः यदि वह कवि अपने नाम से इस नाटक को प्रचलित करता तो समाज और राजा अवश्य ही उसकी दुर्गति कर देते। इसी कारण से उसने एक प्राचीन राजा के नाम से अपनी रचना को प्रसिद्ध किया होगा।"

श्री तैलङ्ग जी के मत को स्वीकार कर लेने पर यह मानना पड़ता है कि शूद्रक का 'मृच्छकटिक' से कुछ भी सम्बन्ध नहीं है। यह तो किसी अज्ञात लेखक की कृपा है कि स्वयं परिश्रम करके उसने शूद्रक का नाम 'मृच्छकटिक' के साथ चला दिया किन्तु यह बात कुछ जमती नहीं है। यहाँ पहला प्रश्न तो यही होता है कि यदि 'मृच्छकटिक' के लेखक को जिस किसी भी कारण से ग्रन्थ के साथ अपना नाम नहीं देना था तो उसकी प्रवृत्ति ही इस परिश्रम की ओर क्यों हुई ? काव्य-जगत् में इस प्रकार के पूर्ण निःस्वार्थ दान का कोई उदाहरण उपलब्ध नहीं होता। यदि यह कहा जाय कि वह क्रान्तिकारी

था। समाज में फैली भ्रष्ट दशा को जनता के समक्ष उपस्थित कर उसके परिष्कार का कान्तासंमित उपदेश देना ही उसका केवल लक्ष्य था तो भी बात नहीं बैठती। क्रान्तिकारी कवि को भला दण्ड का भय कैसा ? कम से कम समाज का अधिक जाग्रत समाज, चाहे उसकी संख्या भले ही कम रही हो, लेखक का साथ तो अवश्य ही देता। ऐसी स्थिति में क्रान्तिकारी कवि को खुले रूप में सामने आने से कोई कारण रोक नहीं सकता था। 'मृच्छकटिक' के किसी क्रान्तिकारी पात्र में भी दण्ड का यह अनुचित भय नहीं दिखलाई पड़ता। तो फिर सृष्टि में अप्राप्य बात को स्रष्टा में कैसे मान लिया जाय ? इस के अतिरिक्त अन्यकारणों से भी 'शूद्रक' नाम चुनने का कारण उसे 'भास' का नाम चुनने में भी उपलब्ध हो सकता था तो फिर उसने भास का ही नाम क्यों नहीं दिया ? ऐसा करने में उसे या 'शूद्रक' को कविचोर तो न बनाना पड़ता।

इसके अतिरिक्त 'किल' और लिट् लकार की क्रियाओं—'चकार' तथा 'बभूव'—एवं 'लब्ध्वा चायुः शताब्दं दशदिनसहितं शूद्रकोऽग्निं प्रविष्टः' के उद्धरण की बात अवश्य अधिक गम्भीर रूप से विचारणीय है। शूद्रक को 'मृच्छकटिक' का कर्ता मानने में ये ही प्रबल बाधक हैं। किन्तु प्रस्तावना की बातों को यदि मनोवैज्ञानिक ढंग से देखा जाय तो इनका भी समाधान हो जाता है। जहाँ पर कालिदास आदि महाकवि नाटक की प्रस्तावना में केवल अपना नामोल्लेख करते हुए उसकी (नाटक की) प्रशंसा करते हैं, वहीं पर 'मृच्छकटिक' का कर्ता अपनी विशद प्रशंसा के साथ नाटक के वर्ण्यविषय का अपेक्षाकृत विस्तृत संकेत देता है। 'शूद्रक' के लिए दिये गये प्रत्येक विशेषण उसकी एक-एक ऐसी विशेषताओं को बतलाते हैं जो सभी व्यक्तियों में नहीं पाई जातीं। वह लौकिक एवं आध्यात्मिक—उभयविध-ज्ञान में पारङ्गत है। उसका दावा है कि उसने तत्त्वज्ञान प्राप्तकर लिया है—'व्यपगततिमिरे चक्षुषी चोपलभ्य।' उसने अश्वमेध यज्ञ किया है। वह वेदज्ञों का अग्रेसर और तपोधन है। वह सर्वदा अपने आप को असामान्य व्यक्ति के रूप में चित्रित करता है। जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में वह स्वयं को सब से आगे दिखलाना चाहता है। वेदों में निर्देश की गई "शरदः शतम्" की प्रशंसनीय आयु से कम आयु की कल्पना वह अपने लिये नहीं कर सकता। सौ मन्त्रों के जप के लिये ली गई माला की एक सौ आठ मनियों की भाँति दस दिन की वेदाधिक आयुकल्पना उसकी मनस्विता की पराकाष्ठा सूचित करती है। आयु की अवधि की यह उदात्त कल्पना उसके दीर्घायु की सूचना के लिये की गई है। इसे अहंभाव, लोकातिशायी भावना, का परिणाम ही मानना चाहिए।

अब रही 'अग्नि प्रविष्टः' की समस्या। इसे भी लोकातिशायिनी भावना की प्रेरणा का ही कार्य समझना चाहिये। तत्त्वज्ञानी एवं तपोधन शूद्रक अपने लिए सामान्य रूप से मृत्यु की कल्पना नहीं कर सकता।

भारतीय परम्परा ने प्राण-त्याग के जिन तरीकों को बतलाया है उनमें प्राणायाम, योगाग्नि तथा अग्नि-प्रवेश की विधियाँ सर्वाधिक प्रशस्त मानी गई हैं। ये कुछ असामान्य विधियाँ हैं जिनका आश्रयण साधारण व्यक्ति के लिए असम्भव-सा है।

भारत के अतीत का इतिहास इस बात का साक्षी है कि तपस्या के विविध प्रकारों में पञ्चाग्नि-तपस्या सर्वाधिक कठिन मानी जाती थी। यह तपस्या की पराकाष्ठा थी। ब्रह्म तक पहुँचने की अन्तिम सीढ़ी थी। कुछ ही गिने-चुने तपस्वी जन इस विधि का आश्रयण कर पाते थे। ग्रीष्म ऋतु में सूर्य की प्रखर किरणों के नीचे चारों ओर आग जला कर बैठे हुए तपस्यारत योगी 'पञ्चतपा' और 'पञ्चातप' कहे जाते थे। संस्कृत-वाङ्मय में इस प्रकार के उदाहरण पर्याप्त मिलते हैं[१]। इस प्रकार के तपस्वी अग्नियों के मध्य तपस्या करते हुए उन्हीं में अपना शरीर जला डालते थे। अब यदि इस पर कोई कहे कि 'प्रविष्टः' का अर्थ है 'चलकर प्रवेश करना' ( शूद्रक धधकती हुई आग मे प्रवेश करने की बात कहते हैं। अतः पञ्चाग्नि के मध्य उनके शरीर-त्याग की बात सगत नहीं बैठती ) तो ठीक है। तपोधन शूद्रक ने अवश्य ही जलती हुई आग में प्रवेश करने की बात को ध्यान में रख कर ही अपने अग्नि-प्रवेश की बात कही है। इस देश के गौरवमय अतीत में इस प्रकार के भी उदाहरण मिलते हैं कि तपस्वी लोग आग में भी अपने शरीर की आहुति देते थे—

अदः शरण्यं शरभङ्गनाम्नस्तपोवनं पावनमाहिताग्नेः।
चिराय सन्तर्प्य समिद्भिरग्निं यो मन्त्रपूतां तनुमप्यहौषीत्। रघु० १३।४५॥

"शरणागतों की रक्षा करने वाले अग्निहोत्री शरभङ्ग ऋषि का यह तपोवन है जिन्होंने बहुत दिनों तक अग्नि को समिधा से तृप्त करके अन्त में मन्त्र से पवित्र अपना शरीर भी उसमें हवन कर दिया था।"

अपने को तपोधन मानने वाले मनस्वी व्यक्तियों के अतिरिक्त प्रशस्त वंश के राजा लोग भी अपने जीवन के अन्तिम क्षणों में ऊपर निर्देश की गई सर्वाधिक प्रशस्त विधियों में से ही किसी एक का आश्रय लेते थे—"वार्द्धके मुनिवृत्तीनां योगेनान्ते तनुत्यजाम्॥"

---

१—हविर्भुजामेधवतां चतुर्णां मध्ये ललाटन्तपसप्तसप्तिः।
असौ तपस्यत्यपरस्तपस्वी नाम्ना सुतीक्ष्णश्चरितेन दान्तः॥ रघु० १३।४ ॥
निकामतप्ता विविधेन वह्निना नभश्चरेणेन्धनसंभृतेन सा॥ कुमार० ५।२३॥
और भी—मनु० ६।२३; शिशु० २।५१ भी॥

"रघुवंशी राजा लोग बुढ़ापे में मुनियों के समान जंगलों में रह कर तपस्या करते थे और अन्त में योग द्वारा शरीर छोड़ते थे ॥" रघु० १।८ ॥

आत्मप्रदर्शन ( स्वाभिमान ) की मनोवैज्ञानिक भावना से प्रेरित 'मृच्छकटिक' के रचयिता कवि शूद्रक ने, नहीं-नहीं तपोधन शूद्रक ने, अपने आप को वेदों में निर्धारित आयु की 'शरदः शतम्' की सीमा से भी कुछ अधिक आयु वाले और अग्नि में प्रवेश करके शरीर त्यागने वाले के रूप में चित्रित किया है। अपनी आयु की उदात्ततम सीमा तथा मृत्यु की प्रशस्ततम विधि के निर्देश के लिए यह आवश्यक था कि वे अपने आपको परोक्षभूत की क्रिया 'चकार' तथा 'बभूव' एवं 'ऐतिह्य' सूचक 'किल' के साथ उल्लिखित करते। मृत्यु की सीमा तथा उसकी विधि के लिए न तो वर्तमान काल की क्रिया ठीक हो सकती थी और न भविष्यत्काल की ही। सामान्य भूत भी इसके लिये नहीं ठीक था। अतः अपनी आत्मप्रदर्शन ( स्वाभिमान ) की भावनाओं की अभिव्यक्ति के लिए कवि ने परोक्षभूत की क्रियाओं तथा 'किल' को देना आवश्यक समझा। मनुष्यों की सहजात भावनाओं का अध्ययन करते हुए यदि हम इस प्रकार विचार करते हैं तो यह निश्चित हो जाता है कि न तो प्रस्तावना के श्लोक ही प्रक्षिप्त हैं और न 'मृच्छकटिक' ही किसी अन्य कवि की कृति है। उपलब्ध 'मृच्छकटिक' का पूर्णांश तपोधन, मनस्वी, नृप, शूद्रक की अमर रचना है।

ऊपर प्रतिपादित सिद्धान्त की प्रामाणिकता दण्डी की 'अवन्तिसुन्दरीकथा' के उस श्लोक से भी समर्थित होती है जिसमें कहा गया है कि "शूद्रक ने अपनी स्वच्छ तलवार से जगत् को कई बार जीत कर अपने चरित से गर्भित वाणी ( काव्यकृति ) के द्वारा उसे व्यवस्थित किया अथवा व्याप्त किया"—

शूद्रकेणासकृज्जित्वा स्वेच्छया खड्गधारया।
जगद्भूयोभ्यवष्टब्धं वाचा स्वचरितार्थया ॥

इस श्लोक से स्पष्टतया यह प्रकट होता है कि शूद्रक एक वीर योद्धा था। 'वाचा स्वचरितार्थया' इस कथन से यह भी ज्ञात होता है कि दण्डी के समय में यह सामान्य धारणा थी कि शूद्रक की रचना में आत्मकथा का कुछ प्रतिबिम्ब है। फलतः विद्वानों का कहना है कि 'मृच्छकटिक' नाटक में शूद्रक के जीवन की कतिपय घटनाओं का संकेत मिलता है। नाटक का चारुदत्त शूद्रक के मित्र बन्धुदत्त का रूपान्तर है और आर्यक के रूप में शूद्रक ने अपना ही वर्णन किया है। यद्यपि इन संकेतों की प्रामाणिकता में सन्देह है तथापि उपर्युक्त श्लोक से यह अवश्य सिद्ध होता है कि वीर योद्धा शूद्रक एक कवि था जिसकी रचनाओं में उसके जीवन की झलक मिलती है। 'अवन्तिसुन्दरीकथा'

से ही यह भी ज्ञात होता है कि वह उज्जयिनो का राजा था। ब्राह्मण था। प्रस्तावना से भी ये ही बातें ज्ञात होती हैं। प्रस्तावना के 'द्विजमुख्यतमः' का अर्थ है—द्विजों (ब्राह्मण, क्षत्रिय तथा वैश्यों) में श्रेष्ठतम अर्थात् ब्राह्मण। अधिकतर टीकाकारों ने इसका अर्थ 'क्षत्रियश्रेष्ठ' या 'क्षत्रिय' किया है। यह अर्थ भी असङ्गत नहीं किया जा सकता। जो भी हो शूद्रक एक द्विज थे। अब चाहे वे ब्राह्मण रहे हों या क्षत्रिय इससे कोई विशेष अर्थ नहीं। वे वोराग्रणी, ज्ञानोपासक, तपस्वी तथा सुन्दर व्यक्तित्व वाले व्यक्ति थे। वे कवि थे। 'मृच्छकटिक' निःसन्देह उन्हीं की रचना है। भारतीय परम्परा भी इसी मत को स्वीकार करती है[1]।

यदि उपर्युक्त मत को मानने में किसी को कल्पनागौरव मालूम होता हो—दूर की कौड़ी लाने का प्रयत्न दिखलाई पड़ता हो तो जब तक विपरीत प्रबल प्रमाण न मिले तब तक उसे यही मानना चाहिए कि 'मृच्छकटिक' कवि शूद्रक की ही रचना है। इसके लिए प्रस्तावना ही प्रमाण है। यदि प्रस्तावना को शूद्रक के द्वारा लिखी गई न भी माना जाए तब भी इसमें कोई शंका नहीं कि यह प्रस्तावना भी बहुत प्राचीन है—'मृच्छकटिक' के काल के आस-पास की ही है। प्रस्तावना को 'मृच्छकटिक' में जोड़ने के काल में यह प्रसिद्धि थी कि शूद्रक ने 'मृच्छकटिक' लिखा है। प्रस्तावना की सारी बातें शूद्रक के विषय में सत्य हैं। शूद्रक ने 'मृच्छकटिक' में अपना नाम क्यों नहीं दिया था? इसका उत्तर यही है कि भास के 'चारुदत्त' को ही सजा-सँवार कर कुछ बृहत् रूप देने के कारण शूद्रक ने स्वयं अपना नाम 'मृच्छकटिक' के कर्ता के रूप में देना उचित नहीं समझा था, क्योंकि नाटक की सामग्री बहुलांश में भास की थी। यह कवि की सत्यनिष्ठा थी।

### २—मृच्छकटिक के कर्ता का जीवन-परिचय—

संस्कृत के अन्य कवियों की भाँति 'मृच्छकटिक' के कर्ता शूद्रक ने भी अपने विषय में इस प्रकार की सामग्री नहीं दी है जिससे उनके जीवन के सम्बन्ध में पूरी और अभ्रान्त जानकारी की जा सके। पुराण और साहित्य भी इस प्रकार की जानकारी के लिये पर्याप्त नहीं हैं। अतः किसी भी कवि के जीवन की बातों को जानने के लिये एक-मात्र उसकी कृति ही आलम्बन रह जाती है।

### क—मृच्छकटिक की प्रस्तावना से प्राप्त जानकारी—

संस्कृत के प्रायः सभी नाटककारों ने नाटक की प्रस्तावना में पूर्ववर्ती कवियों का

१—'शूद्रकादिरचितप्रबन्धेषु' (वामनकृत काव्यालंकार, अधि० ३ अ० २-४)। दण्डी की 'अवन्तिसुन्दरीकथा' भी द्रष्टव्य॥

उल्लेख करते हुए अपने वंश तथा विद्वत्ता आदि का निर्देश किया है। शूद्रक ने अपने पूर्ववर्ती किसी कवि का उल्लेख तो नहीं किया है तथापि अपना कुछ परिचय अवश्य दिया है। प्रस्तावना में कहा गया है कि शूद्रक कवि द्विज था। टीकाकारों ने द्विज का अर्थ 'क्षत्रिय' किया है। वह सुन्दर और सुडौल था। उसकी चाल हाथी की चाल जैसी मतवाली थी। वह अत्यधिक शक्तिशाली था। वेद के ज्ञाताओं में वह श्रेष्ठ था। शिव की कृपा से उसे तत्त्वज्ञान की प्राप्ति हुई थी। वह समरव्यसनी और तपस्वी था। शत्रुओं के बड़े-बड़े हाथियों से मल्लयुद्ध करने की उसे रुचि थी। वह पूर्णतया निरोग और स्वस्थ व्यक्ति था। यही कारण है कि उसने अपनी आयु की लम्बी अवधि बतलाई है। वह अपने जीवन की समाप्ति अग्नि में प्रवेश करके करना चाहता था[1]। इसके अतिरिक्त प्रस्तावना में कवि के देश, काल आदि बातों का कुछ भी निर्देश नहीं है।

### ख –शूद्रक का निवास-स्थान—

शूद्रक दक्षिण देश के निवासी मालूम पड़ते हैं। "मृच्छकटिक का कर्ता कौन ?" इस पर विभिन्न मत व्यक्त करने वाले आलोचक भी शूद्रक को दक्षिण देश का निवासी बतलाते हैं। 'मृच्छकटिक' के दूसरे अंक में 'खुण्डमोटक' शब्द का प्रयोग किया गया है। कर्णपूरक वसन्तसेना से कहता है—'शृणोत्वार्या। यः स आर्यायाः खुण्डमोटको नाम दुष्टहस्ती' इत्यादि। यह शब्द दक्षिण में ही प्रचलित है। दशम अंक में 'सह्य-वासिनी' देवी का स्मरण किया गया है। चारुदत्त को मारते समय हाथ से खड्ग गिर जाने पर चाण्डाल कहता है—'भगवति सह्यवासिनि ! प्रसीद प्रसीद' इत्यादि। भवभूति जैसे दाक्षिणात्य कवियों ने ही दुर्गा देवी का 'सह्यवासिनी' नाम से वर्णन किया है। उत्तर के कवियों ने उनका 'विन्ध्यवासिनी' के नाम से उल्लेख किया है। छठवें अंक में वीरक और चन्दनक के झगड़े के अवसर पर 'दाक्षिणात्य' और 'कर्णाटकलह' शब्दों का प्रयोग किया गया है। चन्दनक कहता है –'वयं दाक्षिणात्या अव्यक्तभाषिणः' इत्यादि। वहीं पर वह दक्षिण की कई भाषाओं के नाम भी लेता है। आगे वह कहता है--'तत् कोऽत्रोपायः ? ( विचिन्त्य ) कर्णाटककलहप्रयोगं करोमि' इत्यादि। प्रथम अंक में पैसे के अर्थ में नाणक शब्द का प्रयोग किया गया है। शकार कहता है—'एषा नाणकमोषिका' इत्यादि। ये सारी बातें शूद्रक का दाक्षिणात्य होना सूचित करती हैं।

---

१ – देखिये अंक १–३, ४, ५।

इन बातों को ध्यान में रखकर श्री तैलंग जी ने 'मृच्छकटिक' के कर्ता को महाराष्ट्र का निवासी बतलाया है। परन्तु 'मृच्छकटिक' की कथाभूमि के चुनाव को देखते हुए यह विश्वास होता है कि शूद्रक उज्जयिनी का निवासी था। उज्जयिनी में दक्षिण के लोग भी राज्य के पदों पर प्रतिष्ठित रहा करते थे। चन्दनक ऐसा ही एक पदाधिकारी था। दण्डी के कथन से भी शूद्रक की राजधानी उज्जयिनी ही प्रकट होती है।

## ग-शूद्रक की मान्यताएँ--

'मृच्छकटिक' के अध्ययन से यह बात स्पष्ट मालूम पड़ती है कि शूद्रक वैदिक धर्म का अनुयायी था। उसने ऋग्वेद और सामवेद का ज्ञान प्राप्त किया था। उसने बड़े धूमधाम से अश्वमेध यज्ञ भी किया था। 'अग्निं प्रविष्टः' यह सूचित करता है कि वह नियमित रूप से अग्निहोत्र भी किया करता था। वह बड़ा तपस्वी ( तपोधनः ) और शिव का परम आराधक था। 'शम्भोः समाधिः वः पातु', नीलकण्ठस्य कण्ठः' तथा 'जयति वृषभकेतुः' ( १०-४६ ) इत्यादि से उसकी शिव में अचल निष्ठा प्रतीत होती है। देवी देवताओं की पूजा में भी उसका अटल विश्वास था। यही कारण है कि उसने चारुदत्त के मुख से देवपूजा का महत्त्व प्रकट कराया है —

तपसा मनसा वाग्भिः पूजिता बलिकर्मभिः।
तुष्यन्ति शमिनां नित्यं देवताः किं विचारितैः॥ १।१६॥

वर्णाश्रम धर्म में भी उसकी निष्ठा थी। भरतवाक्य के श्लोक में ब्राह्मणों के सदाचारी और राजाओं के धर्मनिष्ठ होने की कामना की गयी है—

.................सततमभिमता ब्राह्मणाः सन्तु सन्तः
श्रीमन्तः पान्तु पृथिवीं प्रशमितरिपवो धर्मनिष्ठाश्च भूपाः॥१०।६१॥

"कांश्चित्तुच्छयति ०" ( १०।६० ) इत्यादि उक्तियों से उसके भाग्यवादी होने की सूचना मिलती है। इसी प्रकार शूद्रक की अन्य मान्यताओं की भी झलक चारुदत्त आदि के कथनों में प्राप्त होती है।

## ( घ )—शूद्रक की विद्वत्ता—

'मृच्छकटिक' नाटक की प्रस्तावना के अतिरिक्त अन्य विवरणों से भी ज्ञात होता है कि शूद्रक महान् विद्वान् था। उसकी प्रतिभा चतुर्मुखी थी। वह विविध विषयों का पारङ्गत पण्डित था। वेद, गणित, कला और हस्तिशिक्षा का वह विशेषज्ञ था। अपने आपको 'ककुदो वेदविदाम्' (१।५) कहने में उसे संकोच नहीं मालूम पड़ता। षष्ठ अङ्क में

चन्दनक तथा नवम अङ्क में अधिकरणिक की उक्तियों से शूद्रक के ज्योतिष विद्या के पर्याप्त ज्ञान का भी सङ्केत मिलता है[१]।

धर्म-शास्त्रों का भी उसे अच्छा ज्ञान था। नवम अंक के १० से लेकर १३ संख्या तक के श्लोक यह बतलाते हैं कि शूद्रक शकुन-विज्ञान का अच्छा वेत्ता था। द्यूतकला और चौर्यकला का तो वह मान्य आचार्य प्रतीत होता है। समाज के विविध वर्गों तथा व्यापारों के सूक्ष्म विश्लेषणों से स्पष्ट प्रतीत होता है कि वह लोक-विद्या में अत्यन्त निपुण था। वह एकमात्र राजमहल का राजा न होकर सामान्य जनता का राजा था। राज्यकार्य में संलग्न नीचे से ऊपर तक के कर्मचारियों एवं अधिकारियों की सारी त्रुटियाँ उसे विदित थीं। न्यायी राजा होने के नाते उसे यह भी भली-भांति ज्ञात था कि एक न्यायाधीश को कैसा होना चाहिये[२]।

शूद्रक का साहित्यिक ज्ञान भी पर्याप्त गम्भीर था। 'मृच्छकटिक' उसकी विद्वत्ता का साक्षी उच्चकोटि का प्रकरण है। यह प्रकरण अपने कर्ता के संस्कृत और प्राकृत भाषाओं के प्रौढ ज्ञान का परिचायक है। जितनी प्राकृत भाषाओं का प्रयोग 'मृच्छकटिक' में मिलता है, उतनी भाषाओं का प्रयोग अन्य नाटकों में नहीं मिलता। शूद्रक ने विविध छन्दों और अलंकारों का सुन्दर प्रयोग किया है। नाटकीय रचना-विधान की दृष्टि से भी 'मृच्छकटिक' प्रकरण विशेष महत्त्व रखता है। यही कारण है कि लक्षण-ग्रन्थों में अन्य नाटकों के उदाहरणों के साथ-साथ मृच्छकटिक के भी पर्याप्त उदाहरण मिलते हैं। वामन ने मृच्छकटिक से उदाहरण देते हुए शूद्रक को उन कवियों में प्रधान स्थान दिया है जो श्लेष गुण की योजना करने में सिद्ध-हस्त होते हैं। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि 'मृच्छकटिक' का रचयिता विविध विषयों का ज्ञाता था।

### ङ—शूद्रक की रचनाएँ—

अभी तक शूद्रक की केवल एक रचना 'मृच्छकटिक' ही उपलब्ध है। दण्डी तथा वामन आदि के उल्लेखों से प्रतीत होता है कि शूद्रक की अन्य भी कोई रचना रही होगी, किन्तु आज वह उपलब्ध नहीं है। अभी कुछ समय पहले दक्षिण भारत में 'पद्म

१—कस्याष्टमो दिनकरः कस्य चतुर्थश्च वर्तते चन्द्रः।
षष्ठश्च भार्गवग्रहो भूमिसुतः पञ्चमः कस्य ?॥
भण कस्य जन्मषष्ठो जीवो नवमस्तथैव सूरसुतः।९।९,१०
अङ्गारकविरुद्धस्य प्रक्षीणस्य बृहस्पतेः।
ग्रहोऽयमपरः पार्श्वे धूमकेतुरिवोत्थितः॥९।३३॥

२—देखिये—९।३, ४ और ५।

प्राभृतक' नामक एक 'भाण' प्रकाशित हुआ है। इसके सम्पादक महोदय का कहना है कि यह शूद्रक की ही रचना है। किन्तु अभी इसके याथार्थ्य के विषय में कुछ कहना कठिन है।

३—मृच्छकटिक का काल—

'मृच्छकटिक' के समय-निर्धारण में आलोचक एकमत नहीं है। 'मृच्छकटिक' के काल के विषय में व्यक्त किये गये विद्वानों के मतों को दो श्रेणियों में विभक्त किया जा सकता है। प्रथम श्रेणी के अनुसार यह माना जाता है कि 'मृच्छकटिक' ई० पू० की रचना है। दूसरी श्रेणी इसे ई० अ० ५०० के आस पास की रचना मानती है। यहाँ दोनों तरह के मतों के विश्लेषण का प्रयास किया जा रहा है।

( १ ) यह प्रकरण ऐसे समय की ओर संकेत करता है जब बौद्ध धर्म अपने प्रचार के पूरे यौवन पर था। बौद्ध भिक्षु अपने धर्म का पूरी सावधानी से पालन करते थे। जनता उन्हें सम्मान की दृष्टि से देखती थी। चारों ओर मन्दिरों की भाँति बौद्धविहारों का भी निर्माण हो रहा था। ई० संवत् के आरम्भ काल में बौद्ध धर्म ह्रासोन्मुख हो चला था। अतः यह मानना चाहिये कि 'मृच्छकटिक' की रचना ई० संवत् के प्रारम्भिक काल के पूर्व ही हो चुकी थी। ( २ ) नवें अंक में अधिकरणिक के द्वारा कहे गये "अंगारकविरुद्धस्य प्रक्षीणस्य बृहस्पतेः।" ( ९।३३ ) श्लोक में मंगल को बृहस्पति का शत्रु बतलाया गया है। यह सिद्धान्त वराहमिहिर के पहले चलता था। वराहमिहिर ने बृहस्पति को मंगल का मित्र माना है। अतः 'मृच्छकटिक' वराहमिहिर के पहले का है। विद्वानों ने वराहमिहिर का काल ई० अ० छठी शताब्दी माना है। अतः 'मृच्छकटिक' ई० अ० छठी शताब्दी के पहले का प्रकरण है। ( ३ ) वैशिकी कला ( १-४ ) का उल्लेख तथा किसी वेश्या के नायिका होने की कल्पना वात्स्यायन के 'कामसूत्र' की रचना के समकालीन है। 'कामसूत्र' का समय ई० पू० १०० से पीछे नहीं हो सकता। अतः 'मृच्छकटिक' का भी समय इसी के आस पास होना चाहिये। ( ४ ) बाद में प्रचलित नाट्यकला के अनेक नियमों से 'मृच्छकटिक' का कर्ता परिचित नहीं है। उसे इस बात का भली-भाँति ज्ञान नहीं है कि किसी पात्र के विशेष प्राकृत भाषा बोलने का नियम क्या है? वह रसों की प्रधानता तथा अप्रधानता सम्बन्धी मान्यताओं से भी पूर्ण परिचित नहीं हैं। 'मृच्छकटिक' की भाषा भास के नाटकों जैसी सरलता और सादगी से युक्त है। कालिदास के ग्रन्थों की परिष्कृत भाषा तथा भवभूति के नाटकों की कलात्मक भाषा का इसमें अभाव है। ये सारी बातें इस बात का प्रमाण हैं कि 'मृच्छकटिक' संस्कृत नाटक के प्रारम्भिक काल की रचना है। ( ५ ) 'मृच्छकटिक' की प्राकृत भाषाएँ

व्याकरण के नियमों से पूर्णतया मेल नहीं रखती। वे प्राकृत भाषा के विकास की प्रारम्भिक अवस्था को सूचित करती हैं। इससे यह ज्ञात होता है कि शूद्रक कालिदास से प्राचीन हैं। ( ६ ) शकार तथा विट जैसे पात्रों की योजना कालिदासोत्तर नाटकों में नहीं देखी जाती। अतः यह सिद्ध होता है कि 'मृच्छकटिक' कालिदास के पूर्व की रचना है।

इसके अतिरिक्त बाहरी प्रमाण भी ऊपर कही गई बात का समर्थन करते हैं। राजशेखर के अनुसार रामिल और सौमिल कवियों ने शूद्रककथा नाम का ग्रन्थ लिखा था—

तौ शूद्रककथाकारौ रम्यौ रामिलसौमिलौ।
काव्यं ययोर्द्वयोरासीदर्धनारीनरोपमम्॥

यह 'सौमिल' वही प्रतीत होता है जिसे कालिदास ने 'सौमिल्लक' नाम से स्मरण किया है—'प्रथितयशसां भाससौमिल्लककविपुत्रादीनां प्रबन्धानतिक्रम्य।' ( मालविकाग्निमित्र की प्रस्तावना )। इससे यह प्रमाणित हो जाता है कि सौमिल कालिदास से पूर्ववर्ती है और शूद्रक सौमिल से भी प्राचीन। भारतीय परम्परा कालिदास का समय ई० पू० प्रथम शताब्दी मानती है। अतः शूद्रक का समय इससे भी पूर्व होना चाहिये।

इस श्रेणी के मत की समालोचना में डा० कीथ का मत उद्धृत कर देना ही पर्याप्त होगा। उनका कथन है कि भाषा और रचनाविधान की सादगी के आधार पर भी 'मृच्छकटिक' की प्राचीनता सिद्ध नहीं की जा सकती। इसका कारण यह है कि इसके लेखक ने भास की शैली तथा भाषा का पूर्णतया अनुसरण किया है। शकार और विट जैसे पात्र निश्चय ही प्राचीन रङ्गमञ्च के पात्र हैं। किन्तु ये भी भास का अनुकरण करके ही कल्पित किये गये हैं। इससे इस नाटक की प्राचीनता सिद्ध नहीं की जा सकती। बौद्ध भिक्षुओं का वर्णन भी भास से ही लिया गया है। 'मृच्छकटिक' की प्राकृत भाषाओं से भी इसकी प्राचीनता प्रमाणित नहीं होती। इन प्राकृतों पर भास का स्पष्ट प्रभाव है। साथ ही मृच्छकटिक की प्राकृतों के परिशीलन से तो उल्टे यही मालूम पड़ता है कि ये भाषाएँ काफी अर्वाचीन हैं। मृच्छकटिक में प्रयुक्त 'ढक्की' नामक प्राकृत को विद्वानों ने अपभ्रंश का ही एक रूप माना है।

अब रही कालिदास द्वारा उद्धृत सोमिल ( सौमिल्ल ) के 'शूद्रककथा' लिखने की बात। इसके बल पर भी शूद्रक को कालिदास से प्राचीन नहीं सिद्ध किया जा सकता। संस्कृतवाङ्मय में कई स्थानों पर शूद्रक का नामोल्लेख एवं वर्णन मिलता है। तत्तत्स्थलों को देखने से यह नहीं प्रतीत होता कि सर्वत्र एक ही शूद्रक का वर्णन किया जा रहा है।

ऐसी अवस्था में यह कहना कठिन है कि सोमिल ने 'मृच्छकटिक' के कर्ता शूद्रक को ही अपनी कथा का आश्रय बनाया है अथवा किसी अन्य शूद्रक को। इसके अतिरिक्त दूसरी बात यह है कि राजशेखर ने जिन दो व्यक्तियों—रामिल और सोमिल को शूद्रककथा के कर्ता के रूप में उल्लिखित किया है उनमें रामिल की प्रधानता मालूम पड़ती है। वे ही इस सन्दर्भ में प्रथमस्थानीय प्रतीत होते हैं। ऐसी अवस्था में यह प्रश्न उठना स्वाभाविक है कि कालिदास ने रामिल ( जो कि प्रधान हैं ) का नाम निर्देश न कर सोमिल ( जो कि अप्रधान हैं ) का ही नामोल्लेख क्यों किया ? क्या इससे इस बात का संकेत नहीं मिलता कि कालिदास के सोमिल ( सौमिल्ल ) रामिल-सोमिल में आये हुए सोमिल से भिन्न हैं। ऐसी अवस्था में इस प्रमाण के आधार पर यह कैसे सिद्ध किया जा सकता है कि शूद्रक ई० संवत् से पहले के कवि हैं।

अब हम दूसरी श्रेणी के मत की समीक्षा करते हैं। विद्वान् मानने लगे हैं कि भास का 'दरिद्रचारुदत्त' 'मृच्छकटिक' की अपेक्षा प्राचीन है। 'मृच्छकटिक' की रचना भास के 'दरिद्रचारुदत्त' के आधार पर हुई है। यह मान लेने पर भासका काल 'मृच्छकटिक' की ऊपरी सीमा सिद्ध होता है। भास का काल कालिदास के समय पर आश्रित है। कालिदास ने 'मालविकाग्निमित्र' की भूमिका में भास का उल्लेख किया है। किन्तु कालिदास का ही काल अभी निश्चित नहीं हुआ है। इनके विषय में निश्चित रूप से केवल इतना ही कहा जा सकता है कि ये ई० पू० १०० से लेकर ई० अ० ६०० के बीच किसी समय हुए थे। इस लम्बी अवधि में कुछ विद्वान् इन्हें ई० पू० १०० में और कुछ विद्वान् ई० अ० ४०० में मानते हैं। जो विद्वान् इन्हें ई० पू० १०० में मानते हैं उनके अनुसार भास का काल ई० पू० २०० के आस-पास होना चाहिये। जो विद्वान् कालिदास को ई० अ० ४०० में मानते हैं उनके अनुसार भास का समय ई० अ० ३०० के करीब होगा। भास के काल की भाँति मनुस्मृति का भी काल ई० पू० २०० या ई० अ० ३०० माना गया है। कुछ लोग ई० पू० २०० में मनुस्मृति की रचना बतलाते हैं तो कुछ लोग ई० अ० ३०० में। जो भी हो दोनों प्रमाणों से 'मृच्छकटिक' की पूर्व सीमा ई० पू० २०० या ई० अ० ३०० निर्धारित होती है।

पूर्व सीमा का विचार कर लेने के बाद अब नीचे की सीमा पर आइये। डा० कीथ का कथन है कि यह सन्देहास्पद है कि 'मृच्छकटिक' कालिदास से प्राचीन है या अर्वाचीन[1] जैकोबी का विचार है कि 'मृच्छकटिक' कालिदास से अर्वाचीन है[2]। आलोचक

1 – The Sanskrit Drama पृ० १२८।

2—The Sanskrit Drama पृ० १३१, टिप्पणी १॥

विद्वानों का यह कहना है कि कालिदास पर 'मृच्छकटिक' का कुछ भी प्रभाव नहीं दिखलाई पड़ता। इसलिये कालिदास को 'मृच्छकटिक' की अपर सीमा नहीं माना जा सकता। फिर इसकी अपर सीमा क्या है? वामन ने अपनी 'काव्यालङ्कारसूत्रवृत्ति' में 'मृच्छकटिक' का उल्लेख किया है। उन्होंने इसके कई पद्यों को भी उद्धृत किया है। वामन का काल ई० अ० ८०० माना जाता है। यह 'मृच्छकटिक' के काल की निश्चित निम्नतम सीमा है। कुछ विद्वानों ने इसे बढ़ाने का भी प्रयास किया है। पं० बलदेव उपाध्याय का कथन है कि दण्डी ने काव्यादर्श मे 'मृच्छकटिक' के 'लिम्पतीव तमोऽङ्गानि' (१।३४) इस पद्य को उद्धृत किया है। दण्डी का काल विद्वानों ने ई० अ० ७०० माना है। डा० देवस्थली कहते हैं कि 'पञ्चतन्त्र' में 'मृच्छकटिक' के दो श्लोक तथा एक पंक्ति मिलती है। उन्होंने 'पञ्चतन्त्र' का काल ई० अ० ५००माना है। किन्तु कुछ विद्वानों का कहना है कि 'पञ्चतन्त्र' का काल अभी तक निश्चित नहीं हो सका है। अतः दण्डी ( ७०० ई० अ० ) को ही 'मृच्छकटिक' की अपर सीमा मानना ठीक मालूम पड़ता है। इस तरह कालिदास के काल का अवलम्बन करते हुए 'मृच्छकटिक' का काल ई० पू० १८० या ई० अ० ३०० से लेकर ई० अ० ७०० तक होता है।

'मृच्छकटिक' में जिन विप्लवकारी दशाओं का वर्णन है उसे देखते हुए इसे गुप्तयुग के पश्चात् तथा हर्षवर्धन के पूर्व की रचना मानना अधिक न्यायसंगत प्रतीत होता है। भारत का इतिहास इस बात का साक्षी है कि गुप्त राजाओं के पश्चात् तथा हर्षवर्धन के पूर्व तक इस देश में कोई सार्वभौम राजा उत्पन्न नहीं हुआ था। उस काल में भारत की सामाजिक, धार्मिक तथा आर्थिक दशा अस्त व्यस्त थी। राजा लोग चरित्रभ्रष्ट हो गए थे। प्रजा में राजा के विरुद्ध कोई न कोई षड्यन्त्र चला करता था। 'मृच्छकटिक' में ऐसे ही समाज का प्रतिबिम्ब दृष्टिगोचर होता है। इस बात को सामने रखते हुए 'मृच्छकटिक' और उसके कर्ता शूद्रक का काल पाँचवीं, छठी शताब्दी मानना अधिक युक्तियुक्त प्रतीत होता है।

### ४—'मृच्छकटिक' की कथा का मूल—

कुछ विद्वानों ने 'मृच्छकटिक' की कथा के आधार के रूप में 'अभिज्ञानशाकुन्तल', 'मुद्राराक्षस', दण्डी के 'दशकुमारचरित' और सोमदेव के 'कथासरित्सागर' को मान्यता देने का प्रयास किया है। किन्तु संस्कृत साहित्य की विशाल राशि में इस प्रकार के गौण साम्य का मिलना कुछ विशेष महत्त्व नहीं रखता। मनुष्यों की अनन्त राशि में कुछ लोगों के अङ्गों की मिलती-जुलती सी बनावट देखकर एक के वंश का प्रभाव दूसरे के वंश पर मानना क्या हास्यकारक नहीं है? परस्पर कुछ साधारण समानता तो

जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में देखी जा सकती है। अतः इस तरह के साम्य के आधार पर 'मृच्छकटिक' में उक्त ग्रन्थों में से किसी एक का भी प्रभाव नहीं माना जा सकता। इसके अतिरिक्त दूसरी बात यह भी है कि सप्तम शतक का 'दशकुमारचरित' तथा एकादश शतक में होने वाले सोमदेव का 'कथासरित्सागर' 'मृच्छकटिक का उपजीव्य (कथा का आधार) हो ही नहीं सकता। 'मुद्राराक्षस' को भी विद्वानों ने 'मृच्छकटिक' की अपेक्षा अर्वाचीन माना है। ऐसी अवस्था में यह कैसे कहा जा सकता है कि 'मृच्छकटिक' पर इन ग्रन्थों का प्रभाव है।

'मृच्छकटिक की कथावस्तु के दो भाग हैं ( १ ) चारुदत्त और वसन्तसेना के प्रणय की कथा ( २ ) राज्यविप्लव तथा आर्यक को राज्यप्राप्ति की कथा। भास के नाटकों की उपलब्धि के अनन्तर यह प्रायः निश्चित हो चुका है कि शूद्रक ने अपने 'मृच्छकटिक' की कथावस्तु का आधार भास के 'दरिद्रचारुदत्त' को बनाया है। दरिद्रचारुदत्त' और 'मृच्छकटिक' के कथांश में बहुत अधिक समानता है। दोनों के बहुलांश में शब्दतः और अर्थतः समानता है। 'दरिद्रचारुदत्त' में चार अङ्क हैं। संक्षेप में इसके कथानक का स्वरूप इस प्रकार है

'दरिद्रचारुदत्त' के चारों अङ्कों की कथा 'मृच्छकटिक' के प्रारम्भिक चार अङ्कों से प्रायः मिलती है। इसमें चारुदत्त, विदूषक, शकार, विट, संवाहक, चेट ('मृच्छकटिक' का कर्णपूरक, जो कि एक चेट ही है) और सज्जलक ( मृच्छकटिक' का शर्विलक ) ये पुरुष पात्र है। वसन्तसेना, ब्राह्मणी ( धूता ), रदनिका ( चारुदत्त की चेटी ) और मदनिका (वसन्तसेना की चेटी) ये स्त्रीपात्र हैं। नाटक की समाप्ति पर वसन्तसेना मदनिका को सज्जलक के साथ विदा करती है तथा स्वयं चारुदत्त के प्रति अभिसरण की तैयारी करती है।

'दरिद्रचारुदत्त' के श्लोक, कथोपकथन तथा उक्तियाँ बिना किसी परिवर्तन के मृच्छकटिक में दिखलाई पड़ती हैं। दोनों की तुलना से यह स्पष्ट हो जाता है कि 'मृच्छकटिक' के कर्ता ने 'दरिद्रचारुदत्त' की कथा को आकर्षक एवं झिलमिल भाषा-परिधान, चित्ताकर्षक अलङ्कारयोजना तथा नवीन गति प्रदान कर उसे वसन्तसेना जैसी सुन्दरी एवं नवीन बनाने का सफल प्रयास किया है भास की कथाशैली कुलाङ्गना की भाँति सरल तथा संकुचित है। 'मृच्छकटिक' की कथाशैली वेश्या वसन्तसेना की ही भाँति विस्तारयुक्त और अलङ्कृत है। मालूम पड़ता है भास से शूद्रक के समय तक—एक लम्बी अवधि तक —जन-संपर्क में आते रहने के कारण ही भास की कथा ने सादगी और संकोच का परित्याग कर अलङ्करण और विस्तार को स्वीकार कर लिया है। यही कारण है कि

अधिकांश विद्वानों ने यह स्वीकार किया है कि 'मृच्छकटिक' 'दरिद्रचारुदत्त' का परिवर्धित तथा परिष्कृत रूपान्तर है। इस की मुख्य कथा का मूल आधार 'दरिद्रचारुदत्त' नाटक है। शूद्रक ने 'दरिद्रचारुदत्त' की कथा में 'बृहत्कथा' से ली गयी राज्य-विप्लव की कथा को अपनी कल्पनाओं का पुट देकर जोड़ दिया है। ऐसा करते समय शूद्रक ने मूल कथा मे भी यत्र-तत्र परिवर्तन किया है। भाषा को अधिक मांजा और सवारा है। शूद्रक ने 'मृच्छकटिक' की शैली को 'दरिद्रचारुदत्त' की अपेक्षा अधिक सजाया और परिष्कृत किया है। दोनों को तुलनात्मक ढंग से देखने में यह बात अधिक स्पष्ट हो जाती है—

| दरिद्रचारुदत्त | मृच्छकटिक |
|---|---|
| १—शृणोमि गन्धं श्रवणाभ्याम्। अन्धकारपूरिताभ्यां नासापुटाभ्यां सुष्ठु न पश्यामि। | शृणोमि माल्यगन्धम् अन्धकारपूरितया पुनर्नासिकया न सुव्यक्तं पश्यामि भूषण-शब्दम्। |
| २—स्वरान्तरेण दक्षा हि व्याहर्तुं तन्न मुच्यताम्। | वञ्चनापण्डितत्वेन स्वरनैपुण्यमाश्रिता। |
| ३—तव च मम च दारुणः क्षोभो भवति। | मरणान्तिकं वैरं भविष्यति। |
| ४—उत्कण्ठतस्य हृदयानुगता सखीव। | उत्कण्ठितस्य हृदयानुगुणा वयस्या। |
| ५—शतसहस्रमूल्या। | चतुःसमुद्रसारभूता। |
| ६—कोऽप्युपचारोऽपि नैतया भणितः। | अहो! गणिकायाः लोभोऽदक्षिणता च यतो न कथाऽपि कृताऽन्या। अनेकधा स्नेहानुसारं भणित्वा किमप्येवमेव गृहीता रत्नावली। एतावत्या ऋद्ध्या न तयाऽहं भणितः—आर्य मैत्रेय विश्रम्यताम्। मल्लकेन पानीयमपि पीत्वा गम्यतामिति। |

इसी तरह और भी बहुत से उदाहरण दोनों मे देखे जा सकते हैं। इन्हे ध्यान में रखते हुए यह कहा जा सकता है कि शूद्रक को भाषा और शैली पर पूर्ण अधिकार है। छोटी और सीधी बात को भी इस प्रकार तराश कर पेश करते हैं कि पाठक मुग्ध हो जाता है। शूद्रक किसी बात को विस्तृत करके कहने में भी सिद्धहस्त हैं। ये विशेषताएँ 'दरिद्रचारुदत्त' में सर्वथा नहीं हैं। भास की साधारण भाषाशैली शूद्रक के पास आकर रसीली नवोढा का रूप धारण कर लेती है। पाठक उसकी गति को ही देखते रह जाता है। भास के एक साधारण से काव्य-घर को शूद्रक ने कविताकला की सुन्दर नक्काशी से सजाकर भव्यभवन का रूप प्रदान कर दिया है। उसमें चित्त को चुरानेवाली चमक ले

आ दी है, प्राण का सञ्चार कर दिया है, भावों को भव्य बना दिया है। शूद्रक की यत्र-तत्र नवीन उद्भावनाओं ने कथा में चार चाँद लगा दिए हैं।

**मृच्छकटिक नामकरण के कारण—**

साहित्यदर्पण के अनुसार नाटक का नाम गर्भित अर्थ को प्रकट करने वाला होना चाहिये—'नाम कार्यं नाटकस्य गर्भितार्थप्रकाशकम्' ( साहित्यदर्पण का छठा परिच्छेद )। 'प्रकरण' का नाम नायक-नायिका के नाम पर आधारित होना चाहिए—'नायिकानायकाख्यानात् संज्ञा प्रकरणादिषु' ( साहित्यदर्पण का छठा परिच्छेद )। 'मृच्छकटिक' एक प्रकरण है। इसका नाम नायक-नायिका के नाम पर आधारित होना चाहिए। इस प्रकार 'मालतीमाधव' आदि की भाँति इसका भी नाम 'वसन्तसेनाचारुदत्तम्' होना चाहिए था। किन्तु ऐसा न होकर इसका नाम षष्ठ अंक की एक अति सामान्य घटना पर अवलम्बित है। घटना का प्रारूप इस प्रकार है—

चारुदत्त की सेविका रदनिका रोहसेन को खेलने के लिये मिट्टी की गाड़ी देती है। वह उसे लेने से इन्कार करता है। वह वैसी ही सोने की गाड़ी लेना चाहता है, जैसी कि अभी-अभी पड़ोसी के घर में देख आया है। सोने की गाड़ी न मिलने पर वह रोता और छँलाता है। इसी समय उसे गोद में लिये हुए रदनिका वसन्तसेना के पास आती है। रोने का कारण मालूम होने पर वसन्तसेना सोने की गाड़ी बनवाने के लिये अपना सभी स्वर्णाभूषण उतार कर रोहसेन को दे देती है। इस घटना में आयी मिट्टी की गाड़ी पर ही इस प्रकरण का नाम 'मृच्छकटिक' ( मृद् = मिट्टी शकटिका = छोटी गाड़ी ) पड़ा है।

नाम के विषय में साहित्यदर्पण में दिया गया नाटक का लक्षण विचार करने पर 'मृच्छकटिक' पर किसी न किसी प्रकार घट भी सकता है; किन्तु प्रकरण का लक्षण तो एकदम इस पर लागू नहीं होता। 'मृच्छकटिक' एक प्रकरण है।[१]

किन्तु यहाँ यह स्मरण रखना चाहिए कि साहित्यदर्पण आदि लक्षण ग्रन्थों के विधान भास, शूद्रक और कालिदास आदि के नाटकों के आधार पर ही हुए हैं। अतः 'मृच्छकटिक' पर पूर्णतया उनको लागू होने की आशा कैसे की जा सकती है? इसलिये इन महाकवियों के ग्रन्थों पर आवश्यकतानुसार कहीं-कहीं सामान्य नियम के आधार पर ही विचार करना समीचीन प्रतीत होता है।

---

१—देखिए साहित्यदर्पण ६।३४१।

किसी भी नाटक आदि का नाम ऐसा होता है जो उसमें छिपे किसी विशेष अभिप्राय को अभिव्यक्त करता है। यही बात ऊपर लिखे गये नाटक के नामनिर्देश के प्रसंग में भी कही गयी है। अब यहाँ प्रश्न उठता है कि ऊपर लिखी घटना में मिट्टी की और सोने की दोनों गाड़ियों का उल्लेख है। उसमें मिट्टी की गाड़ी की अपेक्षा सोने की गाड़ी पर अपेक्षाकृत अधिक बल दिया गया है। ऐसी स्थिति में इस नाटक का नाम मिट्टी की गाड़ी पर 'मृच्छकटिकम्' ही क्यों रखा गया ? इसका नाम 'सुवर्णशकटिकम्' क्यों नहीं रखा गया ? 'मृच्छकटिकम्' यह नाम किस गूढ़ अभिप्राय को इङ्गित करता है ?

विचार करने पर इस प्रश्न का उत्तर यह प्रतीत होता है कि कवि ने इस प्रकरण में चारुदत्त की अतिशय दानशीलता एवं उदारता का वर्णन किया है। उज्जयिनी का अति सम्पन्न चारुदत्त अपनी दानशीलता के कारण इतना दरिद्र बन गया है कि उसका एकमात्र प्राण-प्रिय पुत्र अब मिट्टी की गाड़ी से फुसलाया जाता है। वह सोने की गाड़ी के लिये आग्रह करता है। कभी ऐसी-ऐसी सोने की गाड़ियाँ चारुदत्त के लिये तृणवत् थीं। उनके परिजन भी असामान्य आनन्द का अनुभव करते थे। किन्तु दान देते-देते आज चारुदत्त की ऐसी दशा हो गयी है कि उसका पुत्र सोने के एक खिलौने के लिये तरस रहा है। उसे मिट्टी की गाड़ी खेलने के लिये दी जा रही है। इसी भाव को सूचित करने के लिए इस प्रकरण का नाम 'मृच्छकटिकम्' रखा गया है। चारुदत्त की दरिद्रता से मिश्रित दानशीलता को सूचित करने वाले और भी दूसरे प्रकरण 'मृच्छकटिक' में देखे जा सकते हैं। दूसरे अंक में कर्णपूरक वसन्तसेना से कहता है—'आर्ये ! उसके बाद एक व्यक्ति ने आभूषण पहनने के सूने स्थानों को टटोलकर, ऊपर देखकर, लम्बी साँस लेकर, यह दुपट्टा मेरे ऊपर फेंक दिया'—'तत आर्ये ! एकेन शून्यानि आभरणस्थानानि परामृश्य, उद्ध्र्व प्रेक्ष्य, दीर्घं निश्वस्य, अयं प्रावारकः ममोपरि उत्क्षिप्तः।' ( पृ० )।

किसी अति समृद्ध व्यक्ति की अति दानशीलता के कारण होने वाली दरिद्रता को सूचित करने के लिये उसके यहाँ व्यवहार में मिट्टी की वस्तुओं का उपयोग दिखलाना यहाँ की प्राचीन परम्परा रही है। इसी भाव को व्यक्त करने के लिये 'रघुवंश' में कालिदास ने रघु के द्वारा कौत्स का सत्कार मिट्टी के बर्तनों से ही करवाया है[1]।

इसके अतिरिक्त 'मृच्छकटिकम्' यह नाम 'सुवर्णशकटिकम्' या वसन्तसेनाचारुदत्तम्'

---

१— स मृन्मये वीतहिरण्मयत्वात् पात्रे निधायार्घ्यमनर्घशीलः। इत्यर्घ्यपात्रानुमितव्ययस्य………। ५।१२ ॥

की अपेक्षा एक विशिष्ट कौतूहल भी उत्पन्न करता है। कुछ असामान्य प्रतीत होने वाले इस नाम से ही लोगों का ध्यान इसके रहस्य को जानने के लिये आकृष्ट हो जाता है।

कुछ विद्वानों ने इस प्रश्न का अन्य समाधान भी दिया है--जैसे ( १ ) इस नाम के द्वारा कवि जीवन के लिये शिक्षा देना चाहता है। रोहसेन अपनी मिट्टी की गाड़ी से सन्तुष्ट नहीं है। वह पड़ोसी के पुत्र की सोने की गाड़ी चाहता है। किन्तु अपनी परिस्थिति से असन्तोष और दूसरों की उन्नत अवस्था से ईर्ष्या करना दोष है। ऐसे दोषों के कारण मनुष्यों को विपत्ति का सामना करना पड़ता है। इसी तरह चारुदत्त भी धूता से सन्तुष्ट न हो वसन्तसेना की ओर आकृष्ट होता है; उसका जीवन कष्टमय बन जाता है। अतः 'मृच्छकटिक' असन्तोष का प्रतीक है। ( २ ) इस शब्द से प्रवहण-विपर्यय की घटना भी सूचित होती है जो कि इस प्रकरण की अत्यन्त महत्वपूर्ण घटना है। अतः इस प्रकरण का नाम 'मृच्छकटिक' रखा गया। इसी प्रकार अन्य कई कल्पनाएँ भी इस प्रश्न के समाधान के लिये की गई हैं जो विद्वानों के मस्तिष्क की एकमात्र उर्वरता ही सूचित करती हैं।

जो कुछ भी हो यह सत्य है कि 'सुवर्णशकटिकम्' तथा 'वसन्तसेनाचारुदत्तम्' की अपेक्षा 'मृच्छकटिकम्' यह नाम शब्द और अर्थ दोनों ही दृष्टि से आकर्षक, औत्सुक्यवर्धक और सुनने में रमणीय लगता है। अतः कवि ने इस प्रकरण का 'मृच्छकटिकम्' यह नाम रखकर अच्छा ही किया है।

## मृच्छकटिक नाटक है अथवा प्रकरण

भारतीय आचार्यों ने काव्य को दो प्रमुख भेदों में बाँटा है – श्रव्य और दृश्य। दृश्य काव्य दो प्रकार के होते हैं—रूपक और उपरूपक। रूपक के दस भेद माने गये हैं ( १ ) नाटक ( २ ) प्रकरण ( ३ ) भाण ( ४ ) व्यायोग ( ५ ) समवकार ( ६ ) डिम ( ७ ) ईहामृग ( ८ ) वीथी ( ९ ) अङ्क और ( १० ) प्रहसन। उपरूपक के नाटिका आदि अट्ठारह भेद माने गये हैं।[१]

---

१—नाटकमथ प्रकरणं भाणव्यायोगसमवकारडिमाः।
ईहामृगाङ्कवीथ्यः प्रहसनमिति रूपकाणि दश॥
नाटिका त्रोटकं गोष्ठी सट्टकं नाट्यरासकम्।
प्रस्थानोल्लाप्यकाव्यानि प्रेङ्खणं रासकं तथा।
संलापकं श्रीगदितं शिल्पकञ्च विलासिका।
दुर्मल्लिका प्रकरणी हल्लीशो भाणिकेति च॥
अष्टादश प्राहुरुपरूपकाणि मनीषिणः।
विना विशेषं सर्वेषां लक्ष्म नाटकवन्मतम्॥ ( साहित्यदर्पण ६।४–५ )

नाटक का वृत्तान्त लोकप्रसिद्ध होना चाहिए। इसका नायक प्रसिद्ध वंश का राजा अथवा दिव्यपुरुष होना चाहिए। नायक के लिए यह भी आवश्यक है कि वह धीरोदात्त हो। इसका प्रधान रस श्रृङ्गार अथवा वीर होता है। अन्य रस-श्रृङ्गार अथवा वीर रस के सहायक होते हैं। कुछ लोगों के अनुसार करुण अथवा शान्त भी नाटक के प्रधान रस हो सकते हैं। नाटक में पाँच सन्धियाँ और पाँच से लेकर दश अङ्क होते हैं।

प्रकरण का वृत्तान्त लौकिक तथा कवि-कल्पित होता है। इसका मुख्य रस श्रृङ्गार होता है। इसका नायक ब्राह्मण, मन्त्री अथवा वणिक् में से कोई एक होता है। वह धीरप्रशान्त तथा विपरीत परिस्थितियों में भी धर्म, अर्थ और कामपरायण होता है। प्रकरण की नायिका कुलस्त्री या वेश्या होती है। कहीं-कहीं दोनों ही नायिका के रूप में चित्रित होती हैं। इन नायिकाओं की त्रिविधता से प्रकरण के भी तीन भेद हो जाते हैं। प्रकरण के तीनों भेदों में तीसरा भेद कुलजा तथा वेश्या दोनों प्रकार की नायिकाओं से युक्त होता है। यह धूर्त, जुआरी, विट तथा चेट आदि से भरा होता है। शेष बातें नाटक के ही समान होती हैं—

भवेत्प्रकरणे वृत्तं लौकिकं कविकल्पितम्।
श्रृङ्गारोऽङ्गी नायकस्तु विप्रोऽमात्योऽथवा वणिक्॥
सापायधर्मकामार्थपरो धीरप्रशान्तकः।
नायिका कुलजा क्वापि वेश्या क्वापि द्वयं क्वचित्॥
तेन भेदास्त्रयस्तस्य तत्र भेदस्तृतीयकः।
कितवद्यूतकारादिविटचेटकसङ्कुलः॥

( साहित्यदर्पण, ६।२४१–४३ )।

'मृच्छकटिक' का कथानक लोकाश्रित तथा कविकल्पित है। इसका प्रधान रस श्रृङ्गार है। करुण ( अङ्क १० ), हास्य ( शकार तथा विदूषक के कथनों में ) तथा बीभत्स ( अङ्क ८ ) इत्यादि श्रृङ्गार के पोषक के रूप में आये हैं। नायक चारुदत्त ब्राह्मण है। यह दरिद्रता की हालत में भी धर्म, अर्थ तथा काम की सिद्धि में लगा हुआ देखा जाता है। इस में कुलस्त्री धूता तथा वेश्या वसन्तसेना दो नायिकाएँ हैं। दो नायिकाओं के कारण यह तीसरे प्रकार का प्रकरण है। इसमें धूर्त, जुआरी, विट और चेट की भी योजना की गयी है। दशरूपक 'मृच्छकटिक' को संकीर्ण प्रकरण मानता है—'संकीर्णं धूर्तसंकुलम्।'

ऊपर किये गये विवेचन से यह स्पष्ट हो जाता है कि 'मृच्छकटिक' एक प्रकरण है। इसमें प्रकरण के प्रायः सभी लक्षण पाये जाते हैं। नाटक के कई लक्षण न मिलने के

कारण इसे नाटक नहीं कहा जा सकता। साहित्यदर्पणकार तथा दशरूपककार ने भी इसे प्रकरण ही माना है।

## 'मृच्छकटिक' के मुख्य पात्रों का चरित्र-चित्रण

**चारुदत्त—**

चारुदत्त इस प्रकरण का नायक है। साहित्यदर्पण के अनुसार किसी प्रकरण का नायक धीरप्रशान्त, कोई विप्र अथवा राजा का मन्त्री अथवा वणिक् होता है। नायक सर्वदा धर्म, काम तथा धन को सिद्ध करने में तत्पर दिखलाई पड़ता है। इन कार्यों को करने में उसे सर्वदा विघ्नों का भी सामना करना पड़ता है।[१] नायक के ये सारे लक्षण चारुदत्त में पाये जाते हैं। वह विप्र है। उसकी प्रवृत्ति सर्वदा धर्म, कामादि की ओर है। उसके जीवन का सारा क्रिया-कलाप विघ्नों से भरपूर है। वह एक धीरप्रशान्त नायक है। त्यागी, वीर, कुलीन, सुन्दर, रूप तथा यौवन से सम्पन्न, कार्यों को करने में निपुण, जनसमुदाय को आकृष्ट करने वाला, तेज, चतुरता और शील आदि से युक्त द्विज आदि धीरप्रशान्त कहे गये हैं।[२]

चारुदत्त उज्जयिनी नगरी का एक ब्राह्मण युवक है। प्रस्तावना में सूत्रधार कहता है— 'अवन्तिपुर्यां द्विजसार्थवाहः' इत्यादि ( पृ० १० )। यहाँ 'द्विज' शब्द का अर्थ ब्राह्मण किया जाता है। दशम अङ्क में अपने पुत्र को दाय के रूप में यज्ञोपवीत देते हुए चारुदत्त कहता है—'अमौक्तिकमसौवर्णं ब्राह्मणानां विभूषणम्' इत्यादि। इससे स्पष्ट है कि वह जन्मना ब्राह्मण है। वह कर्मणा ब्राह्मण नहीं है। वह कर्म से वैश्य है। वह सार्थवाह अर्थात् व्यापारियों के काफिले का नेता है। यही कारण है कि द्वितीय अङ्क में जब चेटी वसन्तसेना से पूछती है कि 'क्या तुम किसी ब्राह्मण युवक को

---

१—·········· नायकस्तु विप्रोऽमात्योऽथवा वणिक्।
सापायधर्मकामार्थपरो धीरप्रशान्तकः ॥ ६।२४१ ॥

२—त्यागी कृती कुलीनः सुश्रीको रूपयौवनोत्साही।
दक्षोऽनुरक्तलोकस्तेजोवैदग्ध्यशीलवान् नेता ॥ ३।३६ ॥
सामान्यगुणैर्भूयान् द्विजादिको धीरप्रशान्तः स्यात् ॥ ३।४१ ॥

टिप्पणी—नायक के चार भेद होते हैं—(१) धीरोदात्त, (२) धीरोद्धत, (३) धीरललित और (४) धीरप्रशान्त। इनके विवरण के लिए देखिये साहित्यदर्पण का तीसरा परिच्छेद।

चाहती हो' तो वह उत्तर देती है — पूजनीयो मे ब्राह्मणजन.' अर्थात् नहीं। फिर भी वह ब्राह्मण युवक चारुदत्त से प्रेम करती है। इससे यही निष्कर्ष निकाला जाता है कि वह किसी ऐसे पुरुष को नही चाहती है जो जन्म तथा कर्म दोनों प्रकार से ब्राह्मण हो। चारुदत्त जन्म से ब्राह्मण और कर्म से वैश्य है।

चारुदत्त के पूर्वज प्रसिद्ध व्यापारी थे। उन लोगों ने विशाल धनराशि अर्जित की थी। चारुदत्त का विशाल घर उसके पूर्वजों की समृद्धि का स्मारक है।[१] फलतः चारुदत्त अपने यौवन के प्रभात में महती सम्पत्ति का उत्तराधिकारी बनता है। किन्तु विधाता ने उसे धन के ही साथ हृदय को भी विशालता दी है। उसका हृदय बड़ा ही उदार तथा कोमल है। यह एक ऐसा गुण है जो धनिकों में बहुत कम पाया जाता है या नहीं पाया जाता। किन्तु चारुदत्त इसका अपवाद है। उसकी उदारता चरमसीमा पर पहुँची हुई है। उसने अपनी सारी सम्पत्ति निर्धनों को दे डाली है। मित्रों और परिचितों तथा याचकों की विपत्ति में सहायता करना उसकी आदत है। धन के कारण उसने कभी किसी का अपमान नहीं किया है। चारुदत्त की दानशीलता की ओर निर्देश करते हुए विट शकार से कहता है—

> सोऽस्मद्विधानां प्रणयैः कृशीकृतो
> न तेन कश्चिद्विभवैर्विमानितः।
> निदाघकालेष्विव सोदको ह्रदो
> नृणां स तृष्णामपनीय शुष्कवान् ॥ १।४६ ॥

चारुदत्त की उदारता और दयालुता को दरिद्रता भी नहीं कम कर सकी है। उसे दुःख है कि चोर रात भर परिश्रम करने के बाद निराश लौट गया होगा—'संधिच्छेदनखिन्न एव सुचिरं पश्चान्निराशो गतः ॥' (अंक ३, श्लोक० २३)। उसका नाम सार्थक है—चारु दत्तं दानं येन असौ चारुदत्तः। यदि संक्षेप में कहा जाय तो कह सकते हैं कि चारुदत्त का धन परोपकार के लिए है। दान के लिये है। उसके धन की पहली गति है—'दानं भोगो नाशस्तिस्रो गतयो भवन्ति वित्तस्य।' भर्तृहरि।

चारुदत्त की दयालुता भी उत्कृष्ट कोटि की है। उसके हृदय में प्राणिमात्र के लिये दया का सागर सर्वदा हिलोरें लिया करता है। अपने सेवकों के प्रति भी उसकी अनुकम्पा प्रशंसनीय है। चेट के द्वारा अपने स्वामी चारुदत्त के प्रति अभिव्यक्त की गई यह भावना कितनी मार्मिक है—'सुजनः खलु भृत्यानुकम्पकः स्वामी निर्धनकोऽपि शोभते।'

---

१—दृष्ट्वा प्राङ्महतीं निवासरचनामस्माकमाशान्वितः ॥ ३।२३ ॥

( ३।२ )। अपने समान ही सेवकों का भी सुख-दुःख जानना चारुदत्त की विशेषता है। वह अपनी सेवा के लिये सोई हुई रदनिका को भी नहीं जगाना चाहता—'अलं सुप्तजनं प्रबोधयितुम्।' ( तृ० अ० )। पशुपक्षियों के प्रति भी वह दयालु है। बैठे हुए कबूतरों को उड़ाना भी उसे सह्य नहीं है—'वयस्य! उपविश। किमनेन? तिष्ठतु दयितासहितस्तपस्वी पारावतः।' ( पृ० ३३१ )।

शरण में आये हुए की रक्षा करने के लिये चारुदत्त प्रसिद्ध है। अपने प्राणों को संकट में डालकर भी दूसरों की रक्षा करना उसका प्रधान गुण है। आर्यक से वह गर्व पूर्वक कहता है—'अपि प्राणानहं जह्यां न तु त्वां शरणागतम्।' ( ७।६ ) प्रकृत्या क्रोधी[1] राजा पालक कहाँ? और कहाँ दरिद्र चारुदत्त। किन्तु धन्य है चारुदत्त की शरणागतवत्सलता जो मृत्यु को भी तृण समझती है। शकार ने चारुदत्त के बसे हुए संसार को जला डालने में कोई न्यूनता नहीं रखी है। कुछ ही घंटों पूर्व उसने न्यायालय में चारुदत्त को कठोर से भी कठोर वचन कहा है। यदि शकार की चलती तो वह चारुदत्त को पुत्रसहित शूली पर टंगवा देता। वह चाण्डालों से कहता है—'अरे! ननु भणामि सपुत्रकं चारुदत्तं व्यापादयतेति।' (द० अ०) किन्तु कुछ ही क्षणों के अनन्तर जब शकार चारुदत्त की शरण में जाकर कहता है—'भो अशरणशरण! परित्रायस्व।' ( द० अ० ); उस समय चारुदत्त उसके अपराधों को भुलाकर कह उठता है—'अहह, अभयं शरणागतस्य।' ( द० अ० )। शरणागतवत्सलता के ऐसे भव्य उदाहरण भारतीय संस्कृति के क्षेत्र के बाहर बहुत कम देखने को मिलेंगे।

निर्धन होने पर भी चारुदत्त को अपने चरित्र की रक्षा की बड़ी चिन्ता है।[2] वह सत्यनिष्ठ है। वह दूसरों को धोखा देने की बात कभी नहीं सोचता है। उसे भिक्षावृत्ति भी स्वीकार्य है किन्तु असत्य और कपट से वह कोसों दूर रहना चाहता है।

अहमिदानीमनृतमभिधास्ये?

भैक्ष्येणाप्यर्जयिष्यामि पुनर्न्यासप्रतिक्रियाम्।
अनृतं नाभिधास्यामि चारित्रभ्रंशकारणम्॥ ३।२६॥

---

१— कदा नु खलु त्वां कुपितेन राज्ञा पालकेन नववधूकेशहस्तमिव सुगन्धं छेद्यमानं प्रेक्षिष्ये।' ( पृ० २२ )।

२—यदि तावत्कृतान्तेन प्रणयोऽर्थेषु मे कृतः।
किमिदानीं नृशंसेन चारित्रमपि दूषितम्॥ ३।२५॥

यदि वह कभी असत्यभाषण भी करता है तो उसमें परार्थ, परोपकार आदि ही कारण हैं। वसन्तसेना के चुराये गये आभूषणों की यदि सत्य सूचना उसे दी जाती तो वह उनके बदले में रत्नावली को कभी भी न लेती। ऐसी अवस्था में चारुदत्त को अपने ऊपर वसन्तसेना का आभार मानना पड़ता। अतः वह झूठे ही विदूषक के द्वारा वसन्तसेना को कहला देता है कि उन जेवरों को अपना समझ कर मैं उन्हें जुए में हार गया। उनके बदले में यह रत्नावली लो। यद्यपि यह असत्य है। परन्तु यह दूसरों को हानि पहुँचाने वाला झूठ नहीं है। वस्तुतः वह असत्य गर्हित माना जाता है जिससे दूसरों को कुछ हानि पहुँचे। यह अपनी कीर्ति अपने चरित्र आदिको बचाने के लिए कहा गया झूठ है। वह समझता है कि यदि वह चोरी की बात कह देगा तो वसन्तसेना दण्ड के रूप में रत्नावली न लेगी। इसके अतिरिक्त दुनियां उसका विश्वास न करेगी। लोग कहेंगे कि दरिद्र चारुदत्त ने आभूषणों को हड़प लिया है। चोरी का बहाना अपकीर्ति से एक मात्र बचने के लिए किया गया है। प्राणदण्ड दिये जाने पर भी उसे अपने प्राणों का मोह नहीं है। केवल उसे एकमात्र यही चिन्ता हैं कि लोग कहेंगे कि चारुदत्त ने स्त्री की हत्या कर दी है।'–'न भीतो मरणादस्मि केवलं दूषितं यशः।' (द० अ० श्लो० २७। पूरे नाटक में चारुदत्त अपने चरित्र की रक्षा के लिये तथा असत्य न बोलने के लिये सचेष्ट दिखलाई पड़ता है। हां एक जगह उसका व्यवहार अवश्य खटकता है। न्यायाधीशों के यह पूछने पर कि 'क्या तुम्हारी वसन्तसेना से मित्रता है?' तो उसने टालमटोल का उत्तर दिया है।

गणिका से प्रेम करने पर भी चारुदत्त में चारित्रिक दृढ़ता है। वह अपनी पत्नी धूता से प्रेम करता है और उसे पवित्र मानता हुआ उसका आदर करता है। वसन्तसेना के आभूषणों को भी घर के भीतर प्रवेश के योग्य नहीं समझता है—'अलं चतुःशालमिमं प्रवेश्य' इत्यादि—(३।७)। परनारी को वह चौथ के चन्द्रमा की भांति नहीं देखना चाहता है –'न युक्तं परकलत्रदर्शनम्।' (पृ० १०७)। अन्यस्त्री से अपने वस्त्रों का स्पर्श भी उसे अभीप्सित नहीं है—'अविज्ञातावसक्तेन दूषिता मम वाससा।' (पृ० १०६)। उसे अपनी पतिव्रता स्त्री पर पूरा पूरा गर्व है।

चारुदत्त कला का प्रेमी है। वह रेभिल के संगीत की ताल-लय तथा मूर्च्छना इत्यादि का विश्लेषण करते हुए प्रशंसा करता है। उसका कला-प्रेम इतनी ऊँची कोटि का है कि वह शर्विलक की लगायी गयी सेंध को भी देखकर उसकी कलात्मकता की प्रशंसा करने लगता है—'अहो, दर्शनीयोऽयं संधिः' इत्यादि (तृ० अ०)।

वह धार्मिक प्रवृत्ति का व्यक्ति है। 'मृच्छकटिक' के पहले ही अंक में, जब कि वह प्रवेश करता है, देवताओं की पूजा में संलग्न दिखलाई पड़ता है। वह समाधि (प्राणा-

याम ) का भी अभ्यासी है—'तिष्ठ तावत्; अहं समाधिं निर्वर्तयामि ।' ( पृ० ४१ )। तप, मन, वाणी और कर्म से वह सर्वथा देवताओं का भक्त है। उसका विचार है कि भलीभांति अर्चना करने पर देवता लोग अवश्य ही प्रसन्न होते हैं। इस विषय में वह किसी भी प्रकार के तर्क-वितर्क को नहीं सुनना चाहता है। वह एक गृहस्थ की विधियों को श्रद्धा के साथ सम्पन्न करना अपना प्रथम कर्त्तव्य मानता है। उसका कथन है कि— 'वयस्य, मा मैवम्। गृहस्थस्य नित्योऽयं विधिः।

तपसा मनसा वाग्भिः पूजिताः बलिकर्मभिः।
तुष्यन्ति शमिनां नित्यं देवताः किं विचारितैः ॥ ( पृ० ४० ) ॥

उसे धर्म के ऊपर विश्वास है[1]। कर्म के ऊपर विश्वास है। कर्म के फल पर उसकी श्रद्धा है। वस्तुतः वह पुराने जमाने के धार्मिकों का प्रतिनिधि है। धर्म-विषयक उसकी श्रद्धा सराहनीय है।

प्रकरण के प्रारम्भ से लेकर अन्त तक वह भाग्यवादी दिखलायी पड़ता है। विधि के विधान पर उसकी अद्भुत आस्था है। उसके विचार से भाग्य के विना संसार का एक भी कार्य सम्भव नहीं है। विदूषक से वह कहता है—'भाग्यक्रमेण हि धनानि भवन्ति यान्ति।' ( पृ० ३४ )। इसी प्रकार उसने आर्यक से भी कहा है—'स्वैर्भाग्यैः परिरक्षितोऽसि' ( ७।७ )। उसका विचार है कि प्रत्येक व्यक्ति के उत्थान और पतन में एकमात्र विधि ( भाग्य ) ही कारण है। प्रकरण के अन्त में वह शर्विलक से कहता है—'कांश्चित्तुच्छयति प्रपूरयति। इत्यादि—( १०।६० )। भाग्यवादी होने के साथ ही साथ वह शकुनों का भी विश्वासी है। उसका विचार है कि शकुन अच्छे या बुरे भविष्य की सूचना देते हैं—( ९।१०-१३ )।

चारुदत्त, गुणों के साथ ही, आकार से भी सुन्दर है। उसकी आकृति भव्य और दर्शनीय है। द्वितीय अंक में वसन्तसेना को चारुदत्त का परिचय देते हुये संवाहक कहता है–'यस्तादृशः प्रियदर्शनः' इत्यादि (पृ० १५७)। सप्तम अंक में आर्यक भी उसके बाह्य व्यक्तित्व की सराहना करता है—'न केवलं श्रुतिरमणीयः दृष्टिरमणीयोऽपि' ( पृ० ४४६ )। उसकी नासिका ऊँची और उभरी हुई है; अपांग तक फैले हुए उसके बड़े-बड़े नेत्र हैं। वस्तुतः उसकी आकृति इतनी सुन्दर है कि लोग उसे देखते ही उसके द्वारा किये गये भव्य कार्यों की ही एकमात्र आशा करते हैं। नवम अंक में चारुदत्त को देखते ही अधिकरणिक कहता है— अयमसौ चारुदत्तः। य एषः,

घोणोन्नतं मुखमपांगविशालनेत्रम्' इत्यादि ( ९।१६ )।

---

१—'प्रभवति यदि धर्मो दूषितस्यापि मेऽद्य,' इत्यादि। १०।३४ ॥

वसन्तसेना की मां भी चारुदत्त के सौन्दर्य को देखकर एकाएक कह उठती है—'अयं स चारुदत्तः। सुनिक्षिप्तं खलु दारिकया यौवनम्।' ( पृ० ५७८ )।

चारुदत्त के गुणों का वर्णन यदि संक्षेप में कहा जाय तो कह सकते है कि—'वह दीनों का कल्पवृक्ष, सज्जनों का अपना कुटुम्बी, शिक्षितों का आदर्श, सुन्दर चरितों की कसौटी और सदाचाररूपी मर्यादा का सागर है। वह लोगों का सत्कार करने वाला है। उसने कभी किसी का अपमान नहीं किया है। वह पुरुषों के गुणों का खजाना, सरल तथा उदार है—'दीनानां कल्पवृक्षः' इत्यादि ( १।४८ )। वह देखने मे सुन्दर है, प्रियवादी है, किसी को कुछ देकर उसका प्रचार नही करता है, अपने प्रति किये गये अपकार को भुला देता है। कहां तक कहा जाय अति उदारता के कारण वह अपने आप को भी दूसरों का सा समझता है—'यस्तादृशः प्रियदर्शनः प्रियवादी दत्त्वा न कीर्तयति' इत्यादि ( पृ० १५७ )।

## वसन्तसेना—

'मृच्छकटिक' एक ऐसा प्रकरण है जिसमे कुलस्त्री तथा गणिका दो नायिकायें है—'नायिका कुलजा क्वापि वेश्या क्वापि द्वयं क्वचित्।' ( साहित्यदर्पण ६।२४२ )। धूता कुलस्त्री है और वसन्तसेना गणिका। इनमे वसन्तसेना का ही चरित्र मुख्यरूप से चित्रित किया गया है। दशरूपक के अनुसार नायिकायें तीन प्रकार की होती है—स्वकीया, परकीया और साधारण स्त्री ( २।१५ )। साधारण स्त्री को गणिका कहते है। वह कला, प्रगल्भता और धूर्तता से युक्त होती है। प्रकरण इत्यादि रूपकों मे गणिका को अनुरक्ता ही दिखलाया जाता है—'रक्तैव त्वप्रहसने' ( दशरूपक २।२२ )।

वसन्तसेना उज्जयिनी नगरी की सर्वाधिक सम्पत्तिशालिनी वेश्या है। उसके घर में प्रचुर सम्पत्ति भरी है। उसका घर कुबेर के घर का एक खण्ड सा मालूम पड़ता है। उसके घर की अनुपम समृद्धि देखकर चौथे अंक में विदूषक कहता है—'किं तावद् गणिकागृहम्, अथवा कुबेरभवनपरिच्छेद इति' ( पृ० ३०६ )। उसका निवास-स्थान कई खण्डों का एक विशाल प्रासाद है ( अंक ४ )। शकार के द्वारा भेंट किये गये दश हजार सोने की मुद्राओं के अलङ्कारों को भी ठुकराने मे उसे हिचक नहीं है ( अं० ४ )।

यौवन से मतवाली गणिका होने पर भी उसका चरित्र पवित्र है। चारुदत्त को स्वीकार करने के पूर्व सम्भवतः उसने किसी को अपना प्रेम नहीं प्रदान किया है। वसन्तसेना को उत्कण्ठित और प्रेमातुर जानकर मदनिका उससे कहती है—'प्रियं मे प्रियम्। कामः खलु नामैष भगवान् अनुगृहीतो महोत्सवस्तरुणजनस्य।' ( पृ० १२१ )। चारुदत्त

के प्रति उत्कण्ठित होने के पूर्व काम-व्यापार के प्रति वह उदासीन है। उसे प्राप्त करने के लिये युवकों की कामनाएँ निष्फल हैं। पैसे के पीछे जिस किसी के साथ उद्दाम-काम-क्रीडा उसके जीवन का उद्देश्य नहीं है। वह किसी लोक-प्रशंसित व्यक्ति के साथ प्रेम करके अपने जीवन को चरितार्थ करना चाहती है। वेश्याजीवन की अपेक्षा एक गृहस्थ कुलीन स्त्री का जीवन उसे अत्यधिक पवित्र तथा सम्माननीय प्रतीत होता है। चारुदत्त के द्वारा रोहसेन को लेकर घर में जाने की प्रेरणा पर वह स्वयं आने आप कहती है—'मन्दभागिनी खल्वहं तवाभ्यन्तरस्य' ( पृ० १०४ ) 'एतेनानुचितभूमिकारोहणेनापराद्धा' इत्यादि ( पृ० १४० )।

अपनी संपत्ति के अनुरूप ही वसन्तसेना का हृदय भी विशाल है। वह उदार है। उसके हृदय में करुणा की तरङ्गिणी सर्वदा तरङ्गायित रहती है। जब संवाहक उसकी शरण में आता है तो अपरिचित होने पर भी वह उसे अभयदान देती है। वह उसे ऋण से मुक्ति दिलाने के लिये अपने हाथ में पहना हुआ सोने का कड़ा सहर्ष निकाल कर भेजती है और कहला देती है कि संवाहक ने ही भेजा है ( अङ्क २ )। अपनी उदारता के कारण ही वह मदनिका को दासता से मुक्त कर देती है। वह इतनी दयालु है कि यदि उसका वश चलता तो वह सभी परिजनों को दासता से मुक्त कर देती—'यदि मम छन्दस्तदा विनाऽर्थं सर्वं परिजनमभुजिष्यं करिष्यामि।' ( अं० ४ ) चारुदत्त के पुत्र रोहसेन को सोने की गाड़ी के लिये रोते देखकर वह उसे सोने की गाड़ी बनवाने के लिये अपने सभी आभूषणों को निकाल कर दे देती है। क्या किसी वेश्या से इस प्रकार के व्यवहार की आशा की जा सकती है? वेश्याएँ अर्थ पिशाचिनी मानी गयी हैं। करुणा का कण भी उनके हृदय में देखने को नहीं मिल सकता। किन्तु वसन्तसेना इसका अपवाद है। चोरी गये हुए सुवर्णभाण्ड के बदले रत्नावली भेजने के लिये उसने चारुदत्त को उलाहना दिया है ( पृ० ३७६ )। चारुदत्त की पत्नी धूता को रत्नावली सौंपने के समय उसने कैसा अनुकरणीय सन्देश भेजा है। 'अहं श्रीचारुदत्तस्य गुणनिर्जिता दासी तदा युष्माकमपि।' ( पृ० ३६० )।

वसन्तसेना एक बुद्धिमती, कलाकुशल तथा विदुषी नारी है। इशारे में कही गयी बात को समझने की उसमें अद्भुत प्रतिभा है। शकार के द्वारा किये जाते हुए अनुसरण के समय विट के कथन के गूढ़ अर्थ को सद्यः समझकर वह अपने आभूषणों को उतार लेती है ( अङ्क १ )। वह हाजिरजवाब स्त्री है। प्रथम अङ्क में जब चारुदत्त ने उससे उसके साथ भूल से परिजन का सा व्यवहार करने की क्षमा-याचना की तो उसने झट उससे कहा था—'एतेनानुचितभूमिकारोहणेनापराद्धाहं शीर्षेण प्रणम्य प्रसादयामि

( पृ० ११० )। वह चारुदत्त की गूढ़ व्यङ्ग्यभरी प्रणय-प्रार्थना का आशय झट समझ जाती है ( पृ०१११ )। वह चित्र और कविता बनाना भी जानती है। चतुर्थ अङ्क में सम्भवतः उसने अपना बनाया हुआ ही चारुदत्त का चित्र मदनिका को दिखाया है। पञ्चम अङ्क में वह स्वनिर्मित पद्यों से वर्षा का वर्णन करती है। उसे संस्कृत का भी उत्कृष्ट ज्ञान है। उसने चौथे अङ्क में विदूषक के साथ संस्कृत में ही वार्तालाप किया है।

वसन्तसेना चारुदत्त को सच्चे हृदय से प्रेम करती है वह उस पर आसक्त है। यह बात प्रथम अङ्क मे शकार की उक्ति से स्पष्ट हो जाती है - 'भाव ! भाव ! एषा गर्भदासी कामदेवायतनोद्यानात् प्रभृति तस्य दरिद्रचारुदत्तस्य अनुरक्ता' ( पृ० ६६ ) जब विदूषक ने वसन्तसेना की उपस्थिति मे ही चारुदत्त को बतलाया कि वसन्तसेना काम-देवायतनोद्यान के दिन से ही उसे प्रेम करती है तो उसने कोई प्रतिवाद नहीं किया (पृ०१०७)। संवाहक के चारुदत्त का नाम लेने पर उसने उसका विशेष आदर किया है। ( पृ० १६० )। चतुर्थ अङ्क मे विदूषक के अपने यहाँ पहुँचने पर उसने खड़ी होकर उसका स्वागत किया है ( पृ० १५६ ) ये दोनों बातें भी चारुदत्त के प्रति उसका आदर अभिव्यक्त करती है। अनुरक्ता नितम्बिनी का वर्णन करते हुए दर्पणकार ने कहा है— आच्छादयति वागाद्यैः प्रियस्य परिचारकान्। विश्वसित्यस्य मित्रेषु बहुमानं करोति च' ( पृ० ५० )। वह चारुदत्त के गुणों पर मुग्ध है। वह चारुदत्त के गुणों के द्वारा वश मे की गई उसकी दासी है। इस बात को उसने छठे अङ्क मे एक बार नही दो-दो बार कहा है—'अहं श्री चारुदत्तस्य गुणनिर्जिता दासी' (पृ० ३९०) और 'ते पितुर्गुणनिर्जिता दासी' ( पृ० ३६४ )। चारुदत्त के प्रति उसका प्रेम इतना बढ़ा हुआ है कि पञ्चम अङ्क मे चारुदत्त के घर पहुंचने पर उसने स्वयं उसे पहले आलिङ्गन किया है ( पृ ३८१ )। वह निर्धन चारुदत्त के गुणों और यौवन पर मुग्ध है। प्रेम के बदले उसे चारुदत्त से पैसा नहीं चाहिये। वह जानती है कि दरिद्र को प्रेम करने से लोक मे उसकी बदनामी न होगी—'दरिद्रपुरुषसंक्रान्तमना. खलु गणिका लोकेऽवचनीया भवति' ( पृ० १२४ )। वह इस बात से सर्वदा सावधान रहा करती है कि दरिद्रता के कारण अपने को प्रत्युपकार करने में—कामक्रीडा के बदले धन देने मे—असमर्थ पाकर कही चारुदत्त फिर मिलना न छोड़ दे—'चेटि, सहसाभिसार्यमाणः प्रत्युपकारदुर्बलतया, मा तावत्, जनो दुर्लभदर्शनः पुनर्भविष्यति।' ( पृ० १२५ )। वह कभी ऐसा अवसर नहीं आने देना चाहती जिस से चारुदत्त को अपनी निर्धनता का स्मरण हो या उसके कारण लज्जित होना पड़े। इससे यह स्पष्ट है कि वह उससे स्थायी संबन्ध जोड़ना चाहती है। षष्ठ अङ्क में अपने

को चारुदत्त के घर की चौपाल ( अभ्यन्तरचतुःशालक ) में पाकर वह अतिशय प्रसन्न होती है। उसे यह आशा हो चलती है कि मेरा स्वप्न पूरा होगा। अवश्य ही चारुदत्त कभी न कभी मुझे अपनी बनायेंगे। चारुदत्त को छोड़कर उसने कभी अपना प्रेम किसी को नहीं दिया है। उसे मृत्यु का आलिङ्गन भी स्वीकार्य है, परन्तु वह चारुदत्त के अतिरिक्त शकार जैसे प्रभुता और सम्पत्ति-सम्पन्न व्यक्ति से भी प्रेम की बातें तक नहीं करना चाहती है ( अङ्क ८ )। केवल चारुदत्त के लिये ही उसका यौवन, धन सब कुछ-न्यौछावर है। वेश्या होने पर भी चारुदत्त के प्रति उसके सभी व्यवहार विवाहिता स्त्री के व्यवहारों के तुल्य ही हैं 'अवेशसदृशप्रणयोपचाराम्।' ( ८।२३ )। चारुदत्त के प्रति उसकी एकनिष्ठा का ही परिणाम है कि वह अन्त में चारुदत्त की गृहिणी के पद पर प्रतिष्ठित होती है 'आर्ये वसन्तसेने! परितुष्टो राजा भवतीं वधूशब्देनानुगृह्णाति ( पृ० ७ ३ )।

चारुदत्त की वधू धूता के प्रति वसन्तसेना का व्यवहार आदि से अन्त तक नम्रता-पूर्ण और प्रशंसनीय है। वह धूता को बड़ी बहन के समान देखती है और अपने आपको उसकी दासी कहने में भी सकोच का अनुभव नहीं करती है—'गृहाणैतां रत्नावलीम्। मम भगिन्या आर्याधूतायै गत्वा समर्प्य। वक्तव्यं च – 'अहं श्रीचारुदत्तस्य गुणनिर्जिता दासी, तदा युष्माकमपि।' ( पृ० ३९० )।

वसन्तसेना चारुदत्त के पुत्र रोहसेन को भी हृदय से प्यार करती है। प्रथम बार के ही साक्षात्कार में वह अपनी सुकोमल बाहों को फैलाते हुए ललक कर कह उठती है—'एहि मे पुत्रक! आलिङ्ग। अनुकृतमनेन पितू रूपम्।' ( पृ० ३८३ )। उस बालक की प्रसन्नता के लिये, उसकी खेलने की गाड़ी बनवाने के लिये और सच्चे अर्थ में उसकी जननी बनने के लिए अपने शरीर पर पहने गये सुवर्णमय आभूषणों को वसन्तसेना उसी प्रकार उतार कर चेटी रदनिका के हाथों पर रख देती है मानो वह उसे फटा पुराना कपड़ा उतार कर दे रही हो। इससे अधिक कोई भी माता अपने पुत्र को क्या प्रेम दे सकती है। धन्य है वसन्तसेना का यह पुत्र-प्रेम। क्या आज की विमाताएँ इससे कुछ सबक लेंगी? यदि हाँ, तो निश्चय ही विश्व का महान् कल्याण होगा।

वसन्तसेना का सौन्दर्य अद्भुत है। उसकी सुन्दरता अपने जमाने में प्रसिद्ध तथा अनुपम है। उसे उज्जयिनी नगरी का विभूषण कहा गया है—'बालां स्त्रियं च नगरस्य विभूषणञ्च ( ८।२३ ), छादिता शरदभ्रेण चन्द्रलेखेव दृश्यते ( १।५४ )। उसके मद भरे यौवन पर बड़े से बड़े अधिकारी भी अपना सब कुछ समर्पित करने के लिये उसकी भृकुटि देखा करते हैं। वस्तुतः वह देवताओं के द्वारा आराध्य देवी जैसी लगती है।

यही कारण है कि दीपक के टिमटिमे ( मन्द ) प्रकाश में भी उसके सौन्दर्य को देखकर अचानक चारुदत्त के मुँह से निकल पड़ता है—'अये, कथं देवतोपस्थानयोग्या युवतिरियम् ? ( पृ० १०९ )। यह उसके सौन्दर्य की चरमसीमा ही है जिसने उसे मृत्यु के मुख में भी झोंक दिया। उसे पाकर चारुदत्त अपने आपको धन्य मानता है—'धन्यानि तेषां खलु जीवितानि' इत्यादि ( ५।४६ )।

वह आभूषणप्रिय स्त्री है। नख से शिख तक आभूषणों से वह प्रायः अलंकृत रहा करती है। प्रसाधन के द्वारा अपने सौन्दर्य में चार चाँद लगा देना उसका दैनन्दिन कार्य है। वह अपने बालों को फूलों से भी सजाती है।

यदि संक्षेप में कहा जाय तो कह सकते हैं कि वह उदारता रूपी जल की नदी है, भूलोक में आई हुई रति है, आभूषणों का भी आभूषण है, सुजनता की नदी है और कामदेव की हार तथा सौभाग्यरूपी विक्रेय द्रव्य की निधि है—( ८।३८ )। कुल स्त्री तथा वेश्याओं के लिये भी उसकी यह उक्ति सर्वदा मननीय और अनुकरणीय रहेगी—

यत्नेन सेवितव्यः पुरुषः कुलशीलवान्दरिद्रोऽपि।
शोभा हि पणस्त्रीणां सदृशजनसमाश्रयः कामः ॥८।३३॥

## शकार

शकार इस प्रकरण का प्रतिनायक है। साहित्यदर्पण के अनुसार शकार, मद और मूर्खता के कारण अभिमानी, नीचकुलोत्पन्न तथा ऐश्वर्य से सम्पन्न होता है। यह अविवाहिता स्त्री ( रखेली ) का भाई तथा राजा का साला भी कहा गया है—

मदमूर्खताभिमानी दुष्कुलतैश्वर्यसंयुक्तः।
सोऽयमनूढाभ्राता राज्ञः श्यालः शकार इत्युक्तः॥ ३।५४॥

साहित्यदर्पणकार ने शकार का यह लक्षण 'मृच्छकटिक' के शकार को ही दृष्टि में रखकर बतलाया है। अतः ये सभी लक्षण सर्वात्मना 'मृच्छकटिक' के शकार में पाये जाते हैं। 'दशरूपक' के अनुसार प्रतिनायक लोभी, धीरोद्धत, जडप्रकृतिवाला, पापी और व्यसनी होता है ( दश० २।९ )। शकार मूर्खता, प्रवञ्चना, क्रूरता तथा कायरता आदि दुर्गुणों से भरपूर है। यह किसी व्यभिचारिणी स्त्री का पुत्र है। प्रथम अङ्क में विट इसे 'काणेलीमातः' कह कर सम्बोधित करता है। व्याख्याकारों ने 'काणेली' शब्द का 'अविवाहिता' अथवा 'व्यभिचारिणी' अर्थ किया है। यह राजा पालक का साला ( राजश्यालकः ) कहा गया है। इसका नाम है संस्थानक। यह शकारी प्राकृत बोलता

है जिसमें 'स' के स्थान पर 'श' होता है ( जैसे वशन्तशेणा )। सम्भवतः इसी कारण से इसे शकार कहा गया है।

शकार बहुत बड़ा अभिमानी है। उसे राजा के साथ अपने सम्बन्ध का बड़ा गर्व है। नवें अंक में जब न्यायाधीश उसका मुकदमा सुनने से इन्कार कर देते हैं। तब वह धमकी देता है 'यदि मेरा मुकदमा न देखा गया तो मैं अपने बहनोई राजा पालक से कहकर इस न्यायाधीश के स्थान पर दूसरे की नियुक्ति करवाऊँगा—'यदि न दृश्यते, तदावुत्तं राजानं पालकं भगिनीपतिं विज्ञाप्य······एतमधिकरणिकं दूरीकृत्यात्रान्यमधिकरणिकं स्थापयिष्यामि।' ( पृ० ५५३ )। उसे अपने धन का भी अभिमान है। अपनी बड़ी मूर्खता के कारण वह अपने आपको 'प्रवरपुरुष मनुष्य वासुदेव' कहता है। उसे अपनी सुन्दरता का महान् अहंकार है। एक स्वरूपसुन्दरी बहन का भाई होने के नाते इसे आकार से सुन्दर होना चाहिए। यह पूर्णतया अशिक्षित है। इसे इस बात का भी ज्ञान नहीं है कि किस तरह लोगों से बातें की जाती हैं। निश्चय ही इसने पुराण आदि की कथा सुनी है। किन्तु इस पर इनकी बातों का कुछ भी अच्छा परिणाम नहीं हुआ है। इतिहास विरुद्ध बातें [ द्रोणपुत्रो जटायुः ] तथा अनर्थक प्रलाप [ न मृताः रज्जवः, यदि राक्षसी प्रतिवसति, तत्कथं न त्वां मुष्णाति ? इत्यादि ] उसके कथनों में पग-पग पर मिलते हैं।

वह अस्थिर स्वभाववाला, दुराग्रही तथा कायर है। विचारों में क्षण-क्षण में परिवर्तन होते रहना उसकी प्रकृति की साधारण बात है। उसके साथी विट और चेट भी उसकी बातों का विश्वास नहीं करते हैं। अष्टम अंक में वह विटको गाड़ी पर चढ़ने का आदेश देकर भी पुनः उसे उतार देता है। उसके स्वभावकी अस्थिरता सूचक बहुत सी बातें आठवें अंक में देखी जा सकती हैं। खतरे की पूरी सम्भावना रहने पर भी वह चेट को टूटी दीवाल के बीच से गाड़ी को पुष्पकरण्डक उद्यान के भीतर ले जाने के लिये बाध्य करता है ( पृ० ४८४-८५ )। प्रथम अंक में वह वसन्तसेना को बिना पकड़े लौटने के लिये तैयार नहीं देखा जाता। ये बातें उसके दुराग्रही होने का प्रमाण हैं। गाड़ी में वसन्तसेना को देखने मात्र से वह भयभीत हो जाता है। अन्त में मृत्यु के भय से वह चारुदत्त की शरण में जाता है ( पृ० ७०९ )। यह है उसकी कायरता।

शकार क्रूर, निर्दयी तथा पापी है। उसकी क्रूरता उस समय अपनी चरमसीमा पर पहुँच जाती है जब वह कपटपूर्वक विट और चेट को हटाकर निर्जन स्थान में वसन्तसेना का गला घोंटकर हत्या करता है। उसकी स्वयं हत्या करके हत्या का पाप चारुदत्त के शिर पर मढ़ने के लिये उसने नवीन कपट योजना की है—'चारुदत्तविनाशाय करोमि

कपटं नवम् ।' ( ८।४४ ) । एकमात्र वसन्तसेना के ही लिये वह चारुदत्त का जीवन-शत्रु है । दसवें अंक में चाण्डालों से वह कहता है कि पुत्र सहित चारुदत्त का वध करो – 'सपुत्रमेवैतं मारयत ।' ( पृ० ६७० ) ।

शकार दुर्गुणों की खान है । वह स्त्री-लम्पट, पेटू, निर्दय, क्रूर तथा स्वार्थी है । शकार जैसे अवाञ्छनीय तत्त्व ही समाज के विनाशक तत्त्व होते हैं । प्रतिनायक के रूप में उसका यथार्थ चित्र 'मृच्छकटिक' में चित्रित किया गया है । पाठक शकार के लिये प्रशंसा का एक शब्द भी देने के लिये तैयार नहीं होते । वह मानव नहीं दानव है ।

## विदूषक—

'मृच्छकटिक' के विदूषक का नाम मैत्रेय है । जाति का वह ब्राह्मण है । वह चारुदत्त का किसी भी अवस्था में विचलित न होने वाला मित्र और सहायक है । चारुदत्त विदूषक के विषय में कहता है –'अये ! सर्वकालमित्रं मैत्रेयः ( पृ० २९ ) । दशरूपक के अनुसार नायक का वह सहायक, जो अपने आकार, प्रकार तथा कथन आदि से हँसी उत्पन्न करता है, विदूषक कहलाता है 'हास्यकृच्च विदूषकः' ( दश० २।९ ) । बाद के नाटकों में विदूषक का यही रूप देखा जाता है । इन बातों के साथ ही, 'मृच्छकटिक' का विदूषक अपनी कुछ अन्य विशेषताओं को भी रखता है जो अन्य विदूषकों मे नहीं देखी जातीं ।

चारुदत्त की समृद्धि की अवस्था में वह उसके यहाँ बहुत आनन्द के साथ खाता पीता था । जब से चारुदत्त निर्धन हो गया है तब से वह इधर-उधर घूमकर भोजन करता है और केवल रात्रि में सोने भर के लिये आता है ( पृ० २६, २७ ) । वह उसका साथ नहीं छोड़ता । विदूषक सर्वदा चारुदत्त की समृद्धि की कामना करता है ( पृ० ९८ ) । वह उसकी थोड़ी सी भी हानि नही देखना चाहता । सुवर्णभाण्ड के बदले वसन्तसेना को रत्नावली देना उसे कथमपि अभीष्ट न था—'मा तावदखादितस्याभुक्तस्याल्पमूल्यस्य चोरैरपहृतस्य कारणाच्चतुःसमुद्रसारभूता रत्नावली दीयते ( अं० ३) । वह एक सच्चे और सुयोग्य मित्र की भाँति चारुदत्त को गणिका वसन्तसेना के संसर्ग से अलग करना चाहता है – "तदहं ब्राह्मणो भूत्वेदानीं भवन्तं शीर्षेण पतित्वा विज्ञापयामि --'निवर्त्यतामात्मास्माद्बहुप्रत्यवायाद्गणिकाप्रसङ्गात्'' ( पृ० ३२४ ) । चारुदत्त के प्रति उसे प्रगाढ प्रेम है । जब उसे पता चलता है कि शकार ने चारुदत्त पर मिथ्या अभियोग लगाया है और चारुदत्त न्यायालय में बुलाया गया है तो वह चिन्तित हो उठता है । वह न्यायालय में जाता है और शकार से लड़ बैठता है । चारुदत्त को

मृत्युदण्ड दिये जाने पर वह उसके बिना जीवित नहीं रहना चाहता—"तथापि न शक्नोमि प्रियवयस्यविरहितः प्राणान् धर्तुमिति" (पृ० ६७२)। मित्रता का यह उदाहरण निश्चित ही बेजोड़ है।

विदूषक डरपोक तथा क्रोधी स्वभाव का है। शकार के द्वारा रदनिका के केश पकड़ने की बात सुनकर वह क्रुद्ध हो उठता है तथा शकार को मारने के लिये तैयार हो जाता है (प्रथम अङ्क पृ० ८४)। वह अँधेरे में चौराहे पर जाने से तथा वसन्तसेना को उसके घर पहुँचाने से डरता है (पृ० ७६)। वह एक अति सामान्य बुद्धि का व्यक्ति है। संसार के साधारण व्यवहार से भी वह पूर्णतया परिचित नहीं प्रतीत होता वसन्तसेना के चारुदत्त के यहाँ पहुँचने पर वह पूछता है 'अथ किंनिमित्तं पुनरीदृशे प्रनष्टचन्द्रालोके दुर्दिनान्धकारे आगता भवती ?" (पृ० ३५०)। वह पेटू भी है। जब वह आभूषणों के बदले रत्नावली देने जाता है तब वसन्तसेना उसे केवल मौखिक सत्कार करके विदा कर देती है। इस पर वह रुष्ट हो जाता है। वह कहता है "एतावत्या ऋद्धया न तया अहं भणितः 'आर्य मैत्रेय ! विश्रम्यतां मल्लकेन पानीयमपि पीत्वा गम्यताम्" इत्यादि (पृ० ३२१)।

संक्षेप में कहा जा सकता है कि विदूषक एक सच्चा हितचिन्तक मित्र है। वह संपत्ति तथा विपत्ति में समानरूप से साथ देनेवाला है। नाटककार ने एकमात्र हास्य के लिये ही उसकी सृष्टि न कर एक विशेष प्रयोजन के लिये की है। उसे वह एक सच्चे मित्र के रूप में चित्रित करना चाहता है। इस उद्देश्य से विदूषक का चरित्र अवश्य ही खरा उतरता है।

## शर्विलक

शर्विलक जाति का ब्राह्मण है—'अहं हि चतुर्वेदविदोऽप्रतिग्राहकस्य पुत्रः शर्विलको नाम ब्राह्मणो गणिकामदनिकार्थमकार्यमनुतिष्ठामि।' (अं० ३)। वह साहस और वीरता की प्रतिमूर्ति है। उसका सिद्धान्त है कि 'साहस में लक्ष्मी निवास करती है। उसने मदनिका से कहा है—'अपण्डिते ! साहसे श्रीः प्रतिवसति।' (अं० ४)। वह चोरी की कला में पारङ्गत है। उसने योगाचार्य नाम के किसी आचार्य से चोरी की कला सीखी है। किन्तु वह पेशेवर चोर नहीं है। चोरी को वह अच्छा नहीं समझता है। किन्तु उसने दरिद्रता के कारण गणिका मदनिका के प्रेम में फँस कर इस अकार्य को केवल एक स्वतन्त्र व्यवसाय मानकर किया है। उसके जैसे ओजस्वी व्यक्ति से भला किसी के सामने धन के लिये हाथ जोड़ने की कल्पना की ही कैसे जा सकती है ?। वह कहता है—'स्वाधीना वचनीयताऽपि हि वरं बद्धो न सेवाञ्जलिः।' (३।११)।

यद्यपि वह चोरी करता है, किन्तु उस समय भी वह कार्याकार्य का विचार करता है वह विचारशून्य एकमात्र लोभी चोर नहीं है ( ४।६ )। वह दरिद्रता को धिक्कारता है जिसके कारण उसे चोरी जैसा निन्दनीय कर्म करना पड़ता है ( ३।१६ )।

शर्विलक में साहस और वीरता कूट-कूट कर भरी है। वह क्रान्तिकारियों का अगुआ है। जेल का फाटक तोडकर रक्षकों के बीच से गोपाल दारक आर्यक को भगा ले जाना, शर्विलक जैसे शूरवीर का ही काम है। राजा के महल के अन्दर घुस कर पालक का वध करना तथा शीघ्र ही राजगद्दी पर आर्यक का अभिषेक करना भी शर्विलक का ही काम है ( १०।४७ )। वस्तुतः क्रान्ति तथा पुनः शान्तिस्थापन आदि सभी कार्य शर्विलक के द्वारा ही किये गये हैं।

वह प्रत्युत्पन्नमति है। नापने के सूत के अभाव में वह झटपट यज्ञोपवीत से ही मानसूत्र का काम लेते हुए दिखलाई पड़ता है। वह समझदार भी है। मदनिका के द्वारा समझाये जाने पर वह चोरी करके लाये गये आभूषणों को लौटा देने का औचित्य स्वीकार करते हुए देखा जाता है। उसकी गुणग्राहिता उस समय देखी जा सकती है जब वह वसन्तसेना के घर चारुदत्त की प्रशंसा करते हुए कहता है—'साधु आर्य चारुदत्त ! साधु। गुणेष्वेव हि कर्तव्यः प्रयत्नः पुरुषैः सदा।' इत्यादि ( पृ० २७४ )।

वह एक सच्चा और दृढ़ मित्र भी है। मदनिका के साथ वसन्तसेना के घर के बाहर निकलते ही उसे राजा पालक के द्वारा आर्यक के कैद किये जाने का समाचार मिलता है। वह तुरंत गाडी से उतर पड़ता है। मदनिका को अपने मित्र रेभिल के घर भेजकर वह मित्र आर्यक को छुड़ाने चल पड़ता है। शर्विलक षड्यन्त्र करने में भी प्रवीण है ४।२६ )।

वह गणिका मदनिका का बहुत प्रेमी है। उसने उसे छुड़ाने के लिये ही चोरी की है। उसे यह बात सह्य नहीं है कि मदनिका और किसी से प्रेम या सहानुभूति करे। चारुदत्त के विषय में मदनिका को उत्सुक देखकर वह बिगड़ खड़ा होता है। वह स्त्रियों का, वेश्याओं को बहुत बुरा भला भी कहता है।

शर्विलक अनेक वेश धारण करने में तथा अनेक देश की भाषाओं को बोलने में भी प्रवीण है ( ३। ० )। सम्भवतः वह उज्जयिनी नगरी का निवासी नहीं है। वह कहीं बाहर से आकर उज्जयिनी में रेभिल के घर ठहरा है। इसमें सन्देह नहीं कि कुछ कमियों के रहते हुए भी उसमें गुणों की ही मात्रा अधिक है।

धूता—

धूता चारुदत्त की विवाहिता स्त्री है। यह एक पतिव्रता स्त्री के रूप में दर्शकों या

पाठकों के सामने आती है। धूता सुख और दुःख में समानरूप से चारुदत्त का अनुगमन करती है ( ३।२८ )। वस्तुतः धूता जैसी पतिपरायण स्त्रियाँ बहुत ही कम मिलती हैं। वह एक ऐसे पति की अनुगामिनी स्त्री है जो वेश्या से प्रेम करता है, उसे अपने हृदय की महारानी समझता है। ऐसी अवस्था में भी अपने पतिदेव के प्रति उसकी निष्ठा जरा भी कम नहीं हुई है। वसन्तसेना के आभूषणों की चोरी हो जाने पर वह रत्नषष्ठी व्रत के बहाने से अपनी माता के घर से प्राप्त बहुमूल्य रत्नावली उतार कर वसन्तसेना को देने के लिये विदूषक को सौंप देती है ( तृतीय अंक )। चारुदत्त की प्रतिष्ठा कलङ्कित न हो एतदर्थ वह सर्वदा चिन्तित रहती है ( तृतीय अंक )। वह चारुदत्त के मृत्यु के समाचार को सुनने की अपेक्षा मर जाना ही श्रेयस्कर समझती है— 'जात ! मुञ्च माम्। मा विघ्नं कुरुष्व। बिभेम्यार्यपुत्रस्यामङ्गलाकर्णनात्।' (पृ०७१७)।

धूता सामान्य स्त्रियों की भाँति आभूषण की लोभी नहीं है। जब वसन्तसेना ने रत्नावली को धूता के पास वापस भेज दिया तब उसने उसे यह कहकर अस्वीकार कर दिया कि 'आर्यपुत्र ने इसे आपको प्रसन्नता पूर्वक दिया है, अतः इसे लेना मेरे लिये ठीक न होगा— 'आर्यपुत्रेण युष्माकं प्रसादीकृता; न युक्तं ममैतां ग्रहीतुम्।' (पृ० ३६१)। वह चारुदत्त को ही अपना सबसे बड़ा आभरण मानती है—'आर्यपुत्र एव ममाभरण-विशेष इति जानातु भवती।' ( पृ० ३६१ )। वह इतनी उदार है कि अपने पति से प्रेम करने वाली वेश्या वसन्तसेना को अपनी बहन के तुल्य मानती है और उसके कल्याण की कामना करती है— 'दिष्ट्या कुशलिनी भगिनी। ( पृ० ७२३ )। धन्य हैं धूता जैसी पतिपरायण ललनाएं जिनके गौरव के बल पर भारतीय नारीजगत् का मस्तक सर्वदा-स्वाभिमान के साथ ऊँचा रहा है।

**मदनिका—**

मदनिका वसन्तसेना की दासी तथा सखी के रूप में चित्रित की गई है। ये दोनों परस्पर एक दूसरे को बहुत प्रेम करती हैं। वसन्तसेना ने चारुदत्त के साथ अपने प्रेम के रहस्य को मदनिका से ही बतलाया है। मदनिका का शर्विलक के साथ गुप्त प्रेम है। शर्विलक ने मदनिका को दासीपन से छुड़ाने के लिये ही चारुदत्त के घर चोरी की है। मदनिका बड़ी ही बुद्धिमती तथा चतुर स्त्री है। उसने शर्विलक को एक सद्गृहिणी की भांति उपदेश दिया है। उसके इस उपदेश को ही सुनकर वसन्तसेना ने कहा है— 'साधु मदनिके ! साधु। अभुजिष्येव मन्त्रितम्।' ( अं० ४ )। मदनिका भीरु नहीं है। वह शर्विलक जैसे साहसी की योग्य पत्नी होने के सर्वथा योग्य है। जब शर्विलक अपने मित्र आर्यक को बन्धन से छुड़ाने की इच्छा व्यक्त करता है तो वह उसका समर्थन

करती है ( पृ० २८० )। वह अपने पति के कर्त्तव्य में बाधा नहीं बनना चाहती है। वस्तुतः मदनिका एक गणिका होते हुए भी सुयोग्य सखी और पत्नी है।

## भिक्षु—

भिक्षु बौद्ध संन्यासी होने के पहले जुआरी संवाहक के रूप में हमारे सामने आता है। द्वितीय अंक में वसन्तसेना के साथ इसकी बातचीत से इसका पूरा परिचय मिलता है। यह पाटलिपुत्र ( पटना ) का रहने वाला है। यह वहाँ के एक गृहस्थ का लड़का है। देश देखने की उत्सुकता से उज्जयिनी आया है। यहाँ इसने चारुदत्त के घर नौकरी कर ली है। प्रारम्भ में कला समझकर इसने देह दबाने और मालिश करने का काम सीखा है। बाद में यही काम इसकी जीविका का साधन बना है। चारुदत्त की गरीबी के दिनों में इसने जुआ खेलकर अपना पेट पालना शुरू किया था। एक दिन जुए में सोने की दस मुद्राएँ हार गया। विजयी जुआड़ी के भय से इसने वसन्तसेना की शरण ली। वसन्तसेना ने इसे उनके हाथों से छुड़ाया। इसी अपमान से दुःखी होकर यह बौद्ध भिक्षु हो गया। इसे बराबर वसन्तसेना के उपकार का बदला चुकाने की चिन्ता सताती रही—'अथवालं ममैतेन स्वर्गेण। यावत्तस्या वसन्तसेनाया बुद्धोपासिकायाः प्रत्युपकारं न करोमि, यया दशानां सुवर्णकानां कृतेन द्यूतकराभ्यां निष्क्रीतः, ततः प्रभृति तया क्रीतमिवात्मानमवगच्छामि।' ( पृ० ५३४ )। आगे यह बेहोश पड़ी हुई वसन्तसेना को होश में लाता है और उसे चारुदत्त से मिलाता है।

संवाहक संन्यास ग्रहण करने के बाद एक सच्चे संन्यासी के रूप में हमारे सामने आता है। वह इन्द्रिय संयम के प्रति पूर्ण निष्ठावान् है—'संयच्छत निजोदरम्' इत्यादि ( अष्टम अंक का प्रारम्भ )।

बौद्ध संन्यासी हो जाने के बाद संवाहक एक आदर्श भिक्षु के रूप में दिखलाई पड़ता है। दशम अंक के अन्त में उससे जब यह पूछा जाता है कि—'भिक्षो! तुम्हें सबसे अधिक क्या अभीष्ट है?' तब वह उत्तर देता है—'इस प्रकार की अनित्यता को देखकर संन्यास के प्रति मेरा आदर दुगुना हो गया है'—'इदमीदृशमनित्यत्वं प्रेक्ष्य द्विगुणतरो मम प्रव्रज्यायां बहुमानः संवृत्तः।' ( पृ० ७२३ ) संक्षेप में भिक्षु होने के पहले से लेकर बाद तक एक सत्यनिष्ठ व्यक्ति के रूप में हम संवाहक का चित्र पाते हैं।

—:o:—

अथ

# मृच्छकटिकम्

## प्रथमोऽङ्कः

पर्यङ्कग्रन्थिबन्धद्विगुणितभुजगाश्लेषसंवीतजानो-
रन्तःप्राणावरोधव्युपरतसकलज्ञानरुद्धेन्द्रियस्य।
आत्मन्यात्मानमेव व्यपगतकरणं पश्यतस्तत्त्वदृष्ट्या
शंभोर्वः पातु शून्येक्षणघटितलयब्रह्मलग्नः समाधिः ॥ १ ॥

---

बुधं भट्टाचार्यं विमलहृदि सिद्धेश्वरगुरुं
प्रणम्य श्रद्धातः प्रथितयशसः शूद्रककवेः।
त्रिपाठीतिप्रख्यः प्रकरणकृतौ मृच्छकटिके
रमानाम्नीं टीकां रचयति रमाशङ्करसुधीः ॥

अन्वयः—पर्यङ्कग्रन्थिबन्धद्विगुणितभुजगाश्लेषसंवीतजानोः, अन्तःप्राणावरोधव्युपरतसकलज्ञानरुद्धेन्द्रियस्य, तत्त्वदृष्ट्या, आत्मनि, व्यपगतकरणम्, आत्मानम्, एव, पश्यतः, शम्भोः, शून्येक्षणघटितलयब्रह्मलग्नः, समाधिः, वः, पातु ॥ १ ॥

शब्दार्थः—पर्यङ्कग्रन्थिबन्धद्विगुणितभुजगाश्लेषसंवीतजानोः = पर्यङ्कनामक - योगासन की गाँठ ( पलथी ) बाँधने में अर्थात् मुद्रा धारण करने में दुहरे सर्प के लपेटने से बँधी हुई जाँघ वाले। अन्तःप्राणावरोधव्युपरतसकलज्ञानरुद्धेन्द्रियस्य = भीतर ही प्राण आदि वायु के रोक देने से समाप्त हो गया है ( बाहरी चीजों का ) ज्ञान जिनका ऐसी वश में की गयी इन्द्रियोंवाले। तत्त्वदृष्ट्या = सच्चे ज्ञान रूपी नेत्र से [निर्विकल्पकज्ञान से]। आत्मनि = अपने में, अपने भीतर। व्यपगतकरणम्= इन्द्रिय आदि से रहित, निष्कल अथवा कारणरहित। आत्मानम् = परमात्मा को। एव = ही। पश्यतः = देखनेवाले। शम्भोः = शिव की। शून्येक्षणघटितलयब्रह्म-लग्नः = निराकार के देखने से अर्थात् अनुभव करने से होनेवाली तल्लीनता के कारण ब्रह्म में लगी हुई। समाधिः = ब्रह्म के चिन्तन में पूर्ण लीनता। वः = आप लोगों की। पातु = रक्षा करे ॥

अर्थः—'पर्यङ्क' नामक एक विशेष प्रकार के योगासन की मुद्रा [ रचना ] धारण करने में द्विगुणित [ दुहरे ] सर्प के लपेटने से जिसके [ शिव के ] घुटने कसकर बँधे हुए हैं ; [ यौगिक क्रिया के द्वारा ] प्राण आदि वायुओं को शरीर के भीतर ही रोक देने से जिसकी सभी इन्द्रियाँ [ बाहरी वस्तुओं के ] ज्ञान से निवृत्त एवं [ विषयों से ] संयत हो गयी हैं, जिन्होंने सच्चे ज्ञान के द्वारा अपने भीतर इन्द्रियादि रहित अर्थात् निष्कल अथवा कारणरहित [ जिसको बनाने वाला अन्य कोई व्यक्ति कारण न हो ] विशुद्ध चैतन्यरूप केवल परमात्मा को ही देखा है ; उस शिव की, निराकार [ ब्रह्म ] के साक्षात्कार करने से होने वाली एकाग्रता [ लय ] के कारण ब्रह्म में लगी हुयी समाधि आप सभी [ सभा में उपस्थित लोगों ] की रक्षा करे ॥ १ ॥

टीका—पर्यङ्केति—पर्यङ्कस्य = योगासनविशेषस्य, यः ग्रन्थिः = निर्माणं तस्य बन्धे = धारणे, द्विगुणितः = द्विगुणतां प्राप्तः, य भुजगः = सर्पः तस्य आश्लेषेण = वेष्टनेन, संवीते = बद्धे, जानुनी = जानुद्वयं यस्य तस्य, बद्धपर्यङ्कासनस्येति भावः; अन्तः = शरीराभ्यन्तरे, प्राणानाम्=प्राणापानादिवायूनाम्, अवरोधेन= निरोधेन, व्युपरतम्=विशेषेण निवृत्तम्, सकलम् = समस्तम्, ज्ञानम् = बाह्यविषयज्ञानम् येषां तानि रुद्धानि = सम्यग्वशीकृतानि, इन्द्रियाणि यस्य तस्य; तत्त्वदृष्ट्या= सम्यग्ज्ञानदृष्ट्या; आत्मनिः = स्वस्मिन् ; व्यपगतानि = दूरीभूतानि, करणानि = इन्द्रियाणि यस्मात् तम् अथवा व्यपगतम् = दूरीभूतम्, करणम् = जन्म यस्य तम् ; आत्मानम् = परमात्मानं स्वचिद्रूपम्; एव; पश्यतः = ध्यायतः; शम्भोः = शिवस्य; शून्यस्य = निराकारस्य, ईक्षणेन = अवलोकनेन, घटितः = सम्पादितः, यः लयः = तल्लीनता तेन ब्रह्मणि = परब्रह्मणि, लग्नः = सम्पन्नः, समाधिः वः = युष्मान् सामाजिकान्, पातु = रक्षतु ॥ १ ॥

टिप्पणी—'शम्भोः शून्येक्षण० समाधिः वः पातु' यही इस श्लोक का प्रधान वाक्य है। षष्ठी विभक्तिवाले अन्य पद 'शम्भु' के विशेषण हैं। 'पर्यङ्क' योग का अभ्यास करने के लिये एक प्रकार का आसन है। 'काले' महाशय 'पर्यङ्क' को वीरासन कहते हैं। किन्तु पर्यङ्क आसन वीरासन से सर्वथा भिन्न है। प्रमाण के लिये शिवमहापुराण का एक श्लोक यहाँ उद्धृत किया जा रहा है—

स्वस्तिकं पद्म मध्येन्दुं वीरं योगं प्रसाधितम् ।
पर्यङ्कं च यथेष्टं च प्रोक्तमासनमष्टधा ॥ शिव० ७।२।३७।२०

ग्रन्थि = गाँठ, पलथी लगाने के लिये एक पैर को मोड़कर दूसरे पैर पर रखना। ध्यान की अवस्था में यह पलथी छूट न जाय अथवा ढीली न पड़ जाय

अपि च,—

पातु वो नीलकण्ठस्य कण्ठः श्यामाम्बुदोपमः ।
गौरीभुजलता यत्र विद्युल्लेखेव राजते ॥ २ ॥

( नान्द्यन्ते )

सूत्रधारः—अलमनेन परिषत्कुतूहलविमर्दकारिणा परिश्रमेण । एवमहमार्यमि-

---

अतः दोहरा सर्प लपेट कर घुटनों के ऊपर बाँधा गया है। प्राणायाम के समय जब सब प्रकार के वायु भीतर ही रोक दिये जाते हैं तब ज्ञानेन्द्रियाँ तथा कर्मेन्द्रियाँ निश्चेष्ट होकर वश में हो जाती हैं। इन्द्रिय = इन्द्रस्य आत्मनः लिङ्गम् ( इन्द्र अर्थात् आत्मा का अनुमान करानेवाला चिह्न ], इन्द्र + घच् ( इय) । आत्मानम्—वस्तुतः इसका अर्थ है आत्मस्वरूप—तदा द्रष्टुः स्वरूपेऽवस्थानम् (योगसूत्र १।३) ।

इस श्लोक में 'स्रग्धरा' छन्द है। इसका लक्षण है—'म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम् ।' इति ॥ १ ॥

पातु वो नीलकण्ठस्येति—

अन्वयः—यत्र, गौरीभुजलता, विद्युल्लेखा, इव, राजते, ( सः ), श्यामाम्बुदोपमः, नीलकण्ठस्य, कण्ठः, वः, पातु ॥ २ ॥

शब्दार्थः—यत्र = जिसमें, जिस कण्ठ में; गौरीभुजलता = गोरी पार्वती की बाँह रूपी लता; विद्युल्लेखा = बिजली की रेखा, पतली लाइन; इव = जैसा, राजते = शोभित हो रही है; ( सः = वह ); श्यामाम्बुदोपमः = नीले बादलों के समान; नीलकण्ठस्य = शिवका; कण्ठः = कण्ठ, गला; वः = आप लोगों की, सभा में बैठे सज्जनों की; पातु = रक्षा करे ।

और भी —

अर्थ :—जिसमें [ कण्ठ में ] पार्वती जी की [गौरवर्ण] बाहु-लता बिजली की पंक्ति की भाँति सुशोभित होती है, वह काले बादलों के समान शङ्कर जी का कण्ठ आप सब की रक्षा करे ॥ २ ॥

टीका—यत्र = यस्मिन्; गौर्याः = गौरवर्णायाः पार्वत्याः भुजः = बाहुः एव लता = वल्ली ( वेष्टनसाधर्म्याद् भुजे लतात्वस्य आरोपः ); विद्युतः = तडितः लेखा = रेखा, पंक्तिः; इव = यथा; राजते = शोभते; ( सः ), श्यामः = नीलवर्णः अम्बुदः = जलदः एव उपमा = सादृश्यं यस्य सः; नीलः = नीलवर्णः कण्ठः = गलभागः यस्य तस्य, शिवस्य इत्यर्थः; कण्ठः = गलप्रदेशः; वः = युस्मान् सामाजिकान्; पातु = रक्षतु ॥ २ ॥

टिप्पणी—इस श्लोक में बीज रूप से कथा की एक झलक मिल जाती है। जैसे— 'शिव के कण्ठ में गौरी की भुजा' से चारुदत्त और वसन्तसेना का प्रेम प्रकट होता है। पार्वती के द्वारा अपनी बाँह से शिव के लपेटने से पार्वती की उत्कण्ठा की भाँति स्वयं आकर चारुदत्त का आलिङ्गन करने वाली वसन्तसेना की कामुकता भी सूचित होती है। नीलाम्बुद का वर्णन मेघाच्छन्न दिन में वसन्तसेना के अभिसरण का सूचक है। श्वेत के वर्णन से वसन्तसेना का पवित्र प्रेम और श्याम के वर्णन से शकार आदि की मलिनता व्यक्त होती है।

यहाँ पर 'नीलकण्ठस्य कण्ठः' में लाटानुप्रास है। 'भुजः एव लता' में रूपक अलङ्कार है। 'विद्युल्लेखा इव' में उपमा है। इस प्रकार इस श्लोक में संसृष्टि नामक अलङ्कार है। विश्वनाथ ने संसृष्टि का लक्षण इस प्रकार कहा है— 'मिथोऽनपेक्षतयैतेषां स्थितिः संसृष्टिरुच्यते।'

इस श्लोक में 'पथ्यावक्त्र' छन्द है। इसका लक्षण है—युजोश्चतुर्थतोजेन, पथ्यावक्त्रं प्रकीर्तितम्॥ २॥

नान्द्यन्ते इति—

[ मङ्गलाचरणरूप नान्दी के अन्त में ]

टीका—नान्द्याः अन्ते=समाप्तौ। नन्दन्ति देवता अस्याम् इति नान्दी।

टिप्पणी—देव, द्विज अथवा राजा आदिको प्रसन्न करने के लिए नाटक के प्रारम्भ में स्तुति अथवा आशीर्वाद के रूप में मङ्गल किया जाता है, यही 'नान्दी' कहलाती है। नन्दयति इति नन्दः √ नन्द+अच्; नन्दः एव नान्दः { स्वार्थे अण् } नान्द+ई ( स्त्री० )=नान्दी। नान्दी का लक्षण इस प्रकार बतलाया गया है—

'आशीर्वचनसंयुक्ता स्तुतिर्यस्मात् प्रयुज्यते।
देवद्विजनृपादीनां तस्मान्नान्दीति संज्ञिता॥' भरत मुनि॥

आठ पदों से युक्त यह 'पत्रावली' नामक नान्दी है। इसकी परिभाषा इस प्रकार है—

'यस्यां बीजस्य विन्यासो ह्यभिधेयस्य वस्तुनः।
श्लेषेण वा समासोक्त्या नान्दी पत्रावलीति सा॥'

यहाँ यह स्मरणीय है कि नान्दी का पठ सूत्रधार करता है॥२॥

सूत्रधारः इति—

शब्दार्थः—सूत्रधारः=रङ्गशाला का व्यवस्थापक प्रधान नट।

टिप्पणी—यहाँ पर लक्षणा के द्वारा 'सूत्र' शब्द का अर्थ नाट्य का उपकरण अथवा अभिनय का निर्देशन किया जाता है। जिसके अधिकार में नाट्य के सभी उपकरण होते हैं अथवा जो रङ्गमञ्च का प्रबन्ध करता है वह प्रधान नट अर्थात् अभिनय करनेवालों का निर्देशक सूत्रधार कहा जाता है। सूत्रधार का लक्षण इस प्रकार किया गया है—

'नाट्योपकरणादीनि सूत्रमित्यभिधीयते।
सूत्रं धारयतीत्यर्थे सूत्रधारो निगद्यते॥'

अलमनेन इति—

शब्दार्थः—परिषत्कुतूहलविमर्दकारिणा = सभा में स्थित लोगों की उत्कण्ठा को भङ्ग करनेवाले ; अनेन = इस ; परिश्रमेण=परिश्रम से ; अलम् = बस ( करें )। एवम् = इस प्रकार ; अहम् = मैं, सूत्रधार ; आर्यमिश्रान् = आदरणीय सभ्यजनों को ; प्रणिपत्य = प्रणाम करके ; विज्ञापयामि = सूचित करता हूँ ; यत्=कि ; वयम्= हम लोग ; इदम् = इस ; मृच्छकटिकं नाम = मृच्छकटिक नामवाले ; प्रकरणम् = प्रकरण को ; प्रयोक्तुम् = अभिनय करने के लिये ; व्यवसिताः=उद्यत हैं ; किल = निश्चय ही ; एतत्कविः = इसके लेखक कवि,—

अर्थ :—

सूत्रधारः—सभा में उपस्थित सभ्यलोगों के कुतूहल [ नाटक देखने की उत्कण्ठा ] को भङ्ग करने वाले इस परिश्रम [ मङ्गलाचरण के विस्तार ] को बन्द करो। इस प्रकार आदरणीय एवं सभ्य आप लोगों को प्रणाम करके मैं सूचित करता हूँ कि—हमलोग 'मृच्छकटिक' नामक इस 'प्रकरण' का अभिनय करने के लिए उद्यत हैं। निःसन्देह, इसके रचयिता कवि—

टीका—परिषीदन्ति इति व्युत्पत्त्या परिषत् शब्दः अत्र सभायां स्थितस्य जनस्य वाचकः। परिषदाम् = सभ्यानाम् ; कुतूहलस्य=उत्सुकतायाः ; विमर्दकारिणा = विनाशकेन, विघ्नकरेण वा ; अनेन = नान्दीपाठरूपेण ; परिश्रमेण = आयासेन; अलम् = निष्फलम्। आर्यान् = आदरणीयान् ; मिश्रान् = पठितबहुशास्त्रान् ; अथवा आर्येषु = श्रेष्ठेषु मिश्राः = प्रधानाः तान् ; प्रणिपत्य = नमस्कृत्य ; विज्ञापयामि = निवेदयामि। मृच्छकटिकम्—मृदः = मृत्तिकायाः शकटिका=चारुदत्तपुत्र-रोहसेनस्य क्रीडनार्थं षष्ठे अङ्के वर्णितं मृत्तिकानिर्मितं क्षुद्रशकटं यस्मिन् इति मृच्छकटिकम्। अथवा मृदः शकटं मृच्छकटकम् अत्र अस्ति इति मृच्छकटिकम् 'अत इनिठनौ' पा० सू० ५।२।११५ इति ठन्। नाम=सार्थकनामकम् ; प्रकरणम् = रूपकविशेषम् ; प्रयोक्तुम्=अभिनयं कर्तुम् ; व्यवसिताः = तत्पराः कृतनिश्चयाः वा; एतस्य = रूपकस्य कविः = रचयिता।

आन्प्रणिपत्य विज्ञापयामि—यदिदं वयं मृच्छकटिकं नाम प्रकरणं प्रयोक्तुं व्यवसिताः। एतत्कविः किल,—

द्विरदेन्द्रगतिश्चकोरनेत्रः परिपूर्णेन्दुमुखः सुविग्रहश्च।
द्विजमुख्यतमः कविर्बभूव प्रथितः शूद्रक इत्यगाधसत्त्वः ॥ ३ ॥

---

टिप्पणी—विमर्दकारिणा = विघ्नकरने वाले, भङ्गकरनेवाले, विमर्द + √कृ + णिनि। आर्यमिश्रान्—आर्य = आदरणीय जन; आर्य का लक्षण इस प्रकार है –

कर्त्तव्यमाचरन् काममकर्त्तव्यमनाचरन्।
तिष्ठति प्रकृताचारे स वै आर्य इति स्मृतः॥

मिश्र शब्द विद्वान् व्यक्तियों के लिये सम्मानसूचक उपाधि है।

मृच्छकटिकम् (मृद् + शकटिका) का अर्थ है—मिट्टी की गाड़ी। 'मृदः शकटिका यस्मिन्' इस अर्थ में बहुव्रीहि समास करने पर 'मृच्छकटिक' शब्द बनता है। छठें अङ्क में मिट्टी की गाड़ी का वर्णन है, जो कथा वस्तु को एक नया मोड़ दे देता है। इसी बात को ध्यान में रखकर इस प्रकरण का नाम 'मृच्छकटिक' रक्खा गया है।

प्रकरण—रूपक के दश भेद होते हैं। प्रकरण उनमें से एक है। मृच्छकटिक एक प्रकरण है। दशरूपक में प्रकरण का लक्षण इस प्रकार है—

'अथ प्रकरणे वृत्तमुत्पाद्यं लोकसंश्रयम्।
अमात्यविप्रवणिजामेकं कुर्याच्च नायकम्॥
धीरप्रशान्तं सापायं धर्मकामार्थतत्परम्।
शेषं नाटकवत् सन्धिप्रवेशकरसादिकम्॥
नायिका तु द्विधा नेतुः कुलस्त्री गणिका तथा।
क्वचिदेकैव कुलजा वेश्या क्वापि द्वयं क्वचित्॥
कुलजाभ्यन्तरा बाह्या वेश्या नातिक्रमोऽनयोः।
आभिः प्रकरणं त्रेधा सङ्कीर्णं धूर्तसङ्कुलम्॥

द्विरदेति—

अन्वयः—द्विरदेन्द्रगतिः, चकोरनेत्रः, परिपूर्णेन्दुमुखः, सुविग्रहः, च, द्विजमुख्यतमः, अगाधसत्त्वः, शूद्रकः, प्रथितः, कविः, बभूव ॥ ३ ॥

शब्दार्थः—द्विरदेन्द्रगतिः = गजराज के समान चालवाले, चकोरनेत्रः = चकोर नामक पक्षी के समान आँखोंवाले, परिपूर्णेन्दुमुखः = पूर्णिमा तिथि के

अपि च,—

ऋग्वेदं सामवेदं गणितमथ कलां वैशिकीं हस्तिशिक्षां
ज्ञात्वा शर्वप्रसादाद्व्यपगततिमिरे चक्षुषी चोपलभ्य।
राजानं वीक्ष्य पुत्रं परमसमुदयेनाश्वमेधेन चेष्ट्वा
लब्ध्वा चायुः शताब्दं दशदिनसहितं शूद्रकोऽग्निं प्रविष्टः॥ ४॥

---

चन्द्रमा के समान मुखवाले, सुविग्रहः = सुन्दर शरीरवाले, च = और, द्विजमुख्यतमः = क्षत्रियों में सर्वश्रेष्ठ, अगाधसत्त्वः = अगाध बलवाले, शूद्रकः = शूद्रक, प्रथितः = विख्यात, कविः = काव्य रचयिता, बभूव = हुए।

अर्थः—गजराजके समान मतवाली चाल [गति] वाले, 'चकोर' नामक पक्षी के समान आँखों वाले, पूर्णिमा तिथि के चन्द्रमा के समान [ मनोहर ] मुखवाले, सुन्दर सुगठित शरीरवाले, क्षत्रियों [ द्विजों ] में सर्वश्रेष्ठ एवं अगाधबलशाली 'शूद्रक' नामक विख्यात कवि हुए॥ ३॥

टीका—द्वौ, रदौ = दन्तौ यस्य सः द्विरदः = हस्ती, द्विरदेषु इन्द्रः इव द्विरदेन्द्रः = गजराजः तस्य गतिः = गमनम् इव गतिः यस्य सः; गजराजवत् मन्दगमनः इति भावः। चकोरस्य = पक्षिविशेषस्य नेत्रे = नयने इव नेत्रे यस्य सः। चकोरसदृशसुन्दरनयनः इति भावः। परिपूर्णः = सकलकलासम्पन्नः इन्दुः = चन्द्रः इव मुखं यस्य सः; सु = शोभनः विग्रहः = शरीरम् यस्य सः; द्विजेषु = क्षत्रियेषु मुख्यतमः = श्रेष्ठतमः; अगाधम् = विपुलम् सत्त्वम् = बलम् यस्य सः; शूद्रकः—एतन्नामकः; प्रथितः = प्रसिद्धः, कविः = काव्यकलाकुशलः; बभूव = जातः॥ ३॥

टिप्पणी इस श्लोक से प्ररोचना प्रारम्भ होती है। कवि तथा काव्य की प्रशंसा के द्वारा सभा में स्थित लोगों को काव्य की ओर आकृष्ट करना प्ररोचना कहलाता है—

'उन्मुखीकरणं तत्र प्रशंसातः प्रयोजनम्।'

द्विज—ब्राह्मण, क्षत्रिय एवं वैश्य ये तीनों वर्ण द्विज कहे जाते हैं। यहाँ द्विज शब्द क्षत्रिय के अर्थ में प्रयुक्त किया गया है।

इस श्लोक में उपमा अलङ्कार तथा मालभारिणी छन्द है। इस छन्द का लक्षण है—'विषमे स-स-जा यदा गुरू चेत् स—भ-रा येन तु मालभारिणीयम्'॥३॥

ऋग्वेदमिति—

अन्वयः—ऋग्वेदम्, सामवेदम्, गणितम्, अथ, कलाम्, वैशिकीम्, हस्तिशिक्षाम्, ज्ञात्वा, शर्वप्रसादात्, व्यपगततिमिरे, चक्षुषी, च, उपलभ्य, पुत्रम्,

राजानम्, वीक्ष्य, परमसमुदयेन, अश्वमेधेन, च, इष्ट्वा, दशदिनसहितम्, शताब्दम्, आयुः, च, लब्ध्वा, शूद्रकः, अग्निम्, प्रविष्टः ॥४॥

शब्दार्थः—ऋग्वेदम् = ऋग्वेद को, सामवेदम् = सामवेद को, गणितम् = गणित को, अथ=और, कलाम् = नृत्य-गीत आदि चौंसठ कलाओं को, वैशिकीम् = नाट्यशास्त्र को, हस्तिशिक्षाम् = हाथी सञ्चालन की शिक्षा को, ज्ञात्वा = जानकर, शर्वप्रसादात् = शङ्कर की कृपा से, व्यपगततिमिरे = [ अज्ञानरूपी ] अन्धकार से रहित, चक्षुषी = दोनों नेत्रों को, च, उपलभ्य = पाकर के, पुत्रम् = पुत्र को, राजानम् = राजा [ के रूप में ], वीक्ष्य = देखकर, परमसमुदयेन = प्रचुर सम्पत्ति लगने वाले अथवा परम उन्नति करने वाले, अश्वमेधेन = अश्वमेध नामक यज्ञ से, इष्ट्वा = यजन करके, दशदिनसहितम् = दश दिन के सहित, शताब्दम् = सौ वर्ष तक की, आयुः = जीवन, च, लब्ध्वा = पाकर, शूद्रकः = शूद्रक नाम वाला [ कवि, राजा ], अग्निम्=आग में, प्रविष्टः = प्रवेश कर गया ॥

और भी—

अर्थः—[ इस ग्रन्थ [प्रकरण] के रचयिता ] शूद्रक कवि ऋग्वेद, सामवेद, गणित, नृत्यगीत आदि चौंसठ कलाओं, नाट्यशास्त्र एवं हस्तिसञ्चालन की शिक्षा को प्राप्त करके ; भगवान शङ्कर की कृपा से अज्ञान रूपी अन्धकार से रहित नेत्रों [ ज्ञानरूपी नेत्रों ] को पा करके ; अपने पुत्र को राजा के रूप में देखकर अर्थात् अपने पुत्र को राजसिंहासन पर बैठाकर एवं प्रचुर सम्पत्ति लगने वाले अथवा परम उन्नति करने वाले 'अश्वमेध' यज्ञ को करके ; सौ वर्ष दस दिन की आयु पाकर [ अन्त में ] अग्नि में प्रविष्ट हो गये ॥ ४ ॥

टीका—ऋग्वेदम् ; सामवेदम् ; गणितम्, कलाम् = चतुःषष्ठिसंख्याकां नृत्यगीतादिरूपां विद्याम् ; वैशिकीम् = वेशः नेपथ्यग्रहणं तत्सम्बन्धिनीं नाट्यकलाम् ; हस्तिशिक्षाम् = गजसञ्चालनादिशिक्षाम् ; ज्ञात्वा = प्राप्य ; शर्वस्य= शङ्करस्य प्रसादात् = अनुग्रहात् ; व्यपगतम् = दूरीभूतम् तिमिरम् = अज्ञानान्धकारः ययोः ते ; चक्षुषी = नेत्रे, ज्ञाननेत्रे ; च, उपलभ्य = प्राप्य ; पुत्रम् = सुतम् ; राजानम् = राज्यासनासीनम् ; वीक्ष्य = दृष्ट्वा ; परमः = सर्वाधिकः समुदयः = उन्नतिः यस्मात् सः अथवा परमः समुदयः = समृद्धिः यत्र तेन ; अश्वमेधेन = तन्नामकेन यागविशेषेण, इष्ट्वा = यागं विधाय ; दशदिनसहितम् = दशदिनाधिकम् ; शताब्दम् = शतवर्षमितम् ; आयुः = जीवनम्, लब्ध्वा = प्राप्य ; शूद्रकः = एतन्नामकः कविः ; अग्निम् = वह्निम् ; प्रविष्टः=स्वेच्छया निविष्टः ॥४॥

अपि च,—

समरव्यसनी प्रमादशून्यः ककुदो वेदविदां तपोधनश्च ।
परवारणबाहुयुद्धलुब्धः क्षितिपालः किल शूद्रको बभूव ॥ ५ ॥

टिप्पणी—वैशिकीम्—वेश से सम्बन्ध रखनेवाली; वेश + ठक् । 'वेश' शब्द के अनेक माने होते हैं, जैसे—१- वेश्याओं का वासस्थान-वेश्यालय २—अग्निवेश द्वारा लिखित काम शास्त्र ३ नेपथ्य । यहाँ वेश ( नेपथ्य ) सम्बन्धी-कला अर्थात् नाट्यकला यह अर्थ ही अधिक संगत होने के कारण लिया गया है । इष्ट्वा=यज्ञ करके; √यज् + क्त्वा ।

इस श्लोक में 'स्रग्धरा' छन्द है । इसका लक्षण प्रथम श्लोक की टिप्पणी में दे दिया गया है ॥ ४ ॥

समरव्यसनीति—

अन्वयः—शूद्रकः, समरव्यसनी, प्रमादशून्यः, वेदविदाम्, ककुदः, तपोधनः, च, परवारणबाहुयुद्धलुब्धः, क्षितिपालः, बभूव, किल ॥ ५ ॥

शब्दार्थः—शूद्रकः = शूद्रक नाम वाले कवि, समरव्यसनी = युद्ध करने के प्रेमी, प्रमादशून्यः=सावधान, वेदविदाम् = वेद के जानने वालों में, ककुदः = श्रेष्ठ, तपोधनः = तपस्वी, च = और, परवारणबाहुयुद्धलुब्धः = शत्रुओं के हाथियों के साथ मल्लयुद्ध करने के लालची, क्षितिपालः = प्रजापालक, बभूव = थे, किल = निश्चय ही अथवा ऐसी प्रसिद्धि है ॥

और भी—

अर्थः—'शूद्रक' युद्ध करने के प्रेमी [अभ्यासी], असावधानी रहित अर्थात् सर्वदा सतर्क, वेद के ज्ञाताओं में श्रेष्ठ, तपस्या को ही अपना धन समझने वाले अर्थात् तपस्वी, शत्रुओं के हाथियों के साथ बाहुयुद्ध [ मल्लयुद्ध=कुश्ती ] करने के लालची अर्थात् इच्छुक तथा प्रजापालक राजा थे ॥ ५ ॥

टीका—शूद्रकः = एतत्प्रकरणकर्त्ता कविः; समरेषु = संग्रामेषु व्यसनी = प्रसक्तः; सर्वदा युद्धोद्यतः इति भावः; प्रमादेन = अनवधानतया शून्यः = हीनः ('प्रमादोऽनवधानता'—इत्यमरः); वेदविदाम्=वेदज्ञानाम्; ककुदः=श्रेष्ठः; ('प्राधान्ये राजलिङ्गे च वृषाङ्गे ककुदोऽस्त्रियाम्'—इत्यमरः ); तपः = तपस्या एव धनं यस्य सः; तपस्यासंलग्नः इति भावः; च, परेषाम्=शत्रूणाम् वारणैः = गजैः बाहुयुद्धे = मल्लयुद्धे लुब्धः = साभिलाषः; बभूव = अभवत् ; किल = निश्चयेन वा इति प्रसिद्धिः ॥ ५ ॥

अस्यां च तत्कृतौ,—

अवन्तिपुर्यां द्विजसार्थवाहो युवा दरिद्रः किल चारुदत्तः ।
गुणानुरक्ता गणिका च यस्य वसन्तशोभेव वसन्तसेना ॥ ६ ॥

---

टिप्पणी—व्यसनी—किसी कार्य में अत्यन्त संलग्न, वि + √अस् + ल्युट् + इनि । इस श्लोक में मालभारिणी छन्द है । इसका लक्षण तीसरे श्लोक की टिप्पणी में बतला दिया गया है ॥ ५ ॥

अवन्तिपुर्यामिति—

अन्वयः—अवन्तिपुर्याम्, द्विजसार्थवाहः, दरिद्रः, युवा, चारुदत्तः, किल, यस्य, गुणानुरक्ता, वसन्तशोभा, इव, वसन्तसेना, गणिका, च ( आसीत् ) ॥ ६ ॥

शब्दार्थः—अवन्तिपुर्याम्=उज्जयिनी नगरी में, द्विजसार्थवाहः = व्यापारी-ब्राह्मण अथवा धन देकर ब्राह्मणों का पालन करने वाला, दरिद्रः = निर्धन ( बाद में निर्धन ) युवा= युवक, चारुदत्तः = चारुदत्त नामका व्यक्ति, किल = निश्चय ही ( था ); यस्य=जिसके; गुणानुरक्ता=गुणों से प्रेम करने वाली, वसन्तशोभा = वसन्त ऋतु की सुन्दरता, इव = जैसी, वसन्तसेना = वसन्तसेना नामवाली, गणिका = वेश्या, च = भी ( तत्र = वहाँ, आसीत् = थी ) ॥

और उनकी इस रचना [ मृच्छकटिक ] में—

अर्थः—उज्जयिनी नगरी में [पहले] व्यापारी-ब्राह्मण अथवा धनदान के द्वारा ब्राह्मणों का पोषक किन्तु [ बाद में ] निर्धन युवक 'चारुदत्त' [ रहता था ], जिसके गुणों से अनुरक्त, वसन्त ऋतु की शोभा के समान 'वसन्तसेना' नामक वेश्या भी [ वहाँ थी ) ॥ ६ ॥

टीकाः—अवन्तिपुर्याम् = उज्जयिन्याम् ; सार्थवाहः—सार्थम्=वणिक्समूहम् वहति = नयति इति सार्थवाहः, [ 'सार्थो वणिक्-समूहे स्यादपि सङ्घातमात्रके' इति मेदिनी ] द्विजश्च असौ सार्थवाहश्च इति द्विजसार्थवाहः [ पूर्वम् ] व्यापार-संलग्नः इत्यर्थः, अथवा द्विजानाम् = ब्राह्मणादीनाम् सार्थम् = समूहम् वहति = अन्नादिना पालयति इति द्विजसार्थवाहः ; [ सम्प्रति ] दरिद्रः = निर्धनः ; युवा = युवकः ; चारुदत्तः ; किल = निश्चयेन आसीत् ; यस्य = चारुदत्तस्य ; गुणैः = सौन्दर्यादिभिः गुणैः अनुरक्ता = वशङ्गता ; वसन्तस्य शोभा = कान्तिः ; इव = यथा ; वसन्तसेना ; गणिका = वेश्या [ 'वारस्त्री गणिका वेश्या' इत्यमरः ] ; च आसीद् इति शेषः ॥ ६ ॥

तयोरिदं सत्सुरतोत्सवाश्रयं नयप्रचारं व्यवहारदुष्टताम्।
खलस्वभावं भवितव्यतां तथा चकार सर्वं किल शूद्रको नृपः ॥ ७ ॥

( परिक्रम्यावलोक्य च ) अये, शून्येयमस्मत्संगीतशाला, क्व नु गताः कुशीलवा भविष्यन्ति। ( विचिन्त्य ) आं, ज्ञातम् :

---

**टिप्पणी**—पहले अवन्ति नामक एक प्रदेश था, जिसकी राजधानी 'अवन्तिपुरी' [ अवन्तीनाम् जनपदानाम् पुरी ] अर्थात् उज्जयिनी थी। चारुदत्त के पूर्वज सार्थवाह [ व्यापारी ] थे, अतः व्यापारी न होने पर भी इसके साथ यह उपाधि लगती थी।

इस श्लोक में उपमा अलङ्कार तथा उपेन्द्रवज्रा छन्द है। उपेन्द्रवज्रा का लक्षण है 'उपेन्द्रवज्रा प्रथमे लघौ सा' ॥ ६ ॥

तयोरिदमिति—

**अन्वयः** इदम्, तयोः, सत्सुरतोत्सवाश्रयम्, [ अस्ति ], शूद्रकः, नृपः, [अत्र], नयप्रचारम्, व्यवहारदुष्टताम्, खलस्वभावम्, तथा, भवितव्यताम्, [एतत्], सर्वम्, चकार, किल ॥ ७ ॥

**शब्दार्थः**—इदम् = यह [ प्रकरण ], तयोः = उन दोनों, चारुदत्त एवं वसन्तसेना की, सत्सुरतोत्सवाश्रयम्=उत्तम विहारलीला का आधार वाला, [ अस्ति = है ], शूद्रकः=शूद्रक, नृपः=राजा ने, [ अत्र=इसमें ], नयप्रचारम्=नीति की गति को, व्यवहारदुष्टताम् = दोषपूर्ण व्यवहार को, खलस्वभावम् = दुर्जनों के चरित्र को, तथा = और, भवितव्यताम् = होनी, भावी को –[ एतद् = इन ], सर्वम् = सबको, चकार = [ वर्णित ] किया है, किल = ऐसी प्रसिद्धि है ॥

**अर्थः**—यह 'मृच्छकटिक' नामक प्रकरण उन दोनों [ चारुदत्त और वसन्तसेना ] की उत्तम विहार-लीला [ सम्भोगलीला ] का अवलम्बन करके लिखा गया है। राजा 'शूद्रक' ने इसमें नीति की गति [ प्रचार ], दुष्टों के दोषपूर्ण आचरण, दुर्जनों के चरित्र तथा भाग्य—इन सबका वर्णन [ प्रणयन ] किया है ॥ ७ ॥

अथवा—

[ इस 'मृच्छकटिक' नामक प्रकरण में ] राजा 'शूद्रक' ने उन दोनों [ चारुदत्त और वसन्तसेना ] के श्रेष्ठ आनन्द-विलास पर आश्रित नीति के आचरण, दुष्ट-व्यवहार, दुर्जनों के चरित्र तथा होनहार [ भाग्य ]—इन सब का प्रणयन [ वर्णन ] किया है ॥ ७ ॥

टीका- इदम् = प्रकरणम् ; तयोः =चारुदत्तवसन्तसेनयोः ; सन्=उत्तमः : सुरतोत्सवः = कामक्रीडाप्रमोदः, सः आश्रयः=अवलम्बनम् यस्य तत् ; अस्ति इति शेषः । शूद्रकः नृपः = राजा ; [ अत्र = अस्मिन् प्रकरणे ] ; नयस्य = नीतेः : प्रचारम् = गतिम् : व्यवहारस्य = दुष्टजनाचरणस्य दुष्टताम् =दोषपूर्णताम् अथवा व्यवहारस्य = विवादनिर्णयस्य दुष्टताम् = सदोषताम् ; खलानाम् = दुष्टानाम् शकारादीनाम् स्वभावम् = प्रकृतिम् ; तथा, भवितव्यताम् = दुर्निवार्यां नियतिम् ; [ एतत् ] सर्वं चकार = प्रणिनाय ; किल = एतादृशी प्रसिद्धि अस्ति ॥ ७ ॥

टिप्पणी- प्रचार = गति, रिवाज, प्र + ✓चर् + घञ् । भवितव्यता= होनी, प्रारब्ध, ✓भू + तव्यत् = भवितव्य + तल् + टाप् ।

इस श्लोक में स्वभावोक्ति अलङ्कार तथा वंशस्थ छन्द है। इस छन्द का लक्षण इस प्रकार है—'वदन्ति वंशस्थविलं जतौ जरौ' ॥ ७ ॥

अये, इति—

**शब्दार्थ**—अये = अरे ! [ यह विषाद सूचक अव्यय है ], इयम् = यह, अस्मत्सङ्गीतशाला = हमारी संगीतशाला, शून्या = खाली है, कुशीलवाः = नट, चारण, क्व = कहाँ ? नु = यह सोच-विचार के लिये प्रयुक्त होता है, गताः = गये, भविष्यन्ति = होंगे, आम् = अच्छा, [ यह अव्यय है और याद करने के अर्थ में प्रयुक्त होता है ], ज्ञातम् = याद हुआ ॥

**अर्थः**—[ घूमकर और चारों ओर देखकर ] अरे ! हमारी संगीतशाला तो खाली है, नट और चारण [ अभिनय करने वाले पात्र ] कहाँ गये होंगे ? [ सोचकर ] अच्छा, समझ गया;

टीका—अये = इदम् विषादसूचकमव्ययपदम् [ 'अये क्रोधे विषादे च' इति मेदिनी ]। इयम्=सम्मुखे वर्तमाना ; अस्मत्सङ्गीतशाला=अस्माकम् अभिनयसभा ; शून्या = रिक्ता ; कुशीलवाः = नटाः [ 'नटाश्चारणाश्च कुशीलवाः' इत्यमरः ] ; क्व = कुत्र ; नु = वितर्के ; गताः भविष्यन्ति ; आम् = सुष्ठु [ 'आम्' इति स्वीकृतौ स्मरणे वा अव्ययम् ] ; ज्ञातम् = स्मृतम् ॥

टिप्पणी—'अये' यह पद क्रोध एवं विषाद को सूचित करने के लिए प्रयुक्त होता है [ 'अये क्रोधे विषादे च' इति मेदिनी ] । 'नु' यह अव्यय है और सोच-विचार अथवा तर्क-वितर्क के लिए आता है। 'आम्' यह भी अव्यय है तथा किसी बात की याद अथवा हामी [स्वीकृति] के लिए बोला जाता है ॥

शून्यमपुत्रस्य गृहं चिरशून्यं नास्ति यस्य सन्मित्रम्।
मूर्खस्य दिशः शून्याः सर्वं शून्यं दरिद्रस्य॥ ८॥

---

शून्यमपुत्रस्य इति—

**अन्वयः**—अपुत्रस्य, गृहम्, शून्यम्, यस्य, सन्मित्रम्, न अस्ति, [ तस्य, गृहम् ], चिरशून्यम्, [ अस्ति ], मूर्खस्य, दिशः शून्याः, [ सन्ति ], दरिद्रस्य, सर्वम्, शून्यम् [ भवति ] ॥ ८॥

**शब्दार्थः**—अपुत्रस्य=निपुत्रका, पुत्रविहीनका, गृहम् = घर, शून्यम् = सूना ( है ), यस्य = जिसका, सन्मित्रम् = सच्चामित्र, न = नहीं, अस्ति = है, ( तस्य = उसका, गृहम्=घर ), चिरशून्यम् = हमेशा सूना, (अस्ति = है), मूर्खस्य = मूर्ख की, दिशः = सभी दिशाएँ, शून्याः = सूनी, ( सन्ति = हैं ), दरिद्रस्य = निर्धन का, सर्वम् = सब कुछ, शून्यम् = सूना ( भवति=होता है ) ।

**अर्थः**–पुत्रहीन व्यक्ति का घर सूना है अर्थात् बालक के बिना किसी भी व्यक्ति का घर सूना लगता है, जिस व्यक्ति के सच्चे मित्र नहीं हैं उसका [भी] घर सदा से सूना है। मूर्ख के लिये सभी दिशाएँ सूनी [ सहारा=आश्रयरहित ] हैं, और निर्धन के लिये सब कुछ सूना है। [यही कारण है कि मेरे नट एवं चारण आदि अभिनय करने वाले व्यक्ति मुझको निर्धन समझकर अपनी इच्छा के अनुसार विचरण करते हैं ] ॥ ८॥

**टीका**—नास्ति पुत्रः यस्य सः अपुत्रः तस्य अपुत्रस्य = पुत्ररहितस्य; गृहम् = वासस्थानम्; शून्यम् = रिक्तम्, इव प्रतिभाति। यस्य = जनस्य; सन्मित्रम्=साधुसखा, नास्ति=न वर्तते; तस्य गृहम् = निकेतनम्; चिरशून्यम्–चिराय = बहुकालाय शून्यम्, न कदापि सुखकरम् इति भावः। मूर्खस्य=अज्ञस्य; दिशः = सर्वाः काष्ठाः ( 'दिशस्तु ककुभः काष्ठा आशाश्च हरितश्चताः' इत्यमरः ); शून्या = निष्फलाः इत्यर्थः। सन्ति इति शेषः। दरिद्रस्य = निर्धनस्य; सर्वम् = निखिलं स्थानमिति भावः; शून्यं भवति इति शेषः ॥ ८॥

**टिप्पणी**—'क्योंकि दरिद्र का सब कुछ सूना होता है। इसीलिये मुझ निर्धन की सङ्गीतशाला सूनी है।' यहाँ पर अप्रस्तुत ( दरिद्रता ) से प्रस्तुत कार्य ( सङ्गीतशाला की शून्यता ) का वर्णन करने के कारण 'अप्रस्तुतप्रशंसा' अलङ्कार है। इसमें प्रयुक्त छन्द है 'आर्या'। इसका लक्षण है—

'यस्याः पादे प्रथमे द्वादश मात्रास्तथा तृतीयेऽपि।
अष्टादशद्वितीये चतुर्थके पञ्चदश साऽऽर्या॥' ८॥

कृतं च संगीतक मया। अनेन चिरसंगीतोपासनेन ग्रीष्मसमये प्रचण्डदिनकरकिरणो-च्छुष्कपुष्करबीजमिव प्रचलिततारके क्षुधा ममाक्षिणी खटखटायेते। तद्यावद्गृहिणी-माहूय पृच्छामि, अस्ति किंचित्प्रातराशो न वेति। एषोऽस्मि भोः, कार्यवशात्प्रयोग-वशाच्च प्राकृतभाषी संवृत्तः। अविद अविद भोः! चिरसंगीदोवासरोण सुक्ख-

---

कृतं च सङ्गीतकमिति —

शब्दार्थः—सङ्गीतकम्=सङ्गीत = नाच, गाना एवं बजाना। चिरसङ्गीतोपास-नेन = देरतक सङ्गीत की उपासना करने से अर्थात् सङ्गीत का अभ्यास करने से, प्रचण्डदिनकरकिरणोच्छुष्कपुष्करबीजम्=सूर्य की प्रचण्ड किरणों से सूखे हुए कमल के बीज, इव = जैसी, क्षुधा = भूख से, प्रचलिततारके = छटपटाती हुई पुतलियों वाली, मम = मेरी, अक्षिणी = आँखें, खटखटायेते=खटखटा रही हैं। गृहिणीम् = घरवाली को। प्रातराशः = कलेवा, कार्यवशात् = प्रयोजनवश, प्रयोगवशात् = अभिनय अथवा बात-चीत की सरलतावश, प्राकृतभाषी = प्राकृतभाषा बोलने वाला संवृत्त हो गया हूँ।

अर्थ : – मैंने सङ्गीत-कार्यको कर लिया है। अधिक समय तक इस सङ्गीत में लगे रहने से [ परिश्रम के कारण ] भूखवश चञ्चल पुतलियों वाली मेरी आँखें उसी प्रकार खट-खटा रही हैं [ विचलित हो रही हैं ], जिस प्रकार गर्मी के समय में सूर्य की प्रचण्ड किरणों से सूखे हुए कमल के बीज [ कमल के फल में ] खट-खटाते हैं। तो जब तक [ अर्थात् इसलिए ] पत्नीको बुलाकर पूछता हूँ कि प्रातराश [ जलपान, कलेवा ] है अथवा नहीं। यह मैं प्रयोजनवश तथा प्रयोग [ बात-चीत ] की सरलता के कारण प्राकृत भाषा बोलने वाला हो गया हूँ।

टीका—सङ्गीतकम् = नृत्यम् गीतम् तथा वाद्यम् [ नृत्यं गीतं तथा वाद्यं त्रयं सङ्गीतमुच्यते—इति सङ्गीतरत्नाकरः ] ; चिरम् = बहुकालम् , सङ्गीतस्य = पूर्वोक्तस्य नृत्यादिकस्य उपासनेन = आराधनेन ; प्रचण्डस्य = प्रदीप्तस्य दिन-करस्य = सूर्यस्य किरणैः = करैः अथवा प्रचण्डैः दिनकरस्य किरणैः उच्छुष्कं = समु-पजातशोषम् यत् पुष्करस्य = कमलस्य बीजम् तदिव; क्षुधा = बुभुक्षया; प्रचलिते = चञ्चले तारके = कनीनिके [ 'तारकाक्ष्णः कनीनिका' इत्यमरः ] ययोस्ते; मम = सूत्रधारस्य; अक्षिणी = नयने; खटखटायेते = खटखटशब्दम् कुरुतः। गृहिणीम् = गृहस्वामिनीं स्वस्त्रियम्; प्रातराशः—प्रातः अश्यते = भोज्यते असौ इति प्रातराशः = कल्यभोजनम् जलपानम् वा; कार्यवशात् = प्रयोजनवशात्; प्रयोगवशात् = अभिनयस्य सरलतया नाट्यप्रयोगस्य नियमाद्वा; प्राकृतभाषी = प्राकृतभाषावक्ता; संवृत्तः = सञ्जातः ॥

पोक्खरणालाइं विअ मे बुभुक्खाए मिलाणाइं अंगाइं । ता जाव गेहं गदुअ जाणामि, अत्थि किं पि कुडुंबिणीए उववादिदं ण वेत्ति। ( परिक्रम्यावलोक्य च ) एदं तं अम्हाणं गेहं, ता पविसामि । ( प्रविश्यावलोक्य च ) हीमाणहे, किं णु खु अम्हाणं गेहे अवर विअ संविहाणअं वट्टदि। आआमितंडुलोदअप्पवाहा रच्छा, लोहकडाहपरिअत्तणकसणसारा किदविसेसआ विअ जुअदी अहिअदरं सोहदि भूमी। सिणिद्धगंधेण उद्दीविअंती विअ अधिअं बाधेदि मं बुभुक्खा। ता किं पुव्वविढत्तं णिहाणं उप्पण्णं भवे। आदु अहं जेव्व बुभुक्खादो ओदाणमअं जीअलोअं पेक्खामि। णत्थि किल पादरासो अम्हाणं गेहे। पाणच्चअं बाधेदि मं बुभुक्खा। इध सव्वं णवं विअ संविहाणं वट्टदि। एक्का वण्णअं पीसेदि, अवरा सुमणाओ गुंफेदि। ( विचिन्त्य ) किं एणेदं। भोदु। कुडुंबिणिं सद्दाविअ परमत्थं

---

**टिप्पणी**—खटखटायेते—खटत् शब्द से डाच् प्रत्यय होने पर द्वित्व होकर 'खटखटा' शब्द बनता है; खटखटा+य [ क्यप् ] 'लोहितादिडाज्भ्यः क्यप्' [ पा० ३।१।१३ ]; आत्मनेपद प्रथम पुरुष द्विवचन में 'खटखटायेते' रूप होता है।

'स्त्रीषु ना प्राकृतं वदेत्' स्त्रियों के साथ पुरुष को प्राकृत भाषा में बोलना चाहिये यह नियम है। अतः सूत्रधार प्राकृत भाषा बोलने वाला हो गया है। अथवा प्रसङ्ग के अनुसार भाषा-परिवर्तन कर लिया जाता है—जैसे कि छठें अङ्क में चन्दनक ने आर्यक के साथ बात संस्कृत में, वसन्तसेना ने पञ्चम अङ्क में वर्षा-वर्णन संस्कृत में किया है ॥

शब्दार्थः - अविद अविद = कष्ट है, कष्ट है, बुभुक्षया = भूख से, मे = मेरे, अङ्गानि = अङ्ग, शुष्कपुष्करनालानि = सूखे कमल के डण्ठल, इव = जैसे, म्लानानि = कुँभला गये हैं। कुटुम्बिन्या = घर की मालकिन स्त्री के द्वारा, उपपादितम् = बनाया गया। अपरमिव = दूसरा सा, संविधानकम् = आयोजन। रथ्या = गली, आयामितण्डुलोदकप्रवाहा = चावल के फैले हुए धोवन के बहाव वाली [ है ]। लोहकटाहपरिवर्तनकृष्णसारा = लोहे की कड़ाही को [ माँजने के लिये ] घुमाने से चितकबरी, भूमिः = जमीन, कृतविशेषका = तिलक लगाये हुई, युवती = जवान स्त्री, इव = जैसी, शोभते = शोभित हो रही है। स्निग्धगन्धेन = घी आदि की मनोहर महक से, उद्दीप्यमाना = भड़की हुई, बाधते = पीडित कर रही है। पूर्वार्जितम् = पुरखों के द्वारा कमाया गया, निधानम् = खजाना, उत्पन्नम् = प्राप्त, भवेत् = हो गया ? प्राणाधिकम् = प्राण से भी अधिक अर्थात् जिसमें प्राण छटपटा रहा है। वर्णकम् = सुगन्धित द्रव्य को, पिनष्टि = पीस रही है; अपरा = दूसरी, सुमनसः = फूलों को, ग्रथ्नाति = गूँथ रही है। शब्दाप्य=बुलाकर, परमार्थम्=

वास्तविक बात को, ज्ञास्यामि = जानूँगा। आर्ये ! = प्रिये !, इतस्तावत् = जरा इधर आओ।

अर्थः–खेद है कि देर तक संगीत की उपासना [ अर्थात् सङ्गीत का कार्य ] करने से भूख के कारण मेरे सभी अङ्ग सूखे हुए कमल के नाल [ डण्ठल ] की भाँति मलिन हो गये हैं। तो जब तक [ अर्थात् इसलिए ], मैं घर जाकर पता लगाता हूँ कि मेरी स्त्री ने [ खाने के लिये ] कुछ बनाया भी है अथवा नहीं। [ घूमकर और देखकर ] तो, यही हमारा घर है। अतः इसमें प्रवेश करता हूँ। [ प्रवेश कर और देखकर ] आश्चर्य ! यह क्या ? हमारे घर में तो कुछ दूसरा ही आयोजन हो रहा है। गली चावलों के फैले हुए जल के प्रवाह से [ अर्थात् चावल के धोवन से ] व्याप्त है। लोहे की कड़ाही को [ माँजने के लिए इधर-उधर ] घुमाने से चितकबरी हुयी भूमि, तिलक लगाये हुयी युवती की भाँति, अत्यधिक शोभित हो रही है। [ पकवान आदि की ] स्निग्ध [ अर्थात् घी आदि की मनोहर ] सुगन्ध से उद्दीप्त [ भड़की ] हुयी सी भूख मुझे अधिक पीड़ित कर रही है। तो क्या पूर्वजों के द्वारा सञ्चित [ जमीन में गाड़ा गया ] खजाना निकल आया [ अर्थात् मिल गया ] है ? अथवा मैं ही भूख के कारण संसार को भातमय [ पका हुआ चावलमय ] देख रहा हूँ। हमारे घर में [ तो ], कलेवा [ जलपान की सामग्री ] है ही नहीं। भूख के कारण मेरे प्राण निकले जा रहे हैं। यहाँ सब नवीन सा ही आयोजन हो रहा है। एक स्त्री [ कस्तूरी आदि ] सुगन्धित द्रव्य पीस रही है, दूसरी फूलों को गूँथ रही है। [ सोचकर ] यह क्या [ बात ] है ? अच्छा, गृहिणी [ अपनी स्त्री ] को बुलाकर वास्तविक बात का पता लगाता हूँ। [ नेपथ्य = पर्दा की ओर देखकर ] आर्ये ! इधर तो आना।

टीका—अविद अविद = कष्टं कष्टम्। बुभुक्षया = क्षुधया; मे = मम; अङ्गानि = गात्राणि; शुष्काणि = विरसानि यानि पुष्कराणि = कमलानि तेषाम् नालानि = दण्डानि; इव; म्लानानि = मलिनानि कुटुम्बिन्या = भार्यया ( 'भार्या जाया पुंभूम्नि दाराः स्यात्तु कुटुम्बिनी' इत्यमरः ); उपपादितम् = सम्पादितं विरचितं वा। अपरमिव=अन्यत् नवीनमिव, संविधानकम्—संविधीयते इति संविधानं तदेव संविधानकम् आयोजनम्। रथ्या=प्रतोली; आयामिनः=दीर्घाः तण्डुलोदकानाम्= प्रक्षालिततण्डुलजलानां प्रवाहाः = धाराः यस्यां सा; लोहकटाहस्य = लोहनिर्मित-कटाहस्य परिवर्तनेन = इतस्ततः सञ्चालनेन कृष्णसारा = चित्रिता; भूमिः = अत्रत्या पृथिवी; कृतः = सम्पादितः विशेषकः = तिलकः यया सा; युवती = तरुणी इव; शोभते = भाति। स्निग्धगन्धेन – स्निग्धस्य = घृतादिचिक्कणपदार्थस्य गन्धेन =

जाणिस्सं । (नेपथ्याभिमुखमवलोक्य । ) अज्जे ! इदो दाव । [अविद, अविद भोः ! चिरसंगीतोपासनेन शुष्कपुष्करनालानीव मे बुभुक्षया म्लानान्यङ्गानि । तद्यावद्गृहं गत्वा जानामि, अस्ति किमपि कुटुम्बिन्या उपपादितं न वेति । इदं तदस्माकं गृहम् , तत्प्रविशामि । आश्चर्यम् ! किं नु खल्वस्माकं गृहेऽपरमिव संविधानकं वर्तते । आयामितण्डुलोदकप्रवाहा रथ्या, लोहकटाहपरिवर्तनकृष्णसारा कृतविशेषकेव युवत्यधिकतरं शोभते भूमिः । स्निग्धगन्धेनोद्दीप्यमानेवाधिकं बाधते मां बुभुक्षा । तत्किं पूर्वार्जितं निधानमुत्पन्नं भवेत् । अथवाहमेव बुभुक्षात ओदनमयं जीवलोकं पश्यामि । नास्ति किल प्रातराशोऽस्माकं गृहे । प्राणाधिकं बाधते मां बुभुक्षा । इह सर्वं नवमिव संविधानकं वर्तते । एका वर्णकं पिनष्टि, अपरा सुमनसो ग्रथ्नाति । किन्विदम् ? भवतु, कुटुम्बिनीं शब्दाप्य परमार्थं ज्ञास्यामि । आर्ये ! इतस्तावत् । ]

नटी—( प्रविश्य । ) अज्ज ! इअं म्हि । [ आर्य ! इयमस्मि । ]

सूत्रधारः - अज्जे ! साअदं दे । [ आर्ये ! स्वागतं ते । ]

---

सुगन्धिना: उद्दीप्यमाना = वृद्धिङ्गता; बाधते = पीडयति । पूर्वैः = पूर्वपुरुषैः अर्जितम् = उपार्जितम्; निधानम् = भूमौ संस्थापितम् धनम् ; उपपन्नम् = प्राप्तम् जातमिति शेषः । प्राणाधिकम्—प्राणेषु = जीवनेषु अधिकम् =सोढुम् अशक्यम् यथा स्यात् तथा क्रियाविशेषणम् इदम् । वर्णकम् = कस्तूर्यादिद्रव्यम् ; पिनष्टि = चूर्णयति; अपरा = अन्या स्त्री; सुमनसः = पुष्पाणि; ग्रथ्नाति = गुम्फति । शब्दाप्य = आहूय; परमार्थम् = वास्तविकम् अर्थम् ; ज्ञास्यामि = वेत्स्यामि । आर्ये = प्रिये !; इतस्तावत्= इहागम्यताम् ॥

टिप्पणी—स्निग्ध [ विशेषण ] = प्रिय, तैल आदि से मिश्रित; ✓स्निह् + क्त । निधानं = खजाना, नि + ✓धा + ल्युट् ॥

नेपथ्य = नेपथ्य उस स्थान को कहते हैं जहाँ पर कि नाटक में काम करने वाले व्यक्ति सुसज्जित होते हैं और रूपपरिवर्तन करते हैं । आर्ये = प्रिये !; स्त्री माननीय व्यक्ति को आर्य कहती है । पुरुष भी स्त्री के प्रति आदर व्यक्त करने के लिये उसे आर्या कहता है । नटी एवं सूत्रधार परस्पर एक दूसरे को इसी प्रकार सम्बोधित करते हैं—'वाच्यौ नटी-सूत्रधारौ आर्यनाम्ना परस्परम् ॥'

अर्थः –नटी—[ प्रवेश करके अर्थात् मञ्च पर आकरके ] आर्य ! यह ( मैं ) हूँ [ अर्थात् यह मैं उपस्थित हूँ । ]

सूत्रधार—आर्ये ! तुम्हारा स्वागत है ।

नटी—आणवेदु अज्जो को णिओओ अणुचिट्ठीअदु त्ति । [ आज्ञापयत्वार्यः को नियोगोऽनुष्ठीयतामिति । ]

सूत्रधारः अज्जे ! ( 'चिरसंगीदोवासरणेण' इत्यादि पठित्वा । ) अत्थि किंपि अम्हाणं गेहे असिदव्वं ण वेत्ति। [ आर्ये ! अस्ति किमप्यस्माकं गेहेऽशितव्यं न वेति । ]

नटी—अज्ज ! सव्वं अत्थि । [ आर्य ! सर्वमस्ति । ]

सूत्रधारः किं किं अत्थि ? । [ किं किमस्ति ? । ]

नटी तं जधा—गुडोदणं घिअं दहीं तंडुलाइं, अज्जेण अत्तव्वं रसाअणं सव्वं अत्थि त्ति । एवं ते देवा आसासेंतु [ तद्यथा—गुडौदनं घृतं दधि तण्डुलाः, आर्येणात्तव्यं रसायनं सर्वमस्तीति । एवं तव देवा आशासन्ताम् । ]

---

नटी—आर्य ! आज्ञा दें, किस आदेश का पालन किया जाय ?

अस्माकं गेहे इति—

शब्दार्थः—अस्माकम्=हमारे, गेहे = घर में, अशितव्यम्=खाने योग्य ।

अर्थः—सूत्रधार—आर्ये ! [ बहुत देर तक संगीत कार्य करने मे, इत्यादि पूर्वोक्त वाक्य कहकर ] हमारे घर में खाने के योग्य कुछ है अथवा नहीं ?

नटी—आर्य ! सब कुछ है।

सूत्रधार—क्या-क्या है ?

टीका—अस्माकम्; गेहे = गृहे; अशितव्यम्=भोक्तव्यम, खाद्यं किमपि वर्तते न वा इति प्रश्नाशयः ।

टिप्पणी—अशितव्यम्=√अश् [ क्र्या० पर०; अश्नाति ]+ तव्य ।

तद्यथा इति—

शब्दार्थः—गुडौदनम् = गुड़–भात [ खीर ], अत्तव्यम् = खाने योग्य, रसायनम् = सरस, स्वादिष्ट । एवम् = ऐसा, तव = तुम्हारे, देवाः = देवता जन, आशासन्ताम् = आशीर्वाद दें ।

अर्थः—नटी—तो, जैसे–गुड़-भात, घी, दही, चावल [अर्थात भात]–आर्य के खाने के योग्य सब प्रकार का सरस भोजन है। इस प्रकार आप के देवगण [ ऊपर निर्देश किये गये सभी पदार्थों की प्राप्ति के लिए ] आशीर्वाद दें।

टीका—गुडेन मिश्रितम् ओदनम् गुडौदनम् = पायसम्; अत्तव्यम् = भोक्तव्यम्; रसानाम् अयनम् रसायनम् = सरसम् । एवम् = इत्थम्; ते = तव; देवाः = देवताः; आशासन्ताम् = प्रसादविषयीकुर्वन्तु ।

सूत्रधारः—किं अम्हाणं गेहे सव्वं अत्थि ? आदु परिहससि ?। [ किमस्माकं गेहे सर्वमस्ति ? अथवा परिहससि ?। ]

नटी –( स्वगतम् ) परिहसिस्सं दाव। ( प्रकाशम् ) अज्ज ! अत्थि आवणे। [ परिहसिष्यामि तावत्। आर्य ! अस्त्यापणे।]

सूत्रधारः— ( सक्रोधम् ) आः, अणज्जे ! एव्वं ते आसा छिज्जिस्सदि। अभावं अ गमिस्ससि। जं दाणिं अहं वरंडलंवुओ विअ दूरं उक्खिविअ पाडिदो। [ आः अनार्ये ! एवं तवाशा छेत्स्यति, अभावं च गमिष्यसि। यदिदानीमहं वरण्डलम्बुक इव दूरमुत्क्षिप्य पातितः। ]

---

अर्थः—सूत्रधार—क्या हमारे घर में सब कुछ है ? अथवा तुम मेरी हँसी उड़ा रही हो ?

नटी—[ अपने मन में ] तो परिहास [ हँसी, मजाक ] करूँगी। [ प्रकट रूप में ] आर्य ! बाजार में [ वे वस्तुएँ ] हैं।

आः अनार्ये ! इति—

शब्दार्थः—आः अरी ! अनार्ये = दुष्टे ! एवम् इसी तरह, तव=तुम्हारी: आशा = अभिलाषा, छेत्स्यति = नष्ट होगी। अभावम् = नाश को अथवा चीजों की कमी को, गमिष्यसि = प्राप्त होओगी। यत् = जो [ कि ], इदानीम् = इस समय, अहम् = मैं, वरण्डलम्बुकः = [ ढेंकुली के ] लम्बे बाँस अथवा लकड़ी के लम्बे लट्ठे से [ एक कोने पर ] बँधे हुए मिट्टी के ढेले, इव=जैसा: दूरम् = दूर तक, उत्क्षिप्य = ऊपर उठाकर, पातितः = नीचे गिराया गया [ हूँ ]।

अर्थः—सूत्रधार - [ क्रोध के साथ ] री दुष्टे ! इसी प्रकार तुम्हारी [ भी ] आशा भङ्ग होगी और तूँ अभाव [ नाश अथवा वस्तुओं की कमी ] को प्राप्त होओगी। क्योंकि इस समय मैं [ ढेंकुली के ] लम्बे बाँस अथवा लकड़ी के लम्बे लट्ठे से [ एक कोने पर ] बँधे हुए मिट्टी के बड़े ढेले [ खण्ड ] की भाँति काफी ऊँचा उठाकर पटक दिया गया हूँ [ अर्थात् आशा दिखला कर निराश किया गया हूँ ]।

टीका—आः = क्रोधद्योतकम् इदम् अव्ययपदम्। अनार्ये = दुष्टे ! एवम् = अनेन रूपेण; तव = ते: आशा = अभिलाषा; छेत्स्यति = छिन्ना भग्ना वा भविष्यति, आशाभङ्गः भविष्यति इति अर्थः। अभावम् = क्षयम् अथवा वाञ्छितवस्तूनाम् क्षयम्: गमिष्यसि = प्राप्स्यसि। अनेन वसन्तसेनायाः प्रवहणविपर्यासमोटनयोः सूचनमिति पृथ्वीधरः। यत् = यस्मात् कारणात्; इदानीम् = सम्प्रति; अहम् =

नटी—मरिसेदु मरिसेदु अज्जो, परिहासो खु एसो [ मर्षतु मर्षत्वार्यः, परिहासः खल्वेषः । ]

सूत्रधारः—ता किं उण इमं णवं विअ संविहाणअं वट्टदि ? । एक्का वण्णअं पीसेदि, अवरा सुमणाओ गुंफेदि, इअं अ पञ्चवण्णकुसुमोवहारसोहिदा भूमी । [ तत्किं पुनरिदं नवमिव संविधानकं वर्तते ? । एका वर्णकं पिनष्टि, अपरा सुमनसो गुम्फति, इयं च पञ्चवर्णकुसुमोपहारशोभिता भूमिः । ]

नटी—अज्ज उववासो गहिदो । [ अद्योपवासो गृहीतः । ]

---

सूत्रधारः; वरण्डः = लम्बायमानं काष्ठं तस्य लम्बुकः = तत्प्रान्तनिबद्धः मृत्तिकास्थूणः, सः हि द्रोण्यां पानीयोद्धारार्थं दूरम् उत्थाप्य अधः पात्यते । दूरम् = बहुदूरपर्यन्तम् ; उत्क्षिप्य = उत्थाप्य, आशां दत्त्वा इति भावः; पातितः = निपातितः, निराशः कृतः इति तात्पर्यम् ।

**टिप्पणी**—वरण्डलम्बुक—इसके बहुत से अर्थ किये जाते हैं, जैसे [ १ ] वरण्ड—ढेंकुली में काम आने वाला लकड़ी का लट्ठा; लम्बुक—उसके पीछे बँधा हुआ मिट्टी का लोंदा [ स्थूणः ]। उसे नीचे स्थान से जल निकालने के लिये ऊपर उठाकर नीचे गिराया जाता है। यह क्रिया आज भी सर्वत्र देखी जाती है।

**अर्थः—नटी**—आर्य ! क्षमा करें, क्षमा करें ; [ वास्तव में मेरे द्वारा किया गया ] यह परिहास [ मजाक ] था ।

**शब्दार्थः**—पञ्चवर्णकुसुमोपहारशोभिता = पाँच रङ्ग के फूलों के चढ़ाने [ उपहार देने ] से शोभित [ है ] । उपवासः = व्रत । अभिरूपपतिः=अनुकूल अथवा सुन्दर पति दिलाने वाला । इहलौकिकः = इस लोक में होने वाला; पारलौकिकः= दूसरे लोक में होनेवाला [ मिलने वाला ] । आर्यमिश्राः = श्रेष्ठसभासदों, सज्जनों, भक्तपरिव्ययेन = भात [ अन्न ] के खर्च से, भर्त्ता = पति, अन्विष्यते = खोजा जा रहा है । जन्मान्तरे = दूसरे जन्म में, उपोषिता = उपवासी, भूखी । उपदिष्टः = बतलाया गया है ।

**अर्थः—सूत्रधार**—तो फिर यह कैसा नवीन-सा आयोजन है ? एक स्त्री [ कस्तूरी आदि ] सुगन्धित द्रव्य पीस रही है, दूसरी फूलों को गूँथ रही है और यह [ सामने की ] भूमि पाँच रङ्ग के फूलों के उपहार से शोभित है ।

**नटी**—आज उपवास ग्रहण किया है [ अर्थात् आज मैं उपवास = व्रत कर रही हूँ ] ।

सूत्रधारः—किंणामधेओ अअं उववासो ? । [ किंनामधेयोऽयमुपवासः ? । ]

नटी—अहिरूअवदी णाम । [ अभिरूपपतिर्नाम । ]

सूत्रधारः—अज्जे ! इहलोइओ आदु पारलोइओ ? । [ आर्ये ? इहलौकिकोऽथवा पारलौकिकः ? । ]

नटी—अज्ज ! पारलोइओ । [ आर्य ! पारलौकिकः । ]

सूत्रधारः (सरोषम् ।) पेक्खंतु पेक्खंतु अज्जमिस्सा, ममकेरकेण भत्तपरिव्वएण पारलोइओ भत्ता अण्णेसीअदि । [ प्रेक्षन्तां प्रेक्षन्तामार्यमिश्राः ! मदीयेन भक्तपरिव्ययेन पारलौकिको भर्तान्विष्यते । ]

नटी—अज्ज ! पसीद पसीद । तुमं जेव्व जम्मंतरे वि भविस्ससि त्ति उववसिदम्हि । [ आर्य ! प्रसीद प्रसीद । त्वमेव जन्मान्तरेऽपि भविष्यसीत्युपोषिताऽस्मि । ]

सूत्रधारः—अध अअं उववासो केण दे उवदिट्ठो ? । [ अथायमुपवासः केन तवोपदिष्टः ? ]

नटी—अज्जस्स जेव्व पिअवअस्सेण जुण्णवुड्ढेण । [ आर्यस्यैव प्रियवयस्येन जूर्णवृद्धेन । ]

---

सूत्रधार इस उपवास का क्या नाम है ?

नटी—[ यह ] 'अभिरूपपति' नामक व्रत है [ अर्थात् इस व्रत के करने से स्त्री को सुन्दर पति मिलता है । ]

सूत्रधर—आर्ये ! इस लोक में होने वाला [ पति ] अथवा परलोक में ?

नटी—आर्य ! परलोक में होने वाला ।

सूत्रधार—[ क्रोध के साथ ] सज्जन गण ! देखिए, देखिए । मेरे भात [ अन्न ] को व्यय करके पारलौकिक [ दूसरे लोक अथवा जन्म में होने वाला ] पति ढूँढा जा रहा है ।

नटी - आर्य ! प्रसन्न हो जाइये, प्रसन्न हो जाइये । तुम्हीं दूसरे जन्म में भी [ मेरे पति ] होओगे, इसीलिए व्रत कर रही हूँ ।

सूत्रधार - अच्छा, यह उपवास तुमको किसने बतलाया है ?

नटी—आपके ही प्रियमित्र 'जूर्णवृद्ध' ने ।

टीका—पञ्चवर्णानाम् = नील-पीत-रक्त-कृष्ण-श्वेतानाम् कुसुमानाम्=पुष्पाणाम् उपहारेण = समर्पणेन शोभिता = अलङ्कृता । उपवासः = व्रतम् । अभिरूपः= सुन्दरः अनुकूलः वा पतिः = भर्त्ता येन असौ, अस्य उपवासस्य फलं सुन्दरपतिप्राप्तिः इति भावः । इह = अस्मिन् लोके = संसारे भवः इहलौकिकः ; परलोके =

सूत्रधारः—( सकोपम् । ) आः दासीए उत्ता जुण्णवुड्ढा, कदा णु हु तुमं कुविदेण रण्णा पालएण णववहूकेसहत्थं विअ सुअंधं कप्पिज्जंतं पेक्खिस्सं । [ आः दास्याःपुत्र जूर्णवृद्ध ! कदा नु खलु त्वां कुपितेन राज्ञा पालकेन नववधूकेशहस्तमिव समुगन्धं छेद्यमानं प्रेक्षिष्ये । ]

नटी पसीददु अज्जो । अज्जस्स जेव्व पारलोइओ अअं उववासो अणुचिट्ठीअदि । ( इति पादयोः पतति । ) [ प्रसीदत्वार्यः । आर्यस्यैव पारलौकिकोऽयमुपवासः अनुष्ठीयते । ]

---

स्वर्गादौ अन्यलोके भवः पारलौकिकः । आर्येषु = मान्येषु सभ्येषु मिश्राः = श्रेष्ठाः; भक्तस्य = अन्नस्य परिव्ययः = व्ययः तेन ; भर्त्ता = पतिः ; अन्विष्यते = याच्यते इत्यर्थः । जन्मान्तरे = अन्यस्मिन् जन्मनि ; उपोषिता = गृहीतोपवासा । उपदिष्टः = निर्दिष्टः ॥

टिप्पणी—इहलौकिकः = इसलोक का, 'इहलोके भवः' इहलोक + ठञ् [ इक् ] ; पाणिनि व्याकरण के अनुसार 'ऐहलौकिकः' प्रयोग होना चाहिये ; क्योंकि 'अनुशतिकादीनाम् च' ७ । ३ । २० से उभयपदवृद्धि होती है । इसी प्रकार 'पारलौकिकः' भी समझना चाहिये ।

शब्दार्थः—आः = अरे ! दास्याः = दासी के, पुत्र = बच्चे ! समुगन्धम् = सुगन्धित, नववधूकेशहस्तम् = नयी दुलहन के केशपाश, इव = जैसा, छेद्यमानम् = काटे जाते हुए । अस्मादृशजनयोग्येन = अपने जैसे लोगों के योग्य, उपनिमन्त्रितेन = न्यौता दिये गये, ब्राह्मणेन = ब्राह्मण से अर्थात् अपने लायक ब्राह्मण के निमन्त्रित करने से । सुसमृद्धायाम् = धन-धान्य से भरी हुई, उज्जयिन्याम् = उज्जयिनी नगरी मे, अशितुम् = भोजन करने के लिए, अग्रणीः = अग्रेसर, तैयार, भवतु = हों । नेपथ्ये = पर्दे में । व्यापृतः = कार्य-व्यस्त । सम्पन्नम् = तैयार, अच्छा, च=और, निःसपत्नम्=प्रतिद्वन्दीरहित । प्रत्यादिष्टः=मना किया गया, अनुरोद्धुम् = अनुरोध करने के लिये ; निर्बन्धः = हठ, आग्रह, आमुखम् = प्रस्तावना ॥

अर्थः—सूत्रधार [ क्रोधपूर्वक ] अरे ! दासी के पुत्र जूर्णवृद्ध ! क्रुद्ध राजा 'पालक' के द्वारा, नयी वधू के सुगन्धित केशपाश की भाँति, तुझे चीरा [ काटा ] जाता हुआ मैं कब देखूँगा ?

नटी आर्य प्रसन्न हों । यह पारलौकिक व्रत तो आर्य के लिए ही किया जा रहा है । [ ऐसा कहकर पैरों पर गिरती है । ]

सूत्रधारः—अज्जे ! उट्ठेहि । कधेहि एत्थ उववासे केण कज्जं ? । [ आर्ये ! उत्तिष्ठ । कथयात्रोपवासे केन कार्यम् ? । ]

नटी—अम्हारिसजणजोग्गेण बम्हणेण उवणिमंतिदेण । [ अस्मादृशजन-योग्येन ब्राह्मणेनोपनिमन्त्रितेन । ]

सूत्रधारः—अदो गच्छदु अज्जा । अहं पि अम्हारिसजणजोग्गं बम्हणं उवणिमंतेमि । [ अतो गच्छत्वार्या । अहमप्यस्मादृशजनयोग्यं ब्राह्मणमुप-निमन्त्रयामि । ]

नटी—जं अज्जो आणवेदि । ( इति निष्क्रान्ता । ) [ यदार्य आज्ञापयति । ]

सूत्रधारः—( परिक्रम्य । ) हीमाणहे, ता कधं मए एव्वं सुसमिद्धाए उज्जइणीए अम्हारिसजणजोग्गो बम्हणो अण्णेसिदव्वो ? । ( विलोक्य । ) एसो चारुदत्तस्स मित्तं मित्तेओ इदो ज्जेव्व आअच्छदि । भोदु, पुच्छिस्सं दाव । अज्ज मित्तेअ ! अम्हाणं गेहे असिदुं अग्गणी भोदु अज्जो । [ आश्चर्यम्, तस्मात्कथं मयैवं सुसमृद्धायामुज्जयिन्यामस्मादृशजनयोग्यो ब्राह्मणोऽन्वेषितव्यः ? । एष चारुदत्तस्य मित्रं मैत्रेय इत एवागच्छति । भवतु, प्रक्ष्यामि तावत् । आर्य मैत्रेय ! अस्माकं गृहेऽशितुमग्रणीर्भवत्वार्यः । ]

( नेपथ्ये )

भो ! अण्णं बम्हणं उवणिमंतेदु भवं ; वावुडो दाणिं अहं । [ भोः ! अन्यं ब्राह्मणमुपनिमन्त्रयतु भवान् ; व्यापृत इदानीमहम् । ]

---

सूत्रधार—आर्ये ! उठो । बतलाओ कि इस उपवास में क्या करना चाहिए ?

नटी—अपने अनुरूप ब्राह्मण को निमन्त्रित करना चाहिए ।

सूत्रधार—अच्छा, आर्ये ! अब तुम जाओ । मैं भी अपने योग्य ब्राह्मण को निमन्त्रित करता हूँ ।

नटी—जैसी आर्य की आज्ञा । [ ऐसा कह कर चली जाती है ] ।

सूत्रधार—[ घूम कर ] आश्चर्य ! तो मेरे द्वारा इस प्रकार भली भाँति सम्पन्न 'उज्जयिनी" नगरी में अपने योग्य ब्राह्मण कैसे ढूँढा जाय ? [ देखकर ] यह 'चारुदत्त' का मित्र 'मैत्रेय' इधर ही आ रहा है । अच्छा, [ इससे ] पूछूँ तो । आर्य मैत्रेय ! आज आप हमारे घर भोजन करने के लिए अग्रणी हों [ अर्थात् चलें ] ।

[ नेपथ्य में ]

अरे ! आप दूसरे ब्राह्मण को निमन्त्रण दें । इस समय मैं [ कार्य में ] व्यस्त हूँ ।

**सूत्रधारः**—अज्ज ! संपएणं भोअणं णीसवत्तं च । अवि अ दक्खिणा वि दे भविस्सदि । [ आर्य ! संपन्नं भोजनं निःसपत्नं च । अपि च दक्षिणापि ते भविष्यति । ]

( पुनर्नेपथ्ये )

भो, जधा दाणिं पढमं जेव्व पच्चादिट्टोसि, ता को दाणिं दे णिव्वंधो पदे पदे मं अणुवंधेदुं ? । [ भोः, यदिदानीं प्रथममेव प्रत्यादिष्टोऽसि, तत्क इदानीं ते निर्बन्धः पदे पदे मामनुरोद्धुम् ? । ]

**सूत्रधारः**—पच्चादिट्टो म्हि एदिणा । भोदु, अएणं बम्हणं उवणिमंतेमि । ( इति निष्क्रान्तः ) [ प्रत्यादिष्टोऽस्म्येतेन । भवतु, अन्यं ब्राह्मणमुपनिमन्त्रयामि । ]

इत्यामुखम् ।

---

**सूत्रधार**—आर्य ! भोजन तैयार है तथा [ इस में ] दूसरा विपक्षी भी नहीं है [ अर्थात् एकमात्र आप ही खाने के लिए निमन्त्रित हैं ] । और दक्षिणा भी तुम्हें मिलेगी ।

[ फिर नेपथ्य में ]

अरे ! अभी पहले ही जब तुम्हें मना कर दिया गया है [ अर्थात् तुम्हारा निमन्त्रण अस्वीकृत कर दिया गया है ], तब इस समय पग पग पर मुझसे अनुरोध करने के लिए तुम्हारा [ यह ] कैसा हठ है ?

**सूत्रधार**—इसने [ तो ] मुझे इन्कार कर दिया । अच्छा, दूसरे ब्राह्मण को निमन्त्रित करता हूँ ।

[ ऐसा कह कर बाहर चला जाता है ] ।

[ आमुख समाप्त ]

**टीका**—आः = इति आक्षेपे कोपे वा अव्ययम् । दास्याः = सेविकायाः, चेट्याः, पुत्र = सुत ! ; ससुगन्धम् = सुगन्धितं वासितम् ; नववध्वाः=सद्यः विवाहित-स्त्रियः केशहस्तम्=केशकलापम् (कलापो भूषणे बर्हे तूणीरे संहतेऽपि च—इत्यमरः); इव ; छेद्यमानम् = जूर्णवृद्धपक्षे छेद्यमानं नववधूपक्षे च कल्प्यमानम् ।—अनेन संहाराङ्के चारुदत्तनिग्रहसूचनम् इति पृथ्वीधरः । अस्मादृशस्य = अस्मद्योग्यस्य ; जनस्य = व्यक्तिविशेषस्य ; योग्येन = सदृशेन ; उपनिमन्त्रितेन = भोजनार्थम् आहूतेन ; ब्राह्मणेन=विप्रेण । सुसमृद्धायाम् = सम्पन्नायाम् ; उज्जयिन्याम्=उज्जयिनी-नगर्याम् ; अशितुम्=भोक्तुम्, अग्रणीः = अग्रेसरः ; भवतु । नेपथ्ये=वेशग्रहणस्थाने

( प्रविश्य प्रावारहस्तः )

**मैत्रेयः**— ( 'अएणं बम्हणं' इति पूर्वोक्तं पठित्वा ) अथवा, मए वि मित्तेएण परस्स आमंतणआइं पक्खिदव्वाइं। हा अवत्थे! तुलीअसि। जो णाम अहं तत्थभवदो चारुदत्तस्स रिद्धीए अहोरत्तं पअत्तसिद्धेहिं उग्गारसुरहिगंधेहिं मोदएहिं जेव्व आसिदो अब्भंतरचदुस्सालअदुए उवविट्ठो मल्लकसदपरिवुदो चित्तअरो विअ अंगुलीहिं छिविअ छिविअ अवणेमि। णअरचत्तरवुसहो विअ रोमंथाअमाणो चिट्ठामि, सो दाणिं अहं तस्स दलिद्ददाए जहिं तहिं चरिअ गेहपारावदो विअ आवासणिमित्तं इध आअच्छामि। एसो अज्जचारुदत्तस्स

---

( अन्तर्जवनिकामाहुर्नेपथ्यम्। केचित्तु मेदिनीकारानुरोधेन नेपथ्यं रङ्गः इति अर्थमाहुः )। व्यापृतः = कार्यव्यस्तः। सम्पन्नम् = मृष्टं पक्कं समृद्धं वा; निःसपत्नम् = विपक्षरहितम् भोजकान्तरशून्यमिति भावः। प्रत्यादिष्टः = निराकृतः; (प्रत्यादेशो निराकृतिः—इत्यमरः) अनुरोध्दुम्=अनुसन्धातुम्, निमन्त्रयितुमित्यर्थः। निर्बन्धः = आग्रहः; आमुखम् = प्रस्तावना॥

**टिप्पणी**—आमुख = जहाँ सूत्रधार, नटी अथवा विदूषक आदि के साथ बात-चीत करते हुए विचित्र उक्ति के द्वारा प्रस्तुत वस्तु का संकेत करता हुआ अपने कार्य की चर्चा करता है, उसे आमुख अथवा प्रस्तावना कहते हैं—

नटी विदूषको वापि पारिपार्श्विक एव वा।
सूत्रधारेण सहिताः संलापं यत्र कुर्वते॥
चित्रैर्वाक्यैः स्वकार्योत्थैः प्रस्तुताक्षेपिभिर्मिथः।
आमुखं तत्तु विज्ञेयं नाम्ना प्रस्तावनापि सा॥

( साहि० ६–३१–३२ )

**शब्दार्थः**—प्रावारहस्तः = हाथ में दुपट्टा ( उत्तरीय वस्त्र ) लिये हुए। आमन्त्रणकानि = न्यौता, निमन्त्रण, समीहितव्यानि = चाहे जाने चाहियें। तुलयसि = परीक्षा ले रही हो। ऋद्धया = सम्पन्नता से, प्रयत्नसिद्धैः = परिश्रम-पूर्वक बनाये गये, उद्गारसुरभिगन्धिभिः = डकार में सुगन्धि लाने वाले, मोदकैः= लड्डुओं से; अशितः = खाकर अघाया हुआ, तृप्त, अभ्यन्तरचतुःशालकद्वारे = भीतरी चतुःशाला के दरवाजे पर, मल्लकशतपरिवृतः = सैकड़ों व्यञ्जनपात्र ( चित्रकार के पक्ष में—रङ्ग-पात्र ) से घिरा हुआ, चित्रकर इव = चित्रकार की भाँति, अपनयामि = दूर करता हूँ ( था ); नगरचत्वरवृषभः = नगर के चौगहे के साँड़, रोमन्थायमानः = जुगाली करता हुआ। गृहपारावत इव = पालतू कबूतर की

पिअवअस्सेण जुण्णवुड्ढेण जादीकुसुमवासिदो पावारओ अणुप्पेसिदो सिद्धीकिद-देवकज्जस्स अज्जचारुदत्तस्स उवणेदव्वो त्ति। ता जाव अज्जचारुदत्तं पेक्खामि। ( परिक्रम्यावलोक्य च ) एसो अज्जचारुदत्तो सिद्धीकिददेवकज्जो गिहदेवदाणं बलिं हरेंतो इदो ज्जेव्व आअच्छदि। [ अथवा मयापि मैत्रेयेण परस्यामन्त्रणकानि समीहितव्यानि ? हा अवस्थे ! तुलयसि। यो नामाहं तत्रभवतश्चारुदत्तस्य ऋद्धयाऽहोरात्रं प्रयत्नसिद्धैरुद्गारसुरभिगन्धिभिर्मोदकैरेवाशितोऽभ्यन्तरचतुःशालकद्वार उपविष्टो मल्लकशतपरिवृतश्चित्रकर इवाङ्गुलीभिः स्पृष्ट्वा स्पृष्ट्वापनयामि, नगरचत्वरवृषभ इव रोमन्थायमानस्तिष्ठामि, स इदानीमहं तस्य दरिद्रतया यत्र तत्र चरित्वा गृहपा-

---

भाँति, आवासनिमित्तम् = बसेरे के लिये। जातीकुसुमवासितः चमेली के फूलों से सुवासित, प्रावारकः = दुपट्टा। सिद्धीकृतदेवकार्यस्य = देवताओं की पूजा से खाली ( निवृत्त ), उपनेतव्यः = देना चाहिये। गृहदेवतानाम् = गृहदेवताओं को ; गृहदेवता एक विशेष प्रकार की देवता हैं, जिन्हें घर की रक्षा करने वाली समझा जाता है और अन्न आदि की पूजा दी जाती है। बलिम् = पूजा को। यथानिर्दिष्टः= जैसा ऊपर बतलाया गया है अर्थात् बलि का अन्न लिये हुए। सनिर्वेदम् = दुःख के साथ।

**अर्थः**—[ हाथ में उत्तरीय वस्त्र = दुपट्टा लिए हुए प्रवेश करके ]

**मैत्रेय**—[ 'दूसरे ब्राह्मण को........' इत्यादि पूर्वोक्त वाक्य को पढ़कर ] अथवा, मुझ मैत्रेय को भी दूसरों के निमन्त्रण की इच्छा करनी चाहिए ? हा अवस्थे ! तुम मेरी परीक्षा ले रही हो [ अर्थात् तुम मुझे तौल रही हो ]। जो मैं श्रद्धेय 'चारुदत्त' की सम्पन्नता के कारण [ अर्थात् 'चारुदत्त' की सम्पन्नता की अवस्था में ] यत्नपूर्वक बनाए गये, [ खाने के बाद ] उद्गार [ डकार ] में सुगन्धि लाने वाले लड्डुओं को रात-दिन खाकर तृप्त, भीतरी चतुःशाला के द्वार [ दरवाजा ] पर बैठा हुआ, सैकड़ों मल्लकों [ रङ्गों से भरे हुए पुरवा अथवा कसोरा ] से घिरे हुए चित्रकार की भाँति, [ खाद्य-पदार्थों से भरे हुए सैकड़ों पत्रपुटों = दोना को ] अङ्गुलियों से छू-छू कर छोड़ देता था, नगर के प्राङ्गण [ बाणा ] के साँड़की भाँति जुगाली करता बैठा रहता था, वही मैं इस समय उन चारुदत्त की निर्धनता के कारण पालतू कबूतर की भाँति जहाँ-तहाँ घूमकर [ भोजन के लिए भटककर ] निवास करने के लिए यहाँ [ चारुदत्त के घर में ] आ रहा हूँ। आर्य 'चारुदत्त' के प्रिय मित्र 'जूर्णवृद्ध' ने चमेली के फूलों से सुवासित यह उत्तरीय [ दुपट्टा ] भेजा है कि देवताओं की पूजा से निवृत्त हो जाने पर इसे आर्य 'चारुदत्त' के पास पहुँचा देना [ अर्थात् आर्य 'चारुदत्त' को दे

रावत इवावासनिमित्तमत्रागच्छामि। एष चार्यचारुदत्तस्य प्रियवयस्येन जूर्णवृद्धेन जातीकुसुमवासितः प्रावारकोऽनुप्रेषितः सिद्धीकृतदेवकार्यस्यार्यचारुदत्तस्योपनेतव्य इति। तद्यावदार्यचारुदत्तं पश्यामि। एष आर्यचारुदत्तः सिद्धीकृतदेवकार्यो गृहदेवतानां बलिं हरन्नित एवागच्छति। ]

( ततः प्रविशति यथानिर्दिष्टश्चारुदत्तो रदनिका च )

---

देना। ] तो तब तक आर्य 'चारुदत्त' को देखता हूँ। [ घूमकर और देखकर ] यह आर्य 'चारुदत्त' देवताओं की पूजा से निवृत्त होकर गृह-देवताओं को बलि [ पूजा की सामग्री ] लेकर इधर ही आ रहे हैं।

[ इसके बाद गृह देवताओं की पूजन-सामग्री हाथ में लिए 'चारुदत्त' और 'रदनिका' प्रवेश करते हैं ]

टीका—प्रावारः = उत्तरीयम् हस्ते = करे यस्य असौ। आमन्त्र्यते = आकार्ल्यते येभ्यः तानि आमन्त्रणकानि = निमन्त्रणे प्रस्तुतानि वस्तूनि; समीहितव्यानि = वाञ्छितव्यानि। तुलयसि = परीक्षसे। तूलयसि इति पाठे तूलङ्करोषि = लघूकरोषि इत्यर्थः, 'तत्करोषि तदाचष्टे' इति तूलशब्दात् णिच्। ऋद्धया = समृद्धया; प्रयत्नेन = परिश्रमेण सिद्धैः = निष्पन्नैः; उद्गारेषु = भुक्तपदार्थस्य ऊर्ध्वगामिवायुवशादुद्गमनेषु सुरभिः = सौरभ-संयुक्तः गन्धः येषां मोदकादीनां तैः; मोदकैः = लड्डुकैः; अशितः = अशनेन तृप्तः; अभ्यन्तरे = गृहान्तरे यत् चतुःशालकम् = चतस्रः शालाः समाहृताः यस्मिन् तत् चतुःशालम् तदेव चतुःशालकम् ( स्वार्थे कः ) तस्य द्वारे=सन्निहिते बहिर्भागे; मल्लकानाम् = पात्रविशेषाणाम् ( विदूषकपक्षे–व्यञ्जनादिपूरितपात्राणाम्, चित्रकारपक्षे-वर्णिकापात्राणाम् ) शतेन परिवृतः = परिव्याप्तः; चित्रकर इव = रङ्गजीव इव ( 'रङ्गजीवश्चित्रकरः' इत्यमरः ; अपनयामि = त्यजामि; अत्यन्ततृप्तत्वात्। चित्रकारोऽपि बिन्दुपातभयात् वर्णिकापात्रम् ईषत् स्पृष्ट्वा स्पृष्ट्वा विक्षिपति। नगरस्य यत् चत्वरम् = अङ्गनम् [ 'अङ्गनम् चत्वराजिरे' इत्यमरः ] तस्य वृषभः = बलीवर्दः इव ; रोमन्थायमानः = उद्गीर्य चर्वणं कुर्वाणः। गृहपारावत इव = गृहकपोत इव ; आवासनिमित्तम् = शयननिमित्तम्। जातीकुसुमैः = मालतीसुमनैः वासितः = सुरभीकृत ; प्रावारकः = उत्तरीयवस्त्रम्। सिद्धीकृतम् = सम्पादितम् देवाकार्यम् = देवार्चनादिकम् येन तस्य आर्यचारुदत्तस्य ; उपनेतव्यः = दातव्यः। बलिम् =पूजाम् [ 'बलिः पूजोपहारयोः, इत्यमरः ]। यथानिर्दिष्टः = पूर्वसूचितः अर्थात् गृहदेवताभ्यः बलिमुपाहरन्। निर्वेदेन = दारिद्र्यजनितदुःखेन सहितं सनिर्वेदम्॥

चारुदत्तः – ( ऊर्ध्वमवलोक्य सनिर्वेदं निःश्वस्य च )

यासां बलिः सपदि मद्गृहदेहलीनां
हंसैश्च सारसगणैश्च विलुप्तपूर्वः ।
तास्वेव संप्रति विरूढतृणाङ्कुरासु
बीजाञ्जलिः पतति कीटमुखावलीढः ॥ ९ ॥

( इति मन्दं मन्दं परिक्रम्योपविशति )

---

टिप्पणी—प्रावारः = दुपट्टा, प्र + आ + √वृ + घञ् ; 'प्रावृयतेऽनेन' इस विग्रह में 'वृणोतेराच्छादने' [ ३।३।५४ ] इस सूत्र से पाक्षिक घञ् प्रत्यय होकर प्रावार शब्द बनता है । तुलयसि = तुला + णिच् + लट् , म० पु० एक० । मल्लक—जिस प्रकार चित्रकार चित्रफलक पर बूँद गिरने के भय से तूलिका [ ब्रश ] को रङ्ग में जरा सा छुआता है, उसी प्रकार विदूषक अंगुलियों से चख-चखकर व्यञ्जन-पात्रों को छोड़ देता था ॥

यासां बलिः इति—

अन्वयः—यासाम् , मद्गृहदेहलीनाम् , बलिः, सपदि, हंसैः, च, सारसगणैः, विलुप्तपूर्वः, सम्प्रति, विरूढतृणाङ्कुरासु, तासु, एव, कीटमुखावलीढः, बीजाञ्जलिः, पतति ॥ ९ ॥

शब्दार्थः—यासाम् = जिन, मद्गृहदेहलीनाम्=हमारे घर की देहलियों [ द्वारों ] की, बलिः = पूजा, अर्थात् पूजा में चढ़ाये गये अक्षत आदि, सपदि = शीघ्र ही, हंसैः = हंसों के द्वारा, च = और, सारसगणैः = सारस पक्षियों के झुंडों के द्वारा, विलुप्तपूर्वः = पहले [ खाकर ] समाप्त कर दी जाती थी, सम्प्रति = इस समय, विरूढतृणाङ्कुरासु = उगे हुए तृणाङ्कुरों से युक्त, तासु = उन देहलियों पर, एव = ही, कीटमुखावलीढः = कीड़ों के मुख के द्वारा खायी गयी, बीजाञ्जलिः = बीजों, ( चावलों आदि ) की अञ्जलि, पतति = गिरती है ।

अर्थः – चारुदत्त—[ऊपर की ओर देखकर और दुःख के साथ लम्बी साँस लेकर ]

मेरे घर की जिन देहलियों [ द्वारों ] पर रक्खे गये पूजा के अक्षत आदि पदार्थ पहले [ मेरी सम्पन्न दशा में ] हंस और सरसों के द्वारा [ खाये जाकर ] समाप्त कर दिये जाते थे ; आज [ निर्धनता की अवस्था में ] [ मनुष्यों के आने-जाने के अभाव से अथवा द्रव्य के अभाव में सफाई आदि न होने से ] उगे हुए तृणाङ्कुरों से युक्त उन्हीं देहलियों पर कीड़ों के मुख-द्वारा खाये हुए बीजों की अञ्जलि [ बीजों की मुट्ठी ] गिरती है ॥ ९ ॥

[ ऐसा कहकर धीरे-धीरे घूमकर बैठ जाता है । ]

**विदूषकः**—एसो अज्जचारुदत्तो। ता जाव संपदं उवसप्पामि। ( उपसृत्य ) सोत्थि भवदे। वड्ढदु भवं। [ एष आर्यचारुदत्तः। तद्यावत्सांप्रतमुपसर्पामि। स्वस्ति भवते। वर्धतां भवान्। ]

**चारुदत्तः**—अये! सर्वकालमित्रं मैत्रेयः प्राप्तः। सखे! स्वागतम्। आस्यताम्।

**विदूषकः**—जं भवं आणवेदि। ( उपविश्य ) भो वअस्स! एसो दे पिअवअस्सेण जुण्णवुड्ढेण जादीकुसुमवासिदो पावारओ अणुप्पेसिदो सिद्धीकिद-देवकज्जस्स अज्जचारुदत्तस्स तुए उवणेदव्वो त्ति। ( समर्पयति ) [ यद्भवानाज्ञापयति। भो वयस्य! एष ते प्रियवयस्येन जूर्णवृद्धेन जातीकुसुमवासितः प्रावारकोऽनुप्रेषितः सिद्धीकृतदेवकार्यस्यार्यचारुदत्तस्य त्वयोपनेतव्य इति।]

---

टीका—यासाम्, मम = चारुदत्तस्य गृहाणि = भवनानि इति मद्गृहाणि तेषाम् या देहल्यः = द्वारपीण्डिकाः, बहिर्द्वारस्य काष्ठखण्डविशेषाः, तासाम्; बलिः = पूजाप्रयुक्ताक्षतादिद्रव्यम्; सपदि = झटिति; हंसैः=मरालैः; च = तथा; सारसानाम्= पक्षिविशेषाणाम् गणैः = समूहैः; पूर्वम् विलुप्तः = भक्षितः इति विलुप्तपूर्वः [ 'पूर्वापर'—( २।१।५८ पा० ) इति पूर्व निपातः ]; सम्प्रति = अधुना; मम दारिद्र्यकाले इत्यर्थः; विरूढाः = संस्काराभावात् वृद्धिङ्गताः तृणाङ्कुराः = शष्पाङ्कुराः यासु तासु; तासु = गृहदेहलीषु; एव; कीटमुखैः = कीटाननैः अवलीढः = खण्डितः आस्वादितो वा; बीजानाम् = तण्डुलादीनाम् अञ्जलिः = समूहः; पतति = पतितो भवति ॥ ९ ॥

**टिप्पणी**—अवलीढ = खाया हुआ, चबाया हुआ; ( भूतकालिक कर्म में कृदन्त = क्त ) अव + √लिह् + क्त।

इस श्लोक में 'पर्याय' अलङ्कार तथा वसन्ततिलका छन्द है। इस छन्द का लक्षण है—

'उक्ता वसन्ततिलका त—भ—जा ज—गौ गः' ॥ ९ ॥

**अर्थ**:—विदूषक—यह आर्य चारुदत्त हैं। तो मैं अब इनके समीप चलता हूँ। [ समीप जाकर ] आप का कल्याण हो। आप की वृद्धि हो।

**चारुदत्त**—अरे! सब समय का मित्र [ सुख-दुःख का समान मित्र ] मैत्रेय आया है। मित्र! स्वागत है। बैठिए।

**विदूषक**—जैसी आप की आज्ञा। [ बैठकर ] हे मित्र! चमेली के फूलों से सुगन्धित यह उत्तरीय आपके प्रिय मित्र 'जूर्णवृद्ध' ने भेजा है [ और कहा है

( चारुदत्तो गृहीत्वा सचिन्तः स्थितः )

**विदूषकः** भो ! किं इदं चिंतीअदि ? । [ भोः, किमिदं चिन्त्यते ? । ]

**चारुदत्तः** वयस्य !

सुखं हि दुःखान्यनुभूय शोभते घनान्धकारेष्विव दीपदर्शनम् ।
सुखात्तु यो याति नरो दरिद्रतां धृतः शरीरेण मृतः स जीवति ॥ १० ॥

---

कि ] तुम इसे देवताओं की पूजा से निवृत्त हुए आर्य 'चारुदत्त' को दे देना । [ समर्पित करता हूँ । ]

[ चारुदत्त' ग्रहण करके चिन्तित हो जाता है । ]

**विदूषक** अरे ! क्या सोच रहे हो ?

सुखं हि इत्यादि —

**अन्वयः**—घनान्धकारेषु, दीपदर्शनम्, इव, दुःखानि, अनुभूय, सुखम्, हि, शोभते, यः, नरः, सुखात्, दरिद्रताम्, याति, सः, शरीरेणः, धृतः, अपि, मृतः, [ इव ], जीवति ॥ १० ॥

**शब्दार्थः**—घनान्धकारेषु = गाढ़े अँधेरे में, दीपदर्शनम् = दीपकके प्रकाश ( की ), इव = भाँति, दुःखानि = कष्ट, अनुभूय = अनुभव करके, सुखम् = सुख, आनन्द, हि = निश्चित, शोभते = शोभित होता है । तु = किन्तु, यः = जो, नरः = व्यक्ति, सुखात् = सुख से अर्थात् सुख भोग करके, दरिद्रताम् = दरिद्रता को, याति = जाता है, प्राप्त होता है, सः = वह, शरीरेण = शरीर से, धृतः = धारण किया गया, अपि = भी, मृतः = मरा, इव = जैसा, जीवति = जीवित रहता है ।

**अर्थः**—**चारुदत्त**—मित्र ! घने अन्धकार में दीपक के प्रकाश की भाँति दुःखों का अनुभव करने के अनन्तर सुख शोभित होता है [ अच्छा लगता है ] । किन्तु जो मनुष्य सुख भोग करके निर्धनता को प्राप्त होता है वह तो शरीर से रहता हुआ भी [ अर्थात् शरीर धारण करते हुए भी ] मृतक के समान जीवन व्यतीत करता है ॥ १० ॥

**टीका**—घनाः = निविडाः अन्धकाराः = तिमिराणि तेषु ; दीपदर्शनम् = दीपप्रकाशः इव ; दुःखानि = कष्टानि, अनुभूय = विज्ञाय ; स्थितस्य जनस्येति शेषः ; सुखम् = आनन्दः ; हि = अवश्यम् ; शोभते = राजते ; तु = किन्तु ; यः नरः = मनुष्यः ; सुखात् = आनन्दानुभवात् अनन्तरमिति शेषः ; दरिद्रताम् =

विदूषकः—भो वअस्स ! मरणादो दालिद्दादो वा कदरं दे रोअदि ? । [ भो वयस्य ! मरणाद्दारिद्र्याद्वा कतरत्ते रोचते ? । ]

चारुदत्तः—वयस्य !

दारिद्र्यान्मरणाद्वा मरणं मम रोचते न दारिद्र्यम् ।
अल्पक्लेशं मरणं दारिद्र्यमनन्तकं दुःखम् ॥ ११ ॥

---

निर्धनताम् ; याति = गच्छति, प्राप्नोतीत्यर्थः ; सः = जनः ; शरीरेण = कायेन ; धृतः = संयुक्तः ; अपि, मृतः = निष्प्राणः ; इव = यथा ; जीवति = प्राणान् धारयति । १० ॥

टिप्पणी इस श्लोक के पहले वाले आधे हिस्से में उपमा अलङ्कार और उत्तर वाले भाग में अप्रस्तुत प्रशंसा तथा ['मृतः स जीवति'] में विरोधाभास अलङ्कार है इसमें प्रयुक्त छन्द का नाम है–वंशस्थ । छन्द का लक्षण इस प्रकार है–
"जतौ तु वंशस्थमुदीरितं जरौ" ॥ १० ॥

अर्थ : –विदूषक - हे मित्र ! मृत्यु और निर्धनता में से तुम्हें कौन-सी अच्छी लगती है ?

दारिद्र्यात् इति—

अन्वयः––दारिद्र्यात्, मरणात्, वा, मम, मरणम्, रोचते, दारिद्र्यम्, न, [ यतः ], मरणम्, अल्पक्लेशम्, [ अस्ति ], दारिद्र्यम्, अनन्तकम्, दुःखम्, [ अस्ति ] ॥ ११ ॥

शब्दार्थः—दारिद्र्यात् = निर्धनता से, मरणात् = मरने से, अर्थात् निर्धनता और मृत्यु में से, वा = इसका प्रयोग विकल्प के अर्थ में होता है, मम = मुझे, मरणम् = मृत्यु, रोचते = अच्छी लगती है, दारिद्र्यम् = निर्धनता, न = नहीं; [ यतः = क्योंकि ], मरणम् = मृत्यु, अल्पक्लेशम् = कम दुःखदायी, [ अस्ति = है ], दारिद्र्यम् = दारिद्रता, अनन्तकम् = अनन्त, कभी भी न खतम होनेवाला, दुःखम् = दुःख, [ अस्ति = है ] ॥

अर्थः—चारुदत्त—मित्र ! दरिद्रता और मृत्यु में से मुझे मृत्यु अच्छी लगती है, दरिद्रता नहीं । मृत्यु कम कष्टवाली होती है, किन्तु दरिद्रता कभी न समाप्त होने वाला दुःख है [ अर्थात् दरिद्रता में जीवन पर्यन्त दुःख भोगना पड़ता है ॥ ११ ॥

टीका—दारिद्र्यात् = दैन्यात् निर्धनत्वाद्वा ; मरणात् = जीवनत्यागात् ; वा ; दैन्यमरणयोः मध्ये इत्यर्थः ; मम = चारुदत्तस्य, सम्बन्धविवक्षयाऽत्र षष्ठी, अन्यथा 'रुच्यर्थानाम् प्रियमाणः, इति चतुर्थी स्यात् ; मरणम् = मृत्युः ; रोचते =

**विदूषकः**—भो वअस्स ! अलं संतप्पिदेण । पणइजणसंकामिदविहवस्स सुरजणपीदसेसस्स पडिवच्चंदस्स विअ परिक्खओ वि दे अहिअदरं रमणीओ । [ भो वयस्य ! अलं संतप्तेन; प्रणयिजनसंक्रामितविभवस्य सुरजनपीतशेषस्य प्रतिपच्चन्द्रस्येव परिक्षयोऽपि तेऽधिकतरं रमणीयः । ]

---

प्रीणाति ; दारिद्र्यम् = दैन्यम् ; न रोचते इति शेषः । यतः मरणम् = मृत्युः ; अल्पक्लेशः - अल्पः = दारिद्र्यात् लघुः, क्लेशः = दुःखम् यस्मिन् तत्, अस्ति ; दारिद्र्यम् = निर्धनत्वम् ; तु अनन्तकम् = न विद्यते अन्तः = समाप्तिः यस्य तत् तादृशम् ; दुःखम् । जीवनपर्यन्तं दुःखप्रदत्वात् दारिद्र्यम् अनन्तदुःखमेवेति तात्पर्यम् ॥ ११ ॥

**टिप्पणी**—दारिद्र्यात्, मरणात् - दरिद्रता और मरने में ; यहाँ पर पञ्चमी विभक्ति का प्रयोग ठीक नहीं है । कुछ व्याख्याकारों के अनुसार 'दारिद्र्यमाश्रित्य' इस प्रकार आश्रित्य पद का अध्याहार करके 'ल्यब्लोपे०' इत्यादि से कर्म में पञ्चमी है ।

**मम रोचते**—मुझे पसन्द है ; पाणिनि व्याकरण के अनुसार 'मह्यम रोचते' प्रयोग होता है । किन्तु इस स्थल का समाधान सम्बन्ध की विवक्षा में षष्ठी मान कर किया जा सकता है ।

इस श्लोक के पूर्वार्द्ध में उक्त अर्थ के साथ उत्तरार्द्ध वाक्य का अर्थ हेतुरूप में अन्वित होता है, अतः यहाँ काव्यलिङ्ग अलङ्कार है । अथवा सामन्य से विशेष का समर्थन होने के कारण अर्थान्तरन्यास अलङ्कार है । इस श्लोक में प्रयुक्त छन्द का नाम है आर्या ॥ ११ ॥

**शब्दार्थः**—प्रणयिजनसंक्रामितविभवस्य = प्रेमी जनों को धन दे डालने वाले, ते = तुम्हारी, परिक्षयः = निर्धनता, अपि = भी, सुरजनपीतशेषस्य = देवताओं के द्वारा पीने से बचे हुए, प्रतिपच्चन्द्रस्य = परिवा के चन्द्रमा की, परिक्षयः = हीनता, इव = जैसी, अधिकतरम् = अत्यधिक, रमणीयः = सुन्दर है । दैन्यम् = सन्ताप ॥

**अर्थः**—**विदूषक**—हे मित्र ! दुःख करना व्यर्थ है प्रेमीजनों को सम्पत्ति दे डालने वाले आपकी निर्धनता भी देवों के द्वारा पीने से बचे हुए प्रतिपदा तिथि के चन्द्रमा की [ क्षीणता की ] भाँति, अत्यधिक अच्छी लगती है ।

टीका—प्रणयिजनेषु = प्रियजनेषु; संक्रामिताः = दयाधर्मादिना प्रदत्ताः ; विभवाः = धनानि येन तस्य ; ते = तव चारुदत्तस्य ; परिक्षयः = निर्धनता अपि ; सुरजनैः = देवैः पीतशेषस्य = भुक्तावशिष्टस्य ; प्रतिपदः = शुक्लप्रतिपदायाः,

चारुदत्तः—वयस्य ! न ममार्थान्प्रति दैन्यम् । पश्य,—

एतत्तु मां दहति यद्गृहमस्मदीयं
क्षीणार्थमित्यतिथयः परिवर्जयन्ति ।
संशुष्कसान्द्रमदलेखमिव भ्रमन्तः
कालात्यये मधुकराः करिणः कपोलम् ॥ १२ ॥

---

वस्तुतः शुक्लप्रतिपदि चन्द्रदर्शनस्य अभावात् एतत् कृष्णचतुर्दश्याः उपलक्षकम् ; चन्द्रस्य = चन्द्रमसः ; परिक्षयः = कलाक्षीणता इव ; अधिकतरम् = पर्याप्तम् ; रमणीयः = सुन्दरः । दैन्यम् = सन्तापः ।

**टिप्पणी—सुरजनपीतशेषस्य—**यह माना जाता है कि कृष्णपक्ष में देवता लोग चन्द्रमा की अमृतमय कलाओं का क्रमशः पान करते हैं । प्रतिपच्चन्द्रस्य–शुक्ल की प्रतिपदा को चन्द्रमा के न दिखलाई पड़ने के कारण इसका अर्थ कृष्णचतुर्दशी का चन्द्रमा समझना चाहिये ।

एतत्तु माम् इति—

अन्वयः—भ्रमन्तः, मधुकराः, कालात्यये, संशुष्कसान्द्रमदलेखम्, करिणः, कपोलम्, इव, अतिथयः, क्षीणार्थम्, इति, यत्, अस्मदीयम्, गृहम्, परिवर्जयन्ति, एतत्, तु, माम्, दहति ॥ १२ ॥

शब्दार्थः—भ्रमन्तः = इधर-उधर घूमने वाले, मधुकराः = भौंरे, कालात्यये= समय बीत जाने पर अर्थात् मद बहने के समय के समाप्त हो जाने पर, संशुष्क-सान्द्रमदलेखम् = सूखी हुई गाढ़ी मद की धारा वाले, करिणः = हाथी के, कपोलम् इव = गण्डस्थल की भाँति, अतिथयः = मेहमान, आगन्तुक, क्षीणार्थम् = धन से हीन, इति = ऐसा ( समझकर ), यत् = जो कि, अस्मदीयम् = हमारे, गृहम् = घर को, परिवर्जयन्ति = छोड़ दे रहे हैं, एतत् = यह, तु = ही, माम् = मुझको, दहति = जला रहा है ॥

अर्थः—**चारुदत्त—**मित्र ! धन नष्ट हो जाने के विषय में मुझे दुःख नहीं है । देखो—

मुझे यह बात सन्तप्त कर रही है कि हमारे घर को धन से रहित समझ कर अतिथि लोग इसका उसी प्रकार से परित्याग करते हैं, जिस प्रकार [ मद बहने के ] समय के बीत जाने पर मँडराने वाले भौंरे सूखी हुई गाढ़ी मद की धारा वाले हाथी के गण्डस्थल [ कपोल ] को त्याग देते हैं ॥ १२ ॥

टीका:—भ्रमन्तः = इतस्ततः चरन्तः, मधुकराः = भ्रमराः ; कालस्य = मदसमयस्य अत्यये = अपगमे ; संशुष्काः = शोषं प्राप्ताः सान्द्राः = निविडाः

विदूषकः—भो वअस्स ! एदे खु दासीए पुत्ता अत्थकल्लवत्ता वरडाभीदा विअ गोवालदारआ अरण्णे जहिं जहिं ण खज्जंति तहिं तहिं गच्छंति। [ भो वयस्य ! एते खलु दास्याःपुत्रा अर्थकल्यवर्ता वरटाभीता इव गोपालदारका अरण्ये यत्र यत्र न खाद्यन्ते तत्र तत्र गच्छन्ति ।

चारुदत्तः—वयस्य !

सत्यं न मे विभवनाशकृतास्ति चिन्ता
भाग्यक्रमेण हि धनानि भवन्ति यान्ति ।
एतत्तु मां दहति नष्टधनाश्रयस्य
यत्सौहृदादपि जनाः शिथिलीभवन्ति ॥ १३ ॥

---

मदलेखाः = मदप्रवाहरेखाः यस्य यस्मिन् वा तम् ; करिणः = हस्तिनः ; कपोलम् = गण्डस्थलम् ; इव = यथा ; न विद्यते तिथिः द्वितीया अवथा न विद्यते तिथिः = निर्धारितः कालः येषां ते अतिथयः = अभ्यागताः ; क्षीणार्थम् = धनहीनम् ; इति = इत्थम् मत्वा इति शेषः, यत् अस्मदीयम् = मामकीनम् ; गृहम् = भवनम् ; परिवर्जयन्ति = विहाय अन्यत्र गच्छन्ति ; एतत् = अतिथिपरिवर्जनम् ; तु = एव, अर्थात् अतिथिपरिवर्जनमेव ; माम् = चारुदत्तम् ; दहति = सन्तापयति ॥ १२ ॥

टिप्पणीः—इस श्लोक में उपमा अलङ्कार तथा वसन्ततिलका छन्द है । इस छन्द का लक्षण है—'उक्ता वसन्ततिलका त-भ- जा ज-गौ गः ॥' १२ ॥

शब्दार्थः - दास्याः = दासी के, पुत्राः = बच्चे, अर्थकल्यवर्ताः = प्रातः कालीन जलपान की भाँति ( तुच्छ ), धन, वरटाभीताः = बर्रे से डरे हुए, गोपाल-दारकाः = अहीरों के बच्चे अर्थात् पशुओं के चरवाहे, खाद्यन्ते = खाये जाते हैं, काटे जाते हैं ।

अर्थः—विदूषक—हे मित्र ! दासी के पुत्र, कलेवा [प्रातःकालीन जलपान] की भाँति [ तुच्छ ] ये धन वन में बर्रे से डरे हुए गायों के चरवाहों की भाँति वहीं-वहीं जाते हैं जहाँ खाये [ भोगे, काटे ] नहीं जाते ।

टीकाः—दास्याः = सेविकायाः ; पुत्राः = सुताः ; गालीदानाय दासीपुत्र-शब्दः प्रयुज्यते, दासीपुत्रवत् अतिनीचाः इत्यर्थः ; कल्ये = प्रातःकाले वर्तते एभिः इति कल्यवर्ताः = प्रातराशाः, अर्थाः = धनानि एव कल्यवर्ता अर्थकल्यवर्ताः ; वरटाः = दंशनकारिकीटविशेषाः ( गन्धोली वरटा द्वयोः इत्यमरः ) ताभिः भीताः = त्रस्ताः, गोपालानाम् = आभीराणाम् दारकाः = बालकाः, गोचारकाः इवेत्यर्थः । खाद्यन्ते = भुज्यन्ते, अन्यत्र दश्यन्ते । इमानि धनानि यत्र न उपभुज्यन्ते तत्रैव गच्छन्ति, कृपणानामेव गृहे तिष्ठन्ति इति भावः ॥

सत्यम् न मे इति—

अन्वयः—सत्यम्, मे, चिन्ता, विभवनाशकृता, न, अस्ति, हि, धनानि, भाग्यक्रमेण, भवन्ति, ( तथा ) यान्ति, तु, एतत्, माम्, दहति, यत्, जनाः, नष्टधनाश्रयस्य, सौहृदात्, अपि, शिथिलीभवन्ति ॥ १३ ॥

शब्दार्थः—सत्यम् = वस्तुतः, मे = मेरी, चिन्ता, विभवनाशकृता = धन के नाश से होनेवाली, न = नहीं, अस्ति = है, हि = क्योंकि, धनानि = सम्पत्तियाँ, भाग्यक्रमेण = भाग्य के अनुसार, भवन्ति = होती हैं, तथा, यान्ति = चली जाती हैं। तु = किन्तु, एतत् = यह, माम् = मुझको, दहति = जलाता है, यत् = कि, जनाः=लोग, नष्टधनाश्रयस्य=धनरूपी आश्रय के नष्ट हो जाने वाले ( व्यक्ति ) की, सौहृदात् = मित्रता से, अपि=भी, शिथिलीभवन्ति=उदासीन हो जाते हैं।

अर्थः—चारुदत्त—मित्र !

वस्तुतः, मुझे धन के नष्ट हो जाने की चिन्ता नहीं है, क्योंकि भाग्य के अनुसार धन प्राप्त होते और चले जाते हैं। किन्तु यह बात मुझे जलाती है कि जिसका धनरूपी आश्रय नष्ट हो जाता है [ अर्थात् जो निर्धन हो जाता है ] उसकी मित्रता से भी लोग शिथिल हो जाते हैं ॥ १३ ॥

टीकाः—सत्यम्=वस्तुतः; मे = मम; चिन्ता=चरिताभावना; विभवनाशेन=धनक्षयेण कृता = विहिता, धननाशोत्पन्ना इत्यर्थ ; न = नहि; अस्ति = वर्तते; हि=यतः; धनानि = विभवा; भाग्यस्य=दैवस्य क्रमेण=अनुसारेण; भवन्ति=जायन्ते; तथा, यान्ति = नश्यन्ति; किंकृता तर्हि चिन्ता ? इत्याह - तु=किन्तु; एतत् माम्=निर्धनम् चारुदत्तम्, दहति=सन्तापयति; यत् जनाः = लोकाः; धनमेव आश्रयः धनाश्रय नष्ट =क्षीणः धनाश्रयः=विभवाश्रयः यस्य तस्य निर्धनस्येत्यर्थ ; सौहृदात् मित्रभावात्; शिथिलीभवन्ति=प्रयोजनविरहात् मित्रताम् अपि त्यजन्ति ॥ १३ ॥

टिप्पणी: सौहृदात् = 'शोभनम् हृदयम् यस्य स सुहृद्'—हृदय के स्थान में हृद् हो जाता है। सुहृदः भावः सौहृदम्। पाणिनीय व्याकरण के अनुसार 'सौहार्द' ( सुहृद् + अण् ) होना चाहिये; क्योंकि यहाँ 'हृद्भगसिन्ध्वन्ते पूर्वपदस्य च' ( ७।३।१९ ) इस सूत्र से उभयपदवृद्धि होती है। तथापि 'सौहृद' शब्द का प्रचुर प्रयोग संस्कृत साहित्य में मिलता है। शिथिलीभवन्ति = शिथिल + च्वि + भवन्ति।

प्रथमार्द्ध में काव्यलिङ्ग अलङ्कार तथा 'नष्टधनाश्रयस्य' में रूपक अलङ्कार होने से इस श्लोक में सङ्कर अलङ्कार है। इसमें प्रयुक्त छन्द का नाम है वसन्ततिलका ॥ १३ ॥

अपि च,—

वाप्यां स्नाति विचक्षणो द्विजवरो मूर्खोऽपि वर्णाधमः
फुल्लां नाम्यति वायसोऽपि हि लतां या नामिता बर्हिणा।
ब्रह्मक्षत्रविशस्तरन्ति च यया नावा तयैवेतरे
त्वं वापीव लतेव नौरिव जनं वेश्यासि सर्वं भज॥ ३२॥

---

वाप्यां स्नाति इति—

**अन्वयः**—विचक्षणः, द्विजवरः, वर्णाधमः, मूर्खः, अपि, वाप्याम्, स्नाति या, बर्हिणा, नामिता, फुल्लाम्, (ताम्), लताम् वायसः, अपि, नाम्यति, हि, यया, नावा, ब्रह्मक्षत्रविशः, तरन्ति; तया, एव, इतरे, च; त्वम्, वेश्या, असि, (अतः), वापी, इव, लता, इव, नौः, इव, सर्वम्, जनम्, भज॥ ३२॥

**शब्दार्थः**—विचक्षणः = विद्वान्, द्विजवरः=ब्राह्मण, वर्णाधमः = नीच-जातिवाला, मूर्खः = मूर्ख, अपि = भी, वाप्याम् = बावली में, स्नाति = स्नान करता है। या = जो (लता), बर्हिणा = मोर के द्वारा, नामिता = झुकायी गयी थी, फुल्लाम्=फूली हुई (ताम्=उसी), लताम् = लता को, वायसः = कौवा, अपि = भी, नाम्यति = झुका देता है। हि = जैसा कि सुविदित है, यया = जिस, नावा = नैया से, ब्रह्मक्षत्रविशः = ब्राह्मण क्षत्रिय एवं वैश्य, तरन्ति = पार होते हैं, तया = उसी नैया से, एव = ही, इतरे = दूसरे (वर्णाधम) लोग, च = भी। त्वम्= तुम, वेश्या = वेश्या, असि = हो, (अतः) वापी = बावली (के), इव = समान, नौः = नैया (के), इव = समान, सर्वम् = सब, जनम् = लोगों को, भज = स्वीकार करो।

**अर्थः**—और भी—

विद्वान् ब्राह्मण तथा नीच जाति वाला मूर्ख भी एक बावली में स्नान करता है। जो लता पहले मयूर के द्वारा (बैठकर) झुकायी गयी थी उसी फूली हुयी लता को (उस पर बैठ कर) कौवा भी झुका देता है। जिस नाव से ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य पार उतरते हैं उसी से दूसरे (वर्णाधम) लोग भी। तुम वेश्या हो, अतः बावली, लता और नाव की भाँति सब लोगों का (एक समान) सेवन करो॥ ३२॥

टीका:—विचक्षणः—विद्वान्; द्विजेषु = द्विजातिषु वरः = श्रेष्ठः ब्राह्मणः इत्यर्थः; वर्णेषु = सर्वजातिषु अधमः = हीनः शूद्रः चण्डालो वा; अपि; वाप्याम्= एकस्याम् एव दीर्घिकायाम्; स्नाति = स्नानम् करोति; या = लता;

वसन्तसेना—गुणो खु अणुराअस्स कारणं, ण उण बलक्कारो। [ गुणः खल्वनुरागस्य कारणम्, न पुनर्बलात्कारः। ]

शकारः—भावे भावे ! एशा गब्भदाशी कामदेवाअदणुज्जाणादो पहुदि ताह दलिद्दचालुदत्ताह अणुलत्ता ण मं कामेदि। वामदो तश्श घलं। जधा तव

---

बर्हिणा = मयूरेण ; नामिता = आक्रान्ता अधरीकृता वा उवेशनेन इति शेषः ; फुल्लाम्=विकसिताम् ; ताम् एव लताम् = वल्लरीम् ; वायसः = काकः पक्षिक्षुद्रः ; अपि = दृढतायाम् ; नाम्यति=नमयति; नाम्यतीति कण्वादिपाठात् 'नामम् करोति' इत्यर्थे यक्यकारलोपे च रूपमिति पृथ्वीधरः। हि = विदितम् इदम्। यया = हेतुभूतया यया ; नावा=तरण्या ; ब्रह्मक्षत्रविशः = ब्राह्मणक्षत्रियवैश्याः, जातिश्रेष्ठाः इति भावः ; तरन्ति = पारं व्रजन्ति ; तया एव = नावा ; इतरे = वर्णाधमाः, शूद्राः अपि तरन्ति इति शेषः। त्वं वेश्या = सर्वजनसाधारणी स्त्री ; असि = वर्तसे ; अतः ; वापीव = दीर्घिका इव ; नौः इव = नौका इव ; सर्वम्=निखिलम् ; जनम् = मनुष्यम् प्रार्थयितारम् इत्यर्थः ; भज = सेवस्व। त्वया साधारण्येन व्यवहर्त्तव्यं न विशेषेण पक्षपातेन वा इति भावः॥ ३२॥

टिप्पणी :—फुल्लाम् = फूली हुई, √फुल्+क्त। नाम्यति = नामयति झुकाता है, 'नाम' [ नमना ] शब्द कण्वादिगण में है अतः 'नामम् करोति' इस अर्थ में नाम + यक्→अकार लोप होकर 'नाम्यति' रूप होता है।

इस श्लोक में मालोपमा एवं काव्यलिङ्ग अलङ्कार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है। छन्द का लक्षण इस प्रकार है—

"सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम्"॥३२॥

अर्थः-वसन्तसेना— गुण ही अनुराग का कारण होता है, न कि बलात्कार।

शब्दार्थ :—गर्भदासी = जन्म से दासी, यह गाली के रूप में प्रयोग किया गया है। कामदेवायतनोद्यानात् = कामदेव का मन्दिर है जिसमें ऐसे बगीचे [ में जाने ] से लेकर। परिभ्रश्यति = छूटती है। परिहर्तव्यम् = छोड़ने के लायक है। उदाहरति = कह रहा है। रत्नम् = रत्न, रत्नेन = रत्न से, सङ्गच्छते = मिलता है। काणेलीमातः = कुलटा के बच्चे ! अपराध्यता = अपराध करते हुए। बलीयसि = गाढ़े, माषराशिप्रविष्टा = उड़द की ढेर में गिरी हुई, मसी-गुटिका = स्याही की गोली। प्रनष्टा = गायब हो गयी।

अर्थः-शकार—भाव ! भाव !! जन्म से ही दासी यह वेश्या कामदेवायतन-उद्यान में ( अर्थात् उस उद्यान में जिसमें कामदेव का मन्दिर है ) जाने से लेकर

मम अ हश्तादो ण एशा पलिब्भंशदि तधा कलेदु भावे। [ भाव भाव ! एषा गर्भदासी कामदेवायतनोद्यानात्प्रभृति तस्य दरिद्रचारुदत्तस्यानुरक्ता न मां कामयते। वामतस्तस्य गृहम्। यथा तव मम च हस्तान्नैषा परिभ्रश्यति तथा करोतु भावः। ]

विटः—( स्वगतम् ) यदेव परिहर्तव्यं तदेवोदाहरति मूर्खः। कथं वसन्तसेनार्यचारुदत्तमनुरक्ता ?। सुष्ठु खल्विदमुच्यते—'रत्नं रत्नेन संगच्छते' इति। तद्गच्छतु, किमनेन मूर्खेण। ( प्रकाशम् ) काणेलीमातः ! वामतस्तस्य सार्थवाहस्य गृहम् ?।

शकार—अध इं। वामदो तश्श घलं। ( अथ किम्। वामतस्तस्य गृहम्। )

वसन्तसेना—( स्वगतम् ) अम्महे, वामदो तस्स गेहं त्ति जं सच्चं, अवरज्झंतेण वि दुज्जणेण उवकिदं, जेण पिअसंगमं पाविदं। ( आश्चर्यम्, वामतस्तस्य गृहमिति यत्सत्यम्, अपराध्यतापि दुर्जनेनोपकृतम्, येन प्रियसंगमः प्रापितः। )

शकारः—भावे भावे ! बलिए खु अंधआले माशलाशिपविश्टा

---

उस दरिद्र चारुदत्त से प्रेम करने लगी है और मुझे नहीं चाहती है। बाँयी ओर उसका घर है। ऐसा उपाय कीजिए कि जिससे यह हमारे और तुम्हारे हाथ से निकल न जाय।

विट—( अपने आप ) यह मूर्ख वही बात कह रहा है जो नहीं कहनी चाहिए। क्या वसन्तसेना आर्य चारुदत्त से प्रेम करती है ? वस्तुतः यह ठीक ही कहा गया है कि—'रत्न-रत्न के ही साथ संयुक्त होता है ( अर्थात् योग्य का मेल योग्य से ही होता है )।' तो जाने दो। इस मूर्ख से क्या लाभ ? ( प्रकट रूप से ) काणेलीपुत्र ! ( व्यभिचारिणीपुत्र ! ) उस सार्थवाह चारुदत्त का घर बाँयी ओर है ?

शकार—और क्या ? उसका घर बाँयी ओर है।

वसन्तसेना–( अपने आप ) आश्चर्य ! यदि सचमुच बाँयी ओर उसका घर है, तो अपराध करते हुए भी इस दुष्ट ने उपकार किया है, जिसने प्रिय के साथ समागम तो प्राप्त कराया ( अर्थात् जिससे प्रिय चारुदत्त का मिलना तो सम्भव हो गया )।

शकार :—भाव ! भाव !! इस घोर अन्धकार में, उड़द [ माष ] की ढेर

विश्र मशिगुडिश्रा दीशंती जेव्व पणश्टा वशंतशेणिश्रा। (भाव भाव! बलीयसि खल्वन्धकारे माषराशिप्रविष्टेव मसीगुटिका दृश्यमानैव प्रनष्टा वसन्तसेना।)

विटः—अहो, बलवानन्धकारः। तथा हि,—

आलोकविशाला मे सहसा तिमिरप्रवेशविच्छिन्ना।
उन्मीलितापि दृष्टिर्निमीलितेवान्धकारेण ॥ ३३ ॥

---

में गिरी हुई स्याही की टिकिया के समान, देखते ही देखते वसन्तसेना अदृश्य हो गयी।

टीका :—गर्भदासी = जन्मप्रभृति दासी, सर्वजनभोग्यत्वात् इति भावः। कामदेवस्य = मनसिजस्य आयतनम् = मन्दिरम् तस्य उद्यानम् = पुष्पवाटिका तस्मात्। यदुद्यानं कामदेवमन्दिरस्य सम्मुखे चतुर्दिक्षु वा वर्तते तस्मादिति भावः। परिभ्रश्यति = परिच्युता भवति। परिहर्तव्यम् = वर्जनीयम्। वसन्तसेनायाः मित्रस्य चारुदत्तस्य गृहं समीपे एव वर्तते इति कथनं कथमपिनोचितम्, परञ्च मूर्खः शकारः तदेव वदति। रत्नम् = मणिः; रत्नेन = मणिना; सङ्गच्छते = सम्मिलति। वसन्तसेना चारुदत्तौ रत्नतुल्यौ अतः एतयोः सम्मिलनं सख्यं वा शोभते 'समानशीलव्यसनेषु सख्यम्' इत्युक्तेः। काणेलीमातः! काणेली = अविवाहिता स्त्री असती वा माता यस्य तत्सम्बुद्धौ! अपराध्यता = अपराधं कुर्वता; बलात्कारानुसरणेनेति शेषः। बलीयसि = प्रगाढे। माषाणाम् = अन्नविशेषाणाम् राशौ = समूहे प्रविष्टा = प्रक्षिप्ता; मसीगुटिका = मसीवटिका, इव, प्रनष्टा = तिरोहिता ॥

टिप्पणी :—उदाहरति = कहता है, उद् + आ √ हृ + प्र० पु० एक०। 'चारुदत्तम्' अथवा 'चारुदत्ते' अनुरक्ता होना चाहिये। 'चारुदत्तस्य अनुरक्ता' शकार का यह कथन ठीक नहीं है। काणेलीमातः—काणेली शब्द का अर्थ है—एक अविवाहित स्त्री जो किसी पुरुष के साथ विवाहित स्त्री के समान रहती हो। उस स्त्री का पुत्र—काणेलीमातृकः अथवा काणेलीमाता; यहाँ बहुव्रीहि के अन्त में विकल्प से 'क' प्रत्यय होता है। अपराध्यता = अपराध करते हुए, अप + √ राध् + शत् + तृ० एक० ॥

आलोकविशाला इति—

अन्वय :—आलोकविशाला, मे दृष्टिः, सहसा, तिमिरप्रवेशविच्छिन्ना,

अपि च,—

लिम्पतीव तमोऽङ्गानि वर्षतीवाञ्जनं नभः ।
असत्पुरुषसेवेव दृष्टिर्विफलतां गता ॥ ३४ ॥

---

[ जाता ], उन्मीलिता, अपि, [ दृष्टिः ] अन्धकारेण, निमीलिता, इव, [ भवति ] ॥ ३३ ॥

**शब्दार्थ** :—आलोकविशाला = प्रकाश में दूर तक देखनेवाली, मे = मेरी, दृष्टिः = आँख, सहसा = एकाएक, तिमिरप्रवेशविच्छिन्ना = अन्धकार में प्रवेश करने से अवरुद्ध, [ जाता = हो गयी है ], उन्मीलिता = खुली हुई, अपि = भी, [ दृष्टिः = आँख ], अन्धकारेण = अन्धकार के द्वारा, निमीलिता = बन्द, इव = सी, [ भवति = हो रही है ] ॥

**अर्थ** :—**विट** :—अहो, प्रबल अन्धकार है; क्योंकि—

प्रकाश में विस्तृत [ दूर तक देखनेवाली ] मेरी दृष्टि सहसा अन्धकार में प्रवेश करने से अवरुद्ध हो गयी है। खुली हुयी भी मेरी आँखें अन्धकार के द्वारा बन्द सी कर दी गयी हैं ॥ ३३ ॥

**टीका** :—आलोके = प्रकाशे दर्शने वा विशाला = विस्तृता महती वा ; मे = मम विटस्य इत्यर्थः ; दृष्टिः = नेत्रम् ; सहसा = झटिति ; तिमिरे = अन्धकारे प्रवेशेन = आगमनेन विच्छिन्ना = अवरुद्धा हीनशक्तिः इत्यर्थः ; जाता इति शेषः । उन्मीलिता = कृतोन्मेषा ; अपि ; [ दृष्टिः ] ; अन्धकारेण = तिमिरेण ; निमीलिता = मुद्रिता ; इव ; भवति इति शेषः ॥ ३३ ॥

**टिप्पणी** :—इस श्लोक में उत्प्रेक्षा अलङ्कार एवं आर्या छन्द है। छन्द का लक्षण—

"यस्याः पादे प्रथमे द्वादशमात्रास्तथा तृतीयेऽपि ।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश सार्या" ॥ ३३ ॥

लिम्पतीव इति—

**अन्वय** :—तमः, अङ्गानि, लिम्पति, इव, नभः, अञ्जनम्, वर्षति, इव, दृष्टिः, असत्पुरुषसेवा, इव, विफलताम्, गता ॥ ३४ ॥

**शब्दार्थ** :—तमः = अन्धकार, अङ्गानि = अङ्गों को, लिम्पति इव = लिप्त सा कर रहा है, नभः = आकाश, अञ्जनम् = आँजन, काजल को, वर्षति इव =

शकारः—भावे भावे! अण्णेशामि वशंतशेणिअं। (भाव भाव! अन्विष्यामि वसन्तसेनिकाम्।)

विटः—काणेलीमातः! अस्ति किंचिच्चिह्नं यदुपलक्षयसि।

शकारः—भावे भावे! किं विअ? (भाव भाव! किमिव?।)

विटः—भूषणशब्दं सौरभ्यानुविद्धं माल्यगन्धं वा।

---

बरस सा रहा है, दृष्टिः = आँख, असत्पुरुषसेवा इव = दुष्ट मनुष्यों की सेवा की भाँति, विफलताम् = निष्फलता को, गता = प्राप्त हो गयी है।

अर्थः—और भी—

अन्धकार अङ्गों को लिप्त सा कर रहा है [अर्थात् अङ्गों में अन्धकार व्याप्त हो रहा है], आकाश मानो काजल की वृष्टि कर रहा है। मेरी दृष्टि दुष्ट मनुष्यों की सेवा की भाँति निष्फल हो गयी है ॥ ३४ ॥

टीका :—तमः = अन्धकारः ; अङ्गानि= शरीरावयवान् ; लिम्पति इव = म्रक्षति इव ; नभः = आकाशम् ; अञ्जनम् = कज्जलम् ; वर्षति = पातयति इव ; दृष्टिः = नेत्रम् ; असत्पुरुषस्य = असज्जनस्य सेवा = परिचर्या इव ; विफलताम् = निष्फलताम् दर्शनाभावमित्यर्थः; गता = जाता ॥ ३४ ॥

टिप्पणी :—इस श्लोक में यमक और अनुप्रास तथा उपमा एवं उत्प्रेक्षा की संसृष्टि है। इसमें प्रयुक्त छन्द है—'अनुष्टुप्'। इसका लक्षण इस प्रकार है—

"श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम्।
द्विचतुष्पादयो ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः ॥ ३४ ॥

अर्थ :—शकार :—भाव! भाव!! वसन्तसेना को खोज रहा हूँ।

शब्दार्थः—उपलक्षयसि = उपलक्षण बना रहे हो, अर्थात् जिसके सहारे ढूँढ रहे हो?। सौरभ्यानुविद्धम्=सुगन्धि से व्याप्त, माल्यगन्धम् = माला की गन्ध। अन्धकारपूरितया = अन्धकार से भरी हुई। सुव्यक्तम् = स्पष्ट। जनान्तिकम्=व्यक्ति के पास ॥

अर्थ :—विटः—काणेली के पुत्र! कोई चिह्न है, जिसके सहारे तुम (वसन्तसेना को) ढूँढ रहे हो?।

शकार—भाव! भाव!! कैसा चिह्न?

विट—आभूषणों की खनखनाहट अथवा सुगन्धित माला की गन्ध?

शकारः—शुणामि मल्लगंध, अंधआलपुलिदाए उण णाशिआए ण शुव्वत्तं पेक्खामि भूषणसद्दं। (शृणोमि माल्यगन्धम्, अन्धकारपूरितया पुनर्नासिकया न सुव्यक्तं पश्यामि भूषणशब्दम्।

विटः—(जनान्तिकम्) वसन्तसेने!

कामं प्रदोषतिमिरेण न दृश्यसे त्वं
सौदामिनीव जलदोदरसंधिलीना।
त्वां सूचयिष्यति तु माल्यसमुद्भवोऽयं
गन्धश्च भीरु! मुखराणि च नूपुराणि॥ ३५॥

श्रुतं वसन्तसेने!।

---

शकार—माला की गन्ध तो सुन रहा हूँ, किन्तु अन्धकारयुक्त नाक से (अर्थात् नाक के अन्धकार से पूर्ण हो जाने के कारण) आभूषणों के शब्द को स्पष्ट नहीं देख रहा हूँ।

टीका—उपलक्षयसि = अन्वेषणे साधनं करोषि। सौरभ्येण = सुगन्धेन अनुविद्धम् = व्याप्तम्; माल्यस्य = पुष्पदाम्नः गन्धम्=आमोदम्; उपलक्षयसि इति पूर्वकथितायाः क्रियायाः इदं कर्मपदम्। अन्धकारेण = तिमिरेण पूरितया= व्याप्तया। सुव्यक्तम् = स्पष्टम्। जनान्तिकम्=अयं नाट्योक्तिप्रकारः। एतस्य लक्षणं निगदितम् इत्थं साहित्यदर्पणकारेण—

"त्रिपताकाकरेणान्यानपवार्यान्तरा कथाम्।
अन्योन्यामन्त्रणं यत् स्यात्तज्जनान्ते जनान्तिकम्॥"

टिप्पणी—नाटक में नियतश्राव्य कथन दो प्रकार के होते हैं—

(१) जनान्तिक (२) अपवारित। जब एक पात्र अपने हाथ की तीन अङ्गुलियाँ उठाकर तथा अनामिका अङ्गुली को टेढ़ी किये हुए अन्य लोगों को बचा कर किसी एक पात्र से कुछ कहता है तो वह जनान्तिक कहा जाता है। और जब मुँह फेर कर दूसरे से गुप्त बात कही जाती है तब वह संवाद अपवारित कहलाता है॥

कामं प्रदोषतिमिरेण इति—

**अन्वयः—हे वसन्तसेने! (इति गद्यभागेनान्वयः) जलदोदरसन्धिलीना, सौदामिनी, इव, कामम्, त्वम्, प्रदोषतिमिरेण, न, दृश्यसे, तु, हे भीरु!**

वसन्तसेना—( स्वगतम् ) सुदं गहिदं च । ( नाट्येन नूपुराण्युत्सर्य माल्यानि चापनीय किंचित्परिक्रम्य हस्तेन परामृश्य ) अम्मो, भित्तिपरामरिससूचिदं पक्खदुआरअं खु एदं । जाणामि अ संजोएण गेहस्स संवुदं पक्खदुआरअं।

---

माल्यसमुद्भवः, अयम्, गन्धः, त्वाम्, सूचयिष्यति, च, मुखराणि, नूपुराणि, च, (सूचयिष्यन्ति) ॥३५॥

शब्दार्थः—हे वसन्तसेने ! जलदोदरसन्धिलीना = बादलों के भीतर सन्धि-स्थल में छिपी हुई, सौदामिनी = बिजली ( के ), इव = समान, कामम् = यद्यपि, त्वम् = तुम, प्रदोषतिमिरेण = सायंकालीन अन्धकार के कारण, न = नहीं दृश्यसे = दिखलायी पड़ रही हो, तु = किन्तु, हे भीरु = हे डरपोक स्वभाव-वाली ! माल्यसमुद्भवः = माला से निकली हुई, अयम् = यह, गन्धः = सुगन्ध, मँहक, त्वाम् = तुमको, सूचयिष्यति = सूचित कर देगी, च = और, मुखराणि = शब्द करने वाले, नूपुराणि = नूपुर, च = भी, ( सूचयिष्यन्ति = सूचित कर देंगे ) ॥

अर्थः—शिट- ( जनान्तिक ) हे वसन्तसेने !

बादलों के भीतर सन्धि—स्थल में छिपी हुयी बिजली के समान यद्यपि तुम सायंकालीन अन्धकार के कारण नहीं दिखलायी पड़ रही हो, परन्तु हे डरपोक ( भीरु ) ! माला से निकली हुयी सुगन्ध तथा शब्द करनेवाले नूपुर तुम्हें सूचित कर देंगे ( अर्थात् तुम्हारा पता बदला देंगे ) ।

टीका—हे वसन्तसेने ! ( इति गद्यभागेन अन्वयः); जलदानाम् = मेघानाम् उदरसन्धौ = आभ्यन्तरे लीना = अन्तर्हिता; सुदाम्नः = मेघविशेषस्य अपत्यं स्त्री सौदामिनी = विद्युत्; इव; कामम् = यद्यपि; त्वम् = वसन्तसेना; प्रदोषतिमिरेण— प्रदोषस्य = रजनीमुखस्य तिमिरेण = अन्धकारेण; न = नहि; दृश्यसे = अवलोक्य-से; तु = किन्तु; हे भीरु = हे भयशीले ! माल्यात् = पुष्पदाम्नः समुद्भवः = उत्पत्तिः यस्य सः; अयम्=अनुभूयमानः; गन्धः=सौरभः; त्वाम्=वसन्तसेनाम्; सूचयिष्यति = ज्ञापयिष्यसि, च = तथा; मुखराणि = शब्दायमानानि; नूपुराणि = पादभूषणानि; च = अपि; सूचयिष्यन्ति इति विभक्तिविपरिणामेन अन्वयः ॥ ३५ ॥

टिप्पणी—इस श्लोक में उपमा अलङ्कार और वसन्ततिलका छन्द है । छन्द का लक्षण इस प्रकार है—

"उक्ता वसन्ततिलका त-भ-जा ज-गौ गः ।" ॥ ३५ ॥

( श्रुतं गृहीतं च । अहो, भित्तिपरामर्शसूचितं पक्षद्वारकं खल्वेतत् । जानामि च संयोगेन गेहस्य संवृत्तं पक्षद्वारकम् । )

चारुदत्तः—वयस्य ! समाप्तजपोऽस्मि । तत्सांप्रतं गच्छ ! मातृभ्यो बलिमुपहर ।

विदूषकः—भो, ण गमिस्सं । ( भो न गमिष्यामि । )

चारुदत्तः—धिक्कष्टम्,—

दारिद्र्यात्पुरुषस्य बान्धवजनो वाक्ये न संतिष्ठते
सुस्निग्धा विमुखीभवन्ति सुहृदः स्फारीभवन्त्यापदः ।
सत्त्वं ह्रासमुपैति शीलशशिनः कान्तिः परिम्लायते
पापं कर्म च यत्परैरपि कृतं तत्तस्य संभाव्यते ॥ ३६ ॥

---

शब्दार्थः—श्रुतम् =सुना गया, गृहीतम्=समझ लिया गया । भित्तिपरामर्श-सूचितम् = दीवार के छूने से पता चलता है । संयोगेन = स्पर्श के द्वारा । समाप्तजपः = समाप्त कर लिया है जपको जिसने ऐसा ॥

अर्थः वसन्तसेना—( अपने आप) सुना और मतलब भी समझ लिया । ( अभिनय से नूपुरों को उतार कर और मालाओं को फेंक कर, कुछ घूम कर तथा हाथ से छूकर ) अहो ! दीवाल के छूने से पता चलता है कि यह अवश्य ही बगल का दरवाजा ( खिड़की ) है, और छूने से लगता है घर का यह पक्षद्वार ( खिड़की ) बन्द है ।

चारुदत्त—मित्र ! मैं जप समाप्त कर चुका । तो अब जाओ, मातृ-देवियों को बलि ( पूजा ) चढ़ा आओ ।

टीका—श्रुतम्=श्रवणविषयीकृतम्; गृहीतम्=अवधारितम्, अस्य तात्पर्यम् अपि आकलितम् इति भावः । भित्तेः=कुड्यस्य परामर्शेन=स्पर्शेन सूचितम् = ज्ञातम् अनुमितं वा; संयोगेन = करसंयोगजनितानुभवेन । समाप्तः = समाप्तिं गमितः जपः = जपविधिः येन सः ॥

अर्थः—विदूषक—अजी मैं नहीं जाऊँगा ।

दारिद्र्यात्पुरुषस्य इति—

अन्वयः—दारिद्र्यात्, बान्धवजनः, पुरुषस्य, वाक्ये, न, सन्तिष्ठते, सुस्निग्धाः, सुहृदः, विमुखीभवन्ति, आपदः, स्फारीभवन्ति, सत्त्वम्, ह्रासम्, उपैति,

शीलशशिनः, कान्तिः, परिम्लायते, च, यत्, पापम्, कर्म, परैः, अपि, कृतम्, तत्, तस्य, सम्भाव्यते ॥ ३६ ॥

**शब्दार्थ** :—दारिद्र्यात्=दरिद्रता के कारण, बान्धवजनः=बन्धु लोग, पुरुषस्य=निर्धन पुरुष के, वाक्ये=कहने में, न=नहीं, सन्तिष्ठते=रहते, सुस्निग्धाः=अत्यन्त स्नेही, सुहृदः=मित्र, विमुखीभवन्ति=विमुख हो जाते हैं, मुँह फेर लेते हैं, आपदः=विपत्तियाँ, स्फारीभवन्ति=बढ़ जाती हैं, सत्त्वम्=बल, ह्रासम्=कमी को, उपैति=प्राप्त हो जाता है, शीलशशिनः=चरित्ररूपी चन्द्रमा की, कान्तिः=चमक, परिम्लायते=धुँधली हो जाती है, च=कहाँ तक कहा जाय, यत्=जो, पापम्=पाप, कर्म=काम, परैः=दूसरे व्यक्तियों के द्वारा, अपि=भी, कृतम्=किया गया है, तत्=वह पाप कर्म, तस्य=उसी दरिद्र का, सम्भाव्यते=समझा जाता है ॥

**अर्थः**—दरिद्रता के कारण बन्धु लोग भी निर्धन पुरुष के कहने में नहीं रहते। अत्यन्त स्नेही मित्र भी विमुख हो जाते हैं और आपत्तियाँ बढ़ जाती हैं। बल क्षीण हो जाता है, चरित्र रूपी चन्द्रमा की कान्ति धुँधली हो जाती है, कहाँ तक कहा जाय, जो दूसरे व्यक्तियों के द्वारा भी किया गया पाप-कर्म है वह उसी का किया हुआ समझा जाता है ॥ ३६ ॥

टीका—दारिद्र्यात्=निर्धनत्वात्; बान्धवजनः = सुहृज्जनः ('सगोत्रबान्धव-ज्ञातिबन्धुस्वजनाः समाः'—इत्यमरः); पुरुषस्य=निर्धनजनस्य ; वाक्ये=कथने ; न सन्तिष्ठते = न चलति, वचनं न पालयति इत्यर्थः ; सुस्निग्धाः = अतिस्नेहपूरिताः ; सुहृदः = मित्रजनाः ; विमुखीभवन्ति=विमुखाः उदासीनाः वा जायन्ते ; आपदः = विपत्तयः; स्फारीभवन्ति=वृद्धिम् आपद्यन्ते; सत्त्वम्=बलम्; ह्रासम्=अवनतिम्; उपैति= गच्छति ; शीलम् = चरित्रम् एव शशी = चन्द्रः तस्य ; कान्तिः=दीप्तिः ; परिम्लायते=मलिनतां प्राप्नोति ; च=किञ्च ; यत् पापम्=पापजनकम् निन्दितमित्यर्थः, कर्म = कार्यम् ; परैः=अन्यजनैः ; अपि, कृतम्=सम्पादितम्; तत्=अन्यव्यक्तिकृतं पापं कर्म ; तस्य = निर्धनस्य जनस्य ; सम्भाव्यते=अनुमीयते। दरिद्रोऽयं धनार्थम् इदम् अनुचितं कार्यं कृतवानिति निश्चीयते ॥ ३६ ॥

टिप्पणी—इस श्लोक में रूपक अलङ्कार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है। इस छन्द का लक्षण है :—

"सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम्" ॥३६॥

अपि च,—

सङ्गं नैव हि कश्चिदस्य कुरुते संभाषते नादरात्
संप्राप्तो गृहमुत्सवेषु धनिनां सावज्ञमालोक्यते ।
दूरादेव महाजनस्य विहरत्यल्पच्छदो लज्जया
मन्ये निर्धनता प्रकाममपरं षष्ठं महापातकम् ॥ ३७ ॥

---

सङ्गं नैव हि इति—

अन्वयः—हि, कश्चित्, अस्य, सङ्गम्, न, एव, कुरुते, आदरात्, न, सम्भाषते, उत्सवेषु, धनिनाम्, गृहम्, सम्प्राप्तः, सावज्ञम्, आलोक्यते, अल्पच्छदः, (दरिद्रः), लज्जया, महाजनस्य, दूरात्, एव, विहरति, (अतः अहम्) मन्ये, निर्धनता, अपरम्, प्रकामम्, षष्ठम्, महापातकम् (अस्ति) ॥३७॥

शब्दार्थः—हि = क्योंकि, कश्चित् = कोई, अस्य = इसका (निर्धन का), सङ्गम् = साथ, न = नहीं, एव = ही, कुरुते = करता है; आदरात् = आदर से, न = नहीं, सम्भाषते = बोलता है; उत्सवेषु = उत्सवोंमें, धनिनाम् = धनियों के, गृहम् = घर को, सम्प्राप्तः = गया हुआ, सावज्ञम् = अनादरपूर्वक, आलोक्यते = देखा जाता है; अल्पच्छदः = अल्प वस्त्र वाला (दरिद्र), लज्जया = लज्जा के कारण, महाजनस्य = बड़े लोगों के, दूरात् = दूर से, एव = ही, विहरति = चलता है; (अतः = इसलिये, अहम् = मैं), मन्ये = मानता हूँ, निर्धनता = गरीबी, अपरम्=दूसरा, प्रकामम्=प्रबल, षष्ठम्=छठा, महापातकम्=महापाप, (अस्ति = है) ॥

अर्थः—और भी—

कोई भी व्यक्ति इसका (निर्धन का) संग नहीं करता है। न आदर से (इसके साथ) बोलता है। उत्सव (विवाह आदि) के अवसर पर (यदि निर्धन) धनिक के घर पहुँच जाता है तो वहाँ भी वह लोगों के द्वारा अनादर की दृष्टि से देखा जाता है। (निर्धन व्यक्ति) अल्प वस्त्रवाला होने के कारण लज्जावश बड़े लोगों से दूर होकर ही चलता है (अर्थात् दूर ही रहता है)। अतः मेरी समझ में दरिद्रता (पञ्च महा पातकों के अतिरिक्त) एक प्रबल छठा महापाप है ॥३७॥

टीका—हि = यतः; कश्चित् = कोऽपि; जनः इति शेषः; अस्य = दरिद्रस्य; सङ्गम् = सम्पर्कम्; नैव कुरुते = नैव विदधाति; तथा आदरात् = सत्कारात्, न सम्भाषते=न वदति; दरिद्रम् इति शेषः; उत्सवेषु=विवाहादिशुभावसरेषु; आनन्द-

अपि च,—

दारिद्रय ! शोचामि भवन्तमेवमस्मच्छरीरे सुहृदित्युषित्वा ।
विपन्नदेहे मयि मन्दभाग्ये ममेति चिन्ता क्व गमिष्यसि त्वम् ।। ३८ ।।

---

जनककार्येषु इत्यर्थः ; धनिनाम्=धनवताम् ; गृहम्=भवनम् ; सम्प्राप्तः = गतः ; अवज्ञया = तिरस्कारेण सहितं सावज्ञम्; आलोक्यते = अवलोक्यते, जनैः इति शेषः ; अल्पः = स्वल्पः छदः = वस्त्रम् यस्य सः, अल्पच्छदः अतिस्वल्पवस्त्रः दरिद्रः ; लज्जया=ह्रिया ; महाजनस्य=धनिनः ; श्रेष्ठवस्त्रवतः इत्यर्थः ; दूरादेव ; विहरति = गच्छति ; अतः अहम् ; मन्ये=स्वीकरोमि ; यत् निर्धनता=दरिद्रता; अपरम्=अन्यत्; प्रकामम्=प्रवृद्धम्; षष्ठम्=ब्रह्महत्यादिपञ्चप्रकारातिरिक्तम्; महापातकम्=बृहत्पातकम् ; अस्ति । भगवता मनुना महापातकानां पञ्चप्रकारत्वं स्वीकृतम्, तद्यथा—"ब्रह्महत्या सुरापानं स्तेयं गुर्वङ्गनागमः । महान्ति पातक्यान्याहुः संसर्गश्चापि तैः सह ॥" इत्येतद्व्यतिरिक्तं दारिद्र्यस्य षष्ठमहापातकत्वं प्रतिपादितम् ।। ३७ ।।

टिप्पणी—सङ्गः = साथ मिलना ; √सञ्ज् + भावे घञ् । इस श्लोक मे उत्प्रेक्षा अलङ्कार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है । इस छन्द का लक्षण पीछे वाले श्लोक की टिप्पणी में लिखा गया है ।। ३७ ।।

दारिद्रय ! शोचामि इति—

अन्वयः—हे दारिद्रय ! भवन्तम्, एवम्, शोचामि, [यत् ], अस्मच्छरीरे, सुहृद्, इति, उषित्वा, मयि, मन्दभाग्ये, विपन्नदेहे, [सति], त्वम्, क्व, गमिष्यसि, इति, मम, चिन्ता ( अस्ति ) ।। ३८ ।।

शब्दार्थः—हे दारिद्रय = हे गरीबीपन, भवन्तम्=आपको अर्थात् आपके विषय में, एवम् = इस प्रकार, शोचामि=दुःखी होता हूँ, (यत्=कि), अस्मच्छरीरे = मेरे शरीर में, सुहृद् = मित्र, इति = जैसा, उषित्वा = निवास करके, मयि = मुझ, मन्दभाग्ये=अभागा (के), विपन्नदेहे=मर जाने पर, त्वम्=तुम, क्व=कहाँ, गमिष्यसि =जाओगे, इति = ऐसी, मम=मेरी, चिन्ता=फिकर, अस्ति=है ।

अर्थः—और भी—

हे दारिद्रय ! तुम्हारे विषय में मैं इस प्रकार दुःखी होता हूँ ( अर्थात् तुम्हारे विषय में मुझे यही चिन्ता है ) कि मेरे शरीर में मित्र के समान निवास करके मुझ अभागे के मर जाने पर तुम कहाँ जाओगे ? ।

विदूषकः—( सवैलक्ष्यम् ) भो वअस्स ! जइ मए गंतव्वं ता एसा वि सहाइणी रदणिआ भोदु। ( भो वयस्य ! यदि मया गन्तव्यम्, तदेषापि मम सहायिनी रदनिका भवतु।

चारुदत्तः—रदनिके ! मैत्रेयमनुगच्छ।

चेटि—जं अज्जो आणवेदि। ( यदार्य आज्ञापयति। )

विदूषकः—भोदि रदणिए! गेण्ह बलिं पदीवं च। अहं अवावुदं पक्खदुआरअं करेमि। ( तथा करोति ) [ भवति रदनिके! गृहाण बलिं प्रदीपं च। अहमपावृतं पक्षद्वारकं करोमि। ]

वसन्तसेना—मम अब्भुववत्तिणिमित्तं विअ अवावुदं पक्खदुआरअं। ता

---

टीका—हे दारिद्रय=हे दैन्य ! भवन्तम् = त्वाम्; एवम् = इत्थम्; शोचामि= तव भाविनीं दशां विचारयन् दुःखमनुभवामि। अत्र 'दारिद्रयम्' इति नपुंसकम् अतः 'भवन्तम्' इति पुंल्लिङ्गनिर्देशः प्रामादिकः, इति चिन्त्यः; अथवा अर्थपरत्वात् पुंलिङ्गत्वमिति पृथ्वीधरः। यत्; अस्मच्छरीरे = मम देहे; सुहृद् = मित्रमिति बुद्धया इति शेषः; उषित्वा=निवासं कृत्वा; मयि=चारुदत्ते; मन्दभाग्ये = भाग्य विरहिते; विपन्नः= विनष्टः; देहः=शरीरं यस्य तस्मिन्; मृते सतीत्यर्थः; त्वं क्व=कुत्र; गमिष्यसि = यास्यसि; इति=एतादृशी; मम=तव सुहृदः; चिन्ता= मर्मोपघातिनी भावना अस्तीति शेषः॥ ३८॥

टिप्पणी—'दारिद्रयम्' नपुंसक लिङ्ग के लिये 'भवन्तम्' पुंल्लिङ्ग निर्देश करने के कारण इस श्लोक में च्युतसंस्कारता दोष है। इस में प्रयुक्त छन्द का नाम है—उपजाति। इसका लक्षण इस प्रकार है—

अनन्तरोदीरितलक्ष्मभाजौ
पादौ यदीयावुपजातयस्ताः।
इत्थं किलान्यास्वपि मिश्रितासु
वदन्ति जातिष्विदमेव नाम॥ ३८

**शब्दार्थ**:—सवैलक्ष्यम् = लज्जापूर्वक, अपावृतम् = खुला हुआ। अभ्युपपत्तिनिमित्तम् = दया करने के लिए, अपावृतपक्षद्वारेण = खुले हुए पक्षद्वार से, पिण्डीभूतेन = इकट्ठा हुए, वातेन = वायु से, निर्वापितः = बुझा दिया गया।

जाव पविसामि। ( दृष्ट्वा ) हद्धी हद्धी, कधं पदीवो। ( पटान्तेन निर्वाप्य प्रविष्टा ) ( ममाभ्युपपत्तिनिमित्तामिवापावृतं पक्षद्वारकम्। तद्यावत्प्रविशामि। हा धिक् हा धिक्, कथं प्रदीपः। )

**चारुदत्तः**—मैत्रेय ! किमेतत् ?।

**विदूषकः**—अवावुदपक्खदुआरएण पिंडीभूदेण वादेश णिव्वाविदो पदीवो। भोदि रदणिए ! णिक्कम तुमं पक्खदुआरएण अहंपि अब्भंतरचदुस्सालादो पदीवं पज्जालिअ आअच्छामि। ( इति निष्क्रान्तः ) ( अपावृतपक्षद्वारेण निर्वापितः प्रदीपः। भवति रदनिके ! निष्क्राम त्वं पक्षद्वारकेण। अहमप्यभ्यन्तरचतुःशालातः प्रदीपं प्रज्वाल्यागच्छामि। )

---

**अर्थः**—**विदूषक**—( लज्जापूर्वक ) मित्र ! यदि मुझे जाना ही है तो यह रदनिका भी मेरे साथ चले।

**चारुदत्त**—रदनिके ! मैत्रेय के साथ जाओ।

**चेटी**—जैसी आर्य की आज्ञा।

**विदूषक**—हे रदनिके ! बलि और दीपक को पकड़ो। मैं पक्षद्वार (खिड़की) को खोलता हूँ। ( वैसा करता है )।

**वसन्तसेना** मानो मुझ पर दया करने के लिये बगल का द्वार (खिड़की) खुल गया है। तो जब तक प्रवेश करती हूँ। ( देखकर ) हाय ! हाय !! क्या दीपक ( जल रहा ) है ? ( आँचल से दीपक बुझा कर भीतर प्रविष्ट हो जाती है )।

**चारुदत्त**—मैत्रेय ! यह क्या ?

**विदूषक**—पक्षद्वार के खुलते ही एकत्रीभूत वायु के झोंके से दीपक बुझा दिया गया। हे रदनिके ! तुम पक्षद्वार से बाहर चलो। मैं भी भीतरी चतुःशाला से दीपक जलाकर आ रहा हूँ। ( निकल जाता है )।

**टीका** : - विलक्षस्य = लज्जितस्य भावः वैलक्ष्यम् तेन सहितम् सवैलक्ष्यम् = सलज्जम् यथा स्यात् तथा। अपावृतम् = उद्घाटितम्। अभ्युपपत्तिनिमित्ताम् = अनुग्रहार्थम् [ 'अभ्युपपत्तिरनुग्रहः' इत्यमरः ] अपावृतम् = उद्घाटितम् च तत् पक्षद्वारम् तेन कारणेन ; पिण्डीभूतेन = राशीभूतेन ; वातेन = वायुना ; निर्वापितः = निर्वाणम् प्रापितः।

शकारः—भावे भावे! अण्णेशामि वशंतशेणिअं। (भाव भाव!) अन्वेषयामि वसन्तसेनिकाम्। ]

विटः—अन्विष्यतामन्विष्यताम्।

शकारः—(तथा कृत्वा) भावे भावे! गहिदा गहिदा। (भाव भाव! गृहीता गृहीता।)

विटः—मूर्ख! नन्वहम्।

शकारः—इदो दाव भविअ एअंते भावे च्चिश्टदु। (पुनरन्विष्य चेटं गृहीत्वा) भावे भावे! गहिदा गहिदा। (इतस्तावद्भूत्वा एकान्ते भावस्तिष्ठतु। भाव भाव! गृहीता गृहीता।

चेटः—भश्टके, चेडे हग्गे। (भट्टारक! चेटोऽहम्।)

शकारः—इदो भावे, इदो चेडे। भावे चेडे, चेडे भावे। तुम्हे दाव एअंते च्चिश्ट। (पुनरन्विष्य रदनिकां केशेषु गृहीत्वा।) भावे भावे! शपदं गहिदा गहिदा वशंतशेणिआ।

अंधआले पलाअंती मल्लगंधेण शूइदा।
केशविंदे पलामिश्टा चाणक्के णेव्व दोव्वदी॥ ३६॥

(इतो भावः, इतश्चेटः। भावश्चेटः, चेटो भावः। युवां तावदेकान्ते तिष्ठतम्। भाव भाव! सांप्रतं गृहीता वसन्तसेनिका।

अन्धकारे पलायमाना माल्यगान्धेन सूचिता।
केशवृन्दे परामृष्टा चाणक्येनेव द्रौपदी॥)

---

अर्थः—शकार—भाव! भाव!! मैं वसन्तसेना को ढूँढ रहा हूँ।

विट—ढूँढिये, ढूँढिये।

शकार—(खोजकर) भाव! भाव!! पकड़ ली गयी, पकड़ ली गयी।

विट—मूर्ख! (यह तो) मैं हूँ।

शकार—तो आप (भाव) इधर होकर एकान्त में खड़े रहें। (फिर ढूँढ-कर और चेट को पकड़कर) भाव! भाव!! पकड़ ली गयी, पकड़ ली गयी।

चेट– स्वामिन्! यह तो मैं (चेट) हूँ।

अन्धकारे पलायमाना इति—

अन्वय:—अन्धकारे, पलायमाना, माल्यगन्धेन, सूचिता, [वसन्तसेना], चाणक्येन, द्रौपदी, इव, केशवृन्दे, परामृष्टा॥ ३६।

विटः—

एषासि वयसो दर्पात्कुलपुत्रानुसारिणी।
केशेषु कुसुमाढ्येषु सेवितव्येषु कर्षिता ॥ ४० ॥

---

शब्दार्थ :—अन्धकारे = अँधेरे में, पलायमाना = भागती हुई, माल्यगन्धेन = माला की मँहक से, सूचिता = सूचित की गयी, [ वसन्त सेना ], चाणक्येन = चाणक्य के द्वारा, द्रौपदी इव = द्रौपदी की भाँति, केशवृन्दे = केशों में [ से ], परामृष्टा = पकड़ ली गयी।

अर्थः–शकार - इधर भाव (विट), इधर चेट। भाव-चेट, चेट-भाव। तुम दोनों तो एकान्त में खड़े रहो। ( फिर खोज कर और रदनिका का केश पकड़कर ) भाव! भाव!! अब 'वसन्तसेना' पकड़ ली गयी, पकड़ ली गयी।

अन्धकार में भागती हुयी माला की गन्ध से सूचित 'वसन्तसेना' मेरे द्वारा उसी प्रकार केशों से पकड़ ली गयी ( अर्थात् वसन्तसेना का केशपाश मैंने पकड़ लिया ) है जैसे 'चाणक्य' के द्वारा 'द्रौपदी' ॥३९॥

टीका :—अन्धकारे = तिमिरव्याप्ते स्थाने ; पलायमाना = पलाय्य गच्छन्ती अपि ; माल्यस्य = पुष्पदाम्नः गन्धेन = सौरभेण ; सूचिता = निर्दिष्टा ; वसन्तसेना ; चाणक्येन = कौटिल्येन ; द्रौपदी = पाञ्चाली ; इव = यथा ; केशवृन्दे = केशकलापे ; परामृष्टा = गृहीता ; मयेति शेषः। अत्र शकारवचनत्वात् उपमाव्याहतिः क्षन्तव्या ॥ ३९ ॥

टिप्पणी : चाणक्य०—यहाँ काल भेद है। चतुर्थ शताब्दी में होने वाले चाणक्य का द्रौपदी के साथ कोई सम्बन्ध नहीं, अतः यह हतोपमा है जो शकार जैसे मूर्ख का वचन होने से क्षम्य है। इस श्लोक में अनुष्टुप् छन्द है। इसका लक्षण इस प्रकार है –

"श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम्।
द्विचतुष्पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः" ॥ ३९ ॥

एषासि वयसः इति—

अन्वय—वयसः, दर्पात्, कुलपुत्रानुसारिणी, एषा, ( त्वम् ), पुष्पाढ्येषु, सेवितव्येषु, केशेषु, कर्षिता, असि ॥ ४० ॥

शब्दार्थः—वयसः = अवस्था के, दर्पात् = घमण्ड से, कुलपुत्रानुसारिणी = कुलीन पुत्र ( चारुदत्त ) का अनुगमन करनेवाली, एषा = यह, ( त्वम् = तुम ),

शकारः—

एशाशि वाशू शिलशि ग्गहीदा केशेशु बालेशु शिलोलुहेशु।
अक्कोश विक्कोश लवहिचंडं शंभुं शिवं शंकलमीशलं वा॥ ४१॥

( एषासि वासु शिरसि गृहीता केशेषु बालेषु शिरोरुहेषु।
आक्रोश विक्रोश लपाधिचण्डं शंभुं शिव शंकरमीश्वरं वा॥ )

---

पुष्पाढ्येषु = फूलों से सजे हुए, सेवितव्येषु = सेवा करने के योग्य, केशेषु = बालों में, कर्षिता = खींची गयी, असि = हो॥

अर्थः-विट—युवावस्था के अहङ्कार से कुलीन पुत्र (चारुदत्त) का अनुगमन करने वाली यह ( तुम ) फूलों से सजे हुए, सेवा करने के योग्य बालों से पकड़ कर खींची जा रही हो॥४०॥

टीका—वयसः = यौवनावस्थायाः; दर्पात् = अहङ्कारात्; कुलस्य = प्रशस्त-वंशस्य, पुत्रम्=सुतम् चारुदत्तमित्यर्थः अनुसरति इति अनुसारिणी=अनुगमनशीला; एषा = अपसरन्ती अपि; त्वम् = वसन्तसेना; पुष्पैः = कुसुमैः आढ्येषु = सम्पन्नेषु; सेवितव्येषु = अलङ्कार्येषु सेवनीयेषु वा; केशेषु = कचेषु; केशावच्छेदेन इत्यर्थः; कर्षिता = हठात् गृहीता; असि = वर्तसे; शकारेण इति शेषः॥ ४०॥

टिप्पणी—अनुसारिणी = अनुसरति इति अनुसारिणी, अनु + √सृ + णिनि ( स्त्री )। इस श्लोक में अनुष्टुप् छन्द है। इसका लक्षण पीछेवाले श्लोक की टिप्पणी में लिखित है॥ ४०॥

एषासि वासु इति—

अन्वयः—हे वासु! एषा, ( त्वम् ) शिरसि, केशेषु, बालेषु, शिरोरुहेषु, गृहीता, असि, ( सम्प्रति ), आक्रोश, विक्रोश, वा, शम्भुम्, शिवम्, शङ्करम्, ईश्वरम्, अधिचण्डम्, लप॥ ४१॥

शब्दार्थः—हे वासु = हे बाले! ( त्वम् = तुम ), शिरसि = शिर में, केशेसु = बालों में, बालेषु = केशों में, शिरोरुहेषु = शिर के बालों में, गृहीता = पकड़ली गयी, असि = हो, ( सम्प्रति,=अब ) आक्रोश = गाली दो, विक्रोश = चिल्लाओ, वा = अथवा, शम्भुम्=शम्भु को, शिवम्=शिव को, शङ्करम्=शङ्करको, ईश्वरम्=ईश्वर को, अधिचण्डम्=काफी जोर से, लप = पुकारो॥

अर्थः-शकार—हे बाले! यह ( तुम ) शिर के बालों, केशों, शिरोरुहों के माध्यम से पकड़ ली गयी हो ( अर्थात् तुम्हारे शिर के बाल पकड़ में आ गए हैं )।

रदनिका—( सभयम् ) किं अज्जमिस्सेहिं ववसिदं ? । ( किमार्यमिश्रै र्व्यवसितम् ? । )

विटः—काणेलीमातः ! अन्य एवैष स्वरसंयोगः ।

शकारः—भावे भावे ! जधा दहिभत्तलुद्धाए मज्जालिए शलपलिवत्ते होदि, तधा दाशीए धीए शलपलिवत्ते कडे । ( भाव भाव ! यथा दधिभक्त-लुब्धाया मार्जारिकायाः स्वरपरिवृत्तिर्भवति, तथा दास्याः पुत्र्या स्वरपरिवृत्तिः कृता । )

---

( अब तुम ) गाली दो, चिल्लाओ, शम्भु, शिव, शङ्कर अथवा ईश्वर को जोर से पुकारो ( हमें किसी से भय नहीं है )।

टीका—हे वासु = हे बाले ! ( 'बाला स्याद्वासुः' ), एषा = पलायमाना; त्वम् = वसन्तसेना; शिरसि केशेषु बालेषु शिरोरुहेषु = कचेषु ( 'चिकुरः कुन्तलो बालः कचः केशः शिरोरुहः' इत्यमरः; ) गृहीता = अवलम्बिता, असि = वर्तसे । सम्प्रति त्वम् आक्रोश = शापम् गालिं वा देहि, श्रावय; विक्रोश = आह्वय कमपि इति शेषः, वा = अथवा; शम्भुम् शिवम् शङ्करम् = महेश्वरमित्यर्थः, अधिचण्डम् = अत्युच्चैः; क्रियाविशेषणमेतत्; लप = विलापम् कुरु । शकारवचन-मेतत् अतः द्विस्त्रिः उक्तिः न दोषावहा ॥ ४१ ॥

टिप्पणी—शकार की उक्ति होने के कारण पुनरुक्तियाँ क्षम्य हैं। इस श्लोक में प्रयुक्त छन्द का नाम है—इन्द्रवज्रा। इसका लक्षण इस प्रकार है—'स्यादिन्द्रवज्रा यदि तौ जगौ गः' ॥ ४१ ॥

शब्दार्थः—आर्यमिश्रैः = माननीयों में श्रेष्ठ लोगों के द्वारा अर्थात् महानु-भावों के द्वारा, व्यवसितम् = किया गया। स्वरसंयोगः = आवाज। स्वरपरि-वृत्तिः = आवाज में परिवर्तन ॥

अर्थः—रदनिका—( भयपूर्वक ) आप (महानुभावों) ने यह क्या किया ?

विट—काणेली के पुत्र ! यह स्वर तो दूसरा सा लगता है ( अर्थात् यह स्वर 'वसन्तसेना' के स्वर से भिन्न सा प्रतीत होता है )।

शकार—भाव ! भाव !! जिस प्रकार दही भात की इच्छुक बिल्ली के स्वर में परिवर्तन हो जाता है ( अर्थात् जिस प्रकार दही-भात की अभिलाषिणी बिल्ली अपना स्वर बदल देती है ) उसी प्रकार दासी की पुत्री इस ( नीच वसन्तसेना ) ने भी स्वर में परिवर्तन कर लिया है।

टीका:—आर्याः = मान्याश्च ते मिश्राः = श्रेष्ठाः विद्वांसो वा तैः, अथवा

विटः—कथं स्वरपरिवर्तः कृतः ?। अहो चित्रम्, अथवा किमत्र चित्रम् ?।

इयं रङ्गप्रवेशेन कलानां चोपशिक्षया।
वञ्चनापण्डितत्वेन स्वरनैपुण्यमाश्रिता ॥ ४२ ॥

---

आर्येषु = माननीयेषु मिश्राः श्रेष्ठाः तैः; सम्यसम्भाषणपरिपाटीयम्। व्यवसितम् = प्रारब्धम् कृतम् वा। स्वरसंयोगः = स्वरसम्बन्धः। स्वरपरिवृत्तिः = स्वरपरिवर्तनम् भिन्नकण्ठध्वनिः इत्यर्थः। यथा दधिभक्तलुब्धायाः मार्जारिकायाः स्वरे परिवर्तनं भवति तथैतया वेश्यया स्वरपरिवर्तनं विहितम्। 'दधिशर' इति पाठे शरः दध्नः उपरिभागः विज्ञेयः ॥

टिप्पणी—व्यवसितम् = वि + अव + √सो + क्त। दधिशर इस पाठान्तर का अर्थ है—दही की मलाई।

इयं रङ्गप्रवेशेन इति—

अन्वयः—इयम्, रङ्गप्रवेशेन, कलानाम्, उपशिक्षया, वञ्चनापण्डितत्वेन, च, स्वरनैपुण्यम्, आश्रिता ॥ ४२ ॥

शब्दार्थः—इयम् = यह वसन्तसेना, रङ्गप्रवेशेन = नाट्य शाला में प्रवेश करने से, कलानाम् = सङ्गीत आदि कलाओं के, उपशिक्षया = अभ्यास के द्वारा, वञ्चनापण्डितत्वेन = ठगने की कुशलता के कारण, स्वरनैपुण्यम् = स्वर ( परिवर्तन ) में निपुणता, आश्रिता = प्राप्त करली है ॥

अर्थः—विट—क्या स्वर में परिवर्तन कर लिया ? अहो आश्चर्य है ! अथवा इसमें आश्चर्य ही क्या है ?

इस 'वसन्तसेना ने नाट्यशाला में प्रवेश एवं कलाओं की शिक्षा के द्वारा ( दूसरों को ) ठगने में कुशलता प्राप्त कर लेने के कारण स्वर ( परिवर्तन ) में निपुणता प्राप्त कर ली है ॥४२॥

टीका—इयम् = वसन्तसेना ; रङ्गः=नाट्यशाला तस्मिन् प्रवेशेन=गमनेन् ; कलानाम्=नृत्यगीतादीनाम् ; उपशिक्षया=अभ्यासेन, शिक्षया वा ; वञ्चनायाम्= जनप्रतारणायाम्, धूर्ततायाम् इत्यर्थः ; पण्डितत्वेन = चातुर्येण ; च ; स्वरनैपुण्यम्= स्वरपरिवर्तनपटुताम् ; आश्रिता=प्राप्तवती, शिक्षिता इत्यर्थः ॥ ४२ ॥

टिप्पणी—नैपुण्यम=दक्षता, कौशल, चतुराई, प्रवीणता ; निपुण + अण्, अथवा ष्यञ्। इस श्लोक में काव्यलिङ्ग अलङ्कार तथा अनुष्टुप् छन्द है। ४२ ॥

( प्रविश्य )

विदूषकः—ही ही भोः, पदोसमंदमारुदेण पशुबंधोवणीदस्स विअ छागलस्स हिअअं, फुरफुराअदि पदीवो। ( उपसृत्य रदनिकां दृष्ट्वा ) भो रदणिए! ( आश्चर्यं भोः, प्रदोषमन्दमारुतेन पशुबन्धोपनीतस्येव छागलस्य हृदयम्, फुरफुरायते प्रदीपः। भो रदनिके! )

शकारः—भावे भावे! मणुश्शे मणुश्शे। (भाव भाव! मनुष्यो मनुष्यः।)

विदूषकः—जुत्तं णेदं, सरिसं णेदं, जं अज्जचारुदत्तस्स दलिद्ददाए संपदं परपुरिसा गेहं पवेसिअंति। ( युक्तं नेदम्, सदृशं नेदम्, यदार्यचारुदत्तस्य दरिद्रतया सांप्रतं परपुरुषा गेहं प्रविशन्ति। )

रदनिका—अज्ज मित्तेअ! पेक्ख मे परिहवं। ( आर्य मैत्रेय! प्रेक्षस्व मे परिभवम्। )

विदूषकः—किं तव परिहवो आदु अम्हाणं?। ( किं तव परिभवः अथवाऽस्माकम्?। )

---

शब्दार्थः—पशुबन्धोपनीतस्य=जहाँ बलिका पशु बाँधा जाता है वह खूँटा ( यूप ) पशुबन्ध कहलाता है, उसके पास ले जाये गये, छागलस्य=बकरे के, हृदयम् इव=हृदय की भाँति; फुरफुरायते = फुर फुर कर रहा है, काँप रहा है। सदृशम्=योग्य। परिभवः=तिरस्कार, अपमान। चण्डः=जबर्दस्त, भयङ्कर। अस्मादृशभागधेयकुटिलेन=हम लोगों के भाग्य के समान टेढ़े। दुष्टस्य=दोषयुक्त, विकृत अर्थात् दीमक आदि से खाये गये, शुष्कवेणुकस्य=सूखे हुए बाँस के, इव= समान, कुट्टयिष्यामि=कूट डालूँगा। महाब्राह्मण = यह उपहास का कथन है, अतः इसका अर्थ है—अधम ब्राह्मण, संस्थानक = यह शकार का नाम है। उपमर्दः = अपमान।

( प्रवेश करके )

अर्थः--विदूषक—अरे आश्चर्य है! रात्रि के प्रथम प्रहर की धीमी-धीमी हवा से, (वध्य) पशु को बांधने के खूँटे के समीप ले जाये गये बकरे के हृदय की भाँति, दीपक काँप रहा है। (समीप आकर और रदनिकाको देखकर) अरी रदनिके!

शकार—भाव! भाव!! मनुष्य, मनुष्य।

विदूषक—यह उचित नहीं है, यह योग्य ( ठीक ) नहीं है कि आर्य 'चारुदत्त' की निर्धनता के कारण अब उनके घर में दूसरे लोग प्रवेश करते हैं।

रदनिका—आर्य मैत्रेय! मेरा अपमान तो देखो।

विदूषक—क्या तुम्हारा अपमान? अथवा हम लोगों का ( अपमान )?।

**रदनिका**—णं तुम्हाणं जेव्व। ( ननु युष्माकमेव। )

**विदूषकः**—किं एसो बलक्कारो ?। ( किमेष बलत्कारः ?।

**रदनिका**—अध इं। ( अथ किम्। )

**विदूषकः**—सच्चं। ( सत्यम्। )

**रदनिका**—सच्चं। ( सत्यम् )

**विदूषकः**—( सक्रोधं दण्डकाष्ठमुद्यम्य ) मा दाव। भो, सके गेहे कुक्कुरो वि दाव चंडो भोदि, किं उण अहं बम्हणो। ता एदिणा अम्हारिसजणभाअधेअकुडिलेण दंडकट्ठेण दुट्ठस्स विअ सुक्खाणवेणुअस्स मत्थअं दे पहारेहिं कुट्टइस्सं। ( मा तावत्। भोः, स्वके गेहे कुक्कुरोऽपि तावच्चण्डो भवति, किं पुनरहं ब्राह्मणः। तदेतेनास्मादृशजनभागधेयकुटिलेन दण्डकाष्ठेन दुष्टस्येव शुष्कवेणुकस्य मस्तकं ते प्रहारैः कुट्टयिष्यामि।

**विटः**—महाब्राह्मण ! मर्षय मर्षय।

**विदूषकः**—( विटं दृष्ट्वा ) ण एत्थ एसो अवरज्झदि। ( शकारं दृष्ट्वा ) एसो खु एत्थ अवरज्झदि। अरे रे राअसालअ संठाणअ दुज्जण दुम्मणुस्स ! जुत्तं णेदं। जइ वि णाम तत्तभवं अज्जचारुदत्तो दलिद्दो संवुत्तो, ता किं तस्स गुणेहिं

---

**रदनिका**—हाँ आप ही लोगों का।

**विदूषक**—क्या यह बलात्कार ?।

**रदनिका**—और क्या ?

**विदूषक**—सचमुच ?

**रदनिका**—सचमुच।

**विदूषक**—( क्रोध के साथ लकड़ी का दण्डा उठा कर ) ऐसा नहीं ( होगा )। अपने घर में तो कुत्ता भी जबर्दस्त बन जाता है और मैं तो भला ब्राह्मण हूँ। अतः हम लोगों के भाग्य के समान टेढ़े इस काठ के दण्ड से विकृत ( दुष्ट )सूखे हुए बाँस के समान तेरे मस्तक को प्रहारों से कूट डालूँगा।

**विट**—महाब्राह्मण ! क्षमा करो, क्षमा करो।

**विदूषक**—( विट को देख कर ) यहाँ यह अपराध नहीं कर रहा है। ( शकार को देखकर ) निश्चय ही यही अपराधी है। अरे राजश्यालक ( राजा के साले ) संस्थानक ! ( शकार का नाम ) दुष्ट ! नीच मनुष्य ! यह उचित नहीं है। यद्यपि आर्य चारुदत्त ( इस समय ) निर्धन हो गये हैं; तो भी क्या 'उज्जयिनी'

ण अलंकिदा उज्जइणी ? । जेण तस्स गेहं पविसिअ परिअणस्स ईरिसो उवमद्दो करीअदि ।

मा दुग्गदो त्ति परिहवो णत्थि कदंतस्स दुग्गदो णाम ।
चारित्तेण विहीणो अड्ढो वि अ दुग्गदो होइ ॥ ४३ ॥

( नात्र एषोऽपराध्यति । एष खल्वत्रापराध्यति । अरे रे राजश्यालक संस्थानक दुर्जन दुर्मनुष्य ! युक्तं नेदम् । यद्यपि नाम तत्रभवानार्यचारुदत्तो दरिद्रः संवृत्तः । तत्किं तस्य गुणैर्नालंकृतोज्जयिनी ? येन तस्य गृहं प्रविश्य परिजनस्येदृश उपमर्दः क्रियते ।

मा दुर्गत इति परिभवो नास्ति कृतान्तस्य दुर्गतो नाम ।
चारित्र्येण विहीन आढ्योऽपि च दुर्गतो भवति ॥ )

---

नगरी उनके गुणों से विभूषित नहीं है ? जिससे उनके घर में घुसकर ( उनके ) सेवक का इस प्रकार अपमान किया जा रहा है ।

टीका—पशुः बध्यते अत्र इति पशुबन्धः = पशुबधस्थानम् , यूपकाष्ठम् इत्यर्थः तत्र उपनीतस्य=उपस्थापितस्य ; छागलस्य = अजस्य ; हृदम् इव=चेत इव ; फुरफुरायते = अत्यधिकं कम्पते इत्यर्थः । सदृशम्=योग्यम् । चण्डः = भयङ्करः वलीयान् वा । अस्मादृशजनानाम् = अस्मत्सदृशपुरुषाणाम् भागधेयवत्= भाग्यवत् कुटिलेन = वक्रेण ; दण्डकाष्ठेन इत्यस्य विशेषणमिदम् । दुष्टस्य=विकृतस्य दोषयुक्तस्य इत्यर्थः शुष्कवेणुकस्य = शुष्कवंशखण्डस्य इव ; कुट्टयिष्यामि = चूर्णयिष्यामि । महाब्राह्मण = उपहासोक्तिः इयम्, अधमब्राह्मण इत्यर्थः ; महच्छब्दस्य पूर्वं निवेशनात् ब्राह्मणशब्दः निन्दार्थाभिधायी भवति । लोकेऽपि इयं प्रथा दृश्यते । उक्तञ्च—शङ्खे तैले तथा मांसे वैद्ये ज्यौतिषिके द्विजे । यात्रायां पथि निद्रायां महच्छब्दो न दीयते । संस्थानक = इदं शकारस्य नाम । उपमर्दः = अपमानम् ।

टिप्पणीः—महाब्राह्मण = ब्राह्मणाधम, कुछ ( ब्राह्मण आदि ) शब्दों के पहले 'महत्' शब्द जोड़ने से निन्दित अर्थ प्रकट होता है ; ( देखिये संस्कृत टीका ) । तदेतेन··· कुट्टयिष्यामि—यहाँ पर विमर्श सन्धि का सम्फेट नामक अङ्ग है—"सम्फेटो रोपभाषणात् ।"

मा दुर्गत इति—

अन्वयः—( अयम् ) दुर्गतः, इति, परिभवः, मा, ( कर्तव्यः ), कृतान्तस्य,

विटः—( सवैलक्ष्यम् ) महाब्राह्मण ! मर्षय मर्षय । अन्यजनशङ्कया खल्विदमनुष्ठितम् , न दर्पात् । पश्य,—

सकामान्विष्यतेऽस्माभिः

---

( समीपे ), दुर्गतः, न, अस्ति, नाम, च, चारित्र्येण, विहीनः, आढ्यः, अपि, दुर्गतः, भवति ॥ ४३ ॥

शब्दार्थः—( अयम् = यह ), दुर्गतः = निर्धन (हैं), इति = इसलिये, परिभवः = अपमान, मा=नहीं, ( कर्तव्यः = करना चाहिये ), कृतान्तस्य = यमराज के ( समीपे = पास में ) दुर्गतः = निर्धन, न=नहीं, अस्ति=है, नाम = सम्भवतः, च = और, चारित्र्येण=चरित्र से, विहीनः = हीन, आढ्यः = धनी, अपि = भी, दुर्गतः= दुर्दशाग्रस्त, भवति=होता है ।

अर्थः—( यह ) 'निर्धन हैं' इसलिये अपमान मत करो । यमराज के यहाँ निर्धन ( कोई ) नहीं है और चरित्रहीन धनवान् भी दुर्दशा ( दुर्गति ) को प्राप्त होता है ॥४३॥

टीका—अयम् = जनः इति अध्याहार्यम् ; दुर्गतः=निर्धनः ; इति = अस्मात् कारणात् ; परिभवः=तिरस्कारः ; मा = न ; कर्त्तव्यः इति शेषः ; कृतान्तस्य = यमराजस्य दैवस्य वा ; ( समीपे = समक्षम् ) ; दुर्गतः=दरिद्रः, नास्ति नाम इति संभावनायाम् ; च=तथा ; चारित्र्येण=शिष्टाचारेण ; विहीनः=रहितः ; आढ्यः = धनसम्पन्नः ; अपि ; दुर्गतः=दरिद्रः विपद्ग्रस्त इत्यर्थः ; भवति=जायते । चरित्र-सम्पद्विरहितस्य दुर्गतेति संज्ञा, न तु चरित्रसम्पन्नस्य इति भावः ॥ ४३ ॥

टिप्पणीः—नाम—सम्भावना अर्थ में अव्यय है । इस श्लोक में संसृष्टि अलङ्कार है । यहाँ पहले चरण में तेरह मात्राएँ हैं, अतः सभी चरणों में समान अक्षर न होने के कारण आर्या का लक्षण ठीक नहीं बैठता । इसलिये इसमें 'गाथा' छन्द माना गया है । इसका लक्षण इस प्रकार है—

"विषमाक्षरपादत्वात्, पादौ रसमञ्जसं धर्मवत् ।

यच्छन्दसि नोक्तमत्र, गाथेति तत् सुरिभिः कथितम् ॥" वृत्तरत्नाकर ॥४३॥

अर्थः—विट—( लज्जापूर्वक ) महाब्राह्मण ! क्षमा करो, क्षमा करो । किसी दूसरे व्यक्ति ( वसन्तसेना ) के भ्रम से ऐसा ( अनुचित ) कार्य हो गया, अहङ्कार से नहीं । देखो—

विदूषकः—किं इअं ? । ( किमियम् ? । )

विटः—शान्तं पापम् ।

काचित्स्वाधीनयौवना ।

सा नष्टा शङ्कया तस्याः प्राप्तेयं शीलवञ्चना ॥ ४४ ॥

सर्वथेदमनुनयसर्वस्वं गृह्यताम् । ( इति खड्गमुत्सृज्य कृताञ्जलिः पादयोः पतति )

---

सकामान्विष्यते इति—

अन्वयः - अस्माभिः, सकामा, स्वाधीनयौवना, काचित्, अन्विष्यते, सा, नष्टा, तस्याः, शङ्कया, इयम्, शीलवञ्चना, प्राप्ता ॥ ४४ ॥

शब्दार्थः –अस्माभिः = हमारे द्वारा, सकामा = कामासक्ता ( युवती ), स्वाधीनयौवना = अपने यौवन की स्वामिनी, काचित् = कोई स्त्री, अन्विष्यते = ढूँढी जा रही है, सा = वह स्त्री, नष्टा = गायब हो गयी, तस्याः = उसी की, शङ्कया = शङ्का से, इयम् = यह, शीलवञ्चना=चरित्र की हानि, प्राप्ता = प्राप्त हुई ॥

अर्थः—हमारे द्वारा एक कामासक्ता ( युवती ) ढूँढी जा रही है ( अर्थात् हम लोग एक कामिनी को खोज रहे हैं ) ।

विदूषक—क्या यह ( रदनिका ) ?

विट—पाप शान्त हो ।

कोई अपने यौवन की स्वामिनी स्त्री ( अर्थात् वेश्या ) । किन्तु वह रमणी तो भाग गयी और उसी के भ्रम में यह चरित्र की हानि हुई ( अर्थात् इस प्रकार सदाचार का उल्लंघन हो गया । ) ॥ ४४ ॥

टीका:—अस्माभिः = शकारप्रमुखैः जनैः; कामेन = मदनेन सहिता = संयुक्ता स्त्री सकामा = कामोत्सुका युवतीत्यर्थः; स्वाधीनम् = स्वायत्तम् भर्त्राद्याधीनत्वविरहितम् इत्यर्थः यौवनम् = यौवनव्यवहारः यस्याः सा, स्वेच्छाचारिणी गणिका इति यावत्; काचित् = सुन्दरी; अन्विस्यते = अनुसन्धीयते; 'सकामा' 'स्वाधीनयौवना' इति विशेषणाभ्यां सा गणिकेति निर्दिश्यते । अतः तस्याः धारणं न दोषावहमिति भावः । किन्तु सा = अनुसन्धीयमाना सुन्दरीत्यर्थः; नष्टा = अदर्शनं गता; तस्याः = रमण्याः, शङ्कया = आशङ्कया भ्रमेण वा; इयम् = रदनिकया सह घटिता; शीलस्य = शिष्टाचारस्य वञ्चना = प्रतारणा दुश्चरितसंभावनेत्यर्थः; प्राप्ता = सञ्जाता, अस्माभिः इति शेषः । इयं प्रतारणा भ्रमवशाज्जाता न तु ज्ञानपूर्वकम् । अतः वयं न दोषभागिनः इत्यर्थः ॥ ४४ ॥

**विदूषकः**—सप्पुरिस ! उट्ठेहि उट्ठेहि। अआणंतेण मए तुमं उवालद्धे। संपदं उण जाणंतो अणुणेमि। [ सत्पुरुष ! उत्तिष्ठोत्तिष्ठ। अजानता मया त्वमुपालब्धः। सांप्रतं पुनर्जानन्ननुनयामि। ]

**विट** :—ननु भवानेवात्रानुनेयः। तदुत्तिष्ठामि समयतः।

**विदूषक** :—भणादु भवं। [ भणतु भवान्। ]

**विट** :—यदीमं वृत्तान्तमार्यचारुदत्तस्य नाख्यास्यसि।

**विदूषक** :—ण कधइस्सं। [ न कथयिष्यामि। ]

---

**टिप्पणीः**—इस श्लोक में 'पथ्यावक्त्र' छन्द है। इसका लक्षण इस प्रकार है—'युजोर्जेन सरिद्भर्तुः। पथ्यावक्त्रं प्रकीर्तितम्॥ ४४॥

**शब्दार्थः**—सर्वथा = सब प्रकार से, अनुनयसर्वस्वम् = सबसे बड़ी मनौती को। उपालब्धः = उलाहना दिये गये हो, बुरा = भला कहे गये हो। अनुनयामि = बिनती करता हूँ। अनुनेयः = बिनती करने के योग्य, बिनती करने के पात्र। समयतः = शर्त से।

**अर्थः**—( आप ) सब प्रकार से मेरी इस महान् बिनती ( मनौती ) को स्वीकार कीजिए। ( ऐसा कह कर तलवार त्याग कर हाथ जोड़ पैरों पर गिर जाता है )।

**विदूषकः**—हे सज्जन ! उठो, उठो। बिना जाने मैंने तुम्हें उलाहना दिया है। अब तो जान लेने पर मैं ( आप से ) बिनती करता हूँ।

**विटः**—इस विषय में तो आप ही बिनती के पात्र हैं। अच्छा तो मैं उठता हूँ, किन्तु एक शर्त पर।

**टीका**—सर्वथा = सर्वप्रकारेण ; अनुनयस्य = विनयस्य सर्वस्वम्=प्रधानम् इत्यर्थः। उपालब्धः = तिरस्कृतः। अनुनयामि = प्रार्थयामि क्षन्तुमिति शेषः। अनुनेयः=प्रार्थनीयः। समयतः = शपथतः ( 'समयः सपथाचारः कालसिद्धान्तसम्पदः' इति विश्वः ), समयः = क्रियाबन्धः इति पृथ्वीधरः अपि।

**टिप्पणीः**—अनुनयामि = बिनती करता हूँ, अनु + √ नी + लट्।

**अर्थः**—**विदूषकः**—कहिए आप।

**विटः** यदि इस घटना को आर्य 'चारुदत्त' से नहीं बताओगे।

**विदूषकः**—नहीं कहूँगा।

विट :—

एष ते प्रणयो विप्र ! शिरसा धार्यते मया ।
गुणशस्त्रैर्वयं येन शस्त्रवन्तोऽपि निर्जिताः ॥ ४५ ॥

शकार :—( सासूयम् ) किंणिमित्तं उण भावे ! एदश्श दुश्टवडुअश्श किविणं अंजलिं कदुअ पाएशु णिवडिदे ? । [ किंनिमित्तं पुनर्भाव ! एतस्य दुष्ट-बटुकस्य कृपणाञ्जलिं कृत्वा पादयोर्निपतितः ? । ]

---

एष ते प्रणयो विप्र ! इति—

अन्वयः—हे विप्र ! एषः, ते, प्रणयः, मया, शिरसा, धार्यते, येन शस्त्रवन्त ; अपि, वयम्, गुणशस्त्रैः, निर्जिताः ॥ ४५ ॥

शब्दार्थः – हे विप्र = हे ब्राह्मण ! एषः = यह, ते = तुम्हारा, प्रणयः = अनुग्रह, स्नेह, मया = मेरे द्वारा, शिरसा = शिर से, धार्यते = धारण किया जा रहा है, येन = जिससे, जिस कारण से, शस्त्रवन्तः = शस्त्रधारी, अपि = भी, वयम् = हम लोग, गुणशस्त्रैः = गुणरूपीशस्त्र से, निर्जिताः = पराजित कर दिये गये ।

अर्थः—विट—हे ब्राह्मण ! तुम्हारे इस अनुग्रह को मैं शिरोधार्य करता हूँ । जिस कारण से शस्त्रधारी होते हुए भी हम लोग आप के गुणरूपी शस्त्र से पराजित कर दिये गए हैं ॥ ४५ ॥

टीका—हे विप्र = हे द्विजश्रेष्ठ ! एषः = त्वया सम्प्रति एव प्रदर्शितः ; ते = तव ; प्रणयः = अनुग्रहः स्नेहः वा ; मया = विटेन ; शिरसा = उत्तमाङ्गेन इत्यर्थः ; धार्यते = स्वीक्रियते ; येन = कारणेन प्रणयेन वा शस्त्रवन्तः = आयुध-धारिणः ; अपि वयम् = विटादयः ; गुणाः = औदार्यादिगुणाः एव शस्त्राणि = आयुधानि तैः ( कारणभूतैः ) चारुदत्तस्य इति शेषः ; निर्जिताः = पराभूताः ॥ ४५ ॥

टिप्पणी—इस श्लोक में रूपक अलङ्कार तथा पथ्यावक्त्र छन्द है । इस छन्द का लक्षण पीछे के श्लोक की टिप्पणी में लिखा जा चुका है ॥ ४५ ॥

शब्दार्थः—सासूयम् = ईर्ष्या के साथ, कृपणाञ्जलिम् = दीनता पूर्वक जोड़ी गयी अञ्जलि को । अशितव्यम् = खाना, खाने को ।

अर्थः—शकार—(ईर्ष्या के साथ) भाव ! विनयपूर्वक हाथ जोड़ कर आप इस दुष्ट ब्राह्मण के पैरों पर क्यों गिर पड़े ?

विट :– भीतोऽस्मि।

शकार :—कश्श तुमं भीदे ?। [ कस्मात्त्वं भीतः ?। ]

विट :— तस्य चारुदत्तस्य गुणेभ्यः।

शकार :— के विअ तश्श गुणा जश्श गेहं पविशिअ अशिदव्वं पि णत्थि। [ के इव तस्य गुणा यस्य गृहं प्रविश्याशितव्यमपि नास्ति। ]

विट :—मा मैवम् ,—

सोऽस्मद्विधानां प्रणयैः कृशीकृतो
न तेन कश्चिद्विभवैर्विमानितः।
निदाघकालेष्विव सोदको ह्रदो
नृणां स तृष्णामपनीय शुष्कवान् ॥ ४६ ॥

---

विट—डर गया हूँ।

शकार—तुम किससे डर गये हो ?

विट—उस 'चारुदत्त' के गुणों से।

शकार—उसके क्या गुण हैं ? जिसके घर में घुसने पर कुछ खाने योग्य ( पदार्थ ) भी नहीं है ( अर्थात् जिसके घर में खाने के लिए भी कुछ नहीं है )।

टीका:—असूयया = ईर्ष्यया सहितं सासूयम् = सेर्ष्यम्। कृपणाञ्जलिम्= दीनाञ्जलिम्। अशितव्यम् = भोजनार्हं द्रव्यम्, खाद्यम् इत्यर्थः॥

टिप्पणी:—असूया = गुणों को बर्दास्त न करना, गुणों में दोष दिखलाना 'गुणेषु दोषाविष्करणमसूया'। अशितव्यम्—√ अश् + तव्य॥

सोऽस्मद्विधानाम् इति—

अन्वयः—सः, अस्मद्विधानां, प्रणयैः, कृशीकृतः, तेन, कश्चित्, विभवैः, न, विमानितः नृणाम्, तृष्णाम्, अपनीय, सः, निदाघकालेषु, सोदकः, ह्रदः, इव, शुष्कवान्॥ ४६ ॥

शब्दार्थः– सः = वह चारुदत्त, अस्मद्विधानाम् = हम जैसे लोगों की, प्रणयैः = प्रेमपूर्वक मांगों से, कृशीकृतः = क्षीण ( धनहीन ) कर दिये गये हैं, तेन = उनके द्वारा, कश्चित् = कोई, विभवैः = धन के कारण से, न = नहीं, विमानितः = अपमानित किया गया, नृणाम् = पुरुषों की, तृष्णाम्=(धनसम्बन्धिनी) प्यास को, अपनीय = मिटाकर, सः = वह, निदाघकालेषु = गर्मी के समयों में,

शकारः—( सामर्षम् ) के शे गब्भदाशीअ पुत्ते ? ।

शूले विक्कंते पंडवे शेदकेदू
पुत्ते लाधाए लावणे इंददत्ते ।
आहो कुंतीए तेण लामेण जादे
अश्शत्थामे धम्मपुत्ते जडाऊ ॥ ४७ ॥

[ कः स गर्भदास्याः पुत्रः ?
शूरो विक्रान्तः पाण्डवः श्वेतकेतुः पुत्रो राधाया रावण इन्द्रदत्तः ।
आहो कुन्त्यास्तेन रामेण जातः अश्वत्थामा धर्मपुत्रो जटायुः ॥ ]

---

सोदकः = जलयुक्त, ह्रदः = तालाब ( की ), इव = भाँति, शुष्कवान् = सूख गये हैं अर्थात् निर्धन हो गये हैं ॥

अर्थः—विटः—ऐस मत कहो ।

वह हम जैसे लोगों की हो प्रेमपूर्ण मांगों से क्षीण ( धनहीन ) हो गये हैं ( अर्थात् प्रेम के कारण हम लोगों को धन दे देकर निर्धन हो गये हैं ) । उन्होंने किसी को भी धन के गर्व से अपमानित नहीं किया है । मनुष्यों की (धनसम्बन्धिनी ) प्यास ( तृष्णा ) को मिटा कर वे गर्मी के समय में जलयुक्त तालाब के समान सूख गये हैं ( अर्थात् निर्धन हो गये हैं ) ॥ ४६ ॥

टीकाः— सः = चारुदत्तः; अस्मद्विधानाम् अस्माकम् विधा इव विधा= प्रकारः येषां तेषाम् = अस्मादृशानाम्; प्रणयैः = धनयाचनापूर्णप्रार्थनाभिः; कृशीकृतः = धनहीनः कृतः; तेनः = चारुदत्तेन; कश्चित् = कोऽपि, याचकः मनुष्यः इति शेषः; विभवैः=धनैः; न विमानितः = न अपमानितः; नृणाम्=याचकजनानाम्; तृष्णाम् = धनाभिलाषाम्; ( ह्रदपक्षे—पिपासाम् ); अपनीय=दूरीकृत्य; सः= चारुदत्तः; निदाधकालेषु = ग्रीष्मसमयेषु; सोदकः = सजलः; ह्रदः = जलाशयः; इव, शुष्कवान् = धनाभावरूपाम्, जलाभावरूपां च शुष्कतां प्राप्तः ॥ ४६ ॥

टिप्पणीः—इस श्लोक में उपमा अलङ्कार एवं वंशस्थविल छन्द है । छन्द का लक्षण इस प्रकार है—"जतौ तु वंशस्थमुदीरितं जरौ" ॥ ४६ ॥

शूरो विक्रान्तः इति –

अन्वयः—कः, सः, ( इति गद्येन अन्वयः ) विक्रान्तः, शूरः, ( सः, किम् ) पाण्डवः, श्वेतकेतुः, इन्द्रदत्तः, राधायाः, पुत्रः, रावणः, आहो, तेन, रामेण, जातः, कुन्त्याः ( पुत्रः ), अश्वत्थामा, ( वा ) धर्मपुत्रः, जटायुः ॥ ४७ ॥

विट :—मूर्ख ! आर्यचारुदत्तः खल्वसौ,

दीनानां कल्पवृक्षः स्वगुणफलनतः सज्जनानां कुटुम्बी
आदर्शः शिक्षितानां सुचरितनिकषः शीलवेलासमुद्रः ।
सत्कर्ता नावमन्ता पुरुषगुणनिधिर्दक्षिणोदारसत्त्वो
ह्येकः श्लाघ्यः स जीवत्यधिकगुणतया चोच्छ्वसन्तीव चान्ये ।४८।

तदितो गच्छामः ।

---

शब्दार्थ—कः = कौन ( है ), सः = वह, विक्रान्तः = पराक्रमी, शूरः = योद्धा ? ; ( सः = वह, किम् = क्या ), पाण्डवः = पाण्डु का पुत्र, श्वेतकेतुः = श्वेतकेतु ( है ? ), इन्द्रदत्तः = इन्द्र के द्वारा दिया गया, राधायाः = राधा का, पुत्रः = पुत्र, रावणः = दशानन ( है ? ), आहो = अथवा, तेन = उस, रामेण = राम से, जातः = उत्पन्न, कुन्त्याः = कुन्ती का ( पुत्र ) अश्वत्थामा ( है ? ) ; ( वा = अथवा ) धर्मपुत्रः = धर्मराज का पुत्र, जटायुः = जटायु है ? ।

अर्थः - शकारः—( रोषपूर्वक ) कौन है वह जन्मदासी का पुत्र ?

क्या ( वह ) शूरवीर पाण्डुपुत्र 'श्वेतकेतु है ? अथवा इन्द्रप्रदत्त 'राधा' का पुत्र 'रावण' है ? अथवा प्रसिद्ध उस 'राम' से उत्पन्न 'कुन्ती' का पुत्र 'अश्वत्थामा' है ? अथवा धर्मपुत्र 'जटायु' है ? ।। ४७ ।।

टीकाः—कः सः, विक्रान्तः = पराक्रमी ; शूरः = वीरः ? ; सः किम् ; पाण्डवः = पाण्डुपुत्रः ; श्वेतकेतुः = एतन्नाम्ना प्रसिद्धः जनः अथवा इन्द्रेण = देवराजेन दत्तः = प्रदत्तः ; राधायाः पुत्रः = सुतः रावणः = दशाननः ; आहो = अथवा ; तेन = प्रसिद्धेन ; रामेण = रामचन्द्रेण ; जातः = समुत्पन्नः ; कुन्त्याः = अर्जुनमातुः ; ( पुत्रः = सुतः ) अश्वत्थामा = द्रौणिः ; अथवा धर्मपुत्रः = धर्मसुतः, जटायुः = तन्नाम्ना प्रसिद्धः महापराक्रमी पक्षिविशेषः । यदि एषु मध्ये कोऽपि अत्र उद्दिष्टः स्यात्तदा समीचीनः तव व्यवहारः नान्यथेति भावः ।। ४७ ।।

टिप्पणीः—शकार की उक्ति होने के कारण सभी प्रकार की गलतियाँ क्षम्य हैं । इस श्लोक में वैश्वदेवी छन्द है—

'बाणाश्वैश्छिन्ना वैश्वदेवी म—मौ यौ" ।। ४७ ।।

दीनानाम् इति –

अन्वयः—दीनानाम्, स्वगुणफलनतः, कल्पवृक्षः ; सज्जनानाम्, कुटुम्बी; शिक्षितानाम्, आदर्शः; सुचरितनिकषः; शीलवेलासमुद्रः; सत्कर्ता; न, अवमन्ता;

पुरुषगुणनिधिः; दक्षिणोदारसत्त्वः; हि, अधिकगुणतया, श्लाघ्यः, एकः, सः, जीवति, अन्ये, उच्छ्वसन्ति, इव, च ॥ ४८ ॥

शब्दार्थ :—दीनानाम् = दीनों के, स्वगुणफलनतः = अपने गुण रूपी फलों से झुके हुए, कल्पवृक्षः = कल्पवृक्ष, सज्जनानाम् = साधुओं के, कुटुम्बी = बन्धु, शिक्षितानाम् = पढ़े लिखे लोगों के, आदर्शः = आदर्श, नमूना, सुचरित-निकषः = सच्चरित्र की कसौटी, शीलवेलासमुद्रः = सदाचाररूपी मर्यादा के सागर, सत्कर्ता = सत्कार करने वाले, न = नहीं, अवमन्ता = अनादर करने वाले, पुरुषगुणनिधिः = मनुष्योचित गुणों के खजाना, दक्षिणोदारसत्त्वः = सरल एवं उदारस्वभाववाले, हि = निश्चित ही, अधिकगुणतया = गुणों की अधिकता के कारण, श्लाघ्यः = प्रशंसनीय, एकः = एकमात्र, सः = वह चारुदत्त, जीवति = जी रहे हैं, अन्ये = दूसरे लोग, उच्छ्वसन्ति = सांस लेते हैं, इव = मानो, जैसे ॥

अर्थः—विट—अरे मूर्ख ! यह तो आर्य 'चारुदत्त' हैं ।

जो दीनों के ( कामनाओं को पूर्ण करने वाले ) अपने गुण रूपी फलों से नम्र कल्पवृक्ष हैं । साधुओं के बन्धु, शिक्षितों के आदर्श, सच्चरित्र की कसौटी, सदाचार रूपी मर्यादा के ( न लांघने वाले ) सागर, सत्कार करने वाले, किसी का अनादर न करने वाले, मनुष्योचित गुणों के खजाना, सरल एवं उदार स्वभाव वाले हैं। गुणों की प्रचुरता के कारण प्रशंसनीय वह आर्य चारुदत्त ही ( यथार्थ रूप में ) जीवित हैं और अन्य लोग तो सिसकते ही हैं ( अर्थात् उनके अतिरिक्त अन्य गुणहीन व्यक्तियों का जीवन निरर्थक है ) ॥४८॥

तो यहाँ से चलें ।

टीका:—दीनानाम् = दुरवस्थापतितानाम् जनानाम् ; स्वस्य = निजस्य गुणाः = दयादाक्षिण्यादिगुणाः एव फलानि = परिणामाः तैः नतः = नम्रः अतिविनयशीलः इति भावः ; कल्पवृक्ष = कल्पस्य वृक्षः ( जन्यजकनभाव-सम्बन्धे षष्ठी ) अथवा कल्पफलकः कल्पपूरणः वा वृक्षः ( शाकपार्थिवादिः ) कल्पवृक्षः = कल्पतरुः ; सज्जनानाम् = सद्वृत्तानाम् जनानाम् ; कुटुम्बी = बन्धुः ; उपजीव्यः इति भावः ; शिक्षितानाम् = विदुषाम् ; आदृश्यते रूपमत्र आदर्शः = निदर्शनरूपः ; सुचरितानाम् = दयादाक्षिण्यादीनाम् निकष्यते अस्मिन् इति निकषः = परीक्षापाषाणः, परीक्षास्थानमित्यर्थः ; शीलम् = सद्वृत्तम् एव वेला = मर्यादा तस्याः समुद्रः = सागरः ; यथा सागरः कदापि वेलाभूमिं नातिक्रामति

**मदनिका**—अज्जए ! जइ सो मणीसिदो ता कीस दाणिं सहसा ण अहिसारीअदि ? [ आर्ये, यदि स मनीषितस्तत्किमर्थमिदानीं सहसा नाभिसार्यते ? । ]

**वसन्तसेना**—हञ्जे ! सहसा अहिसारिअंतो पंचुअआरदुब्बलदाए, मा दाव, जणो दुल्लहदंसणो पुणो भविस्सदि । [ चेटि ! सहसाभिसार्यमाणः प्रत्युपकारदुर्बलतया, मा तावत्, जनो दुर्लभदर्शनः पुनर्भविष्यति । ]

**मदनिका**—किं अदो ज्जेव सो अलंकारओ तस्स हत्थे णिक्खित्तो । [ किमत एव सोऽलंकारस्तस्य हस्ते निक्षिप्तः । ]

---

प्रातरनुकीर्त्यते' इत्यमरः ); दरिद्रपुरुषेषु = निर्धनेषु संक्रान्तम् = अनुरागविषयीकृतम् मनः = हृदयम् यया सा, दरिद्रपुरुषदत्तमना इत्यर्थः; अवचनीया = अनिन्दनीया: वेश्यानां धनलोलुपता एव जगद्विदिता न तु गुणानुरागः। किन्तु निर्धने अनुरागाभावात् ता चिरस्य वाच्यं न गताः भवन्ति इत्यर्थः। मधुकर्यः = भ्रमर्यः; हीनानि = अपगतानि कुसुमानि = पुष्पाणि यस्य तम्, पुष्पविरहितमित्यर्थः; सहकारपादपम् = आम्रवृक्षम्; सेवन्ते = आश्रयन्ति ? ताः = भ्रमर्यः; मधुकर्यः— मधु = पुष्परसम् कुर्वन्ति = सर्वतः एकत्रीकृत्य निष्पादयन्ति इति मधुकर्यः = पुष्परसाभिलाषिण्यः; पुष्पाभावे रसाप्राप्त्या कथं पुनः तासां प्रवृत्तिः इति भावः; अथवा मधु=पुष्परसम् कुर्वन्ति=सेवन्ते इति मधुकर्यः=मत्ता इत्यर्थ इति पृथ्वीधरः। मत्तानां व्यवहाराभावात् तत्राप्रवृत्तिरिति भावः। उच्यन्ते=कथ्यन्ते जनैः इति शेषः ॥

टिप्पणीः—अभ्युपपन्ना = ( विशेषण ) अभि + उप + √पद् + क्त + टाप् ॥

शब्दार्थः—सः = वह चारुदत्त, मनीषितः = मनचाहा, मनोवाञ्छित, अभिसार्यते = छिपकर मिले जाते हैं अथवा मिले जाते हैं। प्रत्युपकारदुर्बलतया = बदलाचुकाने में असमर्थता के कारण, दुर्लभदर्शनः = मिलना है मुश्किल जिसका ऐसा। अत एव = इसीलिये, विश्वास उत्पन्न करने के लिये। दशसुवर्णस्य = सोने की दश मुद्रा के लिए, रुद्धः = रोका गया।

**अर्थः—मदनिका**—आर्ये ! यदि वह मन चाहा (अभीप्सित प्रेमी) है तो क्यों नहीं तुरन्त इसी समय छिप कर उनसे मिलती हैं ?

**वसन्तसेना**—चेटी ! एकाएक छिप कर मिलने पर ( धन आदि देकर ) बदला चुकाने में असमर्थ होने के कारण, ऐसा न हो, कि फिर इन आर्य 'चारुदत्त' का मिलना भी दुर्लभ हो जाय।

**मदनिका**—क्या इसीलिए वह आभूषण ( जेवर ) उनके हाथ में ( अर्थात् उनके पास ) धरोहर के रूप में रक्खा है ?

वसन्तसेना—हञ्जे ! सुट्ठु दे जाणिदं । [ चेटि ! सुष्ठु त्वया ज्ञातम् । ]

( नेपथ्ये )

अले भट्टा ! दशसुवण्णाह लुद्धु जूदकरु पपलीणु पपलीणु । ता गेण्ह गेण्ह । चिट्ठ चिट्ठ, दूलात्पदिट्ठो सि । [ अरे भट्टारक ! दशसुवर्णस्य रुद्धो द्यूतकरः प्रपलायितः प्रपलायितः । तद्‌गृहाण गृहाण । तिष्ठ तिष्ठ, दूरात्प्रदृष्टोऽसि । ]

( प्रविश्यापटीक्षेपेण संभ्रान्तः )

संवाहकः - हीमाणहे, कट्टे एसे जुदिअलभावे ।

णवबंधणमुक्काए विअ
गद्दहीए हा ताडिदो म्हि गद्दहीए ।
अंगलाअमुक्काए विअ शत्तीए
घडुक्को विअ घादिदो म्हि शत्तीए ॥ १ ॥

लेखअवावडहिअअं शहिअं दट्‌ठूण झत्ति पब्भट्ठे ।
एण्हिं मग्गणिवडिदे कं णु खु शलणं पपज्जे ॥ २ ॥

---

वसन्तसेना—चेटी ! तुमने ठीक जाना ।

[ नेपथ्य=पर्दा में ]

अरे स्वामी ! दस सुवर्ण ( तत्कालीन सोने का सिक्का ) के लिये रोका ( बाँधा ) हुआ जुआरी भाग गया, भाग गया । तो ( उसे ) पकड़ो पकड़ो । ठहरो ठहरो दूर से ही दिखलायी पड़ गया है ।

**टीका**—सः = चारुदत्तः ; मनसः = हृदयस्य ईप्सितः = प्रियः वाञ्छितो वा ; अभिसार्यते = अभिसारः क्रियते । प्रत्युपकारे = ममाभिरमणरूपोपकारस्य प्रतिदाने दुर्बलतया = अशक्ततया, धनाभावादिति शेषः ; दुर्लभम् = दुष्प्राप्यम् दर्शनम् = साक्षात्कारः यस्य सः । अत एव = विश्वासमुत्पादयितुम् एव । दशानां सुवर्णानां समाहारः दशसुवर्णं तस्य दशसुवर्णस्य = पणीकृतसुवर्णमुद्रादशकस्य ; रुद्धः = गृहीतः ॥

**टीप्पणी**—काम के वशीभूत जो स्त्री प्रेमी को अपने पास बुलाती है, अथवा स्वयं उसके पास जाती है, वह अभिसारिका कही गयी है—

"अभिसारयते कान्तं या मन्मथवशंवदा ।
स्वयं वा अभिसरत्येषा धीरैरुक्ताऽभिसारिका ॥"

**अपटीक्षेपेण**—बिना पर्दा हटाये अथवा बिना पर्दा गिराये ॥

ता जाव एदे शहिअज्दिअला अरणदो मं अरणेशंति, ताव हक्के विप्पडीवेहिं पादेहिं एदं शुरणदेउलं पविशिअ देवीभविश्शं। [ आश्चर्यम्, कष्ट एष द्यूतकरभावः ]।

नवबन्धनमुक्तयेव मर्दभ्या हा ताडितोऽस्मि गर्दभ्या।
अङ्गराजमुक्तयेव हा शक्त्या घटोत्कच इव घातितोऽस्मि शक्त्या ॥

---

नवबन्धनमुक्तया इति—

अन्वयः—हा !, नवबन्धनमुक्तया, गर्दभ्या, इव, गर्दभ्या, ताडितः, अस्मि, हा !, अङ्गराजमुक्तया, शक्त्या, घटोत्कचः, इव, शक्त्या, घातितः, अस्मि ॥१॥

शब्दार्थः—हा ! = हाय !, नवबन्धनमुक्तया=नये पगहा (बन्धन) से छूटी हुई, गर्दभ्या = गदही के, इव = समान, गर्दभ्या = जुआ खेलने की कौड़ी के द्वारा, ताडितः = मारा गया, अस्मि = हूँ, हा = हाय ! अङ्गराजमुक्तया = कर्ण के द्वारा चलायी गयी, शक्त्या = शक्तिनामक अस्त्र से, घटोत्कच इव = भीम के पुत्र घटोत्कच के समान, शक्त्या = जुए की कौड़ियों की चाल से, घातितः = मार दिया गया, अस्मि = हूँ ॥

[ बिना पर्दा उठाए घबराया हुआ प्रवेश करके ]

संवाहक—आश्चर्य है ! यह जुआरीपन बहुत ही दुःखदायक है।

हाय ! शीघ्र ही पगहा (बन्धन) से छूटी हुई गदही के समान गर्दभी (जुए के काम में आने वाली कौड़ी, पाशा ) ने मुझे मार दिया ( अर्थात् कौड़ी से बुरी तरह पछाड़ा गया हूँ । 'कर्ण' (अङ्गराज) के द्वारा चलाई हुई शक्ति ( एक प्रकार का फेंक कर मारने वाला अस्त्र ) से घटोत्कच' ( भीम के लड़के ) के समान, मैं भी शक्ति ( जुए में चली जानेवाली कौड़ियों की एक खास चाल ) के द्वारा मारा गया हुँ ॥ १ ॥

**टीका** हा = कष्टम् ! ; नवम् = सद्यः बन्धनात् = पाशात् मुक्तया = स्वतन्त्रया विगलितया वा ; गर्दभ्या = रासभस्त्रिया; इव = यथा ; गर्दभ्या = वराटिकया ; ताडितः = दण्डितः ; अस्मि = वर्ते ; हा = खेदे अव्ययपदम् ; अङ्गराजेन = कर्णेन मुक्तया प्रक्षिप्तया ; शक्त्या = अस्त्रविशेषेण ; घटोत्कच इव = हिडिम्बागर्भजभीमसेनपुत्रः इव ; शक्त्या = द्यूतखेलनप्रकारेण इत्यर्थः ; घातितः = मारितः अस्मि । महाभारते युद्धं कुर्वाणः हिडिम्बागर्भजातभीमसेनपुत्रः घटोत्कचः यदा कौरववीराणां महाक्षयं कृतवान् तदा कर्णेन एकघ्नीनामिकया अमोघशक्त्या हतः इति महाभारतीया कथा ॥ १ ॥

लेखकव्यापृतहृदयं सभिकं दृष्ट्वा झटिति प्रभ्रष्टः ।
इदानीं मार्गनिपतितः कं नु खलु शरणं प्रपद्ये ॥

तद्यावदेतौ सभिकद्यूतकरावन्यतो मामन्विष्यतः, तावदहं विपरीताभ्यां पादाभ्यामेतच्छून्यदेवकुलं प्रविश्य देवीभविष्यामि ।

( बहुविधं नाट्यं कृत्वा तथा स्थितः )

---

**टिप्पणी**—इस श्लोक में उपमा एवं यमक की संसृष्टि है। प्रयुक्त छन्द है—चित्रजाति ॥ १ ॥

लेखकव्यापृतहृदयम् इति—

**अन्वयः**—लेखकव्यापृतहृदयम्, सभिकम्, दृष्ट्वा, झटिति, प्रभ्रष्टः, इदानीम्, मार्गनिपतितः, ( अहम् ) नु, कम्, खलु, शरणम्, प्रपद्ये ॥ २ ॥

**शब्दार्थः**—लिखने में उलझे हुए चित्तवाले, सभिकम्=जुआरियों के अगुआ को, जुआ कराने वाले को, दृष्ट्वा=देखकर, झटिति=जल्दी ही, प्रभ्रष्टः=भाग निकला, इदानीम्=अब, मार्गनिपतितः=रास्ते पर आ गया, अहम्=मैं, नु=अरे ! कम्=किसको ( की ), ( खलु=यह वाक्य की सुन्दरता के लिये हैं ), शरणम्=शरण को, प्रपद्ये=प्राप्त करूँ ?

**अर्थः**—जुआरियों के अगुआ ( सभिक ) को कुछ लिखने में उलझा हुआ देख कर जल्दी ही ( आँख बचा कर ) भाग निकला और अब रास्ते पर आ गया मैं किसकी शरण में जाऊँ ? ॥ २ ॥

**टीका**—लेखः एव लेखकः ( स्वार्थे कन् )=लेखनम् तस्मिन् व्यापृतम्=संलग्नम् हृदयम्=चेतः यस्य तम्; सभिकम्=द्यूताध्यक्षम्; दृष्ट्वा=अवलोक्य; झटिति=शीघ्रम्; प्रभ्रष्टः=पलायितः; इदानीम्=सम्प्रति; मार्गे=राजपथे निपतितः=आगतः; अहम्=संवाहकः; नु=अरे ! कम्=जनम्; खलु=वाक्यालङ्कारे पदमेतत्; शरणम्=शरणार्थं रक्षितारम् इत्यर्थः; प्रपद्ये=प्राप्नोमि ? ॥ २ ॥

**टिप्पणी**—इसमें गाथा छन्द है, लक्षण—

"विषमाक्षरपादत्वात्, पादौ रसमञ्जसं धर्मवत् ।
यच्छन्दसि नोक्तमत्र, गाथेति तत् सूरिभिः कथितम्" ॥ २ ॥

**शब्दार्थ**:—अन्यतः=दूसरी ओर, विपरीताभ्याम्=उलटे, पादाभ्याम्=पैरों से, देवकुलम्=मन्दिर में, देवीभविष्यामि=देवता की मूर्ति बन जाऊँगा। माथुरः=माथुर नामक जुआरियों का अगुआ, द्यूतकरः=विजेता जुआरी ॥

( ततः प्रविशति माथुरो द्यूतकरश्च )

**माथुरः**--अले भट्टा ! दशसुवण्णाह लुद्ध जूदकरु पपलीणु पपलीणु । ता गेण्ह गेण्ह । चिट्ठ चिट्ठ । दूरात्पदिट्ठोसि । [ अरे भट्टारक ! दशसुवर्णस्य रुद्धो द्यूतकरः प्रपलायितः प्रपलायितः । तद्गृहाण गृहाण । तिष्ठ तिष्ठ, दूरात्प्रदृष्टोऽसि ।]

**द्यूतकरः**—

जइ वज्जसि पादालं इंदं शलणं च संपदं जासि ।
सहिअं वज्जिअ एकं रुद्दो वि ण रक्खिदुं तरइ ॥ ३ ॥
[ यदि व्रजसि पातालमिन्द्रं शरणं च सांप्रतं यासि ।
सभिकं वर्जयित्वैकं रुद्रोऽपि न रक्षितुं तरति ॥ ]

---

**अर्थः**-तो जब तक जुआरियों का अगुआ (सभिक) और जुआरी मुझे दूसरी ओर ढूँडते है तब तक मैं उलटे पैरों से चलकर (अर्थात् पीठ की बल चलकर, जैसे दक्षिण की ओर जाना है तो उत्तर की ओर मुख करके ) इस सूने देव-मन्दिर में घुस कर देवता की मूर्ति बन जाऊँ । ( बहुत प्रकार का अभिनय करके देवता की मूर्ति बन कर बैठ जाता है ) ।

[ इसके पश्चात् 'माथुर' और जुआरी प्रवेश करते हैं । ]

**टीका**—अन्यतः=अन्यस्याम् दिशि ; विपरीताभ्याम् = विप्रतीपाभ्याम् ; पादाभ्याम्=चरणाभ्याम् ; देवकुलम्=देवालयम् ; देवीभविष्यामि – न देवः अदेवः= देवेतरः देवः=मूर्तिरूपः सम्पद्यमानः भविष्यामि इति देवीभविष्यामि=देवमूर्तिं धृत्वा स्थितः भविष्यामि इत्यर्थः । माथुरः=तन्नामा सभिकः द्यूतसभाकारकः इत्यर्थः ; द्यूतकरः=तन्नामकः पलायमानस्य संवाहकस्य विजेता अन्यः द्यूतकर्ता ॥

**टिप्पणी**—देवीभविष्यामि = देवप्रतिमा बन जाऊँगा ; देव + च्वि + भविष्यामि, 'कृभ्वस्तियोगे सम्पद्यकर्तरि च्विः' इस सूत्र के अनुसार अभूततद्भाव में 'च्वि' प्रत्यय करके 'अस्य च्वौ' सूत्र से अकार को ईकार होकर 'देवी' रूप बनता है ।

**अर्थः**--माथुर—अरे स्वामी ! दश सुवर्ण (तत्कालीन सोने का सिक्का) के लिये रोका ( ( बाँधा अथवा बैठाया ) हुआ जुआरी भाग गया, भाग गया । तो ( उसे ) पकड़ो, पकड़ो । ठहरो, ठहरो । दूर से ही दिखलायी पड़ गया है ।

यदि व्रजसि इति--

**अन्वयः**--यदि, पातालम्, व्रजसि, इन्द्रम्, शरणम्, च, यासि, ( किन्तु ), एकम्, सभिकम्, वर्जयित्वा, रुद्रः, अपि, ( त्वाम् ) रक्षितुम्, न, तरति ॥ ३ ॥

माथुरः—

कहिं कहिं सुसहिअवप्पलंभआ
पलासि ले भअपलिवेविदंगआ।
पदे पदे समविसमं खलंतआ
कुलं जसं अइकसणं कलेंतआ ॥ ४ ॥

[ कुत्र कुत्र सुसभिकविप्रलम्भक! पलायसे रे भयपरिवेपिताङ्गक!। पदे पदे समविषमं स्खलन्कुलं यशोऽतिकृष्णं कुर्वन्। ]

---

शब्दार्थः—यदि=यदि, पातालम् = पातालको ( में ), व्रजसि=जाते हो, इन्द्रम्=इन्द्र की, शरणम्=शरण को ( में ), यासि=जाते हो, ( किन्तु ) एकम्=केवलम्, सभिकम्=सभिक को, जुआरियों के अध्यक्षको, वर्जयित्वा=छोड़कर, रुद्रः=शिव, अपि=भी, ( त्वाम्=तुमको ), रक्षितुम्=बचाने में, न=नहीं तरति=समर्थ हैं।

अर्थः—जुआरी—यदि ( अपने बचाव के लिये तुम ) जमीन के नीचे के लोक ( पाताल लोक ) में जाते हो अथवा ( देवताओं के मालिक ) इन्द्र की शरण में चले जाते हैं तो ( भी ) इस समय केवल सभिक को छोड़ कर शिव भी तुम्हें नही बचा सकते ॥ ३ ॥

टीका—यदि=चेत्; पातालम्=पृथिव्याः अधस्तलमित्यर्थः; व्रजसि=गच्छसि; इन्द्रम्=देवराजम् वा; शरणम्=रक्षकम्, यासि=गच्छसि; किन्तु एकम् = केवलम्; सभिकम् = द्यूतकराध्यक्षम् माथुरम्; वर्जयित्वा=परित्यज्य; रुद्रः=शिवोऽपि; त्वाम् = संवाहकम्; रक्षितुम्=त्रातुम्; न तरति=न समर्थः भवति इति भावः ॥ ३ ॥

टिप्पणी—इस श्लोक में आर्या छन्द है। लक्षण—

"यस्याः प्रथमे पादे द्वादशमात्रास्तथा तृतीयेऽपि।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश साऽऽर्या॥" ३ ॥

कुत्र कुत्र सुसभिकविप्रलम्भक! इति—

अन्वयः—हे सुसभिकविप्रलम्भक! भयपरिवेपिताङ्गक! कुलम्, यशः, अतिकृष्णम्, कुर्वन्, पदे, पदे, समविषमम्, स्खलन्, कुत्र, कुत्र, पलायसे ॥ ४ ॥

शब्दार्थः—हे सुसभिकविप्रलम्भक—हे सच्चे और सीधे जुआरियों के अगुआ को ठगने वाले!, भयपरिवेपिताङ्गक=डर के मारे काँपती हुई शरीर वाले!

द्यूतकरः—( पदं वीक्ष्य ) एसो वज्जदि। इअं पणट्ठा पदवी। [ एष व्रजति। इयं प्रनष्टा पदवी। ]

माथुरः—( आलोक्य, सवितर्कम् ) अले, विप्पदीवु पादु। पडिमाशुण्णु

---

कुलम् = खान-दान को ( और ) यशः = यशको, अतिकृष्णम् = अत्यन्त काला कुर्वन् = करते हुए, पदे पदे = पग पग पर, समविषमम् = उँचे-नीचे, स्खलन् = लड़खड़ाते हुए, कुत्र कुत्र = कहाँ कहाँ, पलायसे = भाग रहे हो ॥

अर्थः—माथुर—अरे ! (मुझे जैसे) सच्चे और सीधे जुआरियों के अगुआ ( सुसभिक ) को भी धोखा देने वाले ! डर के मारे काँपती हुई शरीरवाले ! अपने खान-दान ( कुल ) एवं कीर्ति को अत्यन्त काली करते हुए, पग-पग पर ऊँचे-नीचे लड़खड़ाते हुए तू कहाँ कहाँ भाग रहा है ॥ ४ ॥

टीका—सुसभिकम् = सरलव्यवहारकारिणम् सभिकं मामित्यर्थः विप्रलम्भयति = प्रतारयति इति सुसभिकविप्रलम्भकः तत्सम्बुद्धौ; भयेन = भीत्या परिवेपितानि = कम्पितानि अङ्गानि = शरीरावयवाः यस्य तत्सम्बुद्धौ:; कुलम् = वंशम्, यशः = कीर्तिञ्च स्वकीयमिति शेषः; अतिकृष्णम् = मलीमसम् मलिनमित्यर्थः, कुर्वन् = विदधत् ; पदे पदे = प्रतिपादन्यासम् इत्यर्थः, समविषमम् = उच्चावचस्थानम् समविषमं यथा स्यात्तथा वा; स्खलन्=गमने भ्रश्यन् ; कुत्र कुत्र=कस्मिन् कस्मिन् स्थाने; पलायसे = पलाय्य गच्छसि ॥ ४ ॥

टिप्पणी—इस श्लोक के छन्द का नाम है—रुचिरा। इसका लक्षण इस प्रकार है—"जभौ सजौ गिति रुचिरा चतुर्ग्रहैः ॥ ४ ॥

शब्दार्थः—पदम् = पैरों के चिह्न को। पदवी = पैरों के चिह्नों की पंक्ति, पदपंक्ति, प्रनष्टा = गायब हो गयी। विप्रतीपौ = उलटे, देवकुलम् = मन्दिर, प्रतिमाशून्यम् = मूर्ति से रहित। संज्ञाप्य = इशारा करके। शैलप्रतिमा=पत्थर की मूर्ति। द्यूतेच्छाविकारसंवरणं कृत्वा = जुआ खेलने की इच्छा की चञ्चलता को रोक कर॥

अर्थः—जुआरी—( पैरों के चिह्न को देख कर ) यह जा रहा है ( अर्थात् यहाँ से गया है )। यहाँ पैर के चिह्न गायब हो गये ( अर्थात् जाने के पैर के चिह्न गायब हो गये किन्तु आने के हैं )।

माथुर—( देखकर तर्कपूर्वक ) अरे ! पैर ( पैरों के चिह्न ) उलटे ( आने

देउलु। (विचिन्त्य) धुत्तु जूदकरु विप्पदीवेहिं पादेहिं देउलं पविट्ठो। (अरे, विप्रतीपौ पादौ। प्रतिमाशून्यं देवकुलम्। धूर्तो द्यूतकरो विप्रतीपाभ्यां पादाभ्यां देवकुलं प्रविष्टः।]

**द्यूतकरः**— ता अणुसरेम्ह। [ ततोऽनुसरावः। ]

**माथुरः**— एव्वं भोदु। [ एवं भवतु। ]

( उभौ देवकुलप्रवेशं निरूपयतः, दृष्ट्वाऽन्योन्यं संज्ञाप्य )

**द्यूतकरः**—कधं कट्ठमयी पडिमा ?। [ कथं काष्ठमयी प्रतिमा ?। ]

**माथुरः**—अले, ण हु ण हु, शैलपडिमा। ( इति बहुविधं चालियति संज्ञाप्य च) | एव्वं भोदु। एहि, जूदं किलेम्ह। [अरे, न खलु न खलु, शैलप्रतिमा। एवं भवतु। एहि, द्यूतेन क्रीडावः। ( इति बहुविधं द्यूतं क्रीडति )

---

के ) हैं। देवता का यह मन्दिर मूर्ति से रहित है ( सोच कर ) ठग जुआरी उलटे पाँवों से मन्दिर में घुस गया है।

**जुआरी**—तो ( उसका ) पीछा करते हैं।

**माथुर**—ऐसा ही हो।

( दोनों मन्दिर में घुसने का अभिनय करते हैं। देख कर और एक दूसरे को इशारा करके )

**जुआरी**—क्या ( यह ) काठ की मूर्ति है ?

**माथुर**—अरे ? नहीं, नहीं, पत्थर की मूर्ति है। ( ऐसा कह कर ( उसे ) बहुत भाँति से हिलाता डुलाता है और इशारा करके ) अच्छा, ऐसा हो। आओ जुआ खेलें। ( ऐसा कहकर बहुत तरह से जुआ खेलता है )

**टीका**—पदम् = पदचिह्नम् इत्यर्थः। पदवी = पदपंक्तिः, मार्गः वा; ( 'अयनं वर्त्म मार्गाध्वपन्थानः पदवी सृतिः' इत्यमरः ); प्रनष्टा = लुप्ता; गमनपदचिह्नाभावात् अतः परं मार्गः न अवलोक्यते इति भावः। विप्रतीपौ = विपरीतौ; आगच्छतः जनस्य पदचिह्नानि अवलोक्यन्ते न तु गच्छतः इति आशयः; देवकुलम् = देवमन्दिरम्; प्रतिमाशून्यम् = मूर्तिरहितम्। संज्ञाप्य = संकेतं दत्वा। शैलप्रतिमा—शिलायाः = पाषाणखण्डस्य इयं शैली = पाषाणमयी सा चासौ प्रतिमा च शैलप्रतिमा = पाषाणमूर्तिः। द्यूतेच्छायाः=द्यूतक्रीडाभिलाषायाः विकारस्य = चाञ्चल्यस्य संवरणम् = गोपनम्॥

संवाहकः—( द्यूतेच्छाविकारसंवरणं बहुविधं कृत्वा, स्वगतम् ) अले,
कत्ताशद्दे णिण्णाणअश्श हलइ हडकं मनुश्शश्श ।
ढक्काशद्दे व्व णडाधिवश्श पब्भट्टलज्जश्श ॥ ५ ॥
जाणामि ण कीलिश्शं शुमेलुशिहलपधणशण्णिहं जूअं ।
तह वि हु कोइलमहुले कत्ताशद्दे मणं हलदि ॥ ६ ॥
[ अरे, कत्ताशब्दो निर्नाणकस्य हरति हृदयं मनुष्यस्य ।
ढक्काशब्द इव नराधिपस्य प्रभ्रष्टराज्यस्य ॥

---

अरे कत्ताशब्दः इति—

अन्वयः—अरे ! कत्ताशब्दः, निर्नाणकस्य, मनुष्यस्य, प्रभ्रष्टराज्यस्य, नराधिपस्य, ढक्काशब्दः, इव, हृदयम्, हरति ॥ ५ ॥

शब्दार्थ :—अरे = ओह ! कत्ताशब्दः = कौड़ी की खनखनाहट, निर्नाणकस्य=निर्धन, मनुष्यस्य = मनुष्य के ; प्रभ्रष्टराज्यस्य = राज्य से वञ्चित, नराधिपस्य= राजा के, ( हृदय को ), ढक्काशब्दः = भेरी के शब्द ( की ), इव=तरह, हृदयम्= हृदय को, हरति=लुभाता है, आकृष्ट करता है ॥

अर्थः संवाहक—( जुआ खेलने की इच्छा को जैसे तैसे रोक कर अपने आप )—

अरे, यह कौड़ी अथवा पासा की ( खन-खनाहट की ) आवाज निर्धन ( जुआरी ) मनुष्य के हृदय को उसी तरह लुभाती है जिस तरह कि हाथ से राज्य निकल जाने वाले किसी राजा को ढक्का = भेरी का शब्द ( लड़ाई आदि के लिए ललचाता है ) ॥ ५ ॥

टीका—अरे=अहो ! कत्ता=यया द्यूतकरणं सा कत्ता, 'कौड़ी' संज्ञकं द्यूतसाधनमित्यर्थः तस्याः शब्दः=ध्वनिविशेषः ; नास्ति नाणकम्=धनम् यस्य तस्य निर्नाणकस्य = निर्धनस्य ; मनुष्यस्य=जनस्य ; प्रभ्रष्टम्=शत्रुभिः स्वायत्तीकृतम् राज्यम्=राज्यश्रीः यस्य तस्य ; राज्यच्युतस्येत्यर्थः ; नराधिपस्य=राज्ञः ; ढक्काशब्दः= भेरीध्वनिः इव ; हृदयम् = चेतः ; हरति = आकृष्टं करोति । द्यूतव्यसनी द्यूतक्रीडां विलोक्य स्वम् अवरोद्धुं न शक्नोतीति भावः ॥ ५ ॥

टिप्पणी—इस श्लोक में उपमा अलङ्कार तथा विपुला छन्द है । छन्द का लक्षण—

"उल्लङ्घ्य गणत्रयमादिमं, शकलयोर्द्वयो र्भवति पादः ।
यस्यास्तां पिङ्गलनागो, विपुलामिति समाख्याति" ॥ ५ ॥

जानामि न क्रीडिष्यामि सुमेरुशिखरपतनसंनिभं द्यूतम् ।
तथापि खलु कोकिलमधुरः कत्ताशब्दो मनो हरति ॥

द्यूतकरः—मम पाठे, मम पाठे । [ मम पाठे, मम पाठे । ]

---

जानामि न क्रीडिष्यामि इति—

**अन्वयः**—द्यूतम्, सुमेरुशिखरपतनसन्निभम्, जानामि, ( अतः ) न, क्रीडिष्यामि, तथापि, कोकिलमधुरः, कत्ताशब्दः, खलु, मनः, हरति ॥ ६ ॥

**शब्दार्थः**—द्यूतम्=जुआ को, सुमेरुशिखरपतनसन्निभम्=सुमेरु पर्वत की चोटी से गिरने के समान, जानामि=जानता हूँ, ( अतः=इसलिये ), न=नहीं, क्रीडिष्यामि=खेलूँगा, तथापि=तो भी, कोकिलमधुरः=कोयल की आवाज के समान मधुर, कत्ताशब्दः=कौड़ी की खन-खनाहट, खलु=निश्चय ही, मनः=मन को, हरति= लुभा लेती है ।

**अर्थः**–जुआ (खेलना) 'सुमेरु' पर्वत की चोटी से गिरने के समान (हानि-कारक ) है; ( मैं यह ) जानता हूँ । अतः नहीं खेलूँगा । तथापि कोयल के गले से निकली हुई मीठी कूक के समान कौड़ी की खन-खनाहट मनको लुभा ही लेती है ॥ ६ ॥

**टीका**—द्यूतम्=द्यूतक्रीडनम् ; सुमेरोः=तन्नामकपर्वतस्य शिखरात्=शृङ्गात् पतनम्=भ्रंशनम् तेन सन्निभम्=तुल्यम् ; तत्पतनवत् विनाशकमिति भावः ; जानामि= अवबोधयामि, अतः न क्रीडिष्यामि तथापि कोकिल इव=कोकिलकूजनमिवेत्यर्थः, मधुरः=श्रवणसुभगः ( कोकिले मधुरत्वाभावात् कोकिलपदेन कोकिलरवः लक्षणया बोध्यः ) ; कत्तायाः=द्यूते प्रयुज्यमानायाः लोके 'कौड़ी' इति प्रसिद्धायाः ; शब्दः= रवः ; खलु = अवश्यम् ; मनः=चेतः ; हरति = आकर्षति । बहुशः अनुचिन्त्यते मया हानिकरः द्यूतपरिणामः अतः प्रतिज्ञायतेऽपि यन्न पुनः द्यूतं क्रीडिष्यामि । परञ्च यदा श्रूयते श्रवणसुभगः कत्ताशब्दः तदा बलात् तत्रैव प्रवर्तितः भवामि इति भावः ॥६॥

**टिप्पणी**—यहाँ पर भी उपमा अलङ्कार एवं विपुला छन्द है । छन्द के लक्षण के लिये देखिये श्लोक पाँच की टिप्पणी ॥ ६ ॥

**शब्दार्थः**–पाठे=पारी, दाँव । लुप्तदण्ड = हारा हुआ धन न देने वाले ! पतति=चक्कर खा रहा है ।

**अर्थः**- जुआरी—मेरा दाँव है मेरा ।

माथुरः—ण हु; मम पाठे मम पाठे। [ न खलु; मम पाठे मम पाठे। ]

संवाहकः—( अन्यतः सहसोपसृत्य ) णं मम पाठे। [ ननु मम पाठे। ]

द्यूतकरः—लद्धे गोहे। [ लब्धः पुरुषः। ]

माथुरः—( गृहीत्वा ) अले पेदंडा ! गहीदोसि। पअच्छ तं दशसुवण्णं। [ अरे लुप्तदण्ड ! गृहीतोऽसि। प्रयच्छ तद्दशसुवर्णम्। ]

संवाहकः—अज्ज दइश्शं। [ अद्य दास्यामि। ]

माथुरः—अहुणा पअच्छ। [ अधुना प्रयच्छ। ]

संवाहकः—दइश्शं। पशादं कलेहि। [ दास्यामि। प्रसादं कुरु। ]

माथुरः—अले, णं संपदं पअच्छ। [ अरे, ननु सांप्रतं प्रयच्छ। ]

संवाहकः—शिलु पडदि। [ शिरः पतति। ] ( इति भूमौ पतति )

( उभौ बहुविधं ताडयतः )

माथुरः—एसु तुमं हु जूदिअरमंडलीए बद्धोसि। [ एष त्वं खलु द्यूतकर-मण्डल्या बद्धोऽसि। ]

---

माथुर—नहीं, मेरा दाँव है, मेरा दाँव है।

संवाहक—( दूसरी ओर से अचानक पास आकर ) दाँव तो मेरा है।

जुआरी—( भागा हुआ ) पुरुष मिल गया।

माथुर—( पकड़ कर ) अरे ! दण्ड ( हारा हुआ धन ) न देने वाले, पकड़ लिये गये हो। तो वह दस सुवर्ण ( सोने का दस सिक्का ) दो।

संवाहक—आज दूँगा।

माथुर—अभी दो।

संवाहक—दूँगा। दया करो।

माथुर—अरे ! इसी समय दो।

संवाहक—शिर चक्कर खा रहा है ( भूमि पर गिर पड़ता है )

( दोनों बहुत भाँति पीटते हैं )

माथुर—लो, अब तुम जुआरियों की टोली के द्वारा पकड़ लिये गये हो।

टीका—पाठे=पर्यायार्थे द्यूतकरैः शब्दोऽयं प्रयुज्यते। लुप्तः=अपहृतः न दत्तः इति यावत् दण्डः=पणीकृतः धनराशिः येन तत्सम्बुद्धौ ! पतति=चक्रवद्भ्रमति इत्यर्थः।

**संवाहकः**—( उत्थाय, सविषादम् ) कधं जूदिअलमंडलीए बद्धो म्हि । ही, एशे अम्हाणं जूदिअलाणं अलंघणीए शमए । ता कुदो दइश्शं ? । [कथं द्यूतकर-मण्डल्या बद्धोऽस्मि । कष्टम्, एषोऽस्माकं द्यूतकराणामलङ्घनीयः समयः । तस्मात्कुतो दास्यामि ? ।]

**माथुरः**—अले, गंधु कुलु कुलु । [ अरे, गण्डः क्रियतां क्रियताम् । ]

**संवाहकः**—एव्वं कलेमि । ( द्यूतकरमुपस्पृश्य ) अद्धं ते देमि, अद्धं मे मुंचदु । [ एवं करोमि । अर्धं तुभ्यं ददामि, अर्धं मे मुञ्चतु । ]

**द्यूतकरः**– एव्वं भोदु । [ एवं भवतु । ]

**संवाहकः**—( सभिकमुपगम्य ) अद्धश्श गंधु कलेमि । अद्धं पि मे अज्जो मुंचदु । [ अर्धस्य गण्डं करोमि । अर्धमपि मे आर्यो मुञ्चतु । ]

**माथुरः**—को दोसु ? ।एव्वं भोदु । [ को दोषः ? एवं भवतु । ]

**संवाहकः**- ( प्रकाशम् ) अज्ज ! अद्धे तुए मुक्के ? । [ आर्य ! अर्धं त्वया मुक्तम् ? । ]

**माथुरः**—मुक्के । [ मुक्तम् । ]

**संवाहकः**—( द्यूतकरं प्रति ) अद्धे तुए वि मुक्के ? । [ अर्धं त्वयापि मुक्तम् ? । ]

---

**शब्दार्थः**—अलङ्घनीयः = उल्लङ्घन न करने लायक, समयः=नियम । गण्डः=बन्दोवस्त, प्रबन्ध ।

**अर्थः** संवाहक (उठकर, दुःख के साथ) क्या जुआरियों की टोली के द्वारा पकड़ लिया गया हूँ ? खेद है, यह हम जुआरियों का न उल्लङ्घन करने के लायक नियम है । तो कहाँ से दूं ।

**माथुर**—अरे, बन्दोवस्त ( प्रबन्ध ) करो अथवा शर्त मानलो ।

**संवाहक**—ऐसा ही करता हूँ । ( जुआरी को छूकर ) आधा तुम्हें दिये देता हूँ । आधा तुम मेरे लिए छोड़ दो ।

**जुआरी**—ऐसा ही सही ।

**संवाहक**—( सभिक के पास जाकर ) आधे की शर्त मानता हूँ ( अर्थात् आधा देने का वायदा करता हूँ ) । और आधा आप भी मेरे लिये छोड़ दें ।

**माथुर** –क्या हर्ज है ? ऐसा ही सही ।

**संवाहक**—( प्रकट रूप में ) आर्य ! आधा आपने छोड़ दिया ?

**माथुर** –छोड़ दिया ।

**संवाहक**—( जुआरी से ) आधा तुमने भी छोड़ दिया ?

द्यूतकरः—मुक्के। [ मुक्तम्। ]

संवाहकः—संपदं गमिश्शं। [ सांप्रतं गमिष्यामि। ]

माथुरः—पअच्छ तं दशसुवरुणं, कहिं गच्छसि ?। [प्रयच्छ तं दशसुवर्णम्। कुत्र गच्छसि ? ]।

संवाहकः—पेक्खध पेक्खध भट्टालआ ! हा, संपदं जेव्व एक्काह अद्धे गंथु कडे, अवलाह अद्धे मुक्के। तहवि मं अबलं शंपदं जेव्व मग्गदि। [ प्रेक्षध्वं प्रेक्षध्वं भाट्टारकाः ! हा, सांप्रतमेव एकस्यार्धे गण्डः कृतः, अपरस्यार्धं मुक्तम्। तथापि मामबलं सांप्रतमेव याचते। ]

माथुरः—( गृहीत्वा ) धुत्तु ! माथुरु अहं णिउणु। एत्थ तुए ण अहं धुत्तिज्जामि। ता पअच्छ तं पेदंडआ ! सव्वं सुवण्णं संपदं। [ धूर्त ! माथुरोऽहं निपुणः। अत्र नाहं धूर्तयामि। तत्प्रयच्छ तं लुतदण्डक, सर्वं सुवर्णं सांप्रतम्। ]

संवाहकः—कुदो दइश्शं ?। [ कुतो दास्यामि ?। ]

---

टीका—अलङ्घनीयः=लङ्घितुम् अयोग्यः अवश्यपालनीयः इत्यर्थः। समयः=नियमः आचारः ( 'समयाः शपथाचारकालसिद्धान्तसंविदः' इत्यमरः )। गण्डः=प्रबन्धः शपथः वा।

शब्दार्थः— साम्प्रतम्=अब ; गमिष्यामि = जाता हूँ। अबलम् = कमजोर से। निपुणः = चालाक। धूर्तयामि = धूर्तता का कार्य कर रहा हूँ। प्रसर= चलो। आकाशे=आकाश की ओर, दृष्ट्वा=देखकर। कर्मकरः=नौकर। प्रतिवचनम्= उत्तर। अवधीर्य=उपेक्षा करके। विघटिते=नष्ट हो जाने पर, मन्दभाग्यः=अभागा, वर्ते=हो गया हूँ। असिंहासनम्=विना सिंहासन का।

अर्थः— जुआरी—हाँ, छोड़ दिया।

संवाहक—( अच्छा तो ) अब जाता हूँ।

माथुर—कहाँ जाते हो ? दस सोने की मोहर ( मुद्रा ) दो।

संवाहक—महानुभाओं ! देखिये, देखिये। हाय ! अभी अभी एक के आधे की शर्त की है और दूसरे ने भी आधा ( जो बाकी था उसको भी ) छोड़ दिया है। फिर भी मुझ कमजोर से इसी समय ही माँग रहे हैं।

माथुर—( पकड़ कर ) धूर्त ! मैं चालक 'माथुर' हूँ। यहाँ मैं धूर्तता नहीं कर रहा हूं। इसलिये दण्ड न देनें वाले (ठग) ! वह सभी सोना इसी समय दो।

संवाहक—कहाँ से दूंगा ?

माथुरः—पिदरु विक्किणिअ पअच्छ। [ पितरं विक्रीय प्रयच्छ। ]

संवाहकः—कुदो मे पिदा ?। [ कुतो मे पिता ?। ]

माथुरः—मादरु विक्किणिअ पअच्छ। [ मातरं विक्रीय प्रयच्छ। ]

संवाहकः—कुदो मे मादा ?। [ कुतो मे माता ?। ]

माथुरः—अप्पाणं विक्किणिअ पअच्छ। [ आत्मानं विक्रीय प्रयच्छ। ]

संवाहकः—कलेध पशादं। णेध मं लाजमग्गं। [ कुरुत प्रसादम्। नयत मां राजमार्गम्। ]

माथुरः—पसरु। [ प्रसर। ]

संवाहकः—एव्वं भोदु। ( परिक्रामति ) अज्जा ! क्किणिध मं इमश्श शहिअश्श हत्थादो दशेहिं शुवण्णकेहिं। ( दृष्ट्वा आकाशे ) किं भणाध—'किं कलइश्शशि' त्ति ?। गेहे दे कम्मकले हुविश्शं। कधं ? अदइअ पडिवअणं गदे ?। भोदु एव्वं। इमं अण्णं भणइश्शं। ( पुनस्तदेव पठति ) कधं एशे वि मं अवधीलिअ गदे। हा, अज्जचालुदत्तस्स विहवे विहडिदे एशे वड्ढामि मंदभाए। [एवं भवतु। आर्याः ! क्रीणीध्वं मामस्य सभिकस्य हस्ताद्दशभिः सुवर्णकैः। किं भणत—'किं करिष्यसि' इति ?। गेहे ते कर्मकरो भविष्यामि। कथं अदत्त्वा प्रतिवचनं

---

माथुर—अपने बाप को बेंच कर दो।

संवाहक—मेरे पिता कहाँ हैं ?

माथुर—( तो फिर ) माता को बेंच कर दो।

संवाहक—मेरी माता कहाँ हैं ?

माथुर—( तो ) अपने को बेंच कर दो।

संवाहक—मेरे ऊपर दया करें। मुझे ( बेचने के लिये ) सड़क पर ले चलिए।

माथुर चलो।

संवाहक—ऐसा ही हो। ( घूमता है ) आर्यों ! मुझको इस सभिक ( जुआरिओं के सरदार ) के हाथ से दश सोने की मोहर देकर खरीद लीजिए। ( आकाश की ओर देखकर ) क्या कहते हो कि—'कौन सा काम करोगे ?' तुम्हारे घर में काम करने वाला ( अर्थात् नौकर ) होऊँगा। क्या बिना उत्तर दिये ही चला गया ? अच्छा जाने दो। इस दूसरे ( आदमी ) से कहूंगा। [ फिर वही (आर्यों ! मुझको इस सभिक के हाथ से दस सोने की मोहर देकर खरीद लीजिए)

गतः ? । भवत्वेवम्, इममन्यं भणिष्यामि । कथं एषोऽपि मामवधीर्य गतः ? ; हा, आर्यचारुदत्तस्य विभवे विघटिते एष वर्ते मन्दभाग्यः । ]

माथुरः - णं देहि । [ ननु देहि । ]

संवाहकः - कुदो दइश्शं ? । [ कुतो दास्यामि ? । ] ( इति पतति )

( माथुरः कर्षति )

संवाहकः—आज्जा ! पलित्ताअध पलित्ताअध । [ आर्याः ! परित्रायध्वं परित्रायध्वम् । ]

( ततः प्रविशति दर्दुरकः )

दर्दुरकः—भोः ! द्यूतं हि नाम पुरुषस्यासिंहासनं राज्यम् ।

---

पढ़ता है ] क्यों ? यह भी मेरा अनादर ( उपेक्षा ) करके चला गया ? हाय ! आर्य 'चारुदत्त' के धन के नाश हो जाने पर मैं अभागा होकर जी रहा हूँ ।

माथुर—दो न !

संसाहक—कहाँ से दूं ? ( ऐसा कह कर गिर पड़ता है ) ।

( माथुर घसीटता है )

संवाहक—आर्यो ! रक्षा करो, रक्षा करो ।

( इसके बाद दर्दुरक प्रवेश करता है )

दर्दुरक—अरे ! जुआ भी मनुष्य का विना राजगद्दी ( सिंहासन ) का राज्य है ।

टीका—साम्प्रतम्=अधुना; गमिष्यामि = अर्द्धक्रमेण युवाभ्यां निखिलः धनराशिः एव मुक्तः अतः देयविमुक्तः अहं निर्भयं गमिष्यामीति भावः । उभाभ्यां राशिरेव मुक्तः इति मुक्तदेयत्वात् यामि इति ब्रूते ( पृथ्वीधरः ) । अबलम्=अशक्तम् । निपुणः=प्रवीणः । धर्तयामि=धूर्तकार्यं करोमि । प्रसर=प्रचल । आकाशे दृष्ट्वा= पात्राभावे आकाशं विलोक्य यदुच्यते तदाकाशभाषितं नाम नाट्योक्तिः । तस्या लक्षणं कथितं साहित्यदर्पणकारेण—

"किं ब्रवीषीति यन्नाट्ये विना पात्रं प्रयुज्यते ।
श्रुत्वेवानुक्तमप्यर्थं तत् स्यादाकाशभाषितम् ॥"

कर्म=कार्यं करोति इति कर्मकरः=भृत्यः । प्रतिवचनम्=उत्तरम् । अवधीर्य=तिरस्कृत्य । विघटिते = विनाशं गते सति । मन्दभाग्यः=भाग्यहीनः सन् ; वर्ते=प्राणान्

न गणयति पराभवं कुतश्चिद्धरति ददाति च नित्यमर्थजातम् ।
नृपतिरिव निकाममायदर्शी विभववता समुपास्यते जनेन ।। ७ ।।

---

धारयामि । नास्ति सिंहासनम्=राजासनम् यस्मिन् तत् असिंहानम्=केवलं सिंहासनादिविरहितम् ।।

**टिप्पणी**—धूर्तयामि—धूर्तं करोति आचष्टे वा इस अर्थ में "तत्करोति तदाचष्टे" इस सूत्र से 'णिच्' होकर 'धूर्तयामि' यह क्रिया शब्द सिद्ध होता है। आकाशे दृष्ट्वा—देखिये संस्कृत टीका ।।

न गणयति पराभवम् इति—

**अन्वयः**—( द्यूतम् ), कुतश्चित्, पराभवम्, न, गणयति, नित्यम्, अर्थजातम्, हरति, ददाति, च, निकामम्, आयदर्शी, राजा, इव, विभावता, जनेन, समुपास्यते ।। ७ ।।

**शब्दार्थ :** द्यूतम्=जुआ, कुतश्चित्=किसी से अथवा कहीं से, पराभवम् = अपमान को, न गणयति=नहीं गिनता है, नित्यम्=नित्य ही, अर्थजातम्=धनको, हरति=लेता है, च = और, ददाति=देता है, निकामम्=काफी. आयदर्शी=लाभ दिखाने वाले, राजा इव=राजा की तरह, विभववता=धनी, जनेन=व्यक्ति के द्वारा, समुपास्यते=सेवित होता है ।।

**अर्थः**—(जुआ) किसी से अपमान की परवाह नहीं करता है। (यह) नित्य ही धन लेता ( पैदा करता ) और देता है। राजा की भाँति काफी लाभ दिखलाने वाला जुआ बड़े-बड़े धनी आदमियों के द्वारा भी सेवित होता है ( अर्थात् खेला जाता है ) ।। ७ ।।

**टीका**—द्यूतम्, कुतश्चित्=कस्मादपि ; पराभवम्=तिरस्कारम् ; पराजयम् वा ; न गणयति=किञ्चित्कर्तृत्वेन न जानाति ; नित्यम्=सर्वदा ; अर्थजातम्= सम्पत्तिसमूहम् ; हरति=उपार्जयति ; ददाति=विजयशालिने अर्पयति च ; निकामम्=पर्याप्तम् ; आयम्=धनप्राप्तिम् दर्शयति=उपस्थापयतीत्यर्थः ; राजा द्यूतञ्च उद्दामधनोपार्जनं कुरुते ; राजा इव=नृपतिरिव ; विभववता=ऐश्वर्यशालिना ; अपि जनेन=लोकेन ; समुपास्यते=सेव्यते ।। ७ ।।

**टिप्पणी**—इस श्लोक में उपमा अलङ्कार तथा पुष्पिताग्रा छन्द प्रयुक्त है। छन्द का लक्षण—

"अयुजि नयुगरेफतो यकारो युजि च नजौ जरगाश्च पुष्पिताग्रा" ।। ७ ।।

अपि च,—

द्रव्यं लब्धं द्यूतेनैव दारा मित्रं द्यूतेनैव।
दत्तं भुक्तं द्यूतेनैव सर्वं नष्टं द्यूतेनैव ॥ ८ ॥

अपि च,—

त्रेताहृतसर्वस्वः पावरपतनाच्च शोषितशरीरः।
नर्दितदर्शितमार्गः कटेन विनिपातितो यामि ॥ ९ ॥

( अग्रतोऽवलोक्य ) अयमस्माकं पूर्वसभिको माथुर इत एवाभिवर्तते। भवतु, अपक्रमितुं न शक्यते। तदवगुण्ठयाम्यात्मानम्। ( बहुविधं नाट्यं कृत्वा स्थितः, उत्तरीयं निरीक्ष्य )

---

द्रव्यं लब्धम् इति

अन्वय :– द्यूतेन, एव, द्रव्यम्, लब्धम्, द्यूतेन, एव, दाराः, मित्रम्, ( लब्धम् ), द्यूतेन, एव दत्तम्, भुक्तम्, द्यूतेन, एव, सर्वम्, नष्टम् ॥ ८ ॥

शब्दार्थः— द्यूतेन=जुआ से, एव=ही, द्रव्यम्=धन, लब्धम् = प्राप्त हुआ, द्यूतेन=जुआ से, एव=ही, दाराः = स्त्री ( प्राप्त हुई ), मित्रम्=मित्र ( प्राप्त हुआ ), द्यूतेन=जुआ से, एव=ही, दत्तम्=दिया गया भुक्तम्=खाया गया, द्यूतेन=जुआ से, एव=ही, सर्वम्=सब कुछ, नष्टम्=खतम हो गया ॥

और भी—

अर्थः—जुआ से ही ( मैंने ) धन कमाया। स्त्री और मित्र जुए से ही प्राप्त किया। जुए से ही (किसी को कुछ) दिया और खाया। और जुए से ही ( अपना ) सब कुछ गवाँ दिया ॥ ८ ॥

टीका – द्यूतेन=द्यूतक्रीडया एव ; द्रव्यम्=धनम् ; लब्धम्=उपार्जितम् ; द्यूतेनैव दाराः=पत्नी ; 'दार' शब्दे बहुत्वं पुंस्त्वं च भवति ; लब्धा इति विभक्ति—विपरिणामेन अन्वयः। मित्रम् = सुहृत्, लब्धम्। द्यूतेनैव दत्तम् = अन्यजनाय समर्पितम् ; भुक्तम् = उपभुक्तम् ; द्यूतेनैव सर्वम् = निखिलम् वस्तु; नष्टम् = नाशं गतम् ॥८॥

टिप्पणी इस श्लोक में विषम अलङ्कार एवम् विद्युन्माला छन्द है। छन्द का लक्षण—"मो मो गो गो विन्द्युन्माला ॥८॥"

त्रेताहृतसर्वस्वः इति—

अन्वयः—त्रेताहृतसर्वस्वः, पावरपतनात्, शोषितशरीरः, नर्दितदर्शितमार्गः, कटेन, विनिपातितः, यामि ॥९॥

**शब्दार्थः**—त्रेताहृतसर्वस्वः=त्रेता ('तीया' नामक एक खास चाल) के द्वारा सब कुछ छीन लिया जाने वाला, पावरपतनात्=पावर ( 'दूआ' नामक एक प्रकार का दाँव ) के गिरने से, शोषितशरीरः = सन्न ( शुष्क ) शरीरवाला, नर्दितदर्शितमार्गः = नर्दित ( 'नक्का' नामक एक तरह का दाँव ) के द्वारा रास्ता दिखाया गया, कटेन = कट ( 'पूरा' नामक एक ढंग का दाँव ) के द्वारा, विनिपातितः = विनष्ट किया गया, ( मैं ), यामि = जा रहा हूँ ॥

और भी—

**अर्थः**—त्रेता ( 'तीया' नामक एक खास चाल=दाँव ) के कारण सब कुछ छीन लिया जाने वाला, पावर ( 'दूआ' नाम एक प्रकार का दाँव ) के द्वारा सन्न ( शुष्क ) शरीर वाला, नर्दित ( 'नक्का' नामक एक तरह का दाँव ) के द्वारा ( घरका रास्ता दिखाया जाने वाला, कट ( 'पूरा' नामक एक ढंग का दाँव ) के द्वारा मारा हुआ ( मैं ) जारहा हूँ ( अर्थात् 'तीया' 'दूआ' और 'नक्का' के चक्कर में मैं पूरे रूप से मिट चुका हूँ ) ॥ ६ ॥

**टीका**—त्रेतया = त्रेतापातेन हृतम् = अपहृतम् सर्वस्वम् = निखिलम् धनं यस्य सः; पावरस्य = 'दूआ' इति प्रसिद्धस्य पतनात् = पातात्; शोषितम् = शुष्कीकृतं शरीरम् = कायः यस्य सः; नर्दितेन = 'नान्दी' ( नक्का ) इति प्रसिद्धेन दर्शितः = निर्दिष्टः मार्गः = पन्थाः यस्य असौ; कटेन = 'पूरा' इति ख्यातेन; विनिपातितः = विध्वंसितः; अहमिति शेषः; यामि = गच्छामि। अत्रेदं बोध्यम्—त्रेता-पावर-नर्दित-कटशब्दाः द्यूतक्रीडकानां साङ्केतिकशब्दविशेषाः सन्ति। एतेषां यथासंख्यं पर्यायवाचिनः लोके "तीया-दूआ-नक्का-पूराशब्दाः प्रसिद्धा वर्तन्ते। द्यूतेन सर्वथा विनष्टः कृतः अस्मीति भावः ॥६॥

**टिप्पणी**—यहाँ त्रेता, पावर, नर्दित और कट—इन चार जुए के विशिष्ट शब्दों का प्रयोग किया गया है। व्याख्याकारों ने इन्हें चार प्रकार का दाँव बतलाया है। लोक में इनके नाम हैं—( १ ) त्रेता = तीया ( तीन, सात, ग्यारह, पन्द्रह ) ( २ ) पावर = दूआ ( दो, छः, दस, चौदह ) ( ३ ) नर्दित = नक्का ( एक, पाँच, नौ, तेरह ) ( ४ ) कट = पूरा ( चार, आठ, बारह, सोलह )।

इस श्लोक में आर्या छन्द है। छन्द का लक्षण—

"यस्याः प्रथमे पादे द्वादश मात्रास्तथा तृतीयेऽपि।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश साऽऽर्या ॥ ६ ॥"

**अर्थः**–(सामने की ओर देखकर) यह हमारा पहले का सभिक ( जुआ कराने

अयं पटः सूत्रदरिद्रतां गतो ह्ययं पटश्छिद्रशतैरलंकृतः।
अयं पटः प्रावरितुं न शक्यते ह्ययं पटः संवृत एव शोभते ॥ १० ॥

अथवा किमयं तपस्वी करिष्यति ?। यो हि

---

वाला) माथुर इसी ओर आ रहा है। अच्छा, भागा तो नहीं जा सकता। इसलिए अपने शरीर को ढक लेता हूँ। (कई तरह से शरीर ढकने का नाटक करके खड़ा हो जाता है, अपने दुपट्टे को देख कर)

अयं पटः इति--

**अन्वयः** – अयम्, पटः, सुत्रदरिद्रताम्, गतः, अयम्, पटः, हि, छिद्रशतैः, अलंकृत., अयम्, पटः, प्रावरितुम्, न, शक्यते, अयम्, पटः, हि, संवृतः, एव, शोभते ॥ १० ॥

**शब्दार्थः** – अयम्=यह, पटः=कपड़ा, सूत्रदरिद्रताम्=सूतों की जीर्णता को, गतः = प्राप्त हो गया है, अयम्=यह, पटः=वस्त्र, हि = निश्चय ही, छिद्रशतैः = सैकड़ों छेदों से, अलंकृतः=परिपूर्ण है, अयम् = यह, पटः = वस्त्र, प्रावरितुम् = (शरीर) ढकने के लिये अर्थात् ढकने में, न = नहीं, शक्यते = समर्थ है, अयम्= यह, पटः = वस्त्र, हि=निश्चत ही, संवृतः = लपेटा हुआ, एव=ही, शोभते = अच्छा लगता है।

**अर्थः**—यह कपड़ा (दुपट्टा) झिलंगा = झांझर (अर्थात् टूटे फटे सूत वाला) हो गया है, यह कपड़ा बहुत से छेदों से परिपूर्ण है। यह वस्त्र शरीर ढकने लायक नहीं है। यह कपड़ा लपेटा हुआ रहने पर ही अच्छा लगता है।

**टीका**—अयम् = उत्तरीयाख्यः; पटः = वस्त्रम्; सूत्राणाम् = तन्तूनाम्, दरिद्रताम्=न्यूनताम् जीर्णताम् वा; गतः=प्राप्तः; अयम्=गृहीतः, पटः=दुकूलाख्यं वस्त्रम्, हि = निश्चितम्, छिद्राणाम् = विवराणाम्, शतैः=बहुत्वैः इत्यर्थः, अलंकृतः=परिपूर्ण; इति भावः, अयं पटः; प्रावरितुम्=आच्छादयितु, न शक्यते= न समर्थ्यते; अयं पटः; हि=निश्चतम्; संवृतः=वेष्टितः एव शोभते = भाति। 'अयं पटः' इत्यंशस्य बहुवारं पाठेन अनवीकृतत्वदोषः अत्र सुस्पष्टः एव। अथवा अशिक्षितवचनत्वात् दोषः समाधेयः ॥१०॥

**टिप्पणीः**—'अयं पटः' इन शब्दों का चार बार प्रयोग होने से इस श्लोक में 'अनवीकृतत्व' दोष है। कुछ लोग मूर्ख की उक्ति मान कर इस दोष का समाधान करते हैं।

पादेनैकेन गगने द्वितीयेन च भूतले ।
तिष्ठाम्युल्लम्बितस्तावद्यावत्तिष्ठति भास्करः ॥ ११ ॥

माथुरः—दापय दापय । [ दापय दापय । ]
संवाहकः—कुदो दइश्शं ? । [ कुतो दास्यामि ? । ]

---

इस श्लोक में वंशस्थ छन्द है । लक्षण—

"जतौ तु वंशस्थमुदीरितं जरौ" ॥१०॥

**अर्थः**—अथवा यह तुच्छ ( माथुर मेरा ) कर ही क्या सकता है ! जो कि ( मैं )—

पादेनैकेन इति--

**अन्वयः**—एकेन, पादेन, गगने, द्वितीयेन, च, भूतले, उल्लम्बितः, तावत्, तिष्ठामि, यावत्, भास्करः, तिष्ठति ॥११॥

**शब्दार्थः**—एकेन=एक, पादेन = पैर से, गगने = आकाश में, द्वितीयेन = दूसरे ( पैर ) से, भूतले = जमीन पर, उल्लम्बितः = लटका हुआ, तावत् = तब तक, तिष्ठामि = ठहरा हूँ, ठहर सकता हूँ, यावत् = जब तक, भास्करः = सूर्य, तिष्ठति = रहा है ॥

**अर्थः**—एक पैर आसमान में करके और दूसरा पैर जमीन पर रखकर तब तक लटका हुआ रह सकता हूँ जब तक सूरज रहता है। ( अर्थात् जब मैं समूचे दिन इतने दुःखदायी काम को भी कर सकता हूँ, तो 'माथुर' से डरने की क्या जरूरत ? वह इससे और कठोर दण्ड क्या देगा ? ) ॥ ११ ॥

**टीका**—ऐकेन पादेन = चरणेन; गगने = आकाशे; द्वितीयेन = अन्येन; चकारः चरणस्मारकः; भूतले = पृथिव्याम्; उल्लम्बितः = उर्ध्वं लम्बमानः सन् इत्यर्थः ; तावत् = तावत्कालम् ; तिष्ठामि = स्थितः भवितुं शक्नोमि इत्यर्थः; यावत् = यावत्कालम् ; भास्करः = सूर्यः; तिष्ठति = अस्तं न गच्छति इत्यर्थः : अतः मम माथुरसकाशात् भयं नास्ति इति भावः ॥११॥

**टिप्पणी**—इस श्लोक में पथ्यावक्त्र छन्द है । लक्षण—

"युजोश्तुर्थतो येन, पथ्यावक्त्रं प्रकीर्तितम् ।। ११ ।।

**अर्थः**—माथुर—दिलाओ, दिलाओ ।
संवाहक—कहाँ से दूं ?

( माथुरः कर्षति )

दर्दुरकः—अये, किमेतदग्रतः ?। ( आकाशे ) किं भवानाह—'अयं द्यूतकरः सभिकेन खलीक्रियते, न कश्चिन्मोचयति' इति ?। नन्वयं दर्दुरो मोचयति। ( उपसृत्य ) अन्तरमन्तरम्। ( दृष्ट्वा ) अये, कथं माथुरो धूर्तः ?। अयमपि तपस्वी संवाहकः,—

यः स्तब्धं दिवसान्तमानतशिरा नास्ते समुल्लम्बितो
यस्योद्धर्षणलोष्टकैरपि सदा पृष्ठे न जातः किणः।
यस्यैतच्च न कुक्कुरैरहरहर्जङ्घान्तरं चर्व्यते।
तस्यात्यायतकोमलस्य सततं द्यूतप्रसङ्गेन किम् ? ॥ १२ ॥

---

शब्दार्थः—अग्रतः=सामने, खलीक्रियते=सताया जा रहा है, पीटा जा रहा है। अन्तरमन्तरम् = अवकाश, अवकाश, हटो-हटो। तपस्वी = बेचारा॥

( माथुर घसीटता है )

अर्थः—दुर्दुरक - अरे ! यह सामने क्या (हो रहा) है ? (आकाश की ओर) क्या कहा आपने कि 'यह जुआरी जुआ करानेवाले ( सभिक ) के द्वारा मार-पीट कर अपमानित किया जा रहा है, और कोई छुड़ाता भी नहीं है।' तो लो यह 'दुर्दुरक' छुड़ाता है। ( समीप जाकर ) बस, बस हटो, हटो। ( देखकर ) ! अरे क्या यह धूर्त 'माथुर' है ? और यह ( दूसरा ) बेचारा 'संवाहक' है,—

टीका—अग्रतः = पुरतः; खलीक्रियते = ताडनादिना तिरस्क्रियते इति यावत्। अन्तरमन्तरम् = अपसरत, अपसरत; अन्तरमन्तरमिति जनसंमर्दे प्रवेशायावकाशप्रार्थना इति पृथ्वीधरः। तपस्वी = वराकः, निःसहायः इत्यर्थः।
यः स्तब्धमिति—

अन्वयः—यः, दिवसान्तम्, आनतशिराः, ( सन् ), स्तब्धम्, समुल्लम्बितः, न, आस्ते, यस्य, पृष्ठे, उद्घर्षणलोष्ठकैः, अपि, सदा, किणः, न, जातः, यस्य, च, एतत्, जङ्घान्तरम्, कुक्कुरैः, अहः अहः, न, चर्व्यते, अत्यायतकोमलस्य, तस्य, सततम्, द्यूतप्रसङ्गेन, किम् ? ॥ १२ ॥

शब्दार्थः—यः = जो व्यक्ति, दिवसान्तम् = दिन भर, आनतशिराः = नीचे शिरवाला, सन् = होता हुआ, स्तब्धम् = चुपचाप, समुल्लम्बितः = लटका हुआ, न = नहीं, आस्ते = रहता, यस्य = जिसकी, पृष्ठे = पीठ में, उद्घर्षणलोष्ठकैः = घसीटने पर ढेलों के द्वारा, अपि = भी, सदा = हमेशा, किणः=घठ्ठा, न = नहीं,

जातः = पड़ा है, यस्य = जिसका, एतत् = यह, जङ्घान्तरम् = जाँघ का भीतरी भाग, कुक्कुरैः = कुत्तों के द्वारा, अहः अहः = प्रतिदिन, न चर्व्यते = नहीं काटा जाता, अत्यायतकोमलस्य = अत्यन्त कोमल, तस्य = उस व्यक्ति के, द्यूतप्रसङ्गेन = जुआ खेलने से, किम् = क्या प्रयोजन ? ॥

**अर्थः**—जो व्यक्ति (मेरे समान) दिन भर नीचे शिर करके (और ऊपर पैर करके) चुपचाप लटका हुआ नहीं रह सकता। जिसकी पीठ पर (पैसा न दे सकने पर दूसरे जुआरिओं के द्वारा) नित्य घसीटने से ढेलो के द्वारा घट्ठा (चोट का चिह्न) भी नहीं पड़ा है। (पैसा न दे सकने के कारण भागने पर जुआरियों के द्वारा दौड़ाए गये) कुत्तों से जिसकी जांघ का यह भीतरी हिस्सा प्रतिदिन काटा नहीं जाता। ऐसे अत्यन्त कोमल व्यक्ति का निरन्तर जुआ खेलने से क्या प्रयोजन ? (अर्थात् जुआ खेलना आसान काम नहीं है। इसमें कठिन से कठिन दुःख भोगने पड़ते हैं। अतः कोमल आदमियों को इधर नहीं आना चाहिए) ॥१२॥

टीका—यः = द्यूतकरः जनः ; दिवसान्तम् = दिनावसानपर्यन्तम् ; सन्ध्यां यावदित्यर्थः ; आनतम् = अधोलम्बितम् शिरः = मस्तकम् यस्य सः, तादृशः सन् ; स्तब्धम् = निश्चलं यथा तथा, समुल्लम्बितः = उच्चस्थानात् अधोलम्बितः; न आस्ते = न तिष्ठति, न स्थातुं शक्नोति इत्यर्थः ; यस्य = जनस्य च, एतत् = इदम् ; जङ्घान्तरम् = जङ्घयोः अन्तरालम् ; कुक्कुरैः = श्वभिः ; अहरहः = प्रतिदिनम्, न चर्व्यते = न खाद्यते ; अत्यायतकोमलस्य = अतिशयकोमलस्य ; तस्य = द्यूतकरस्य ; द्यूतप्रसङ्गेन = द्यूतक्रीडनेन ; किम् = किं प्रयोजनम् ? तादृशेन जनेन द्यूतकरेण न भाव्यमिति भावः ॥ १२ ॥

**टिप्पणी**—स्तब्धम्—√स्तम्भ् + क्त ॥

इस श्लोक में काव्यलिङ्गालङ्कार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है।

छन्द का लक्षण—

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥ १२ ॥

**शब्दार्थः**—सान्त्वयामि = शान्त करता हूँ। कल्यवर्तम् = कलेवा (है) अर्थात् कलेवा जैसा तुच्छ है। कक्षातलखुण्ठीकृतम् = काँख के नीचे लपेटा हुआ। जर्जरपटप्रावृतः = फटे-पुराने कपड़े से ढका हुआ। कटकरणेन = 'पूरा' नामक दाँव से। क्रोडे = गोदी में ॥

भवतु, माथुरं तावत्सान्त्वयामि । ( उपगम्य ) माथुर ! अभिवादये ।

( माथुरः प्रत्यभिवादयते )

दर्दुरकः--किमेतत् ? ।

माथुरः --अअं दशसुवण्णं धालेदि । [ अयं दशसुवर्णं धारयति । ]

दर्दुरकः --ननु कल्यवर्तमेतत् ।

माथुरः—( दर्दुरस्य कक्षातललुण्ठीकृतं पटमाकृष्य ) भट्टा ! पश्शत पश्शत । जज्जरपडप्पावुदो अअं पुलिसो दशसुवण्णं कल्लवत्तं भणादि । [ भर्तारः ! पश्यत पश्यत । जर्जरपटप्रावृतोऽयं पुरुषो दशसुवर्णं कल्यवर्तं भणति । ]

दर्दुरकः—अरे मूर्ख ! नन्वहं दशसुवर्णान्कटकरणेन प्रयच्छामि । तत्किं यस्यास्ति धनं स किं क्रोडे कृत्वा दर्शयति ? । अरे,

दुर्वर्णोऽसि विनष्टोऽसि दशस्वर्णस्य कारणात् ।
पञ्चेन्द्रियसमायुक्तो नरो व्यापाद्यते त्वया ॥ १३ ॥

---

अर्थः—अच्छा, तो 'माथुर' को शान्त करता हूँ । ( पास में जाकर ) माथुर प्रमाण करता हूँ ।

( माथुर भी बदले में प्रणाम करता है )

दर्दुरक—यह क्या है ?

माथुर—इसके ( संवाहक के ) यहाँ मेरी सोने की दस मोहरें चाहिए।

दर्दुरक – अरे ! इतना धन तो कलेवा की भाँति ( तुच्छ ) है ।

माथुर—( दर्दुरक की काँख ( कक्ष ) में लपेट कर दबाए हुए कपड़े को खींच कर ) महानुभावों ! देखिए, देखिए । फटे-पुराने कपड़े से ढका हुआ यह व्यक्ति सोने की दस मोहरों को कलेवा की तरह ( तुच्छ ) बतला रहा है ।

दर्दुरक—अरे मूर्ख ! सोने की दस मुहरे तो मैं एक दाँव से ( एकवार कौड़ी अथवा पाशा फेंक कर ) दे सकता हूँ । तो जिसके पास धन होता है क्या वह उसको ( धन को ) गोदी में रख कर ( संसार को ) दिखलाता फिरता है ?

टीका—सान्त्वयामि = शान्तं करोमि । कल्यवर्तम् = प्रातर्भोजनम्, तद्वत् स्वल्पमिति भावः । कक्षातले = बाहुमूलाभ्यन्तरे लुण्ठीकृतम् = वेष्टितम् । जर्जरपटेन = जीर्णवस्त्रेण प्रावृतः = आच्छादितः । कटकरणेन = 'पूरा' पातनेन, अनायासमिति तात्पर्यम् । क्रोडे = उत्सङ्गे ॥

दुर्वर्णोऽसि इति—

अन्वयः—( हे माथुर ! त्वम् ), दुर्वर्णः, असि, विनष्टः, असि, ( यत् ) त्वया, दशस्वर्णस्य, कारणात् , पञ्चेन्द्रियसमायुक्तः, नरः, व्यापाद्यते ॥ १३ ॥

माथुरः—भट्टा! तुए दशसुवण्णु कल्लवत्तु। मए एसु विहवु। [ भर्तः! तव दशसुवर्णः कल्यवर्तः। ममैष विभवः ]

दर्दुरकः—यद्येवम्, श्रूयतां तर्हि। अन्यांस्तावद्दशसुवर्णानस्यैव प्रयच्छ। अयमपि द्यूतं शीलयतु।

---

शब्दार्थः—( हे माथुर! त्वम् = तुम ), दुर्वर्णः = नीच, असि = हो, विनष्टः = पतित, असि = हो, ( यत् = जो कि ) त्वया = तुम्हारे द्वारा, दशस्वर्णस्य = सोने की दश मोहरों के, कारणात् = कारण से, पञ्चेन्द्रियसमायुक्तः= पाँच इन्द्रियों से युक्त, नरः=मनुष्य, व्यापाद्यते=मारा जा रहा है॥

अरे,—

अर्थः—माथुर! तुम नीच एवं पतित हो ( जो कि ) सोने की दस मोहरों के लिए पाँच इन्द्रियों ( कान, त्वक्, आँख, जीभ तथा नाक ) से युक्त ( भरी पूरी शरीरवाले ) मनुष्य को मार रहे हो॥ १३॥

टीका—हे माथुर! त्वं दुर्वर्णः—दुष्टः=अधमः वर्णः=जातिः यस्य सः; हीनजातिः इत्यर्थः; असि=वर्तसे; विनष्टः=पतितः; असि; यत् त्वया=माथुरेण; दशस्वर्णस्य = दशानां स्वर्णानां समाहारः तस्य; कारणात् = निमित्तात्; पञ्चभिः इन्द्रियैः=नेत्रादिभिः करणैः समायुक्तः = संयुक्तः; नरः=पुरुषः; व्यापाद्यते= हन्यते। तुच्छधनार्थं तव प्राणिपीडनम् अतीव गर्हणीयमिति सारांशः॥ १३॥

टिप्पणी—इस श्लोक में काव्यलिङ्ग अलङ्कार तथा अनुष्टुप् छन्द है। छन्द का लक्षण—

श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम्।
द्विचतुष्पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः॥ १३॥

अर्थः—माथुर—महाराज! सोने की दस मोहरें आप के लिए तुच्छ हैं। ( किन्तु ) मेरे लिये तो यही धन है।

शब्दार्थः—शीलयतु=फिर खेले। जल्पितुम् = बकवाद करना। एवम्=दश-सुवर्ण को कलेवा के समान तुच्छ, आचक्षाणः=कहने वाला। खण्डितवृत्तः= चरित्रहीन, बेईमान।

अर्थः—दर्दुरक—यदि ऐसी बात है तो सुनो। सोने की दस मोहरें इसको और दो। यह भी फिर जुआ खेले।

माथुरः—तत्किं भोदु ?। [ तत्किं भवतु ?। ]

दर्दुरकः—यदि जेष्यति तदा दास्यति।

माथुरः—अह ण जिणादि ?। [ अथ न जयति ?। ]

दर्दुरकः – तदा न दास्यति।

माथुरः—अह ण जुत्तं जप्पिदुं। एव्वं अक्खंतो तुमं पअच्छ धुत्तआ !। अहं पि णाम माथुरु धुत्तु जूदं मित्था आदंसआमि। अण्णस्स वि अहं ण बिभेमि। धुत्ता ! खंडिअवुत्तोसि तुमं। [ अथ न युक्तं जल्पितुम्। एवमाचक्षाणस्त्वं प्रयच्छ धूर्तक !। अहमपि नाम माथुरो धूर्तो द्यूतं मिथ्या दर्शयामि। अन्यस्मादप्यहं न बिभेमि। धूर्त ! खण्डितवृत्तोऽसि त्वम्। ]

दर्दुरकः—अरे, कः खण्डितवृत्तः ?।

माथुरः—तुमं हु खंडिअवुत्तो। [ त्वं खलु खण्डितवृत्तः। ]

---

माथुर—उससे क्या होगा।

दर्दुरक—यदि जीतेगा तो दे देगा।

माथुर—यदि नहीं जीतेगा ?

दर्दुरक—तब नहीं देगा।

माथुर—और बकवाद करना ठीक नहीं है। रे धूर्त ! ऐसा कहते हो तो तुम्हीं दे दो। मैं भी धूर्त माथुर हूँ। छल से जुआ खेलता हूँ। दूसरे किसी से भी नहीं डरता हूँ। धूर्त ! तुम बेईमान ( खण्डितचरित्र ) हो।

टीका—शीलयतु = द्यूतक्रीडां पुनः करोतु। जल्पितुम्=मिथ्या वक्तुम्। एवम् = दशसुवर्णं कल्यवर्तम्, आचक्षाणः = कथयन्। खण्डितम् = दूषितम् वृत्तम्= चरित्रम् यस्य सः; चरित्रहीनः इत्यर्थः।

टिप्पणी—शीलयतु—√ शील् ( चुरादि ) + लोट्। आचक्षाणः— आ + चक्ष् + शानच्।

शब्दार्थः— संज्ञाम्=इशारा को। परोक्षे=अनुपस्थिति में, खलीकर्तुं शक्यते= सताया जा सकता है। घोणायाम् = नाक पर, सशोणितम = खून के साथ। अन्तरयति=बीच-बचाव करता है। विप्रतीपम्=बदले में, उल्टा। पुंश्चलीपुत्रक= छिनार के बच्चे।

अर्थः--दर्दुरक – अरे ! कौन बेईमान है ?

माथुर—तुम्हीं बेईमान ( चरित्रहीन ) हो।

दर्दुरकः—पिता ते खण्डितवृत्तः। [ संवाहकस्यापक्रमितुं संज्ञां ददाति )

माथुरः—गोसाविश्रापुत्ता ! णं एव्वं जेव जूदं तुए सेविदं ?। [विश्यापुत्र ! नन्वेवमेव द्यूतं त्वया सेवितम् ?।]

दर्दुरकः—मयैवं द्यूतमासेवितम्।

माथुरः—अले संवाहश्रा ! पश्रच्छ तं दशसुवण्णं। [ अरे संवाहक ! प्रयच्छ तद्दशसुवर्णम्।]

संवाहकः—अज्ज दइश्शं, दाव दइश्शं,। [ अद्य दास्यामि, तावद्दास्यामि।]

[ माथुरः कर्षति )

दर्दुरकः—मूर्ख ! परोक्षे खलीकर्तुं शक्यते, न ममाग्रतः खलीकर्तुम्।

( माथुरः संवाहकमाकृष्य घोणायां मुष्टिप्रहारं ददाति, संवाहकः सशोणितं मूर्च्छां नाटयन्भूमौ पतति, दर्दुरक उपसृत्यान्तरयति; माथुरो दर्दुरकं ताडयति दर्दुरको विप्रतीपं ताडयति )

माथुरः—अले अले दुट्ठ छिण्णालिश्रापुत्तश्र ! फलं पि पाविहसि। [ अरे अरे दुष्ट पुंश्चलीपुत्रक ! फलमपि प्राप्स्यसि।]

---

दर्दुरक—तेरा बाप वेईमान है। ( 'संवाहक' को भागने के लिये इशारा करता है )।

माथुर—रण्डी के बच्चे ! क्या तुमने इसी तरह से जुश्रा खेला है ?

दर्दुरक—हाँ, मैंने इसी तरह से जुश्रा खेला है।

माथुर—अरे संवाहक ! सोने की दस मोहरों को दो।

संवाहक—आज दूँगा। तब तक देदूँगा।

( माथुर घसीटता है )

दर्दुरक—मूर्ख ! मेरे न रहने पर ही तुम इसको सता ( पीट ) सकते हो, मेरे सामने नहीं।

( 'माथुर' 'संवाहक' को खींचकर उसकी नाक पर मुक्का मारता है। 'संवाहक' खून से लथपथ होकर के मूर्च्छा का अभिनय करता हुश्रा भूमि पर गिर पड़ता है। 'दर्दुरक आगे बढ़कर बीच-बचाव करता है। 'माथुर' 'दर्दुरक' को मारता है। बदले में 'दर्दुरक' भी पीटता है )

माथुर—अरे रे दुष्ट ! छिनार के बच्चे ( कुलटापुत्र ) ! ( इसका ) फल भी पाश्रोगे।

दर्दुरकः—अरे मूर्ख ! अहं त्वया मार्गगत एव ताडितः। श्वो यदि राजकुले ताडयिष्यसि, तदा द्रक्ष्यसि।

माथुरः—एसु पेक्खिस्सं। [ एष प्रेक्षिष्ये। ]

दर्दुरकः—कथं द्रक्ष्यसि ?।

माथुरः—( प्रसार्य चक्षुषी ) एव्वं पेक्खिस्सं। [ एवं प्रेक्षिष्ये। ]

( दर्दुरको माथुरस्य पांशुना चक्षुषी पूरयित्वा संवाहकस्यापक्रमितुं संज्ञां ददाति, माथुरोऽक्षिणी निगृह्य भूमौ पतति, संवाहकोऽपक्रामति )

---

टीका—संज्ञाम्=संकेतम्। अक्ष्णः परं परोक्षं तस्मिन् परोक्षे=असम्मुखे; खलीकर्तुम्=पीडयितुं शक्यते। घोणायाम्=नासिकायाम्। ( 'घोणा नासा च नासिका' इत्यमरः )। शोणितेन=रक्तेन सहितं सशोणितम् यथा तथा। अन्तरयति=द्वयोः मध्ये स्थित्वा निवारयतीत्यर्थः। विप्रतीपम्=विपरीतम्, ताडयति माथुरमिति शेषः। पुंश्चलीपुत्रक—पुंसः=स्वपुरुषात् चलति=पुरुषान्तरं गच्छति इति पुंश्चली तस्याः पुत्रकः=सुतः तत्सम्बुद्धौ ॥

टिप्पणी—प्रतीपम्—इसका व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ है—जलप्रवाह के विरुद्ध, प्रतिगता आपः यस्मिन्—प्रति + अप् + अच्, अप् के अकार को 'ईकार' ( द्व्यन्तरुपसर्गेभ्योऽप ईत् ६।३।९७ ) हो जाता है।

अर्थः—दर्दुरक—अरे मूर्ख ! तुमने ( बिना कसूर ) मुझे रास्ते चलते मारा है। कल यदि राजदरबार में मारोगे तो देखना।

माथुर—अच्छा, देख लूँगा।

दर्दुरक—कैसे देखोगे ?

माथुर—( आँखें फाड़कर ) ऐसे देखूँगा।

शब्दार्थः—पांशुना = धूल से, निगृह्य = थाम कर, पकड़कर, अपक्रामति = भागता है। विरोधितः = विरोधी कर लिया गया है। सिद्धादेशेन=सिद्ध के निर्देश अथवा भविष्यवाणी से, समादिष्टः=निर्दिष्ट। अनपावृतपक्षद्वारकम्=खुली हुई खिड़की वाला। पिधेहि = बन्द कर दो। अपावृणु = खोल दो। तुलितम् = समान ( है ) ॥

अर्थः—( 'दर्दुरक' धूल से 'माथुर' की आँखों को भर कर 'संवाहक' को भागने का इशारा करता है। 'माथुर' आँखें थाम कर जमीन पर गिरता है। 'संवाहक' भागता है )

दर्दुरकः—( स्वगतम् ) प्रधानसभिको माथुरो मया विरोधितः। तन्नात्र युज्यते स्थातुम्। कथितं च मम प्रियवयस्येन शर्विलकेन, यथा किल—'आर्यकनामा गोपालदारकः सिद्धादेशेन समादिष्टो राजा भविष्यति।' इति। सर्वश्चास्मद्विधो जनस्तमनुसरति। तदहमपि तत्समीपमेव गच्छामि। ( इति निष्क्रान्तः )

संवाहकः—( सत्रासं परिक्रम्य, दृष्ट्वा ) एशे कश्श वि अणावावुदपक्खदुआलके गुहे। ता एत्थ पविशिश्शं। ( प्रवेशं रूपयित्वा, वसन्तसेनामालोक्य ) अज्जे! शलणागदे म्हि। [ एतत्कस्याप्यनपावृतपक्षद्वारकं गेहम्। तदत्र प्रविशामि। आर्ये! शरणागतोऽस्मि। ]

वसन्तसेना—अभअं सरणागदस्स। हञ्जे! ढक्केहि पक्खदुआरअं। [ अभयं शरणागतस्य। चेटि! पिधेहि पक्षद्वारकम्। ]

( चेटी तथा करोति )

वसन्तसेना—कुदो दे भअं ?। [ कुतस्ते भयम् ?। ]

संवाहकः—अज्जे! धणिकादो। [ आर्ये! धनिकात्। ]

---

दर्दुरक—( अपने आप ) मैंने प्रधान सभिक ( जुआ कराने वाले ) 'माथुर' से विरोध कर लिया है। इसलिये यहाँ ठहरना ठीक नहीं है। मेरे प्रिय मित्र 'शर्विलक' ने कहा भी है कि—'सिद्ध के आशीर्वाद अथवा भविष्य-वाणी से 'आर्यक' नाम वाला अहीर का पुत्र ( गोपपुत्र ) राजा होगा।' और हमारे जैसे सभी व्यक्ति उसके पीछे हैं। तो मैं भी उसके पास ही चलूँगा। ( ऐसा विचार कर चला जाता है )।

संवाहक- ( भयपूर्वक घूमकर और देखकर ) यह किसी का घर है जिसकी खिड़की ( बगल का दरवाजा ) खुली हुई है। तो इसमें घुसता हूँ। ( घुसने का अभिनय करके 'वसन्तसेना' को देख कर ) आर्ये! आप की शरण में आया हुआ हूँ।

वसन्तसेना—शरण में आये हुए तुम्हारे लिए किसी बात का डर नहीं है। चेटी! खिड़की की किवाड़ बन्द कर दो।

( चेटी वैसा ही करती है अर्थात् किवाड़ बन्द करती है )

वसन्तसेना—किससे तुम्हें डर है ?

संवाहक—श्रीमती जी! धनी से।

वसन्तसेना—हञ्जे ! संपदं अवावुणु पक्खदुआरअं। [ चेटि ! सांप्रतमपावृणु पक्षद्वारकम्। ]

संवाहक:—( आत्मगतम् ) कधं धणिकादो तुलिदं शे भअकालणं ?। शुट्ठु खु एवं वुच्चदि,—

जे अत्तबलं जाणिअ भालं तुलिदं वहेइ माणुश्शे।
ताहं खलणं ण जायदि ण अ कंतालगडे विवज्जदि ॥ १४ ॥

एत्थ लक्खिदम्हि। [ कथं धनिकात्तुलितमस्या भयकारणम् ? सुष्ठु खल्वेतदुच्यते,—

य आत्मबलं ज्ञात्वा भारं तुलितं वहति मनुष्यः।
तस्य स्खलनं न जायते न च कान्तारगतो विपद्यते ॥

अत्र लक्षितोऽस्मि।

---

वसन्तसेना—चेटी ! अब किवाड़ खोल दो।

संवाहक—( अपने आप ) क्या मेरे ही समान इसको भी धनी व्यक्ति से भय लग रहा है ? वास्तव में यह ठीक ही कहा जाता है।

टीका—पांशुना = धूलिसमूहेन इत्यर्थः ; निगृह्य = नितराम् गृहीत्वा ; अपक्रामति=पलायते। विरोधितः=कलहेन क्रुद्धः कृतः इत्यर्थः। सिद्धस्य=सिद्धिमतः आदेशेन = निर्देशेन भविष्यकथनेन वा ; समादिष्टः = निर्दिष्टः। अनपावृतम् = उद्घाटितम्, पक्षद्वारम् एव पक्षद्वारकम्=पार्श्वस्थाभ्यन्तरपथः यस्य तत् ; गेहमित्यस्य विशेषणमेतत्। विधेहि = आवृणु। अपावृणु = उद्घाटय। तुलितम् = सदृशम्, ममेति शेषः ॥

टिप्पणी—अपावृणु—वसन्तसेना सोचती है कि यदि इस आदमी को किसी ऋणदाता ( धनिक ) से डर है तो किवाड़ बन्द करने की आवश्यकता नहीं है ; क्योंकि उसे तो धन देकर आसानी से टाला जा सकता है ॥

य आत्मबलमिति—

अन्वयः—यः : मनुष्यः, आत्मबलम्, ज्ञात्वा, तुलितम्, भारम्, वहति, तस्य, स्खलनम्, न, जायते, कान्तारगत. ; च, ( सः ) न, विपद्यते ॥ १४ ॥

शब्दार्थः—यः=जो, मनुष्यः=मनुष्य, आत्मबलम्=अपने बल को, ज्ञात्वा=समझ कर, तुलितम्=( उसके ) अनुसार, भारम्=बोझको, वहति=ढोता है, तस्य=उसका, स्खलनम्=पतन, न=नहीं, जायते=होता, कान्तारगतः=गहनवन अथवा दुर्गम मार्ग में गया हुआ, च=भी, ( सः=वह ) न=नहीं, विपद्यते=नष्ट होता है ॥

अर्थः—जो मनुष्य अपनी ताकत का अन्दाज ( अनुभव ) करके ( अर्थात्

**माथुरः**—( अक्षिणी प्रमृज्य, द्यूतकरं प्रति ) अले, देहि देहि। [ अरे, देहि देहि। ]

**द्यूतकरः**—भट्टा ! जावदेव अम्हे दद्दुरेण कलहायिदा तावदेव सो गोहो अवक्कंतो । [ भर्तः ! यावदेव वयं दर्दुरेण कलहायितास्तावदेव स पुरुषोऽपक्रान्तः । ]

---

ताकत के अनुसार ) बोझ उठाता है, वह कभी भी गड्ढे में नहीं गिरता है। और न तो दुर्गम रास्ते पर चलने से नष्ट ही होता है । अर्थात् यदि मैंने अपने धन का ख्याल करके जुआ खेला होता तो यह हालत न होती ) ॥ १४ ॥

टीका—यः मनुष्य : = पुरुषः ; आत्मनः = स्वस्य बलम् = सामर्थ्यम् ; ज्ञात्वा = विचार्य ; स्वशक्त्यनुरूपमिति यावत् ; तुलितम् = स्वानुरूपम् ; भारम् = गुरुद्रव्यमित्यर्थः ; वहति = धारयति ; तस्य = जनस्य ; स्खलनम् = पतनम्, न जायते = न भवति ; कान्तारे = दुर्गममार्गे, गहने वने वा ( 'कान्तारं वर्त्म दुर्गमम्' इति अमरः ) ; गतः = प्राप्तः ; च = अपि ; सः न विपद्यते = न विपत्तिमवाप्नोति । स्वशक्तिं विस्मृत्य अविमृश्यकारिणा मयैवैतादृशी शोचनीया अवस्था आनीता इति भाव : ॥ १४ ।

टिप्पणी—इस श्लोक में अप्रस्तुत प्रशंसा अलङ्कार तथा आर्या छन्द है। छन्द का लक्षण—

यस्याः प्रथमे पादे द्वादशमात्रास्तथा तृतीयेऽपि ।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश साऽऽर्या ॥ १४ ॥

**शब्दार्थः**—अत्र = इस विषय में, इस उक्तिका, लक्षितः = उदाहरण। कलहायिताः = झगड़ा करने में उलझे हुए। सुवर्णानि = सोने की मुहरें, भूतानि = गयीं, नष्ट हुईं। तत् = तो, उपरोधेन = घेरने से अर्थात् घेर कर। संज्ञाम् = इशारा को। वृत्तिम् = जीविका को, व्यवसाय को, उपजीवति = आश्रित करते हैं। पाटलिपुत्रम् = पटना। गृहपतिदारकः = गृहस्थ का लड़का। संवाहकस्य = देह दबाने वाले की। सुकुमारा = कोमल, कला = विद्याविशेष। कला इति = कला मानकर। इदानीम् = इस समय, आजीविका = जीविका, संवृत्ता = हो गयी है। अतिनिर्विण्णम् = खेदयुक्त ॥

**अर्थः**—माथुर—( आँखें पोछकर, जुआरी से ) अरे ! दो, दो।

**जुआरी**— स्वामिन् ! जैसे ही हम लोग 'दर्दुरक' के साथ गड़ा करने झमें उलझे हुए थे, तभी वह आदमी भाग गया।

**माथुरः**—तस्स जूदकलस्स मुट्ठिप्पहालेण णासिका भग्गा आसि। ता यहि, रुहिरपहं अणुसरेम्ह। [ तस्य द्यूतकरस्य मुष्टिप्रहारेण नासिका भग्नासीत्। तदेहि, रुधिरपथमनुसरावः। ]

( अनुसृत्य )

**द्यूतकरः**—भट्टा ! वसंतसेणागेहं पविट्टो सो। [ भर्तः ! वसन्तसेनागृहं प्रविष्टः सः। ]

**माथुरः**—भूदाइं सुवण्णाइं। [ भूतानि सुवर्णानि। ]

**द्यूतकरः**—लाअउलं गदुअ णिवेदेम्ह। [ राजकुलं गत्वा निवेदयावः। ]

**माथुरः**—एसो धुत्तो अदो णिक्कमिअ अण्णत्त गमिस्सदि। ता उअरोधेणेव्व गेण्हेम्ह। [ एष धूर्तोऽतो निष्क्रम्यान्यत्र गमिष्यति। तदुपरोधेनैव गृह्णीवः। ]

( वसन्तसेना मदनिकायाः संज्ञा ददाति )

**मदनिकाः**—कुदो अज्जो ? को वा अज्जो ? कस्स वा अज्जो ?। किं वा वित्तिं अज्जो उवजीअदि ? कुदो वा भअं ?। [ कुत आर्यः ? को वार्यः ? कां वा वृत्तिमार्य उपजीवति ? कुतो वा भयम् ?। ]

---

**माथुर**—उस जुआरी की नाक घूँसे के प्रहार से टूट गयी थी। तो आओ, खून गिरने के रास्ते का पीछा ( अनुसरण ) करें।

( अनुसरण करके )

**जुआरी**—स्वामिन् ! वह 'वसन्तसेना' के घर में घुस गया है।

**माथुर**—( तब तो ) मोहरें गयीं ( अर्थात् अब मोहरों का मिलना कठिन है )।

**जुआरी**—तो राजकुल ( कोतवाली ) में चलकर रिपोर्ट कर देते हैं।

**माथुर**—यह धूर्त ( संवाहक ) यहाँ से निकलकर दूसरी जगह भाग जायगा। इसलिये घेरकर ही पकड़ लें।

( 'वसन्तसेना' 'मदनिका' को इशारा करती है )

**मदनिका**—आप कहाँ से आ रहे हैं ? अथवा आप कौन हैं ? आप किसके पुत्र हैं ? आप कौन सा रोजगार ( व्यवसाय ) करके जीवन-यापन करते हैं ? आप को किससे डर है ?।

तम्, तस्य, मधुरगिरः, तम्, स्वरसंक्रमम्, श्लिष्टम्, तन्त्रीस्वनम्, च, शृण्वन्, इव, अहम्, गच्छामि ॥ ५ ॥

**शब्दार्थ :**—सत्यम्=सचमुच, सत्य है, यत्=कि, गीतसमये=गानेका समय, विरते=बीत जाने पर, अपि=भी, वर्णानाम् = अक्षरों की, मूर्च्छनान्तर्गतम् = मूर्च्छना ( स्वरों का क्रम से आरोह तथा अवरोह ) के अन्तर्गत, अपि = भी, तारम्=अति ऊँचा, विरामे=विराम के समय, मृदुम्=कोमल, पुनः=फिर, हेलासंयमितम्=लीला पूर्वक नियन्त्रित, रागद्विरुच्चारितम्=रागों में दो बार उच्चारण की हुई, तस्य= उस ( रेभिल ) की मधुरगिरः=कोमल वाणी की, तम्=उस, स्वरसंक्रमम्=स्वर-योजना को, श्लिष्टम्=मिली हुई, तन्त्रीस्वनम्=वीणा की ध्वनि को, शृण्वन्=सुनता हुआ, इव=सा, अहम्=मैं, गच्छामि=जा रहा हूँ ॥

और भी—

**अर्थ :**—यह सत्य है कि गाने का समय बीत जाने पर भी अक्षरों की मूर्च्छना ( स्वरों का क्रमशः चढ़ाना और उतारना ) के अन्तर्गत ( चढ़ाने के समय ) काफी ऊँचा, विराम के समय कोमल; और पुनः लीलापूर्वक नियन्त्रित, रागों में दो बार उच्चारण की हुई उस ( रेभिल ) की कोमल वाणी की उस स्वरयोजना को तथा ( उससे ) मिली हुई वीणा की आवाज को, मैं सुनता हुआ सा जा रहा हूं ( अर्थात् सब प्रकार से सुन्दर 'रेभिल' का गाना अब भी हमारे कानों में ( ठीक ठीक गूँज रहा है ) ॥ ५ ॥

**टीका** - सत्यम्=वस्तुतः ; यत् गीतस्य = सङ्गीतस्य समये=काले ; विरते= व्यतीते ; सति, अपि ; वर्णानाम्=गानाक्षराणाम् ; मूर्च्छना=स्वरारोहावरोहक्रमः,— "क्रमात् स्वराणां सप्तानामारोहश्चावरोहणम् । सा मूर्च्छेत्युच्यते ग्रामस्था एताः सप्त सप्त च ॥" अथवा—"यथा कुटुम्बिनः सर्वे एकीभूताः भवन्ति, तथा स्वराणां संदोहो मूर्च्छनेत्यभिधीयते" इति पृथ्वीधरः । तस्याः अन्तरगतम्=मध्ये वर्तमानम्, अपि ; तारम्=उच्चैः ; विरामे=अवसाने ; मृदुम् = कोमलम् ; पुनः=मुहुश्च ; हेलया=लीलया संयमितम्=नियमितम् ; रागेषु=रागविशेषेषु द्विरुच्चारितम्=द्विरुक्तम् ; तस्य = रेभिलस्य ; मधुरगिरः = मधुरवाण्याः ; तम्=श्रुतपूर्वम् ; स्वराणाम्= निषदादीनाम् संक्रमम्=आरोहावरोहरूपं शोभनं क्रमम् ; श्लिष्टम् = गानाक्षरैः अभिन्नं गानाक्षरमिलितमित्यर्थः ; तन्त्र्याः=वीणायाः स्वनम्=ध्वनिम् ; शृण्वन्= श्रवणं कुर्वन् ; इव अहम् = चारुदत्तः ; गच्छामि=व्रजामि ; गृहमिति शेषः ॥५॥

विदूषकः—भो वअस्स ! आवणंतररच्छाविभाएसु सुहं कुक्कुरा वि सुत्ता । ता गेहं गच्छेम्ह । ( अग्रतोऽवलोक्य ) वअस्स ! पेक्ख पेक्ख । एसो वि अंधआरस्स विअ अवआसं देंतो अंतरिक्खपासादादो ओदरदि भअवं चंदो । [ भो वयस्य ! आपणान्तररथ्याविभागेषु सुखं कुक्कुरा अपि सुप्ताः । तद्गृहं गच्छावः । वयस्य ! पश्य पश्य । एषोऽप्यन्धकारस्येवावकाशं ददन्तरिक्षप्रासादादवतरति भगवांश्चन्द्रः । ]

चारुदत्तः—सम्यगाह भवान्

असौ हि दत्त्वा तिमिरावकाशमस्तं व्रजत्युन्नतकोटिरिन्दुः ।
जलावगाढस्य वनद्विपस्य तीक्ष्णं विषाणाग्रमिवावशिष्टम् ॥ ६ ॥

---

टीप्पणी—इस श्लोक में उत्प्रेक्षा अलङ्कार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है । छन्द का लक्षण—

"सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम्" ॥ ५ ॥

शब्दार्थ :—आपणान्तररथ्याविभागेषु = बाजार की गलियों में, सुखम् = सुख से । अवकाशम् = जगह को, अन्तरिक्षप्रासादात् = आकाशरूपी महल से, अवतरति = उतर रहे हैं ।

अर्थ :—विदूषक—हे मित्र ! बाजार की गलियों में जगह-जगह पर कुत्ते भी सुख से सो गये हैं । तो घर चलें । ( सामने देखकर ) मित्र ! देखो, देखो । अंधेरे को ( फैलने के लिए ) जगह ( अवकाश ) सा देते हुए भगवान् चन्द्रमा भी आकाश रूपी महल से ढल ( उतर ) रहे हैं ।

टीका—आपणस्य = हट्टस्य अन्तरे = अभ्यन्तरे रथ्यानाम् = प्रतोलीनाम् विभागेषु = तत्तत्स्थानेषु ; सुखम् = सानन्दम् । अवकाशम् = स्थानम् ; अन्तः = स्वर्गपृथिव्यो मध्ये = अभ्यन्तरे ईक्ष्यते इति अन्तरिक्षम् = द्यावापृथिव्योर्मध्यभागः, तदेव प्रासादः = अट्टालिका तस्मात् ; अवतरति = अधो गच्छतीत्यर्थः ॥

टिप्पणी—अन्तरि ( री ) क्षम् - अन्तर् + √ईक्ष + घञ् ( पृषोदरादित्वात् वैकल्पिकः ह्रस्वः ) । अवकाशम् = अवसर, मौका ; अव + √काश् + घञ् ॥

असौ हि दत्त्वा इति—

अन्वयः—जलावगाढस्य, वनद्विपस्य, अवशिष्टम्, तीक्ष्णम्, विषाणाग्रम्, इव, हि, उन्नतकोटिः, असौ, इन्दुः, तिमिरावकाशम्, दत्त्वा, अस्तम्, व्रजति ॥६॥

**विदूषकः** भो, एदं अम्हाणं गेहं। वड्ढमाणअ, वड्ढमाणअ! उग्घाटेहि दुआरअं। [ भोः, इदमस्माकं गेहम्। वधमानक, वर्धमानक! उद्घाटय द्वारम्। ]

चेटः - अज्जमित्तेअस्स शलशंजोए शुणीअदि। आगदे अज्जचालुदत्ते। ता जाव दुआलअं शे उग्घाटेमि। ( तथा कृत्वा ) अज्ज! वंदामि। मित्तेअ! तुमं पि वंदामि। एत्थ वित्थिण्णे आशणे णिशीदद अज्जा। [ आर्यमैत्रेयस्य स्वरसंयोगः

---

**शब्दार्थ** :--जलावगाढस्य = जल में डूबे हुए, वनद्विपस्य = जङ्गली हाथी के, अवशिष्टम् = ( जल में डूबने से ) बचे हुए, तीक्ष्णम् = तीखे, नुकीले, विषाणाग्रमिव = दाँत के अगले हिस्से की तरह, हि = निश्चय ही, उन्नतकोटिः = टेढ़ा ( उठा हुआ ) किनारे वाला, असौ = यह, इन्दुः = चन्द्रमा, तिमिरावकाशम्=अँधेरे के लिए स्थान को, दत्त्वा = देकर, अस्तम् = अस्ताचल को, व्रजति = जा रहा है॥

**अर्थ** :—**चारुदत्त** - आपने ठीक कहा—

जल में डूबे हुए जङ्गली हाथी के ( जल में डूबने से ) बचे हुए दाँत के तीखे अगले हिस्से की तरह उन्नत अग्रभागवाला यह चन्द्रमा अँधेरे को ( फैलने के लिए ) मौका देकर अस्ताचल को जा रहा है॥ ६॥

टीका—जले = सलिले अवगाढस्य = मग्नस्य; वनद्विपस्य = वनगजस्य; अवशिष्टम् = सलिलावगाहनात् अवशेषीभूतम्; तीक्ष्णम् = तीव्रम्; विषाणस्य = दन्तस्य अग्रम् = अग्रभागमिव, हि = खलु; उन्नता = उच्छ्रिता कोटिः = अग्रभागः यस्य सः; असौ दृश्यमानः; इन्दुः चन्द्रः; तिमिरेभ्यः = अन्धकारेभ्यः अवकाशम् = प्रसरणावसरमित्यर्थः; दत्त्वा = प्रदाय; अस्तम् = अस्ताचलम्; व्रजति= गच्छति। यथा यथा चन्द्रः पश्चिमायां दिशि अस्तोन्मुखः भवति, तथा तथा पूर्वदिशः अन्धकारः चतुर्दिक्षु प्रसरतीत्यर्थः॥ ६॥

**टिप्पणी**—अवगाढः--अव + √गाह् + क्त। इस श्लोक में उपमा अलङ्कार एवं उपजाति छन्द है। छन्द का लक्षण—

"स्यादिन्द्रवज्रा यदि तौ जगौ गः। उपेन्द्रवज्रा जतजास्ततो गौ॥
अनन्तरोदीरितलक्ष्मभाजौ पादौ यदीयावुपजातयस्ताः" ॥ ६॥

**अर्थ** :—**विदूषक**—श्रीमान् जी यह हमारा घर है। वर्धमानक! बर्धमानक! दरवाजा खोलो।

**शब्दार्थ** :—स्वरसंयोगः = ध्वनि या स्वरों का मेल—अर्थात् आवाज।

श्रूयते। आगत आर्यचारुदत्तः। तद्यावद्द्वारमस्योद्घाटयामि। आर्य! वन्दे। मैत्रेय! त्वामपि वन्दे। अत्र विस्तीर्ण आसने निसीदतमार्यौ।

( उभौ नाट्येन प्रविश्योपविशतः )

विदूषक.—वड्ढमाणअ! रदणिअं सद्दावेहि पादाइं धोइदुं। [ वर्धमानक! रदनिकामाकारय पादौ धावितुम्। ]

चारुदत्तः—( सानुकम्पम् ) अलं सुप्तजनं प्रबोधयितुम्।

चेटः—अज्जमित्तेअ! अहं पाणिअं गेण्हे। तुमं पादाइं धोवेहि। [ आर्यमैत्रेय! अहं पानीयं गृह्णामि। त्वं पादौ धाव। ]

विदूषकः—( सक्रोधम् ) भो वअस्स! एसो दाणिं दासीए पुत्तो भविअ पाणिअं गेण्हेदि। मं उण बम्हणं पादाइं धोवावेदि। [ भो वयस्य! एष इदानीं दास्याः पुत्रो भूत्वा पानीयं गृह्णाति। मां पुनर्ब्राह्मणं पादौ धावयति। ]

चारुदत्तः वयस्य मैत्रेय! त्वमुदकं गृहाण। वर्धमानकः पादौ प्रक्षालयतु।

---

विस्तीर्णे = बिछे हुए। प्रबोधयितुम् = जगाने से। धाव = धोओ। धावयति = धुलवाता है। अपसरति = हटता है। पादोदकम् = पैर धोने के लिए पानी। लोठितव्यम् = लोटना है। डुण्डुभः = डोड़हा ( जल में रहने वाला विषहीन साँप )। धाविस्यामि धुलाऊँगा। अभ्यन्तरचतुःशालम् = भीतरी चौपाल में; एनम् = सोने की जेवरों के डिब्बे को।

अर्थ :—चेट - आर्य मैत्रेय की आवाज सुनाई पड़ती है। 'चारुदत्त' आगए। तो अब इनके लिए किवाड़ों को खोल दूँ। ( खोलकर ) आर्य! प्रणाम करता हूँ। मैत्रेय! तुम्हें भी नमस्कार करता हूँ। इस बिछे हुए बिछौने ( आसन ) पर आप दोनों बैठें।

दोनों अभिनय के द्वारा प्रवेश करके बैठ जाते हैं। )

विदूषक—वर्धमानक! पैर धुलवाने के लिए 'रदनिका' को बुलाओ।

चारुदत्त—( कृपापूर्वक ) सोए हुए को मत जगाओ।

चेट—आर्य मैत्रेय! मैं पानी लेता हूँ। तुम (चारुदत्त के) पैर को धोओ।

विदूषक—( क्रोध के साथ ) हे मित्र यह नीच जाति का होकर इस समय पानी लेता है और मुझ ब्राह्मण से पैर धोने के लिये कहता है।

चारुदत्त —मित्र मैत्रेय! तुम पानी लो। वर्धमानक पैरों को धोवे।

चेटः - अज्जमित्तेअ ! देहि उदअं । [ आर्यमैत्रेय ! देह्युदकम् । ]

( विदूषकस्तथा करोति, चेटश्चारुदत्तस्य पादौ प्रक्षाल्यापसरति )

चारुदत्तः—दीयतां ब्राह्मणस्य पादोदकम् ।

विदूषकः—किं मम पादोदएहिं ? भूमीए जेव्व मए ताडिदगद्दहेण विअ पुणो वि लोट्ठिदव्वं । [ किं मम पादोदकैः ? भूम्यामेव मया ताडितगर्दभेनेव पुनरपि लोठितव्यम् । ]

चेटः—अज्जमित्तेअ । बम्हणे खु तुमं । [ आर्यमैत्रेय ! ब्राह्मणः खलु त्वम् । ]

विदूषकः— जधा सव्वणागाणं मज्झे डुंडुहो, तधा सव्वबम्हणाणं मज्झे अहं बम्हणो । [ यथा सर्वनागानां मध्ये डुण्डुभः तथा सर्वब्राह्मणानां मध्येऽहं ब्राह्मणः । ]

चेटः—अज्जमित्तेअ ! तधा वि धोइश्शं । ( तथा कृत्वा ) अज्जमित्तेअ ! एदं तं शुवण्णभंडअं मम दिवा तुह लत्तिं च । ता गेण्ह । [ आर्यमैत्रेय ! तथापि धाविष्यामि । आर्यमैत्रेय ! एतत्तत्सुवर्णभाण्डं मम दिवा, तव रात्रौ च, तद्गृहाण ।] ( इति दत्त्वा निष्क्रान्तः )

---

चेट—आर्य मैत्रेय ! जल दीजिए ।

( विदूषक जल देता है । चेट 'चारुदत्त' का पैर धोकर हट जाता है )

चारुदत्त ब्राह्मण ( विदूषक ) को पैर धोने के लिए पानी दो ।

विदूषक मुझे पैर धोने के लिए जल से क्या मतलब ? पीटे गये गधे की भाँति मुझे तो फिर जमीन पर ही लोटना ( सोना ) है ।

चेट—आर्य मैत्रेय ! तुम तो ब्राह्मण हो ।

विदूषक—जैसे सभी साँपों में डोड़हा ( जल में रहने वाला साँप ) ( नाम-भर के लिए साँप ) होता है । उसी प्रकार सब ब्राह्मणों के बीच में मैं भी ( नाम-मात्र का ) ब्राह्मण हूँ । ( साँप की सार्थकता जहरीला होने में है । जहर से हीन डोड़हा नाम भर के लिए साँप है । उसी प्रकार विद्या, तप आदि से रहित 'मैत्रेय' भी नाममात्र का ब्राह्मण है ) ।

चेट आर्य मैत्रेय ! तो भी धुलाऊँगा । ( पैर धुलवा कर ) आर्य मैत्रेय ! यह सोने के गहना ( आभूषण ) का बक्स दिन में मेरा और रात में तुम्हारा ( है ), ( अर्थात् मुझे दिन में तथा तुमको रात्रि में इसकी रक्षा करनी है ) तो लो । ( देकर चला जाता है ) ।

विदूषकः—( गृहीत्वा ) अज्ज वि एदं चिट्ठदि किं एत्थ उज्जइणीए चोरो वि णत्थि, जो एदं दासीए पुत्तं णिद्दाचोरं ण अवहरदि। भो वअस्स ! अब्भंतरचतुस्सालअं पवेसआमि णं। [ अद्याप्येतत्तिष्ठति। किमत्रोजयिन्यां चौरोऽपि नास्ति, य एतं दास्याःपुत्रं निद्राचौरं नापहरति। भो वयस्य ! अभ्यन्तरचतुःशालकं प्रवेशयाम्येनम्। ]

चारुदत्तः—

अलं चतुःशालमिमं प्रवेश्य प्रकाशनारीधृत एष यस्मात्।
तस्मात्स्वयं धारय विप्र ! तावद्यावन्न तस्याः खलु भोः समर्प्यते ॥ ७ ॥

( निद्रां नाटयन्, 'तं तस्य स्वरसंक्रमम्–' ( ३।५ ) इति पुनः पठति )

---

विदूषक – ( लेकर के ) यह आज भी मौजूद है। क्या इस 'उज्जयिनी' में कोई चोर भी नहीं है जो नींद में बाधा डालने वाले, अधम, सोने के गहनों ( आभूषणों ) के इस बक्स को नहीं चुरा लेता है। हे मित्र ! इसको ( बक्स को ) भीतरी चौपाल ( चतुःशाला ) में भेजता हूँ।

टीका – स्वरसंयोगः=कण्ठध्वनिः। विस्तीर्णे=विस्तार्यमाणे। प्रबोधयितुम्=उत्थापयितुम्। धाव = प्रक्षालय। धावयति = प्रक्षालनं कारयति। अपसरति = प्रक्षालनात् निवृत्तः दूरे तिष्ठति इत्यर्थः। पादप्रक्षालनार्थमुदकं पादोदकम्=पादप्रक्षालनजलम्। लोठितव्यम्=लोठनं विधातव्यम्, पृथिव्यामेव शतितव्यमित्यर्थः। डुण्डुभः=जलसर्पः ( 'अलगर्दो जलव्यालः समौ राजिलडुण्डुभौ' इत्यमरः )। सर्पेषु यथा डुण्डुभः नामधारकः विषविहीनत्वात्; तथैव अहमपि नाम्नैव ब्राह्मणः ब्रह्मतेजोहीनत्वात् इतिभावः। धाविष्यामि=प्रक्षालनं कारयिष्यामि अभ्यन्तरस्य=गृहान्तरस्य चतुःशालकम्=चतुष्कक्षसमन्वितं भवनमित्यर्थः। एनम्=सुवर्णभाण्डम् ॥

अलं चतुःशालमिममिति—

अन्वय :—इमम्, चतुशालम्, प्रवेश्य, अलम्, यस्मात्, एषः, प्रकाशनारीधृतः, तस्मात्, भोःविप्र ! तावत्, स्वयम्, धारय, यावत्, खलु, तस्याः, ( हस्ते ), न समर्प्यते ॥ ७ ॥

शब्दार्थ :—इमम् = इसको, चतुःशालम् = चौपाल में, प्रवेश्य=भेजने से, अलम्=बस ( करो ), यस्मात्=क्योंकि, एषः=यह, प्रकाशनारीधृतः=वेश्या के द्वारा रखा गया है, तस्मात्=तो, भोः विप्र=हे ब्राह्मण !, तावत्=तब तक, स्वयम्=स्वयं

विदूषकः – अवि णिद्दाअदि भवं ?। [ अपि निद्राति भवान् ?। ]

चारुदत्तः – अथ किम्।

इयं हि निद्रा नयनावलम्बिनी ललाटदेशादुपसर्पतीव माम्।
अदृश्यरूपा चपला जरेव या मनुष्यसत्त्वं परिभूय वर्धते ॥ ८ ॥

---

तुम, धारय=रक्खो, रखवाली करो, यावत्=जबतक, खलु=निश्चय ही, तस्याः=उसके, ( हस्ते=हाथ में ), न=नहीं, समर्प्यते=समर्पित कर दिया जाता, लौटा दिया जाता ॥

अर्थः–चारुदत्त—इसे ( बचाव के लिए ) चौपाल (चतुःशाला) में भेजना ठीक नहीं है, क्यों कि यह वेश्या की धरोहर है। इसलिए हे ब्राह्मण ! जब तक यह 'वसन्तसेना' को लौटा नहीं दिया जाता, तब तक इसकी रखवाली तुम स्वयं करो। ७।

( निद्रा का अभिनय करता हुआ,—'उसका वह स्वर का उतार चढ़ाव'— ( ३।५ ) यह फिर पढ़ता है )

टीका–इमम्=सुवर्णभाण्डमित्यर्थः; चतस्रः शालाः यस्मिन् तम् चतुःशालम्= चतुःप्रकोष्ठयुक्तं गृहमित्यर्थः; प्रवेश्य=प्रापय्य; अलम्=व्यर्थम्, गृहाभ्यन्तरे प्रवेशयितव्यं न इत्यर्थः; यस्मात्=यतः, यस्मात्कारणादित्यर्थः; एषः=आभूषणसमूहः; प्रकाशनार्या= वेश्यया, वसन्तसेनया इत्यर्थः, धृतः=न्यासरूपेण स्थापितः, परिहितः इति केचन, तस्मात्=ततः, तस्मात्कारणादित्यर्थः; भोः विप्र=हे ब्राह्मण ! तावत्=तावत्कालपर्यन्तं स्वयं धारय=स्वसमीपे स्थापय, त्वं स्वयमेव रक्ष इत्यर्थः; यावत्=यावत्कालपर्यन्तम्; खलु = अवश्यम् ; तस्याः=वेश्यायाः वसन्तसेनायाः ; हस्ते इति शेषः; न समर्प्यते= न दीयते ॥ ७ ॥

टिप्पणी—इस श्लोक में उपजाति छन्द है। लक्षण के लिये देखिये पीछे श्लोक छः की टिप्पणी ॥ ७ ॥

अर्थ :—विदूषक—क्या आप सो रहे हैं ?

इयं हि निद्रा इति—

अन्वयः—हि, ललाटदेशात्, नयनावलम्बिनी, इयम्, निद्रा, माम्, उपसर्पति, इव, अदृश्यरूपा, चपला, जरा, इव, या मनुष्यसत्त्वम्, परिभूय, वर्धते। ८ ॥

शब्दार्थः—हि=क्योंकि, ललाटदेशात्=माथे से, नयनावलम्बिनी=आँखों में उतरी हुई, आँखों का आश्रयण की हुई, इयम्=यह, निद्रा=नींद, माम्=मुझको,

विदूषकः—ता सुवेम्ह । [ तत्स्वपिवः । ] ( नाट्येन स्वपिति )

( ततः प्रविशति शर्विलकः )

शर्विलकः—

कृत्वा शरीरपरिणाहसुखप्रवेशं
शिक्षाबलेन च बलेन च कर्ममार्गम् ।
गच्छामि भूमिपरिसर्पणघृष्टपार्श्वो
निर्मुच्यमान इव जीर्णतनुर्भुजङ्गः ॥ ६ ॥

( नभोऽवलोक्य सहर्षम् ) अये, कथमस्तमुपगच्छति स भगवान्मृगाङ्कः ।

---

मेरी ओर, उपसर्पति इव=आ सी रही है, अदृश्यरूपा=न दीख पड़ने वाली, चपला=चञ्चल, जरा इव=बुढ़ौती की भाँति, या=जो ( नींद ), मनुष्यसत्त्वम्=मनुष्यों के बल को, परिभूय=तिरस्कृत करके, वर्धते=बढ़ती है ॥

अर्थ :—चारुदत्त—और क्या ?

माथे से ( मस्तक से ) आँखों में उतरती हुई यह नींद मेरी ओर आ रही है ( अर्थात् धीरे-धीरे मुझे वश में कर रही है ) । न दीख पड़ने वाली चञ्चल बुढ़ौती की भाँति यह नींद भी मनुष्यों के बल को अभिभूत ( तिरस्कृत ) करके बढ़ती है ॥ ८ ॥

**टीका**—हि=यतः ; ललाटदेशात्=भालप्रदेशात् ; नयने=नेत्रे अवलम्बते=आश्रयते इति नयनावलम्बिनी=कृतनेत्राश्रया इत्यर्थः ; इयम्=अनुभूयमाना ; निद्रा=स्वापः ; माम्=चारुदत्तम् ; उपसर्पति=आगच्छति, इव, अदृश्यम्=अन्तर्हितम् रूपम्=आकृतिः यस्याः सा ; चपला=चञ्चला ; जरा=वृद्धावस्था ; इव ; या=निद्रा ; मनुष्याणाम्=मानवानाम् , सत्त्वम्=बलम् ; परिभूय=तिरस्कृत्य, वर्धते=वृद्धिं गच्छति ॥ ८ ॥

**टिप्पणी**—वस्तुतः ललाट से नीचे की ओर न आनेवाली भी निद्रा का नीचे आना कल्पित किया गया है ; अतः श्लोक के पूर्वार्द्ध में उत्प्रेक्षा अलङ्कार है । उत्तरार्द्ध में वृद्धावस्था से निद्रा की समानता बतलाने के कारण उपमा अलङ्कार है । इस श्लोक में प्रयुक्त छन्द का नाम है—वंशस्थ, छन्द का लक्षण—'वदन्ति वंशस्थविलं जतौ जरौ" ॥ ८ ।

**अर्थः—विदूषक—**तो सोते हैं । ( अभिनय के द्वारा सो जाता है ) ।

( इसके बाद अर्थात् आधीरात में 'शर्विलक' प्रवेश करता है )

कृत्वा शरीरपरिणाहसुखप्रवेशमिति—

अन्वयः—शिक्षाबलेन, च, बलेन, च, शरीरपरिणाहसुखप्रवेशम्, कर्ममार्गम्, कृत्वा, भूमिपरिसर्पणघृष्टपार्श्वः, ( सन्, अहम् ), निर्मुच्यमानः, जीर्णतनुः, भुजङ्गः, इव, गच्छामि ॥ ६ ॥

शब्दार्थः—शिक्षाबलेन = ( चोरी करने की ) शिक्षा के जोर से, च=और, बलेन = ( शरीर के ) बल से, च = भी, शरीरपरिणाहसुखप्रवेशम् = देह की लम्बाई-चौड़ाई के सुख से घुसने के लायक, कर्ममार्गम् = सेंध को ( कर्मणः = चोरी के मार्गम् = रास्ताको = सेंध को ), कृत्वा = करके भूमिपरिसर्पणघृष्टपार्श्वः = जमीन पर घिसकने से छिले हुए पार्श्वभागवाला, ( सन् = होता हुआ, अहम् = मैं ), निर्मुच्यमानः = केंचुल छोड़ते हुए, जीर्णतनुः = जर्जर देहवाले भुजङ्गः इव = साँप के समान, गच्छामि = जा रहा हूँ ।

अर्थः—शर्विलक—अपनी शिक्षा के जोर तथा बल के प्रभाव से ( अपने ) देह की लम्बाई चौड़ाई ( विशालता ) के सुख से घुसने के लायक सेंध लगा करके, जमीन पर घिसकने से छिले हुए पार्श्वभागवाला मैं ( शर्विलक ), केंचुल छोड़ते हुए जर्जर देहवाले साँप के समान; सेंध में जाता हूँ ॥ ६ ॥

टीका—शिक्षायाः = चौर्यशिक्षायाः चौर्यज्ञानस्य वा बलेन = सामर्थ्येन ; च = तथा ; बलेन = शरीरशक्त्या ; च = अपि ; शरीरस्य = देहस्य परिणाहः = विशालता ( 'परिणाहो विशालता' इत्यमरः ) तस्य सुखेन = अनायासेन प्रवेशः = गमनमित्यर्थः यत्र तम् ; कर्मणः = चौर्यस्य मार्गम् = पन्थानम्, सन्धिमित्यर्थः ; कृत्वा = विधाय ; भूमौ = पृथिव्याम् परिसर्पणेन = लगुडाकारे पतित्वा चलनेन घृष्टौ = सञ्जातघर्षणौ पार्श्वौ = शरीरस्य वामदक्षिणभागौ यस्य तथाभूतः ; सन् अहम् ; निर्मुच्यमानः = कञ्चुकात् परिहीयमानः ; जीर्णा = प्राचीना तनुः = वपुः यस्य सः ; भुजङ्गः = सर्पः, इव ; गच्छामि = गृहाभ्यन्तरम् यामि इत्यर्थः ॥६॥

टिप्पणी—निर्मुच्यमानः = निर् + √मुच् + शानच् ( कर्मणि ) । यहाँ पर छिल रहा है बगल का भाग जिसका ऐसे शर्विलक की केंचुल छोड़नेवाले सर्प के साथ समानता बतलाने के कारण उपमा अलङ्कार है । इसमें प्रयुक्त छन्द का नाम है—वसन्ततिलका । छन्द का लक्षण—

'उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः' ॥ ६ ॥

तथा हि,—

नृपतिपुरुषशङ्कितप्रचारं परगृहदूषणनिश्चितैकवीरम् ।
घनपटलतमोनिरुद्धतारा रजनिरियं जननीव संवृणोति ॥ १० ॥

वृक्षवाटिकापरिसरे संधि कृत्वा प्रविष्टोऽस्मि मध्यमकम्। तद्यावदिदानीं चतुःशालकमपि दूषयामि ।

---

अर्थः—( आकाश की ओर देख कर प्रसन्नता के साथ ) अरे ! क्या यह भगवान् चन्द्रमा डूबने जा रहे हैं। जैसे कि—

नृपतिपुरुषशङ्कितप्रचारमिति—

अन्वयः—घनपटलतमोनिरुद्धतारा, इयम्, रजनी, जननी, इव, नृपतिपुरुषशङ्कितप्रचारम्ः परगृहदूषणनिश्चितैकवीरम्, ( माम् ), संवृणोति ॥ १० ॥

शब्दार्थः—घनपटलतमोनिरुद्धतारा = बादलों के समूह की भाँति गाढ़े अँधेरे से ताराओं को ढकनेवाली, इयम् = यह, रजनी = रात, जननी = माता ( के ), इव = समान, नृपतिपुरुषशङ्कितप्रचारम् = राजा के सिपाहियों के द्वारा आने-जाने के विषय में शङ्का किये जाने वाले, परगृहदूषणनिश्चितैकवीरम् = दूसरे के घरों में सेंध लगाने में माने हुए सबसे बड़े वीर, माम् = मुझको, संवृणोति = ढक रही है ।

अर्थः—बादलों के समूह की भाँति गाढ़े अँधेरे से ताराओं को ढकने वाली यह रात माता के समान, राजा के सिपाही जिसके आने-जाने को शङ्का की निगाह से देखते हैं, तथा जो दूसरे के घरों में सेंध लगाने में माना हुआ सबसे बड़ा वीर है। ऐसे मुझको ढक रही है। ( अँधेरी रात चोरों को छिपाकर उसी प्रकार उनकी रक्षा करती है, जैसे माता अपने बालक की ) ॥ १० ॥

टीका—घनानाम् = मेघानाम् पटलेनेव = समूहेनेव तमसा = अन्धकारेण निरुद्धाः = आवृताः ताराः = नक्षत्राणि यया यस्याम् वा सा ; ( घनतिमिरनिरुद्धसर्वभावा इति पाठान्तरे तु घनतिमिरेण = घनान्धकारेण निरुद्धाः सर्वे भावाः = पदार्थाः यया यस्याम् वा सा इति बोध्यम् ) इयम् = वर्तमाना ; रजनी = रात्रिः ; जननी = माता ; इव, नृपतिपुरुषैः = राजपुरुषैः शङ्कितः = शङ्कया सह विचारितः प्रचारः = सञ्चारः यस्य तम् ; तथा परेषाम् = अन्येषाम् गृहेषु = भवनेषु दूषणे = सन्धिकरणे निश्चितः = मान्यः एकः = प्रधानः वीरः शूरः तम् ; मामिति शेषः ; संवृणोति = आच्छादयति। यथा माता सर्वदा स्वपुत्रं स्नेहपरवशा सती आच्छा-

भोः,

कामं नीचमिदं वदन्तु पुरुषाः स्वप्ने च यद्वर्धते
विश्वस्तेषु च वञ्चनापरिभवश्चौर्यं न शौर्यं हि तत्।
स्वाधीना वचनीयतापि हि वरं बद्धो न सेवाञ्जलि-
र्मार्गो ह्येष नरेन्द्रसौप्तिकवधे पूर्वं कृतो द्रौणिना ॥ ११ ॥

तत्कस्मिन्नुद्देशे संधिमुत्पादयामि।

---

दयति तथैव रजनिः अपि माम् आच्छादयति अन्धकारेणायं भावः। अत्र टीकाकाराः 'घनपटलतमोनिरुद्धतारा' इति रजनीविशेषणं घनं यत् पटलम् = रोगविशेषः तस्य तमसा निरुद्धा तारा = कनीनिका यस्याः सा, इति समासं विधाय जननी पक्षेऽपि संयोजयन्ति ॥ १० ॥

**टिप्पणी**—एकवीरः = पाणिनिव्याकरण के नियमानुसार 'वीरैकः' समस्त पद होना चाहिए। सिद्धान्त कौमुदीकार ने 'एकवीरः' शब्द को भी किसी प्रकार साधु बतलाया है। देखिये—सिद्धान्त० "पूर्वापरप्रथम·······मध्यमवीराश्च (पाणि० २। १। ५८)। कथम् 'एकवीरः' इतिः।·······बहुलग्रहणाद्भविष्यति॥ रजनी को जननी के समान बतलाने के कारण इस श्लोक में उपमा अलङ्कार तथा पुष्पिताग्रा छन्द है। छन्द का लक्षण—

'अयुजि नयुगरेफतो युजि तु नजौ जरगाश्च पुष्पिताग्रा' ॥१०॥

**शब्दार्थः**—वृक्षवाटिकापरिसरे=फुलवाड़ी के समीप के स्थान ( दीवाल ) में, चतुःशालकम्=चौपाल को, दूषयामि = हानि पहुँचाता हूँ, सेंध लगाता हूँ।

**अर्थः**—फुलवाड़ी के पास की बहार दीवारी में सेंध लगाकर ( चारुदत्त के ) घर में घुस आया हूँ। तो अब इस चौपाल ( चतुःशाला ) में भी सेंध लगाता हूँ।

**टीका**—वृक्षवाटिकायाः=आरामस्य इत्यर्थः परिसरे=सन्निहितस्थाने ( 'पर्यन्तभूः परिसरः' इति अमरः ) ; चतुःशालकम्=चतुष्कक्षयुक्तम् भवनमित्यर्थः ; दूषयामि=सन्धिना छिनद्मि॥

कामं नीचमिदमिति—

**अन्वयः**—यत् स्वप्ने, वर्धते, विश्वस्तेषु, वञ्चनापरिभवः, च, हि, तत् चौर्यम्, शौर्यम्, न, ( अतः ), पुरुषाः, इदम्, कामम्, नीचम्, वदन्तु; स्वाधीना वचनीयता, अपि, हि, वरम्, बद्धः, सेवाञ्जलिः, न, हि, एषः, मार्गः, पूर्वम्, द्रौणिना, नरेन्द्रसौप्तिकवधे, कृतः॥ ११ ॥

शब्दार्थ :—यत्=जो, स्वप्ने=सोने पर, वर्धते=बढ़ती है, विश्वस्तेषु=विश्वास किये हुए लोगों में ( लोगों के साथ ), वञ्चनापरिभवः=छीनना ( वञ्चना ) रूप अपमान ( है ), हि=निश्चय ही, तत्=वह, चौर्यम्=चोरी है, शौर्यम्=शूरता, न=नहीं है, ( अतः ) पुरुषाः=मनुष्य लोग, इदम्=इसको, कामम्=भले ही, नीचम्=अधम, वदन्तु=कहें, स्वाधीना=अपने आधीन, वचनीयता=निन्दनीय कार्य करना, अपि=भी, हि=अवश्य ही, वरम्=श्रेष्ठ है, बद्धः=जोड़ी गयी, सेवाञ्जलिः= सेवा की अञ्जली, न=नहीं ( श्रेष्ठ है ), हि=इसी बात को समझ कर, एषः=यह ( चोरीरूप ), मार्गः=मार्ग, पूर्वम्=पहले, द्रौणिना=अश्वत्थामा के द्वारा, नरेन्द्र-सौप्तिकवधे=राजा ( पाण्डव ) के सोये हुए ( पुत्रों ) की हत्या में, कृतः = किया गया है ।

अजी !

अर्थः—जो ( चोरी ) मनुष्यों के सो जाने पर होती है तथा जिसमें ( चोरी में )विश्वास के साथ सोये हुए लोगों के धन का छिनना ( अपहरण ) रूप अपमान होता है वह चोरी है, शूरता नहीं। ( अतः ) मनुष्य लोग उस चोरी को भले ही अधम कहें ( किन्तु फिर भी मेरा तो यही मत है कि ) किसी के भी अधीन न होने के कारण यह चोरी रूप निन्दित काम भी अच्छा है। ( किसी की) सेवा में हाथ जोड़ना अच्छा नही। और यह ( चोरी का ) रास्ता तो पहले ही राजा ( पाण्डव ) के सोये हुए ( पुत्रों ) की हत्या में 'द्रोणाचार्य' के पुत्र ( अश्वत्थामा ) ने दिखा दिया है ॥ ११ ॥

टीका—यत् चौरकार्यम्, स्वप्ने = निद्रादशायाम्, न तु जाग्रद्दशायामिति भावः ; वर्धते = प्रसरति ; विश्वस्तेषु=शङ्काविहीनेषु जनेषु इत्यर्थः ; सविश्रम्भं सुप्तेषु इति भावः ; वञ्चनया = द्रव्याद्यपहरणरूपया प्रतारणया परिभवः = तिरस्कारः ; अस्तीति शेषः ; हि = निश्चितम्, तत् चौर्यम् = चौरकर्म, तस्करता, अस्ति निगद्यते वा, शौर्यम्=शूरता नास्ति ; अतः ; पुरुषाः = जनाः ; इदम् = कार्यम् ; कामम् = यथेष्टम् ; नीचम् = अधमं कर्म ; वदन्तु = कथयन्तु ; तत्र मम नास्ति काचित् विप्रतिपत्तिः, परञ्च मदीयं मतं त्विदम् अस्ति—स्वाधीना = स्वाश्रया ; वचनीयता = परीवादः ; अपि ; हि = अवश्यम् ; वरम् = श्रेष्ठम् ; बद्धः = सम्पुटितः सेवायाः = धनिकजनशुश्रूषायाः अञ्जलिः, न = न वरमित्यर्थः ; हि = इदमेव मत्वा ; एषः = चौर्यकर्मरूपः, मार्गः = पन्थाः ; पूर्वम् = पुरा, महाभारतकाले इति भावः ; द्रौणिना = द्रोणपुत्रेण अश्वत्थाम्ना ; नरेन्द्राणाम् = शासकानां युधिष्ठिरपुत्रादीनाम्, सुप्ते = शयने भवः सौप्तिकः = शयनावस्थायाम्

देशः को नु जलावसेकशिथिलो यस्मिन्न शब्दो भवे-
द्भित्तीनां च न दर्शनान्तरगतः संधिः करालो भवेत् ।
क्षारक्षीणतया च लोष्टककृशं जीर्णं क्व हर्म्यं भवे-
त्कस्मिन्स्त्रीजनदर्शनं च न भवेत्स्यादर्थसिद्धिश्च मे ॥ १२ ॥

---

सम्पन्नः सः चासौ वधः = विनाशः तस्मिन् ; कृतः=निर्मितः । पुरा किल पितृवधामर्षोद्दीपितः अश्वत्थामा महाभारतसंग्रामावसाने एकस्यां रात्रौ पाण्डवशिविरे प्रविश्य द्रौपदीपुत्रान् अन्यानपि पाण्डवयोधान् जघानेति महाभारतीया कथाऽत्र अनुसन्धेया ॥ ११ ॥

टिप्पणी—सौप्तिकः = निद्रासम्बन्धी, √ स्वप् + क्त = सुप्त + ठञ् (इक्) ।

इस श्लोक में काव्यलिङ्ग एवं अर्थान्तरन्यास अलङ्कार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है । छन्द का लक्षण—

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥ ११ ॥

अर्थः—तो किस स्थान पर सेंध लगाऊँ ।

देशः को नु इति—

अन्वयः—कः, नु, भित्तीनाम्, देशः, जलावसेकशिथिलः, भवेत्, यस्मिन्, शब्दः, न, भवेत् ; सन्धिः, च, करालः, भवेत् ; न, च, दर्शनान्तरगतः; क्व, च, हर्म्यम्, क्षारक्षीणतया, लोष्टककृशम्, जीर्णम्, च, भवेत् ; कस्मिन्, स्त्रीजनदर्शनम्, च, न, भवेत्, मे, अर्थसिद्धिः, च, स्यात् ॥१२॥

शब्दार्थः—कः=कौन, नु = यह प्रश्नवाचकता का द्योतक अव्यय है, भित्तीनाम्=भीतों का, दीवालों का, देशः=स्थान, जलावसेकशिथिलः=पानी पड़ने से ढीला ( गीला ), भवेत्=होगा, यस्मिन्=जिस स्थान में, शब्दः=आवाज, न=नहीं, भवेत्=होगी, सन्धिः=सेंध, च=भी, करालः=भयङ्कर, बड़ी, भवेत्=होगी ( और ) न=न, दर्शनान्तरगतः=दिखलायी पड़े, क्व=कहाँ, हर्म्यम्=महल ( दीवाल ), क्षारक्षीणतया=लोनख से पतली हो जाने के कारण, लोष्टककृशम्=कम ईंटों वाली, जीर्णम्=जर्जर, च = भी, भवेत् = होगी, कस्मिन्=किस स्थान में, स्त्रीजनदर्शनम्= स्त्रियों का सामना, च=भी, न भवेत्=न हो, मे = मेरी, अर्थसिद्धिः = काम में सफलता, च = भी, स्यात् = हो ॥

( भित्तिं परामृश्य ) नित्यादित्यदर्शनोदकसेचनेन दूषितेयं भूमिः क्षारक्षीणा। मूषिकोत्करश्चेह। हन्त, सिद्धोऽयमर्थः। प्रथममेतत्स्कन्दपुत्राणां सिद्धिलक्षणम्। अत्र कर्मप्रारम्भे कीदृशमिदानीं संधिमुत्पादयामि। इह खलु भगवता कनकशक्तिना चतुर्विधः संध्युपायो दर्शितः। तद्यथा—पक्वेष्टकानामाकर्षणम्, आमेष्टकानां छेदनम्, पिण्डमयानां सेचनम्, काष्ठमयानां पाटनमिति। तदत्र पक्वेष्टके इष्टिकाकर्षणम्। तत्र—

---

**अर्थः**—हमेशा पानी पड़ने से गीला अतः कमजोर हुआ दिवारों का कौन सा ऐसा स्थान होगा, जिसमें ( सेंध लगाते समय ) आवाज न हो, सेंध बड़ी हो, किन्तु ( बगल से भी आने जाने वालों को ) दिखलायी न पड़े। और कहाँ की दीवाल लोनख ( क्षार ) लगजाने से पतली हो जाने के कारण कम ईंटों वाली एवं जर्जर होगी ? किस जगह ( सेंध करने से ) स्त्रियों का सामना न होगा और मेरे चोरी के काम में सफलता भी मिलेगी॥ १२॥

**टीका**—कः नु = वितर्के; भित्तीनाम्=कुड्यानाम्; देशः=भागः; जलानाम्= सलिलानाम्; अवसेकेन = सेचनेन शिथिलः=अकठिनः; भवेत् = स्यात्, यस्मिन् = देशे, शब्दः = सन्धिच्छेदस्य ध्वनिः; न भवेत्; सन्धिः = सुरङ्गा; च करालः = भयङ्करः विशालः इत्यर्थः; भवेत्, न च दर्शनान्तरगतः = दृष्टिविषयं प्राप्तः भवेत्; रक्षिणां जनानां वेति शेषः; क्व च = कुत्र च; हर्म्यम् = गृहम्, भित्ति इत्यर्थः; क्षारेण = लवणेन क्षीणतया = कृशतया; कृशानि = दुर्बलानि क्षीणानि इत्यर्थः लोष्टकानि=इष्टकादिखण्डानि यत्र तत् आहिताग्न्यादित्वात् कृशशब्दस्य परनिपातः; जीर्णम् = दुर्बलम्, प्राचीनमित्यर्थः; च भवेत्; कस्मिन् = देशे; स्त्रीजनानाम्= स्त्रीणाम् दर्शनम् = साक्षात्कारः; न भवेत्; चौरशास्त्रे प्रथमं स्त्रीजनसाक्षात्कारः तस्कराणां कार्यविघातकः कथितः अस्ति। मे = मम; अर्थस्य = कार्यस्य सिद्धिः = सफलता च स्यात्॥१२॥

**टिप्पणी**—जीर्णम्=पुराना, प्राचीन, √जॄ+क्त।

इस श्लोक में शार्दूलविक्रीडित छन्द है। छन्द का लक्षण श्लोक ११ की टिप्पणी में दे दिया गया है॥ १२॥

**शब्दार्थः**—परामृश्य=टटोल कर, छूकर, नित्यादित्यदर्शनोदकसेचनेन= सर्वदा सूर्य के दिखलायी पड़ने पर जल देने से, दूषिता=भ्रष्ट, विकृत, गीली, मूषिकोत्करः=चूहों के द्वारा खने गये मिट्टी के टुकड़ों का ढेर। हन्त=वाह ! प्रथमम् = पहला, स्कन्दपुत्राणाम्=स्कन्द के पुत्रों की, चोरों की, सिद्धिलक्षम्=सफलता का चिन्ह ( है ), कर्मप्रारम्भे=काम के प्रारम्भ करने पर। कनकशक्तिना=

पद्मव्याकोशं भास्करं बालचन्द्रं
वापी विस्तीर्णं स्वस्तिकं पूर्णकुम्भम् ।
तत्कस्मिन्देशे दर्शयाम्यात्मशिल्पं
दृष्ट्वा श्वो यं यद्विस्मयं यान्ति पौराः ॥ १३ ॥

तदत्र पक्वेष्टके पूर्णकुम्भ एव शोभते । तमुत्पादयामि ।

---

चोरी के शास्त्र के प्रारम्भकर्ता कनकशक्ति के द्वारा । आमेष्टकानाम्=कच्चे ईंटों का, छेदनम्=काटना; पाटनम्=विदीर्ण करना, तोड़ना ॥

अर्थः—(भीत को टटोल कर) रोज (सबेरे) सूर्य के दिखलायी पड़ने पर जल देने से यह भूमि ( दीवार ) गीली एवं लोनख लगने से कटी हुई है । यहाँ चूहों के द्वारा ( खने गये छोटे-छोटे मिट्टी के टुकड़ों का ) ढेर भी है । वाह ! काम बन गया । 'कार्तिकेय' के पुत्रों ( चोरों ) का यह ( आसानी से सेंध फोड़ने का उपाय मिलना ) काम सिद्ध होने का पहला चिह्न है । अब काम शुरू करने पर यहाँ कैसी सेंध बनाऊँ ? वास्तव में इस सम्बन्ध में तो भगवान् 'कनकशक्ति' ( चोरी का उपाय बतलाने वाले एक आचार्य ) ने चार प्रकार का सेंध फोड़ने का उपाय बतलाया है । जैसे कि पक्की ईंटों ( के मकान में ईंटों ) का बाहर खींचना, कच्ची ईंटों ( के घरों में ईंटों ) का काटना, माटी के लोंदों ( पिण्डों ) ( से बनी हुई दीवारों ) को पानी से सींचना, काठ ( से बनी दिवारों के काठों ) को उखाड़ना । तो यहाँ पक्की ईंटों (के मकान में ईंटों) का खींचना (ही ठीक होगा) । वहाँ—

टीका—परामृश्य=स्पृष्ट्वा । नित्यम्=सर्वदा आदित्यस्य=सूर्यस्य दर्शने=अवलोकने उदकस्य=जलस्य सेचनेन=सिञ्चनेन दानेनेत्यर्थः, दूषिता=विकृता । मूषिकैः=आखुभिः उत्कीर्यते=खन्यते इति मूषिकोत्करः=मूषिकोद्धृतमृत्तिकाराशिः । हन्तः=हर्षसूचकमव्ययमिदम् । प्रथमम्=अद्वितीयम्, स्कन्दस्य=कार्तिकेयस्य पुत्राणाम्=सुतानामनुयायिनामिति भावः, सिद्धेः=सफलतायाः लक्षणम्=चिह्नम् । कर्मणः=कार्यस्य सन्धिच्छेदस्य इति भावः प्रारम्भे=आरम्भे । कनकशक्तिना=कनकशक्तिनाम्ना प्रसिद्धेन चौर्यशास्त्रप्रवर्तकेन । आमेष्टकानाम्—आमानाम्=अपक्वानाम्, इष्टकानाम्, छेदनम्=कर्तनम्, विदारणम् ॥

पद्मव्याकोशमिति—

अन्वयः—पद्मव्याकोशम्, भास्करम्, बालचन्द्रम्, वापी, विस्तीर्णम्, स्वस्तिकम्, पूर्णकुम्भम्, ( एते, सप्त, सन्धिप्रकाराः, सन्ति, ), तत्, कस्मिन्, देशे आत्मशिल्पम्, दर्शयामि, यत्, यम्, दृष्ट्वा, श्वः, पौराः, विस्मयम्, यान्ति ॥१३॥

शब्दार्थः—'पद्मव्याकोशम्'—आदि सात प्रकार की सेंधों के नाम हैं। इन नामों से ही इन सेंधों का आकार-प्रकार भी प्रकट हो जाता है; जैसे—पद्मव्याकोशम् = खिले हुए कमल के समान आकारवाली, भास्करम् = सूर्य के समान गोल, बालचन्द्रम् = द्वितीया के चन्द्रमा के समान तिरछी, वापी = बावड़ी जैसी, विस्तीर्णम् = चौड़ी, स्वस्तिकम् = 卐 इस प्रकार के आकार जैसी, पूर्णकुम्भम् = नीचे-ऊपर कुछ सकरी तथा बीच में चौड़ी। (एते = ये, सप्त = सात, सन्धिप्रकाराः = सेंधों के प्रकार, सन्ति = हैं), तत् = तो, कस्मिन् = किस, देशे = स्थान में, आत्मशिल्पम् = अपनी कला को, दर्शयामि = दिखलाऊँ, यत् = जिससे, यम् = जिसको, दृष्ट्वा = देखकर, श्वः = सुबह, पौराः = नगरी के लोग, विस्मयम् = आश्चर्य को, यान्ति = जायेंगे॥

अर्थः—खिले हुए कमल, सूर्य (गोल), द्वितीया के चन्द्रमा (अर्द्धचन्द्राकार) बावड़ी, विस्तृत, स्वस्तिक (卐इसप्रकार के चिह्नवाला), पूर्ण घड़ा (ये सात सेंध के प्रकार हैं) तो किस जगह अपनी (सेंध फोड़ने की) चतुराई दिखलाऊँ? जिसे सबेरे देखकर नगरी के लोग आश्चर्य चकित हो जाँय॥ १३॥

टीका—पद्मवत् = कमलवत् व्याकोशम् = उत्फुल्लम्, विकसितकमलसमानमित्यर्थः; भास्करम् = सूर्यमण्डलसन्निभम्; गोलाकारमित्यर्थः; बालचन्द्रम् = शुक्लद्वितीयाचन्द्राकारम्, वक्रमित्यर्थः; वापी = दीर्घिकासदृशम्, चतुष्कोणमित्यर्थः; विस्तीर्णम् = विस्तृतम्; स्वस्तिकम् = स्वस्तिकाकारतुल्यम्; पूर्णकुम्भम् = पूर्णघटाकारमधः उर्ध्वं च कृशं मध्ये स्थूलमिति भावः। (एते = पूर्वकथिताः; सप्त = सप्तसंख्याकाः सन्धिप्रकाराः = सन्धिभेदाः सन्ति)। तत् = तस्मात् कस्मिन् देशे = कस्मिन् भित्तिस्थाने; आत्मनः = स्वस्य शिल्पम् = कलाकारिताम्; दर्शयामि = प्रदर्शयामि; यत् = यस्मात्; यम् = सन्धिम्; दृष्ट्वा = अवलोक्य; श्वः = प्रातःकाले; पौराः = पुरवासिनः; विस्मयम् = आश्चर्यम्; यान्ति = प्राप्नुवन्ति॥१३॥

टिप्पणी—विस्मयम्— आश्चर्य को, ताज्जुब को, वि + √स्म + अच्।

इस श्लोक में प्रयुक्त छन्द का नाम है वैश्वदेवी। लक्षण—

'बाणाश्वैश्छिन्ना वैश्वदेवी ममौ यौ'॥ १३॥

अर्थ :—तो इस पक्के ईंटों (वाले मकान) में पूर्ण घड़े के आकार की सेंध ही अच्छी लगती है (अतः) उसी को बनाता हूँ।

अन्यासु भित्तिषु मया निशि पाटितासु
क्षारक्षतासु विषमासु च कल्पनासु।
दृष्ट्वा प्रभातसमये प्रतिवेशिवर्गो
दोषांश्च मे वदति कर्मणि कौशलं च ॥ १४ ॥

नमो वरदाय कुमारकार्तिकेयाय, नमः कनकशक्तये ब्रह्मण्यदेवाय देवव्रताय, नमो भास्करनन्दिने, नमो योगाचार्याय यस्याहं प्रथमः शिष्यः। तेन च परितुष्टेन योगरोचना मे दत्ता।

---

अन्यासु भित्तिषु इति—

**अन्वय :**—निशि, अन्यासु, क्षारक्षतासु, भित्तिषु, विषमासु, कल्पनासु, मया, पाटितासु, प्रभातसमये, प्रतिवेशिवर्गः, दृष्ट्वा, मे, दोषान्, कर्मणि, कौशलम्, च, वदति ॥ १४ ॥

**शब्दार्थ :**—निशि=रात में, अन्यासु=दूसरी, क्षारक्षतासु=लोनख से कटी हुई, भित्तिषु=दीवारों में ( के ), विषमासु=विचित्र, कल्पनासु=सूझ-बूझ में ( के साथ ), मया=मेरे द्वारा, पाटितासु=फोड़ी जाने पर, प्रभातसमये=प्रातःकाल, प्रतिवेशिवर्गः=पड़ोसी लोग, दृष्ट्वा=देखकर, मे=मेरे, दोषान्=दोषों को, कर्मणि=काम में, कौशलम्=चतुराई को, च=भी, वदति=कहेंगे ॥

**अर्थ :**—रात के समय दूसरी, लोनख से कटी हुई दीवारों के, विचित्र सूझ-बूझ के साथ मेरे द्वारा, फोड़ी जाने पर प्रातःकाल पड़ोसी लोग ( सेंध को ) देखकर मेरे अपराध ( दोष ) एवं ( सेंध बनाने के ) काम की चतुराई को कहेंगे ॥ १४ ॥

टीका—निशि=रात्रौ; अन्यासु=अपरासु; क्षारेण=लवणेन; क्षतासु=दूषितासु; भित्तिषु=कुड्येषु; एवं विषमासु=विलक्षणासु; कल्पनासु=सन्धिरचनोत्प्रेक्षासु; विलक्षणया कल्पनया इति भावः; मया=शर्विलकेन; पाटितासु=विदारितासु सतीषु; प्रभातसमये=प्रातःकाले; प्रतिवेशिनाम्=तत्पल्लीस्थानाम् वर्गः=समूहः; दृष्ट्वा=अवलोक्य; सन्धिमिति शेषः; मे=मम चौरस्येतिभावः; दोषान्=अपराधान्; कर्मणि=कार्ये, चौरकार्ये इत्यर्थः; कौशलम्=नैपुण्यम्, च=अपि, वदति=कथयिष्यति इत्यर्थः ॥ १४ ॥

**टिप्पणी**—इस श्लोक में तुल्ययोगिता अलङ्कार एवं वसन्ततिलका छन्द है। छन्द का लक्षण—

'उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः' । १४ ॥

**अनया हि समालब्धं न मां द्रक्ष्यन्ति रक्षिणः ।**
**शस्त्रं च पतितं गात्रे रुजं नोत्पादयिष्यति ॥१५॥**

---

**अर्थः**– वरदानी 'कुमार कार्तिकेय ( शङ्कर के पुत्र ) को नमस्कार है । 'कनकशक्ति' 'ब्रह्मण्यदेव' एवं 'देवव्रत' के लिए नमस्कार है । 'भास्करनन्दी' के लिए नमस्कार है । 'योगाचार्य' को नमस्कार है, जिनका मैं पहला शिष्य हूँ । मेरे ऊपर खुश हुए उन्होंने ( योगाचार्य ने ) योगरोचना ( एक ऐसा मलहम जिसके लगा लेने से मनुष्य दिखलायी नहीं पड़ता और न तो शस्त्र आदि के मारने से चोट ही लगती है ) मुझे दी है ।

अनया हि समालब्धमिति—

**अन्वयः** अनया, समालब्धम्, माम्, रक्षिणः, हि, न, द्रक्ष्यन्ति, ( तथा ) गात्रे, पतितम्, शस्त्रम्, च, रुजम्, न, उत्पादयिष्यति ॥१५॥

**शब्दार्थः**—अनया = इस योगरोचना के द्वारा, समालब्धम् = लेपन किये गये, माम् = मुझको, रक्षिणः = सिपाही, हि = अवश्य, न = नहीं, द्रक्ष्यन्ति = देखेंगे, ( तथा = और ) गात्रे = शरीर पर, पतितम् = पड़ा हुआ, शस्त्रम् = शस्त्र, च=भी, रुजम् = पीडा को, न = नहीं, उत्पादयिष्यति = उत्पन्न करेगा ।

**अर्थः**- ( शरीर में ) इस ( योगरोचना ) के लेपन कर लेने पर मुझको पहरा में घूमने वाले सिपाही नहीं देख सकेंगे । और शरीर पर पड़ा हुआ शस्त्र ( लाठी आदि ) पीड़ा नहीं उत्पन्न करेगा ॥ १५ ॥

**टीका**—अनया = योगरोचनया; समालब्धम् = कृतसमालम्भनम्; आलिप्त-शरीरमित्यर्थः; माम् = शर्विलकम्; रक्षिणः = रक्षणे नियुक्ताः राजपुरुषाः; हि = निश्चितम्; न द्रक्ष्यन्ति = नावलोकयिष्यन्ति; तथा गात्रे = शरीरे; पतितम् = प्रक्षिप्तम्; शस्त्रम् = आयुधम्; च=अपि; रुमम्=पीडाम्; न उत्पादयिष्यति = जनयिष्यति ॥१५॥

**टिप्पणी—समालब्धम्**— लेपन किये गये को, सम् + आ + √लभ् + क्त ॥

**इस श्लोक में समुच्चय अलङ्कार एवं अनुष्टुप् छन्द है । छन्द का लक्षण—**

**श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम् ।**
**द्विचतुष्पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः ॥**

**कुछ टीकाकार इसमें पथ्यावक्त्र छन्द मानते हैं ॥१५॥**

( तथा करोति ) धिक्कष्टम् । प्रमाणसूत्रं मे विस्मृतम् । ( विचिन्त्य ) आं, इदं यज्ञोपवीतं प्रमाणसूत्रं भविष्यति । यज्ञोपवीतं हि नाम ब्राह्मणस्य महदुपकरणद्रव्यम्, विशेषतोऽस्मद्विधस्य । कुतः,—

एतेन मापयति भित्तिषु कर्ममार्ग-
मेतेन मोचयति भूषणसंप्रयोगान् ।
उद्घाटनं भवति यन्त्रदृढे कपाटे
दष्टस्य कीटभुजगैः परिवेष्टनं च ॥१६॥

---

शब्दार्थः—प्रमाणसूत्रम् = नापने का धागा, विस्मृतम् = भूल गया । यज्ञोपवीतम्=जनेऊ । उपकरणद्रव्यम्=काम की चीज ( है ) । विशेषतः=खास तौर से, अस्मद्विधस्य=हम जैसे लोगों के लिये ॥

अर्थः—( शरीर में लेप करता है) हाय, खेद है । अपना नापने का धागा भूल आया । ( सोचकर ) हाँ, यह ( मेरा ) जनेऊ नापने का धागा बन जायेगा । ब्राह्मण के लिये जनेऊ ( यज्ञोपवीत ) बड़े काम की चीज हैं, खास तौर पर हम जैसों के लिये, क्योंकि—

टीका—प्रमाणसूत्रम्=सन्धिमापकसूत्रम्; विस्मृतम्=न आनीतमित्यर्थः । यज्ञोपवीतम्=उपनयनसूत्रम् । उपकरणद्रव्यम्=उपकारकः पदार्थः । विशेषतः = मुख्यतः; अस्माकम् विधा = प्रकारः इव विधा यस्य तस्य=अस्मत्तुल्यस्य ॥

एतेन मापयति इति—

अन्वयः—( मादृशः, चौरः ) एतेन, भित्तिषु, कर्ममार्गम्, मापयति, एतेन, भूषणसम्प्रयोगान्, मोचयति, यन्त्रदृढे, कपाटे, ( एतेन ), उद्घाटनम्, भवति, कीटभुजगैः, दष्टस्य, परिवेष्टनम्, च ( भवति ) ॥ १६ ॥

शब्दार्थः—( मादृशः = मेरे जैसा, चौरः = चोर व्यक्ति ) एतेन = इस जनेऊ से, भित्तिषु = दीवारों में, कर्ममार्गम् = सेंध को, मापयति = नापता है । एतेन = इससे भूषणसम्प्रयोगान् = जेवरों के जोड़ों को, मोचयति = खोलता है, यन्त्रदृढे = किल्ली से कसकर बन्द की गयी, कपाटे = किवाड़ में, ( एतेन = इससे ), उद्घाटनम् = खोलना, भवति = होता है, कीटभुजगैः = कीड़ों तथा सर्पों के द्वारा, दष्टस्य = काटे गये व्यक्ति का, ( यह ), परिवेष्टनम् = लपेटना, बन्धन, च = भी, ( भवति = होता है ) ॥

अर्थः—(चोर) इससे दीवारो में सेंध नापता है । इससे (अर्थात् इसकी मदद

मापयित्वा कर्म समारभे। ( तथा कृत्वावलोक्य च ) एकलोष्टावशेषोऽयं संधिः। धिक्कष्टम्, अहिना दष्टोऽस्मि। (यज्ञोपवीतेनाङ्गुलीं बद्ध्वा विषवेगं नाटयति; चिकित्सां कृत्वा) स्वस्थोऽस्मि। (पुनः कर्म कृत्वा दृष्ट्वा च) अये, ज्वलति प्रदीपः। तथा हि,—

---

से ) पहने गये जेवरों के जोड़ ( हुक ) खोलता है। इससे किल्ली से कस कर बन्द की गयी किवाड़ खोली जाती है। ( विषैले ) कीड़ों तथा सर्पों के द्वारा काट खाये गये व्यक्ति के लिये ( यह ) बन्धन ( परिवेष्टन ) हो जाती है। ( जिस जगह सर्प आदि काटते हैं, उसके ऊपर कस कर बाँध देने से विष का दौर दूसरे अङ्गों में नहीं होता है ) ॥ १६ ॥

**टीका**—मादृशः चौरः एतेन = यज्ञोपवीतेन ; भित्तिषु = कुड्येषु ; कर्मणः= तस्करतारूपकार्यस्य मार्गम् = सन्धिरूपं पन्थानम् ; मापयति = मितं विदधाति ; एतेन = यज्ञोपवीतेनैव ; भूषणानाम = परिहितालङ्काराणाम् संप्रयोगान् = श्लिष्ट-बन्धान् ; मोचयति = शिथिलीकरोति इति भाव ; यन्त्रेण = अर्गलादिना दृढे = संयमिते, कपाटे, उद्घाटनम् = मोचनम् ; भवति = जायते ; कीटैः = वृश्चिकादिभिः सर्पैः = भुजगैः च ; दष्टस्य = सञ्जातदंशनस्य जनस्य ; परिवेष्टनम् = परितः बन्धनञ्च भवतीति शेषः ॥ १६ ॥

**टिप्पणी**—उद्घाटनम्—उद् + √घट् + णिच्। परिवेष्टनम्– परि + √वेष्ट् + ल्युट् ॥

इस श्लोक में समुच्चय अलङ्कार एवं वसन्ततिलका छन्द है। छन्द का लक्षण—

उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः ॥ १६ ॥

**शब्दार्थः**—मापयित्वा = नाप कर, कर्म = सेंध खनना रूप कार्य को। एकलोष्टावशेषः=एक ईंट है बाकी जिसमें ऐसी, सन्धिः = सेंध। अहिना= सर्प के द्वारा, दष्टः = काटा गया। स्वस्थः = ठीक, पहले जैसा।

**अर्थः**—नाप कर सेंध लगाना प्रारम्भ करता हूँ। ( वैसा करके और देखकर ) अब इस सेंध में एक ही ईंट निकालना बाकी रह गया है। हाय! हाय!! बड़ा कष्ट है। साँप ने काँट खाया ( जनेऊ से अँगुली को बांध कर विष चढ़ने का अभिनय करता है। दवा करके ) स्वस्थ हो गया। ( फिर सेंध फोड़कर और देखकर ) अरे! दीपक जल रहा है। जैसे कि —

**टीका**—मापयित्वा = परिमितिं विधाय ; कर्म = सन्धिच्छेदनमित्यर्थः। एकः = केवलः लोष्टः=ईष्टिका, अवशेषः = अवशिष्ट यत्र सः ; सन्धिः = चौरकर्म-

शिखा प्रदीपस्य सुवर्णपिञ्जरा महीतले संधिमुखेन निर्गता।
विभाति पर्यन्ततमःसमावृता सुवर्णरेखेव कषे निवेशिता ॥१७॥

( पुनः कर्म कृत्वा ) समाप्तोऽयं संधिः । भवतु, प्रविशामि । अथवा न तावत्प्रविशामि । प्रतिपुरुषं निवेशयामि । ( तथा कृत्वा ) अये, न कश्चित् । नमः कार्तिकेयाय । ( प्रविश्य, दृष्ट्वा च ) अये, पुरुषद्वयं सुप्तम् । भवतु, आत्मरक्षार्थं द्वारमुद्धाटयामि । कथं जीर्णत्वाद्गृहस्य विरौति कपाटम् ? । तद्यावत्सलिलमन्वेषयामि । क्व नु खलु सलिलं भविष्यति ? । ( इतस्ततो दृष्ट्वा सलिलं गृहीत्वा क्षिपन्, सशङ्कम् ) मा तावद्भूमौ पतच्छब्दमुत्पादयेत् । भवतु एवं तावत् । ( पृष्ठेन प्रतीक्ष्य कपाटमुद्घाट्य च ) भवतु एवं तावत् । इदानीं परीक्षे किं लक्ष्यसुप्तम्, उत परमार्थसुप्तमिदं द्वयम् । ( त्रासयित्वा परीक्ष्य च ) अये, परमार्थसुप्तेनानेन भवितव्यम् । तथा हि,—

---

मार्गः । अहिना=सर्पेण ; दष्टः = कृतदंशनः । स्वस्थः—स्वस्मिन् = स्वरूपे तिष्ठतीति स्वस्थः = विषवेगशून्यः ॥

शिखा प्रदीपस्य इति

अन्वयः—सुवर्णपिञ्जरा, सन्धिमुखेन, महीतले, निर्गता, पर्यन्ततमःसमावृता, प्रदीपस्य, शिखा, कषे निवेशिता, सुवर्णरेखा, इव, विभाति । १७ ॥

शब्दार्थः—सुवर्णपिञ्जरा=सोना जैसी पीली, सन्धिमुखेन=सेंध की राह से, सेंध के छेद से, महीतले=जमीन पर, निर्गता=निकली हुई, पर्यन्ततमःसमावृता=चारों ओर अँधेरे से घिरी हुई, प्रदीपस्य=दीपक की, शिखा=लौ, कषे=कसौटी पर, निवेशिता=खींची गयी, सुवर्णरेखा=सोने की रेखा, इव=जैसी, विभाति=शोभित हो रही है ।

अर्थः—सोना जैसी पीली, सेंध की राह से ( बाहर ) जमीन पर निकली हुई, चारों ओर अँधेरे से घिरी हुई दीपक की लौ ( चमक ) ऐसी शोभित हो रही है जैसी कसौटी पर खींची गई सोने की रेखा ( पतली लाइन ) ॥ १७ ॥

टीका—सुवर्णवत्=कनकमिव पिञ्जरा=पिङ्गलवर्णा ; सन्धिमुखेन=सन्धिछिद्रेण ; महीतले=भूतले ; निर्गता=निःसृता ; पर्यन्तेषु=परितः, चतुर्भागेषु इत्यर्थः तमसा=अन्धकारेण समावृता=समाच्छन्ना ; प्रदीपस्य=दीपकस्य ; शिखा=कान्तिः ; कषे=शाणे ; निवेशिता=दत्ता, सुवर्णस्य=कनकस्य रेखा=लेखा, इव=यथा ; विभाति=शोभते ॥१७॥

टिप्पणी—इस श्लोक में उपमा अलङ्कार एवं वंशस्थ छन्द है । छन्द का लक्षण—"जतौ तु वंशस्थमुदीरितं जरौ" ॥१७॥

निःश्वासोऽस्य न शङ्कितः सुविशदस्तुल्यान्तरं वर्तते
दृष्टिर्गाढनिमीलिता न विकला नाभ्यन्तरे चञ्चला।
गात्रं स्रस्तशरीरसंधिशिथिलं शय्याप्रमाणाधिकं
दीपं चापि न मर्षयेदभिमुखं स्याल्लक्ष्यसुप्तं यदि ॥१८॥

---

शब्दार्थः—प्रतिपुरुषम्=काठ आदि से बना हुआ मनुष्य का पुतला। पुरुषद्वयम्=दो पुरुष, सुप्तम्=सोये हैं। आत्मरक्षार्थम्=अपनी रक्षा के लिये, द्वारम्=दरवाजा को। विरौति=मरमरता है। लक्ष्यसुप्तम्=छल से सोये हुए, परमार्थसुप्तम्=सही में सोए हुए॥

अर्थः—(फिर सेंध फोड़ कर) यह सेंध पूरी हो गई। अच्छा अब प्रवेश करूँ। अथवा पहले मैं स्वयं न घुस कर मनुष्य के बनावटी पुतले ( प्रतिपुरुष ) को घुसाता हूँ। ( वैसा करके ) अरे! कोई नहीं है। 'कार्तिकेय' के लिए नमस्कार है। ( घुस कर और देख कर ) अरे! दो मनुष्य सोये हुए हैं। अच्छा, तो अपनी रक्षा के लिए दरवाजा खोलता हूँ। क्यों? घर के पुराना होने के कारण किवाड़ें मरमराती ( शब्द करती ) हैं? तो जब तक पानी ढूढता हूँ। पानी कहाँ होगा? ( इधर-उधर देखकर पानी को लेकर किवाड़ पर डालता हुआ शङ्का पूर्वक ) जमीन पर गिरता हुआ ( यह पानी ) शब्द पैदा न करे। अच्छा तो ऐसा करूँ। ( पीठ के सहारे किवाड़ उतार कर ) अच्छा, तो ऐसा ( करूँ )। अब परीक्षा करूँगा कि यह दोनों छल से ( बनावटी रूप से ) सो रहे हैं अथवा वास्तव में सोये हुए हैं। ( डरा कर और परीक्षा करके ) अरे ये दोनो सचमुच सोये हुए हैं। क्यों कि—

टीका—प्रतिपुरुषम् = काष्ठादिविहितां पुरुषप्रतिकृतिम्। पुरुषद्वयम्= चारुदत्तविदूषकावित्यर्थः, सुप्तम् = शयनं गतम्। आत्मनः = स्वस्य रक्षार्थम् = त्राणार्थम्; द्वारम् = कपाटमित्यर्थः। विरौति = शब्दायते। लक्ष्येण=व्याजेन सुप्तम्= शयितम्। परमार्थेन=यथार्थेन सुप्तम् ( इदम् = पुरुषद्वयमित्यर्थः )॥

निश्वासोऽस्य इति—

अन्वयः—अस्य, निःश्वासः, शङ्कितः, न, ( अपि तु ), सुविशदः, तुल्यान्तरम्, वर्तते, दृष्टिः, गाढनिमीलिता ( अस्ति, सा ) न, विकला, अभ्यन्तरे, न, चञ्चला, ( वर्तते ), गात्रम्, स्रस्तशरीरसंधिशिथिलम्, शय्याप्रमाणाधिकम् ( च, वर्तते ), यदि, लक्ष्यसुप्तम्, स्यात्, ( तदा ), अभिमुखम्, दीपम्, च, अपि, न, मर्षयेत्॥१८।

शब्दार्थः—अस्य=सोये हुए इन दोनों पुरुषों की, निःश्वासः=साँस, शङ्कितः = शङ्कायुक्त, न = नहीं है, ( अपि तु = किन्तु ) सुविशदः = स्पष्ट, सरल, तुल्यान्तरम्=समान अन्तर के साथ ( चालवाली ), वर्तते = है, दृष्टिः = आँख, गाढनिमीलिता = भली-भाँति बन्द, ( अस्ति = है, सा=वह आँख ), न विकला= न बेचैन, ( और ) अभ्यन्तरे=भीतर में, न चञ्चला=न तो चञ्चल, ( वर्तते=है ), गात्रम्=शरीर, स्रस्तशरीरसंधिशिथिलम् = जोड़ों के ढीली होने के कारण शिथिल, शय्याप्रमाणाधिकम्=खाट के आकार से अधिक, ( वर्तते=है ), यदि, लक्ष्यसुप्तम्=छल से सोये हुए, स्यात्=होते, ( तदा=तब ), अभिमुखम्=सामने, दीपम्=दीपक को, अपि=भी, न मर्षयेत्=न सहन करते ॥

अर्थः—सोये हुए इन दोनों (पुरुषों) की साँस शङ्का युक्त नहीं है ( अर्थात् स्वाभाविक रीति से चल रही है )। ( उनकी यह साँस ) स्पष्ट तथा समान अन्तर वाली ( अर्थात् एक रूप से चलने वाली ) है। आँख भली भाँति बन्द है। वह ( आँख ) न तो बेचैन है और न तो ( पुतली ) ही चञ्चल है। देह के जोड़ों ( सन्धियों ) के ढीली होने के कारण शरीर शिथिल तथा खाट के आकार से अधिक है। ( अर्थात् गाढ़ी नींद के कारण शरीर के अङ्ग खाट के नीचे भी लटक रहे हैं )। यदि ( ये ) छल से सोये होते तो सामने दीपक ( के प्रकाश ) को भी नहीं सहन करते ( अर्थात् दीपक के प्रकाश से इनकी आँखें चौंधिया जाती ) ॥ १८ ॥

टीका—अस्य = सुप्तपुरुषद्वयस्य ; निःश्वासः = प्राणवायुः इति अर्थः ; शङ्का सञ्जाता अस्य इति शङ्कितः = शङ्कायुक्तः ; नास्ति ; अपि तु ; सुविशदः= स्पष्टः, सरलः इत्यर्थः ; तुल्यम्=एकरूपम् अन्तरम् = व्यवधानम् यथा स्यात्तथा ; वर्तते = अस्ति ; दृष्टिः = नेत्रम् गाढम् = सुदृढम् निमीलिता = मुद्रिता ; अस्तीति शेषः ; सा न विकला विक्लवा ; तथा अभ्यन्तरे = नेत्राभ्यन्तरे ; न चञ्चला = न च चाञ्चल्ययुक्ता ; वर्तते इति शेषः ; गात्रम् = शरीरम् ; स्रस्ताः = शिथिलाः ये शरीरसन्धयः = अवयवग्रन्थयः तैः शिथिलम् = स्रस्तम् पतितम् वा ; शय्यायाः = खट्वायाः प्रमाणात् = परिमाणात् अधिकम् = अतिरिक्तम् ; वर्तते इति शेषः ; कृत्रिमनिद्रायाम् अङ्गानां शय्यातः विस्रंशनं न सम्भाव्यते, अतः ज्ञायते यथार्थसुप्तं पुरुषद्वयमितिभावः । यदि = चेत् ; लक्ष्येण=छलेन सुप्तम् = शयितम् स्यात् = भवेत्, तदा अभिमुखम् = समक्षम् ; दीपम् = दीपकम् ; चापि ; न मर्षयेत् = न सहेत ॥ १८ ॥

( समन्तादवलोक्य ) अये ! कथं मृदङ्गः, अयं दर्दुरः, अयं पणवः, इयमपि वीणा, एते वंशाः, अमी पुस्तकाः, कथं नाट्याचार्यस्य गृहमिदम्। अथवा भवनप्रत्ययात्प्रविष्टोऽस्मि। तत्किं परमार्थदरिद्रोऽयम्, उत राजभयाच्चौरभयाद्वा भूमिष्ठं द्रव्यं धारयति। तन्ममापि नाम शर्विलकस्य भूमिष्ठं द्रव्यम्। भवतु, बीजं प्रक्षिपामि। ( तथा कृत्वा ) निक्षिप्तं बीजं न क्वचित्स्फारीभवति। अये, परमार्थदरिद्रोऽयम्। भवतु गच्छामि।

विदूषकः—( उत्स्वप्नायते ) भो वअस्स ! संधी विअ दिस्सदि, चोरं विअ पेक्खामि, ता गेण्हदु भवं एदं सुवण्णभंडअं। [ भो वयस्य ! संधिरिव दृश्यते, चौरमिव पश्यामि, तद्गृह्णातु भवानिदं सुवर्णभाण्डम्। ]

---

टिप्पणी—इस श्लोक में सोये हुए पुरुषों का स्वाभाविक वर्णन किया गया है, अतः स्वभावोक्ति अलङ्कार है। इसमें प्रयुक्त छन्द का नाम है—शार्दूलविक्रीडित। छन्द का लक्षण—

"सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम्" ॥ १८ ॥

शब्दार्थः—भवनप्रत्ययात् = घर के विश्वास से। भूमिष्ठम् = जमीन में गडा हुआ। बीजम्=बीज को। निक्षिप्तम् = फेंका गया ; स्फारीभवति = फैल रहा है। उत्स्वप्नायते = स्वप्न में बड़बड़ाता है। उपहसति = उपहास कर रहा है। व्यापादयामि = मार डालूँ, उत = अथवा, लघुत्वात् = हल्का होने से, कमजोर मन का होने के कारण। जर्जरस्नानशाटीनिबद्धम् = नहाने की फटी-पुरानी धोती मे बँधा हुआ, दीपप्रभया = दीपक के प्रकाश से, उद्दीपितम् = चमकने वाला। तुल्यावस्थम् = समान हालत वाले, कुलपुत्रम्=अच्छे कुल में पैदा हुए व्यक्ति को।

अर्थः—( चारों ओर देख कर ) अरे ! क्या (यह) मृदङ्ग ( ढोलक जैसा एक बाजा ) है। यह दर्दुर ( एक प्रकार का बाजा ) है ? यह पणव है, यह वीणा है, ये बासुरियाँ हैं और ये पुस्तके हैं। क्या यह मकान नाच-गाना आदि सिखलानेवाले किसी नाट्याचार्य का है ? अथवा घर के विश्वास से घुस आया हूँ। (अर्थात् महल बड़ा है। अतः धन से भरा होगा। इस विश्वास से घुस आया हूँ।) तो क्या यह वास्तव में दरिद्र है ? अथवा राजा एवं चोरों के डर के मारे जमीन में गाड़ कर अपना धन रखता है। तो क्या मुझ 'शर्विलक' के लिए भी जमीन में छिपा हुआ धन ( अप्राप्य ) है ? अच्छा बीज फेंकता हूं। ( बीज फेंक कर ) फेंका गया बीज कहीं नहीं फैल रहा है। अरे यह तो सचमुच दरिद्र है। अच्छा, ( यहाँ से ) जाता हूँ।

**शर्विलकः**—किं नु खल्वयमिह मां प्रविष्टं ज्ञात्वा दरिद्रोऽस्मीत्युपहसति ? । तत्किं व्यापादयामि उत लघुत्वादुत्स्वप्नायते ? । (दृष्ट्वा) अये, जर्जरस्नानशाटीनिबद्धं दीपप्रभयोद्दीपितं सत्यमेवैतदलंकरणभाण्डम् । भवतु, गृह्णामि । अथवा न युक्तं तुल्यावस्थं कुलपुत्रजनं पीडयितुम, तद्गच्छामि ।

**विदूषकः**—भो वअस्स ! साविदोसि गोबम्हणकामाए, जइ एदं सुवण्ण-भंडअं ण गेण्हसि । [ भो वयस्य ! शापितोऽसि गोब्राह्मणकाम्यया,

---

**विदूषक**—( स्वप्न में बड़बड़ाता है ) हे मित्र ! सेंध सी दिखाई दे रही है । चोर सा देख रहा हूँ । अतः आप इस सोने के बक्स ( स्वर्ण-भाण्ड ) को लें ।

**शर्विलक**—क्या यह सचमुच मुझे इस घर में घुसा हुआ जान कर "मैं दरिद्र हूं" ऐसा ( सूचित कर ) मेरी हँसी उड़ा रहा है ? तो क्या मार डालूँ ? अथवा चञ्चल ( या कमजोर मनका ) होने के कारण स्वप्न देखता हुआ बड़बड़ा रहा है । ( देख कर ) अरे ! नहाने की फटी पुरानी धोती में बँधा हुआ, दीपक के प्रकाश से चमकनेवाला सचमुच ही यह आभूषणों का डिब्बा है । अच्छा, लेता हूँ । अथवा अपनी ही तरह ( निर्धन ) हालत वाले अच्छे कुल में पैदा हुए व्यक्ति को दुःख देना ठीक नहीं है । तो जाता हूँ ।

**टीका**—भवनस्य=विशालगृहस्य प्रत्ययात् = विश्वासात् ; भवनमिदं विशालम्, अतोऽत्र धनमपि अधिकं भविष्यति इति विश्वासादिति भावः । भूमिष्ठम्=भूमौ निखातम् । बीजम्=अभिमन्त्रितम् बीजविशेषम् । एतादृशं बीजं भूमौ क्षिप्तं बहुलीभवतीति प्रसिद्धिः । निक्षिप्तम् = प्रक्षिप्तम् ; स्फारीभवति = बहुलीभवति । उत्स्वप्नायते = स्वप्ने जल्पति । उपहसति=उपहासं करोति, मिथ्यासुवर्णभाण्डकथनेनेति शेषः । व्यापादयामि=मारयामि; उत=अथवा; लघुत्वात् =क्षुद्रत्वात्, मनसः दौर्बल्यादित्यर्थः । जर्जरा=जीर्णा या स्नानशाटी=स्नानवस्त्र-मित्यर्थः तया निबद्धम्=बद्धम् ; दीपस्य=दीपकस्य प्रभया=कान्त्या. उद्दीपितम्= प्रकाशितम् । तुल्या=समाना निर्धनरूपा इत्यर्थः अवस्था=परिस्थितिः यस्य तम्, कुलपुत्रम्=सत्कुले उत्पन्नम् जनमिति भावः ॥

**टिप्पणी**—बीजम्=वि + √जन् + ड, उपसर्गस्य दीर्घः बवयोरभेदः ॥

यद्येतत्सु-वर्णभाण्डं न गृह्णासि । ]

शर्विलकः--अनतिक्रमणीया भगवती गोकाम्या ब्राह्मणकाम्या च तद्गृह्णामि। अथवा ज्वलति प्रदीपः । अस्ति च मया प्रदीपनिर्वापणार्थमाग्नेयः कीटो धार्यते। तं तावत्प्रवेशयामि । तस्यायं देशकालः । एष मुक्तो मया कीटो यात्वेवास्य दीपस्योपरि मण्डलैर्विचित्रैर्विचरितुम्। एष पक्षद्वयानिलेन निर्वापितो भद्रपीठेन। धिक्कृतमन्धकारम् । अथवा मयाप्यस्मद्ब्राह्मणकुले न धिक्कृतमन्धकारम् ? । अहं हि चतुर्वेदविदोऽप्रतिग्राहकस्य पुत्रः शर्विलको नाम ब्राह्मणो गणिकामदनिकार्थमकार्यमनुतिष्ठामि । इदानीं करोमि ब्राह्मणस्य प्रणयम् । ( इति जिघृक्षति )

---

शब्दार्थ :--गोब्राह्मणकाम्यया=गो और ब्राह्मण की अभिलाषा के द्वारा, शापितः=सौगन्ध दिलाये गये। अनतिक्रमणीया=अनुल्लङ्घनीय, जिसका उल्लङ्घन न किया जा सके, ऐसी । प्रदीपनिर्वापणार्थम्=दीपक बुझाने के लिये, आग्नेयः= अग्नि सम्बन्धी अर्थात् आग को बुझाने वाला । पक्षद्वयानिलेन=दोनों पंखों की हवा से, निर्वापितः=बुझा दिया गया । चतुर्वेदविदः=चारों वेदों के जानने वाले, अप्रतिग्राहकस्य=दान न लेने वाले का, अकार्यम् = कुकृत्य को। जिघृक्षति=लेना चाहता है । विक्रीतपण्यः=सामान बेंच देने वाले।

अर्थः—विदूषक– हे मित्र गाय और ब्राह्मण की अभिलाषा के द्वारा तुम्हें शपथ दिलाता हूँ ( अर्थात् तुम्हें गाय और ब्राह्मण की सौगन्ध है ), यदि तुम आभूषण के इस डिब्बे को नहीं लेते हो ।

शर्विलक—भगवती गाय और ब्राह्मण की अभिलाषा उल्लंघन करने लायक नहीं होती ( अर्थात् गाय और ब्राह्मण की सौगन्ध टालने लायक नहीं होती, तो ले लेता हूँ । किन्तु दीपक जल रहा है। दीपक बुझाने के लिए मैं आग का कीड़ा रखता हूं । तब तक उसको छोड़ता हूँ । उसको छोड़ने के लिए यही ( उचित ) समय और स्थान है । मेरे द्वारा छोड़ा गया यह कीड़ा इस दीपक के ऊपर विचित्र ( रूप ) से मडराने के लिये उड़े । 'भद्रपीठ' ( कीड़े ) ने अपने पंखो की हवा से इस ( दीपक ) को बुझा दिया । हाय ! अँधेरा कर दिया, अथवा, हाय ! मैंने भी अपने ब्राह्मण कुल में अँधेरा नहीं कर दिया ? ( अर्थात् कर दिया ) । मैं चारों वेदों के जानने वाले तथा दान न लेने वाले का पुत्र 'शर्विलक' नाम का ब्राह्मण वेश्या मदनिका के लिए अनुचित कार्य कर रहा हूं । अब ब्राह्मण का प्रणय करता हूँ । ( अर्थात् ब्राह्मण विदूषक की प्रार्थना स्वीकार करता हूँ ) । ( ऐसा कह कर लेना चाहता है ) ।

**विदूषकः**—भो वअस्स ! सीदलो दे अग्गहत्थो। [ भो वयस्य ! शीतलस्तेऽग्रहस्तः । ]

**शर्विलकः**—धिक्प्रमादः। सलिलसंपर्काच्छीतलो मेऽग्रहस्तः। भवतु, कक्षयोर्हस्तं प्रक्षिपामि। ( नाट्येन सव्यहस्तमुष्णीकृत्य गृह्णाति )

**विदूषकः**—गहिदं। [ गृहीतम् । ]

**शर्विलकः**—अनतिक्रमणीयोऽयं ब्राह्मणप्रणयः, तद्गृहीतम्।

**विदूषकः**—दाणिं विक्किणिदपण्णो विअ वाणिओ, अहं सुहं सुविस्सं। [ इदानीं विक्रीतपण्य इव वणिक्, अहं सुखं स्वप्स्यामि । ]

**शर्विलकः**—महाब्राह्मण ! स्वपिहि वर्षशतम्। कष्टमेवं मदनिकागणिकार्थे ब्राह्मणकुलं तमसि पातितम्, अथवा आत्मा पातितः ?।

---

**विदूषक**—हे मित्र ! तुम्हारी अँगुलियाँ ठण्डी हैं।

**शर्विलक**—दुःख है। बड़ी असावधानी हो गयी। जल के छूने से मेरी अँगुलियाँ ठण्डी हो गई हैं। अच्छा, अँगुलियों को काँख के भीतर रखता हूँ ( अर्थात् रख कर गरम करता हूं )। ( अभिनयपूर्वक दाहिने हाथ को गर्म करके सोने के जेवरों के डिब्बे को लेता है )।

**विदूषक**—ले लिया ?

**शर्विलक**—ब्राह्मण का आग्रह ( हठ के साथ कहना ) टालने लायक नहीं है। इसलिए ले लिया।

**विदूषक**—अब मैं समान बेंच कर खाली हुए बनिये की भाँति सुख के साथ सोऊँगा।

**शर्विलक**—महाब्राह्मण ! सौ वर्ष सोते रहो। अफसोस है कि 'मदनिका' वेश्या के लिये ( मैंने अपने पिता आदि के गोत्रवाले ) ब्राह्मण कुल को अन्धकार में डाल दिया। अथवा अपने आपको ( अन्धकार में अथवा नीचे ) गिरा दिया ?

**टीका**—गोब्रह्मणकाम्यया—गवाम् = धेनूनाम् ब्राह्मणानाञ्च = द्विजानाञ्च काम्यया=अभिलाषया, शापितः=सपथं कारितः, मया इति शेषः। अनतिक्रमणीया= अनुल्लङ्घनीया। प्रदीपस्य=दीपकस्य निर्वापणार्थम्=शान्त्यर्थम्, आग्नेयः=अग्नि-सम्बन्धी। पक्षद्वयानिलेन=पक्षद्वयवायुना, निर्वापितः=शान्तिं प्रापितः। चतुर्वेद-विदः=चतुर्वेदज्ञस्य, अप्रतिग्राहकस्य = परदानाग्राहिणः, अकार्यम्=गर्हितं कर्म। जिघृक्षति=ग्रहीतुमिच्छति। अग्रश्चासौ हस्तश्च अग्रहस्तः=कराग्रभागः। विक्रीतम्= मूल्येन। दत्तम् पण्यम्=विक्रेयवस्तु येन सः॥

धिगस्तु खलु दारिद्र्यमनिर्वेदितपौरुषम्।
यदेतद्गर्हितं कर्म निन्दामि च करोमि च ॥१६॥

तद्यावन्मदनिकाया निष्क्रयणार्थं वसन्तसेनागृहं गच्छामि।

---

धिगस्तु इति

**अन्वयः**—अनिर्वेदितपौरुषम्, दारिद्र्यम्, खलु, धिक्, अस्तु, यत्, एतत्, गर्हितम्, कर्म, निन्दामि, च, करोमि च ॥१६।

**शब्दार्थः**—अनिर्वेदितपौरुषम्=जिसमें आदमी का पुरुषार्थ कुछ भी नहीं कर पाता अथवा जिसमें मनुष्य का पुरुषार्थ खिन्न नहीं होता, ऐसी, दारिद्र्यम्=गरीबी को, खलु=निश्चय ही, धिक्=धिक्कार, अस्तु=हो ( है ), यत्=जिससे, एतत्=यह, गर्हितम्=निन्दनीय, कर्म=काम को, निन्दामि=अनुचित बतला रहा हूँ, च = और, करोमि च=कर भी रहा हूँ ॥

**अर्थः**—जिसमें आदमी का पुरुषार्थ कुछ भी नहीं कर पाता अथवा जिसमें ( खराब काम करने पर भी ) मनुष्य का पुरुषार्थ खिन्न नहीं होता, ऐसी गरीबी को धिक्कार है। जिसके कारण इस खराब काम ( चोरी ) की निन्दा कर रहा हूँ और ( फिर ) भी कर रहा हूँ। ( अर्थात् गरीबी कठिन होती है। इसी के कारण मैं चोरी को बुरा काम समझते हुए भी कर रहा हूँ ) ॥ १६ ॥

**टीका**—अनिर्वेदितपौरुषम्—निर्वेदः सञ्जातः अस्य इति निर्वेदितं न निर्वेदितम् अनिर्वेदितम्=अखिन्नम् वा अनिश्चितम् अगणितमित्यर्थः ( 'प्रकरण-निश्चयो निर्वेदः' इति पृथ्वीधरः ) पौरुषम्=पुरुषस्य भावः कर्म वा यस्मिन् तत्; दारिद्र्यम्=निर्धनत्वं; खलु=निश्चितम्; धिक्; अस्तु=वर्तताम्। यत्=यस्मात्, अहमितिशेषः, एतत्=प्रारभ्यमाणम्; गर्हितम्=निन्दितम्, कर्म = कार्यम् तस्करता-मित्यर्थः, निन्दामि च=निर्भर्त्सयामि च, करोमि च=विवशतया सम्पादयामि च ॥१६॥

**टिप्पणी**—इस श्लोक में काव्यलिङ्ग अलङ्कार एवं अनुष्टुप् छन्द है। छन्द का लक्षण—

श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम्।
द्विचतुष्पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः ॥ १६ ॥

**शब्दार्थः**—निष्क्रयणार्थम् = दासीपन से छुड़ाने के लिए। पदशब्दः = पैरों की आवाज, पैरों की आहट।

**अर्थः**—तो अब मैं ( धन देकर ) 'मदनिका' को (दासीपन से) छुड़ाने के लिए 'वसन्तसेना' के घर को जाता हूँ।

( परिक्रम्यावलोक्य च ) अये, पदशब्द इव । मा नाम रक्षिणः । भवतु, स्तम्भीभूत्वा तिष्ठामि । अथवा ममापि नाम शर्विलकस्य रक्षिणः । योऽहं

मार्जारः क्रमणे मृगः प्रसरणे श्येनो ग्रहालुञ्चने
सुप्तासुप्तमनुष्यवीर्यतुलने श्वा सर्पणे पन्नगः
माया रूपशरीरवेशरचने वाग्देशभाषान्तरे
दीपो रात्रिषु संकटेषु डुडुमो वाजी स्थले नौर्जले ॥२०॥

---

( घूमकर और देखकर ) अरे ! पैरों की आहट-सी है । पहरेदार न हो ? अच्छा, खम्भा की खाँति ( निश्चल ) होकर खड़ा हो जाता हूं । अथवा मुझ 'शर्विलक' के लिए भी पहरेदार ( डर की चीज हैं ) !

टीका—निष्क्रयणार्थम् = दासीभावात् मोचनार्थमित्यर्थः । पदस्य = चरणस्य शब्दः = ध्वनिः ॥

मार्जारः क्रमणे इति—

अन्वयः—( 'यः अहम्' अनेन गद्यस्थेन अन्वयः ), क्रमणे, मार्जारः ; प्रसरणे, मृगः; ग्रहालुञ्चने, श्येनः; सुप्तासुप्तमनुष्यवीर्यतुलने, श्वा; सर्पणे, पन्नगः; रूपशरीरवेशरचने, माया; देशभाषान्तरे, वाक्; रात्रिषु, दीपः; सङ्कटेषु, डुडुमः; स्थले, वाजी; जले, नौ ( अस्मि ) ॥ २० ॥

शब्दार्थः—( यः = जो, अहम् = मैं ), क्रमणे = उछलने में, मार्जारः = बिलाव; प्रसरणे = जल्द भागने में, मृगः = हरिण; ग्रहालुञ्चने = झपटकर पकड़ने और छीनने में, श्येनः = बाज; सुप्तासुप्तमनुष्यवीर्यतुलने = सोये हुए एवं बिना सोये हुए मनुष्य का बल जाँचने में, श्वा = कुत्ता; सर्पणे = सरकने में, पन्नगः = साँप; रूपशरीरवेशरचने = आकार, शरीर एवं वेश बनाने में, माया = इन्द्रजाल; देशभाषान्तरे = दूसरे देश की भाषा बोलने में, वाक् = सरस्वती; रात्रिषु = रातों में, दीपः = दीपक; सङ्कटेषु = सङ्कटों में, डुडुमः = भेड़िया; स्थले = जमीन पर, वाजी = घोड़ा; जले = जल में, नौ = नैया ( अस्मि = हूँ ) ॥

अर्थः—झपटने अथवा उछलने में बिलाव, जल्द भाग निकलने में हरिण, झपट कर पकड़ने और छीनने में बाज, सोये हुए एवं बिना सोये हुए मनुष्य का बल जाचने में कुत्ता, सरकने में साँप, ( विचित्र-विचित्र ) आकार, शरीर एवं वेश बनाने में माया, अनेक देशों की भाषा बोलने में ( साक्षात् ) सरस्वती, रातों में दीपक, सङ्कट के समय भेड़िया, जमीन पर घोड़ा और जल में नौका ( की तरह हूँ ) ( अर्थात् किसी भी हालत में मुझे कोई पकड़ नहीं सकता ) ॥ २० ॥

अपि च,—

**भुजग इव गतौ गिरिः स्थिरत्वे पतगपतेः परिसर्पणे च तुल्यः।**
**शश इव भुवनावलोकनेऽहं वृक इव च ग्रहणे बले च सिंहः ॥२१॥**

---

टीका—'यः अहम् = शर्विलकः' क्रमणे = उच्छलने ; मार्जारः = विडालः ( 'ओतुर्विडालमार्जार' इत्यमरः ) ; प्रसरणे = उत्प्लुत्य धावने ; मृगः = हरिणः ; ग्रहश्च = ग्रहणञ्च आलुञ्चनञ्च = आच्छिद्य हरणञ्च इति ग्रहालुञ्चनम् तस्मिन् ; श्येनः = पक्षिविशेषः ; सुप्तस्य = कृतशयनस्य असुप्तस्य = जागरितस्य च मनुष्यस्य=नरस्य यत् वीर्यम् = सामर्थ्यम् तस्य तुलने = परिज्ञाने निर्धारणे इत्यर्थः ; श्वा = कुक्कुरः ; सर्पणे = भूतलपरिसर्पणे ; पन्नगः=सर्पः ; रूपस्य = आकारस्य शरीरस्य = विभिन्नजीवानां गात्रस्य वेशस्य = अलङ्करादियोजनायाः च रचने = निर्माणे ; माया = इन्द्रजालम् ; अन्या = इतरा देशभाषा = प्रदेशवाणी इति देशभाषान्तरम् तस्मिन् ; अन्यदेशभाषाया परिज्ञाने, परिभाषणे च, वाक् = साक्षात् सरस्वती ; रात्रिषु = रजनीषु ; दीपः = दीपकः ; सङ्कटेषु = विपत्तिषु ; डुडुमः = वृकः ; स्थले = भूमौ ; वाजी = अश्वः ; जले = सलिले ; नौ=तरणिः ; अस्मि इति शेषः। एतादृशस्य मम शर्विलकस्य रक्षिणः किं करिष्यन्ति ? ॥२०॥

टिप्पणी—क्रमणे = पग रखने में, आगे बढ़ने में, √क्रम+ल्युट्। प्रसरणे = वेग से जाने में, प्र + √सृ + ल्युट् ॥

यहाँ पर एक ही शर्विलक में विडाल आदि का अभेद रूप से आरोप करने के कारण मालारूपक अलङ्कार है। इसमें प्रयुक्त छन्द का नाम है—शार्दूलविक्रीडित। छन्द का लक्षण—

"सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम्" ॥२०॥

भुजग इव इति—

अन्वयः—अहम्, गतौ, भुजगः, इव, स्थिरत्वे, गिरिः, परिसर्पणे, पतगपतेः, तुल्यः, भुवनावलोकने, शशः, इव, ग्रहणे, वृकः, इव, बले, च, सिंहः, ( अस्मि ) ॥२१॥

शब्दार्थः—अहम् = मैं, गतौ = चाल में, भुजगः = सर्प, इव = जैसा, स्थिरत्वे = अडिग होने में, गिरिः = पर्वत, परिसर्पणे = जल्दी चलने में, पतगपतेः= पक्षिराज गरुड़ के, तुल्यः = समान, भुवनावलोकने = संसार को देखने में, शशः =

( प्रविश्य )

**रदनिका**—हद्धी हद्धी, बाहिरदुआरसालाए पसुत्तो वड्ढमाणओ। सोवि एत्थ ण दीसइ। भोदु। अज्जमित्तेअं सद्दावेमि। [ हा धिक् हा धिक्, बहिर्द्वारशालायां प्रसुप्तो वर्धमानकः। सोऽप्यत्र न दृश्यते। भवतु, आर्यमैत्रेयमाह्वयामि। ] ( इति परिक्रामति )

**शर्विलकः**—(रदनिकां हन्तुमिच्छति, निरूप्य) कथं स्त्री। भवतु, गच्छामि। ( इति निष्क्रान्तः )

---

खरगोश, इव = जैसा, ग्रहणे = पकड़ने में, वृकः = भेड़िया, इव = जैसा, बले = बल में, च = भी, सिंहः = सिंह, ( अस्मि = हूँ ) ॥

**अर्थः**—मैं चाल में साँप के समान, अडिग होने में ( स्थिरता में ) पर्वत एवं जल्दी चलने में पक्षियों के राजा गरुड़ के तुल्य, संसार को देखने में खरगोश जैसा पकड़ने में भेड़िया की भाँति एवं बल में सिंह के तुल्य हूँ ॥ २१ ॥

**टीका**—अहम्=शर्विलकः; गर्वोक्तिः इयम्; गतौ=गमने; भुजगः=सर्पः इव=यथा; स्थिरत्वे=दृढतायाम्; गिरिः=पर्वतः; परिसर्पणे=वेगेन गमने च; पतगपतेः= पक्षिराजस्य गरुडस्येत्यर्थः; तुल्यः=सदृशः; भुवनस्य = संसारस्य अवलोकने=दर्शने; शशः=शशकः इव; ग्रहणे = ग्रहे; वृकः इव; बले=वीर्ये च, सिंहः = मृगराजः; अस्मीति शेषः ॥२१॥

**टिप्पणी**—यहाँ पर एक ही उपमेय शर्विलक की बहुत से उपमानों के साथ समानता बतलाने के कारण मालोपमा अलङ्कार है। इस श्लोक के छन्द का नाम है पुष्पिताग्रा,-लक्षण—'अयुजि नयुगरेफतो यकारो युजि च नजौ जरगाश्च पुष्पिताग्रा ॥२१॥

( प्रवेश करके )

**अर्थः**—**रदनिका**—हाय ! हाय !! वर्धमानक बाहर के दरवाजे वाली कोठरी में ( बाहर बैठक में ) सोया हुआ था। वह भी यहाँ नहीं दिखाई दे रहा है। अच्छा, आर्य 'मैत्रेय' को पुकारती हूँ।

( ऐसा कह कर घूमती है )

**शर्विलक**—( रदनिका को मारना चाहता है। देखकर ) क्या स्त्री है ? अच्छा तो जाता हूँ। ( ऐसा कहकर निकल जाता है )

**रदनिका**—( गत्वा, सत्रासम् ) हद्धी हद्धी, अम्हाणं गेहे सन्धिं कप्पिअ चोरो णिक्कमति । भोदु, मित्तेअं गदुअ पबोधेमि । ( विदूषकमुपगम्य ) अज्जमित्तेअ ! उट्ठेहि उट्ठेहि । अम्हाणं गेहे संधि कप्पिअ चोरो णिक्कंतो । [ हा धिक् हा धिक्, अस्माकं गृहे संधिं कल्पयित्वा चौरो निष्क्रामति । भवतु मैत्रेयं गत्वा प्रबोधयामि । आर्यमैत्रेय ! उत्तिष्ठोत्तिष्ठ । अस्माकं गेहे संधिं कल्पयित्वा चौरो निष्क्रान्तः । ]

**विदूषकः**—( उत्थाय ) आः दासीए धीए ! किं भणासि – 'चोरं कप्पिअ संधी णिक्कंतो' ? । [ आः दास्याःपुत्रिके ! किं भणसि 'चौरं कल्पयित्वा संधिर्निष्क्रातः ?' । ]

**रदनिका**—हदास ! अलं परिहासेण । किं ण पेक्खसि एणं ? । [ हताश ! अलं परिहासेन । किं न प्रेक्षस एनम् ? । ]

**विदूषकः**—आः दासीए धीए ! किं भणासि—'दुदिअं विअ दुआरअं उग्घाडिदं' त्ति ? । भो वअस्स चारुदत्त ! उट्ठेहि उट्ठेहि । अम्हाणं गेहे संधि दइअ चोरो णिक्कंतो । [ आ दास्याःपुत्रिके ! किं भणसि—'द्वितीयमिव द्वारमुद्घाटितम्' इति ? । भो वयस्य चारुदत्त ! उत्तिष्ठोत्तिष्ठ, अस्माकं गेहे संधिं दत्त्वा चौरो निष्क्रान्तः । ]

**चारुदत्तः** - भवतु, भोः ! अलं परिहासेन ।

---

**शब्दार्थः**—कल्पयित्वा=करके, निष्क्रामति=निकल रहा है, भाग रहा है । प्रबोधयामि=जगाती हूँ । उद्देशे=स्थान में । दर्शनीयः=देखने लायक ॥

**अर्थः**—**रदनिका**—( जाकर डर के साथ ) हाय ! हाय !! हमारे घर में सेंध लगाकर चोर निकल रहा ह । अच्छा जाकर 'मैत्रेय' को जगाती हूँ । (विदूषक के पास जाकर ) आर्य मैत्रेय ! उठिए, उठिए । हमारे घर में सेंध लगाकर चोर निकल गया !

**विदूषक**—( उठकर ) अरी दासी की लड़की ! क्या कह रही हो—चोर को फोड़ कर सेंध निकल गई ?'

**रदनिका**—अरे शरारती ! हँसी मत करो । क्या इसे नहीं देखते हो ?

**विदूषक**—अरी दासी की लड़की ! क्या कह रही हो कि 'दूसरा दरवाजा सा खोल दिया है ।' हे मित्र चारुदत्त ! उठो, उठो । हमारे घर में सेंध लगाकर चोर निकल गया ।

**चारुदत्त**—अच्छा, अरे हँसी मत करो ।

**विदूषकः**—भो ! ण परिहासो । पेक्खदु भवं । [ भोः ! न परिहासः, प्रेक्षतां भवान् । ]

**चारुदत्तः**—कस्मिन्नुद्देशे ? ।

**विदूषकः**—भो ! एसो । [ भोः ! एषः । ]

**चारुदत्तः**—( विलोक्य ) अहो, दर्शनीयोऽयं संधिः, —

उपरितलनिपातितेष्टकोऽयं
शिरसि तनुर्विपुलश्च मध्यदेशे ।
असदृशजनसंप्रयोगभीरो-
र्हृदयमिव स्फुटितं महागृहस्य ॥२२॥

कथमस्मिन्नपि कर्मणि कुशलता ? ।

---

**विदूषक**—अजी, हँसी नहीं है । आप देख लीजिए ।

**चारुदत्त**—किस जगह पर ?

**विदूषक**—अरे, यह है ।

**चारुदत्त**—( देख कर ) अहा ! यह सेंध देखने लायक है ।

**टीका**—कल्पयित्वा=कृत्वा, निर्माय इत्यर्थः; निष्क्रामति=निर्गच्छति । प्रबोधयामि=जागरितं करोमि । उद्देशे=स्थाने । दर्शनीयः=अवलोकनीयः, **सुन्दरः** इति यावत् ॥

उपरितलेति—

**अन्वयः**—उपरितलनिपातितेष्टकः, शिरसि, तनुः, मध्यदेशे, विपुलः, च, अयम्, ( सन्धिः ), असदृशजनसम्प्रयोगभीरोः, महागृहस्य, स्फुटितम्, हृदयम्, इव, ( दृश्यते ) ॥२२॥

**शब्दार्थः**—उपरितलनिपातितेष्टकः = जिसमें ऊपर के हिस्से से खींचकर ईंटें हटाई गयी हैं, ऐसी, शिरसि = शिर में, प्रारम्भ में, तनुः=सँकरी, मध्यदेशे = बीच के स्थान में, विपुलः = चौड़ी, विशाल, अयम्=यह ( सेंध ), असदृशजन-सम्प्रयोगभीरोः=अनुचित व्यक्ति, चोर आदि के घुसने से डरे हुए, महागृहस्य= विशाल घर के, स्फुटितम्=फटे हुए, हृदयमिव=कलेजा के समान, ( दृश्यते= दिखलायी पड़ती है ) ॥

**अर्थः**—जिसमें ऊपर के हिस्से से खींचकर ईंटे हटाई गई हैं, जो ऊपरी हिस्से ( प्रारंभ ) में सँकरी और बीच के स्थान में चौड़ी है (अर्थात् जो घड़े के

**विदूषकः**—भो वअस्स ! अअं संधी दुवेहिं जेव दिएणो भवे—आदु आगंतुएण, सिक्खिदुकामेण वा ? अएणधा इध उज्जइणीए को अम्हाणं घरविहवं ण जाणादि ? । [ भो वयस्य ! एष संधिर्द्वाभ्यामेव दत्तो भवेत्—अथवाऽऽगन्तुकेन, शिक्षितुकामेन वा । अन्यथात्रोज्जयिन्यां कोऽस्माकं गृहविभवं न जानाति ? । ]

**चारुदत्तः**—

वैदेश्येन कृतो भवेन्मम गृहे व्यापारमभ्यस्यता
नासौ वेदितवान् धनैर्विरहितं विस्रब्धमुप्तं जनम् ।
दृष्ट्वा प्राङ्महतीं निवासरचनामस्माकमाशान्वितः
सन्धिच्छेदनखिन्न एव सुचिरं पश्चान्निराशो गतः ॥२३॥

---

आकार वाली है ) ऐसी यह सेंध, अयोग्य ( चोर ) मनुष्य के घुसने से डरे हुए ( इस ) विशाल घर के फटे हुए कलेजा के समान दिखाई पड़ती है ।

टीका —उपरितलात् = उद्ध्र्वभागात् निपातिताः = आकृष्टाः इष्टकाः यस्य तादृशः ; शिरसि = मुखभागे इत्यर्थः ; तनुः = क्षीणः ; मध्यदेशे = मध्यभागे ; विपुलः = विस्तीर्णः ; अयम् = सन्धिः ; असदृशजनस्य = अयोग्यजनस्य चौरादेः इत्यर्थः, सम्प्रयोगात् = प्रवेशात् भीरोः = भीतस्य ; महागृहस्य = विशालप्रासादस्य ; स्फुटितम् = विदीर्णम् ; हृदयमिव = वक्षःस्थलमिव ; दृश्यते इतिशेषः ॥२२॥

टिप्पणी—यहाँ पर अचेतन घर में की गयी सेंध की फटे हुए वक्षःस्थल के रूप में कल्पना करने के कारण उत्प्रेक्षा अलङ्कार है । प्रयुक्त छन्द का नाम है -पुष्पिताग्रा । छन्द का लक्षण पीछे श्लोक २१ की टिप्पणी में देखिये ॥२२॥

अर्थ : —क्या इस काम में भी कुशलता ( की आवश्यक है ) ?

**विदूषक**—हे मित्र ! यह सेंध दो ( तरह के आदमियों ) के द्वारा ही लगायी हुई हो सकती है । या तो यहाँ नये आये हुए परदेशी के द्वारा, अथवा चोरी सीखने वाले किसी मनुष्य के द्वारा । नहीं तो, इस 'उज्जयिनी' नगरी में कौन हमारे घर के धन को नहीं जानता है ? ( अर्थात् सभी जानते हैं कि 'चारुदत्त' का घर गरीब है ) ।

वैदेश्येन कृतो भवेदिति —

**अन्वयः**—वैदेश्येन, व्यापारम्, अभ्यस्यता, मम, गृहे, ( सन्धिः ) कृतः, भवेत्, असौ, धनैः, विरहितम्, विश्रब्धसुप्तम्, जनम्, न, वेदितवान्, प्राक्, महतीम्, अस्माकम्, निवासरचनाम्, दृष्ट्वाऽऽशान्वितः, सुचिरम्, सन्धिच्छेदनखिन्नः, पश्चात्, निराशः, एव, गतः ॥२३॥

**शब्दार्थः** - वैदेश्येन = परदेशी के द्वारा, व्यापारम् = व्यापार को, चोरी को, अभ्यस्यता = सीखने वाले के द्वारा, मम = मेरे, गृहे = घर में ( सन्धिः = सेंध ), कृतः = की गयी, भवेत् = हो, ( किन्तु ), असौ = यह चोरी करने वाला, धनैः = धनों से, विरहितम् = हीन, विश्रब्धसुप्तम् = निश्चिन्त सोये हुए, जनम् = जन को, हम दोनों को, न = नहीं, वेदितवान् = जान पाया, प्राक् = पहले, महतीम् = भारी, निवासरचनाम् = घर की बनावट को, दृष्ट्वा = देखकर, आशान्वितः = आशावान् होकर, सुचिरम् = देर तक, सन्धिच्छेदनखिन्नः= सेंध फोड़ने के कारण परेशान, पश्चात् = बाद में, निराशः = निराश, एव = ही, गतः = चला गया।

**अर्थः**—चारुदत्त—चाहे नये नये आये हुए किसी परदेशी ने अथवा चोरी सीखने वाले किसी पुरुष ने मेरे घर में यह सेंध लगायी हो। (परन्तु) वह, गरीब अतः निश्चिन्त सोये हुए जन (हम दोनों) को नहीं जान पाया (अर्थात् हमारी हालत उसे नहीं मालूम थी)। हमारे इस मकान की भारी बनावट को देखकर पहले वह आशा करके देर तक सेंध फोड़ने के कारण परेशान हुआ ( और ) बाद में निराश ही चला गया ( अर्थात् बेचारा कितनी आशा से मेहनत करके घुसा, परन्तु एक कौड़ी भी हाथ नहीं लगी ) ॥ २३ ॥

**टीका**—विदेशे = परदेशे भवः = उत्पन्नः वैदेश्यः तेन ; गृहस्य निर्धनतायाः अपरिचितेन इति यावत् ; व्यापारम् = सन्धिविच्छेदनरूपम् कार्यम् ; अभ्यस्यता = शिक्षमाणेन वा ; मम = चारुदत्तस्य ; गृहे = भवने ; सन्धिः कृतः= कल्पितः ; भवेत् = स्यात् ; परञ्च असौ = सन्धिविच्छेदकर्ता ; धनैः = द्रविणैः ; विरहितम् = विहीनम् ; अत एव, विश्रब्धम् = निशङ्कम् यथा स्यात् तथा सुप्तम् = शयानम् ; जनम् = पुरुषम् ; मामिति यवत् ; न वेदितवान् = न ज्ञातवान् ; प्राक् = पूर्वम् ; महतीम् = विशालाम् ; अस्माकम् निवासस्य = गृहस्य रचनाम् = निर्मितिम् ; दृष्ट्वा = विलोक्य ; आशया अन्वितः आशान्वितः = आशायुक्तः सन् ; सुचिरम् = बहुकालम् ; सन्धिच्छेदेनेन = सन्धिखननेन खिन्नः = श्रान्तः ; भूत्वा पश्चात् = अन्ते गृहावलोकनानन्तरमित्यर्थः ; निराशः = छिन्नाशः एव ; गतः = प्रयातः ॥ २३ ॥

**टिप्पणी**—वैदेश्यः = विदेश में उत्पन्न, विदेशी, विदेश + ष्यञ् वेदितवान्—'विदितवान्' रूप शुद्ध है। अथवा 'विद्' धातु से स्वार्थिक णिच करके यह रूप होता है।

ततः सुहृद्भ्यः किमसौ कथयिष्यति तपस्वी—'सार्थवाहसुतस्य गृहं प्रविश्य न किंचिन्मया समासादितम्' इति ? ।

विदूषकः—भो ! कधं तं जेव चोरहदअं अणुसोचसि ? । तेण चिंतिदं महंतं एदं गेहं । इदो रअणभंडअं सुअण्णभंडअं वा णिक्कामिस्सं । (स्मृत्वा, सविषादमात्मगतम्) कहिं तं सुवण्णभंडअं । (पुनरनुस्मृत्य, प्रकाशम्) भो वअस्स ! तुमं सव्वकाल भणासि—'मुक्खो मित्तेअओ, अपंडिदो मित्तेअओ' त्ति । सुट्ठु मए किदं तं सुवण्णभंडअं भवदो हत्थे समप्पअंतेण । अण्णधा दासीए पुत्तेण अवहिदं भवे । [ भोः ! कथं तमेव चोरहतकमनुशोचसि ? । तेन चिन्तितं महदेतद्गृहम् । इतो रत्नभाण्डं सुवर्णभाण्डं वा निष्क्रामयिष्यामि । कुत्र तत्सुवर्णभाण्डम् । भो वयस्य ! त्वं सर्वकालं भणसि—'मूर्खो मैत्रेयः, अपण्डितो मैत्रेयः' इति । सुष्ठु मया कृतं तत्सुवर्णभाण्डं भवतो हस्ते समर्पयता । अन्यथा दास्याःपुत्रेणापहृतं भवेत् । ]

---

इस श्लोक में पहले पाद के प्रति द्वितीय पाद का कारण के रूप में निर्देश करने के कारण कव्यलिङ्ग अलङ्कार है। प्रयुक्त छन्द का नाम है शार्दूल विक्रीडित । छन्द का लक्षण—

"अयुजि नयुगरेफतो यकारो युजि च न नजौ जरगाश्च पुष्पिताग्रा" ॥ २३ ॥

**शब्दार्थः**—ततः = खाली हाथ जाने से, तब, तपस्वी=बेचारा, समासादितम्=पाया गया। चौरहतकम्=दुष्ट चोर को। दिष्ट्या=भाग्य से । कृतार्थः=सन्तुष्ट, सफल । न्यासः=धरोहर । मोहम्=बेहोशी को, मूर्च्छा को ॥

**अर्थ :**—तब ( खाली हाथ यहाँ से जाने पर ) यह बेचारा (अपने) मित्रों से क्या कहेगा कि "सार्थवाह के पुत्र (चारुदत्त) के घर में घुस कर मैंने कुछ भी नहीं पाया ।'

**विदूषक**—अरे, ( तुम ) क्यों उस दुष्ट चोर का ही सोच कर रहे हो ? उसने सोचा होगा कि यह बड़ा घर है । इसमें से रत्नों का वक्स अथवा सोने के जेवरों का वक्स निकाल लूँगा। ( याद करके दुःख के साथ अपने आप ) वह सोने के जेवरों का डिब्बा कहाँ हैं ? ( फिर याद करके, प्रकट रूप में ) हे मित्र ! तुम हर समय यह कहते हो कि 'मैत्रेय मूर्ख है, मैत्रेय' बुद्धू है ' सोने के जेवरों के उस ( अर्थात् वसन्त सेना के द्वारा दिये गये ) डिब्बे को आपके हाथ में देकर के मैंने बड़ा अच्छा किया। नहीं तो दासा के लड़के ( उस चोर ) ने चुरा लिया होता ।

**चारुदत्तः**—अलं परिहासेन।

**विदूषकः**—भो! जह णाम अहं मुक्खो ता किं परिहासस्स वि देशआलं ण जाणामि?। [ भोः! यथा नामाहं मूर्खस्तत्किं परिहासस्यापि देशकालं न जानामि?। ]

**चारुदत्तः**—कस्यां वेलायाम्?।

**विदूषकः**—भो! जदा तुमं मए भणिदोसि—'शीदलो दे अग्गहत्थो'। [ भोः! यदा त्वं मया भणितोऽसि—'शीतलस्तेऽग्रहस्तः'। ]

**चारुदत्तः**—कदाचिदेवमपि स्यात्। ( सर्वतो निरूप्य, सहर्षम् ) वयस्य! दिष्ट्या ते प्रियं निवेदयामि।

**विदूषकः**—किं ण अवहिदं?। [ किं नापहृतम्?। ]

**चारुदत्तः**—हृतम्।

**विदूषकः**—तधा वि किं पिअं?। [ तथापि किं प्रियम्?। ]

**चारुदत्तः**—यदसौ कृतार्थो गतः।

**विदूषकः**—णासो खु सो। [ न्यासः खलु सः। ]

**चारुदत्तः**—कथं न्यासः?। ( मोहमुपगतः )

---

**चारुदत्त**—हँसी मत करो।

**विदूषक**—अरे! यद्यपि मैं मूर्ख हूँ, तो क्या हँसी करने की जगह और समय भी नहीं जानता हूँ?

**चारुदत्त**—किस समय ( अर्थात् किस समय तुमने दिया था )?

**विदूषक**—अरे! जिस समय मैंने आप से कहा था कि 'आपकी उँगलियाँ ठण्डी हैं।'

**चारुदत्त**—शायद ऐसा भी हुआ हो ( चारों ओर देखकर खुशी के साथ मित्र! भाग्य से तुम्हें प्रिय ( बात ) सुनाता हूँ।

**विदूषक**—क्या ( वह आभूषण का डिब्बा ) चोरी नहीं गया?

**चारुदत्त**—( चोरी ) चला गया।

**विदूषक**—तो क्या प्रिय है?

**चारुदत्त**—कि वह सफल होकर गया।

**विदूषक**—वह तो धरोहर था।

**चारुदत्त**—क्या धरोहर? ( बेहोश हो गया )।

**विदूषकः**—समस्ससदु भवं। जइ णासो चोरेण अवहिदो तुमं किं मोहं उवगदो ?। [ समाश्वसितु भवान्। यदि न्यासश्चौरेणापहृतस्त्वं किं मोहमुपगतः ?। ]

**चारुदत्तः**–( समाश्वस्य ) वयस्य !

कः श्रद्धास्यति भूतार्थं सर्वो मां तुलयिष्यति।
शङ्कनीया हि लोकेऽस्मिन्निष्प्रतापा दरिद्रता ॥२४॥

---

**टीका**– ततः=यतो रिक्तहस्तः एव गतः तस्मादिति भावः ; तपस्वी=वराकः ! ( 'तपस्वी तापसे चानुकम्प्ये त्रिष्वथ योषिति' इति मेदिनी ); समासादितम्=लब्धम्। चौरश्चासौ हतकश्च चौरहतकः=दुष्टचौरः। दिष्टया=भाग्येन। कृतार्थः=सन्तुष्टः सफलः इति यावत्। न्यस्यते, न्यसनम् वा न्यासः=उपनिधिः, निक्षेपः। मोहम्=मूर्च्छाम् ॥

**अर्थ**:– विदूषक – आप धीरज रखें। यदि चोर ने धरोहर चुरा ली ( तो ) तुम क्यों बेहोश हो गये।

कः श्रद्धास्यति इति—

**अन्वयः**–कः, भूतार्थम्, श्रद्धास्यति, सर्वः, माम्, तुलयिष्यति, हि, अस्मिन्, लोके, निष्प्रतापा, दरिद्रता, शङ्कनीया, ( भवति ) ॥२४॥

**शब्दार्थः**—कः=कौन, भूतार्थम्=सच्ची बात को, यथार्थ को, श्रद्धास्यति=मानेगा, सर्वः=सब, माम्=मुझको, तुलयिष्यति=तोलेंगे, सन्देह करेंगे, हि=क्योंकि, अस्मिन्=इस, लोके=लोक में, निष्प्रतापा=तेजहीन, दरिद्रता=निर्धनता, शङ्कनीया=सन्देह के योग्य, ( भवति=होती है ) ॥

**अर्थ**:—चारुदत्त—( धीरज धारण करके ) मित्र।

कौन सच्ची बात ( सोने के गहनों का चोर के द्वारा चुराने ) पर विश्वास करेगा ? सब मुझ पर ही सन्देह करेंगे। क्यों कि इस संसार में तेजहीन दरिद्रता सन्देह का कारण होता है। ( अर्थात् लोग गरीब को ही दोषी ठहराते हैं )। हाय बड़ा दुःख है।

**टीका**—कः=जनः, भूतम्=यथार्थतया घटितम् अर्थम्=तथ्यम्, सुवर्णभाण्डं चौरेणापहृतमित्येवं रूपमिति भावः; श्रद्धास्यति=विश्वासं करिष्यति; सर्वः=निखिलः लोकः; माम्=दरिद्रमृचारुदत्तम्; तुलयिष्यति=अवज्ञास्यति। हि–यतः; अस्मिन्=एतस्मिन्; लोके=संसारे; निर्=नास्ति प्रतापः=तेजः पौरुषम् वा यस्याम् सा; दरिद्रता=निर्धनता; शङ्कनीया=शङ्कायोग्या; भवतीति शेषः। तद्दरिद्रचारुदत्तेनैव

भोः ! कष्टम् ,—

यदि तावत्कृतान्तेन प्रणायोऽर्थेषु मे कृतः ।
किमिदानीं नृशंसेन चारित्रमपि दूषितम् ? ॥२५ ॥

---

स्वकीये गृहे सुवर्णभाण्डं धृतं भवेत्, कथितञ्च चौरेणापहृतमिति लोकः **कथयिष्यति** इतिभावः ॥ २४ ॥

**टिप्पणी**—'दरिद्रता शङ्का के योग्य होती है' इस सामान्य वचन से 'अतः सभी मुझे तौलेंगे।' इस विशेष बात का समर्थन होने के कारण यहाँ **अर्थान्तरन्यास** अलङ्कार है। इसमें प्रयुक्त छन्द का नाम है—अनुष्टुप्। छन्द का **लक्षण—**

"श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम् ।
द्विचतुष्पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः" ॥२४॥

यदि तावत्कृतान्तेन इति—

**अन्वयः**—यदि, तावत्, कृतान्तेन, मे, अर्थेषु, प्रणयः, कृतः, ( तर्हि ), नृशंसेन, इदानीम्, चारित्रम्, अपि, किम्, दूषितम् ॥ २५ ॥

**शब्दार्थः**—यदि तावत् = यदि, कृतान्तेन = भाग्य के द्वारा, मे = मेरे, अर्थेषु = धन में, प्रणयः = प्रेम, कृतः = किया गया, ( तर्हि = तो ), नृशंसेन = ( उस ) निष्ठुर के द्वारा, इदानीम् = अब, चारित्रम् = चरित्र को, अपि = भी, किम् = क्यों, दूषितम् = गन्दा किया गया ? ॥

**अर्थः**—यदि भाग्य ने मेरा धन छीन लिया तो क्यों उस निष्ठुर ने अब मेरे चरित्र पर भी धब्बा लगा दिया ? ॥ २५ ॥

**टीका**—यदि तावत्, कृतान्तेन = दैवेन ( 'कृतान्तो यमसिद्धान्तदैवाकुशलकर्मसु' इत्यमरः ) ; मे = मम चारुदत्तस्य ; अर्थेषु = धनेषु ; प्रणयः = प्रीतिः ; कृतः = विहितः ; तर्हि ; नॄन् = जनान् शंसति = हन्ति इति नृशंसः तेन नृशंसेन= क्रूरेण ; इदानीम् = सम्प्रति, निर्धनावस्थायामित्यर्थः ; चारित्रम् = चरित्रताम् अपि ; किम् = कथम् ; दूषितम् = निन्दनीयं कृतम् ? ॥ २५ ॥

**टिप्पणी**—प्रणयः—प्रेम, अभिरुचि, प्र + √नी + अच्। नृशंसः—निष्ठुर, नृ + √शस् + अण् ॥

इस श्लोक में प्रयुक्त छन्द का नाम है अनुष्टुप्। लक्षण के लिए देखिये पीछे के श्लोक की टिप्पणी ॥ २५ ॥

विदूषकः—अहं खु अवलविस्सं—'केण दिण्णं, केण गहिदं, को वा सक्खि' त्ति। [ अहं खल्वपलपिष्यामि—'केन दत्तम्, केन गृहीतम्, को वा साक्षी' इति। ]

चारुदत्तः—अहमिदानीमनृतमभिधास्ये ?।

भैक्ष्येणाप्यर्जयिष्यामि पुनर्न्यासप्रतिक्रियाम्।
अनृतं नाभिधास्यामि चारित्रभ्रंशकारणम् ॥२६॥

---

शब्दार्थः—अपलपिष्यामि—झूठा कह दूँगा, टालमटोल कर दूँगा। साक्षी–गवाह ( प्रमाण )। अनृतम्=असत्य, अभिधास्ये=कहूँगा ?।

अर्थ :—विदूषक–मैं झूठे ही कह दूँगा कि—किसने दिया ? किसने लिया ? और कौन गवाह है ?

चारुदत्त - क्या मैं इस समय झूठ बोलूँगा ?

टीका—अपलपिष्यामि=अपलापं करिष्यामि, धूर्ततां करिष्यामीत्यर्थः। साक्षी=प्रमाणभूतः। अनृतम्=असत्यम्। अभिधास्ये=कथयिष्यामि ? ॥

भैक्ष्येण इति ---

अन्वयः—भैक्ष्येण, अपि, न्यासप्रतिक्रियाम्, पुनः, अर्जयिष्यामि, चारित्रभ्रंशकारणम्, अनृतम्, न, अभिधास्यामि ॥२६॥

शब्दार्थः—भैक्ष्येण = भीख से, अपि = भी, न्यासप्रतिक्रियाम्=धरोहर के बदले का धन, न्यास—प्रतिशोध का उपाय, पुनः = फिर, अर्जयिष्यामि = एकत्र करूँगा, चारित्रभ्रंशकारणम्=चरित्र को बिगाड़ देने का कारण, अनृतम्=झूठ, न= नहीं, अभिधास्यामि=बोलूँगा ॥

अर्थः—( मैं ) भीख माँगकर भी धरोहर लौटाऊँगा। किन्तु चरित को बिगाड़ देने वाले झूठ को नहीं बोलूँगा॥ २६ ॥

टीका—भैक्ष्येण=भिक्षाप्राप्तान्नेन भिक्षया वा, अपि; न्यासस्य = निक्षेपस्य प्रतिक्रियाम्=परिशोधम्, तद्योग्यसम्पत्तिमिति यावत्; पुनः=मुहुः, अर्जयिष्यामि= एकत्रीकरिष्यामि; किन्तु, चारित्रस्य=सच्चरित्रस्य भ्रंशकारणम्=च्युतिकारम्;अनृतम्= असत्यम्; न अभिधास्यामि=न कथयिष्यामि। न्यासप्रतिशोधाय वरं भीक्षाटनं न चासत्यकथनमिति भावः ॥२६॥

टिप्पणी—भैक्षेण—√भिक्ष् + अ + टाप्=भिक्षा, भिक्षा + ष्यञ् + तृतीया एकवचनम् ॥

रदनिका—ता जाव अज्जा धूदाए गदुअ णिवेदेमि। [ तद्यावदार्याधूतायै गत्वा निवेदयामि। ] ( इति निष्क्रान्ताः सर्वे )

( ततः प्रविशति चेट्या सह चारुदत्तवधूः )

वधूः—( ससंभ्रमम् ) अइ, सच्चं अवरिक्खदसरीरो अज्जउत्तो अज्जमित्तेएण सह। [ अयि ! सत्यमपरिक्षतशरीर आर्यपुत्र आर्यमैत्रेण सह। ]

चेटी—भट्टिणि ! सच्चं, किं तु जो सो वेस्साजणकेरको अलंकारओ सो अवहिदो। [ भर्त्रि ! सत्यम्, किं तु यः स वेश्याजनस्यालंकारकः सोऽपहृतः। ]

( वधूर्मोहं नाटयति )

चेटी—समस्ससदु अज्जा धूदा। [ समाश्वसित्वार्या धूता। ]

वधूः—( समाश्वस्य ) हञ्जे ! किं भणासि—'अवरिक्खदसरीरो अज्जउत्तो' त्ति ?। वरं दाणिं सो सरीरेण परिक्खदो, ण उण चारित्तेण। संपदं उज्जइणीए

---

इस श्लोक में अनुष्टुप् छन्द है। लक्षण के लिये देखिये श्लोक २४ की टिप्पणी ॥२६॥

शब्दार्थः—धूतायै = धूता के लिये ( से ), 'धूता' चारुदत्त की पत्नी का नाम है। अपरिक्षतशरीरः=शरीर में बिना चोट लगे हुए, सकुशल। अपहृतः= चुरा लिया गया।

अर्थः—रदनिका—तब तक जाकर आर्या 'धूता' ( चारुदत्त की स्त्री ) से ( सारी बातें ) कहती हूँ। ( सभी चले जाते हैं )।

( इसके बाद चेटी के साथ 'चारुदत्त' की स्त्री प्रवेश करती है )

वधू—( चारुदत्त की बहू=स्त्री )—( घबराहट के साथ ) अरी ! सचमुच आर्य 'मैत्रेय' के साथ आर्यपुत्र ( चारुदत्त ) कुशल पूर्वक तो हैं ? ( अर्थात् उन लोगों को कोई चोट तो नहीं लगी ? )

चेटी—स्वामिनि ! सचमुच। किन्तु जो वेश्या का आभूषण था वह चुरा लिया गया।

टीका—धूतायै = चारुदत्तस्य भार्यायै, 'धूता' इति चारुदत्तस्य भार्यायाः नाम। न परिक्षतम् = चौरादिप्रहारैः न आहतमित्यर्थः शरीरम् = कायम् यस्य तथाभूतः। अपहृतः = चोरितः।

( 'चारुदत्त' की स्त्री मूर्च्छा का अभिनय करती है। )

अर्थः—चेटी—आर्या धूता ! धीरज रक्खें।

जणो एव्वं मंतइस्सदि—दलिद्ददाए अज्जउत्तेण ज्जेव ईदिसं अकज्जं अणुचिट्ठिदं' त्ति। (ऊर्ध्वमवलोक्य, निःश्वस्य च) भअवं कअंत! पोक्खरवत्तपडिदजलबिंदु-चंचलेहिं कीलसि दलिद्दपुरिसभाअधेएहिं। इअं च मे एक्का मादुघरलद्धा रअणावली चिट्ठदि। एदं पि अदिसोंडीरदाए अज्जउत्तो ण गेण्हिस्सदि। हञ्जे! अज्जमित्तेअं दाव सद्दावेहि। [ चेटि! किं भणसि—'अपरिक्षतशरीर आर्यपुत्र, इति ? वरमिदानीं स शरीरेण परिक्षतः, न पुनश्चारित्र्येण। सांप्रतमुज्जयिन्यां जन एवं मन्त्रयिष्यति—'दरिद्रतयार्यपुत्रेणैवेदृशमकार्यमनुष्ठितम्' इति। भगवन्कृतान्त! पुष्करपत्रपतितजलबिन्दुचञ्चलैः क्रीडसि दरिद्रपुरुषभागधेयैः। इयं च मे एका मातृगृहलब्धा रत्नावली तिष्ठति। एतामप्यतिशौण्डीरतयार्यपुत्रो न ग्रहीष्यति। चेटि! आर्यमैत्रेयं तावदाह्वय। ]

---

शब्दार्थ :—परिक्षतः=घायल। अकार्यम् = अनुचित काम। पुष्करपत्रपतित-जलबिन्दुचञ्चलैः = कमल के पत्ते पर पड़ी हुई पानी की बूँदों के समान चञ्चल, दरिद्रपुरुषभागधेयैः = गरीब पुरुषों के भाग्यों से। अतिशौण्डीरतया = अत्यधिक उदारता के कारण।

अर्थ :-वधू—(धीरज धारण करके) चेटी क्या कह रही हो कि—'आर्यपुत्र (चारुदत्त) के शरीर में कोई चोट नहीं लगी है ?'। चरित्र में क्षत (कलङ्क) लगने की वनिस्पत (अपेक्षा) उनका शरीर से घायल हो जाना इस समय अच्छा था। अब 'उज्जयिनी' में लोग यह कहेंगे कि—'गरीबी के कारण आर्य (चारुदत्त) ने ही ऐसा अनुचित काम किया है।' (ऊपर देखकर और लम्बी साँस लेकर) भगवन् दैव! कमल के पत्तों पर पड़ी हुई पानी की बूँदों के समान गरीब पुरुषों के चञ्चल भाग्यों से खिलवाड़ करते हो। मेरे नैहर (माता के घर) से मिली हुई रत्नों की एक माला है। बहुत उदारचित्त होने के कारण आर्यपुत्र (चारुदत्त) इसको भी नहीं लेंगे। चेटी! तनिक आर्य मैत्रेय को बुलाओ।

टीका—परिक्षतः = परिभ्रष्टः। अकार्यम् = अनुचितं कार्यम्, चौर्यमिति यावत्। पुष्करस्य = कमलस्य पत्रे पतिताः=निपतिताः ये जलबिन्दवः = जलकणाः तद्वत् चञ्चलैः = चपलैः; दरिद्रपुरुषाणाम् = निर्धनजनानाम् भागधेयैः = भाग्यैः। अतिशौण्डीरतया = अत्युदारतया।

टिप्पणी—परिक्षतम् = घायल, आहत, परि + √क्षण् + क्त + सु विभक्तिः।

रदनिका—ता जाव अज्जा धूदाए गदुअ णिवेदेमि। [ तद्यावदार्याधूतायै गत्वा निवेदयामि। ] ( इति निष्क्रान्ताः सर्वे )

( ततः प्रविशति चेट्या सह चारुदत्तवधूः )

वधूः—( ससंभ्रमम् ) अइ, सच्चं अवरिक्खदसरीरो अज्जउत्तो अज्जमित्तेएण सह। [ अयि ! सत्यमपरिक्षतशरीर आर्यपुत्र आर्यमैत्रेण सह। ]

चेटी—भट्टिणि ! सच्चं, किं तु जो सो वेस्साजणकेरको अलंकारओ सो अवहिदो। [ भर्त्रि ! सत्यम्, किं तु यः स वेश्याजनस्यालंकारकः सोऽपहृतः। ]

( वधूर्मोहं नाटयति )

चेटी—समस्ससदु अज्जा धूदा। [ समाश्वसित्वार्या धूता। ]

वधूः—( समाश्वस्य ) हञ्जे ! किं भणासि—'अवरिक्खदसरीरो अज्जउत्तो' त्ति ?। वरं दाणिं सो सरीरेण परिक्खदो, ण उण चारित्तेण। संपदं उज्जइणीए

---

इस श्लोक में अनुष्टुप् छन्द है। लक्षण के लिये देखिये श्लोक २४ की टिप्पणी ॥२६॥

शब्दार्थः—धूतायै = धूता के लिये ( से ), 'धूता' चारुदत्त की पत्नी का नाम है। अपरिक्षतशरीरः=शरीर में बिना चोट लगे हुए, सकुशल। अपहृतः= चुरा लिया गया।

अर्थः—रदनिका—तब तक जाकर आर्या 'धूता' ( चारुदत्त की स्त्री ) से ( सारी बातें ) कहती हूँ। ( सभी चले जाते हैं )।

( इसके बाद चेटी के साथ 'चारुदत्त' की स्त्री प्रवेश करती है )

वधू—( चारुदत्त की बहू=स्त्री )—( घबराहट के साथ ) अरी ! सचमुच आर्य 'मैत्रेय' के साथ आर्यपुत्र ( चारुदत्त ) कुशल पूर्वक तो हैं ? ( अर्थात् उन लोगों को कोई चोट तो नहीं लगी ? )

चेटी—स्वामिनि ! सचमुच। किन्तु जो वेश्या का आभूषण था वह चुरा लिया गया।

टीका—धूतायै = चारुदत्तस्य भार्यायै, 'धूता' इति चारुदत्तस्य भार्यायाः नाम। न परिक्षतम् = चौरादिप्रहारैः न आहतमित्यर्थः शरीरम् = कायम् यस्य तथाभूतः। अपहृतः = चोरितः।

( 'चारुदत्त' की स्त्री मूर्च्छा का अभिनय करती है। )

अर्थः—चेटी—आर्या धूता ! धीरज रक्खें।

जणो एव्वं मंतइस्सदि—दलिद्ददाए अज्जउत्तेण ज्जेव ईदिसं अकज्जं अणुचिट्ठिदं' त्ति। (ऊर्ध्वमवलोक्य, निःश्वस्य च) भअवं कअंत! पोक्खरवत्तपडिदजलबिंदु-चंचलेहिं कीलसि दलिद्दपुरिसभाअधेएहिं। इअं च मे एक्का मादुघरलद्धा रअणा-वली चिट्ठदि। एदं पि अदिसोंडीरदाए अज्जउत्तो ण गेण्हिस्सदि। हञ्जे! अज्जमित्तेअं दाव सद्दावेहि। [ चेटि! किं भणसि—'अपरिक्षतशरीर आर्यपुत्र, इति? वरमिदानीं स शरीरेण परिक्षतः, न पुनश्चारित्र्येण। सांप्रतमुज्जयिन्यां जन एवं मन्त्रयिष्यति—'दरिद्रतयार्यपुत्रेणैवेदृशमकार्यमनुष्ठितम्' इति। भगवन्कृतान्त! पुष्करपत्रपतितजलबिन्दुचञ्चलैः क्रीडसि दरिद्रपुरुषभागधेयैः। इयं च मे एका मातृगृहलब्धा रत्नावली तिष्ठति। एतामप्यतिशौण्डीरतयार्यपुत्रो न ग्रहीष्यति। चेटि! आर्यमैत्रेयं तावदाह्वय। ]

---

शब्दार्थ :—परिक्षतः=घायल। अकार्यम् = अनुचित काम। पुष्करपत्रपतित-जलबिन्दुचञ्चलैः = कमल के पत्ते पर पड़ी हुई पानी की बूदों के समान चञ्चल, दरिद्रपुरुषभागधेयैः = गरीब पुरुषों के भाग्यों से। अतिशौण्डीरतया = अत्यधिक उदारता के कारण।

अर्थ :-वधू—(धीरज धारण करके) चेटी क्या कह रही हो कि—'आर्यपुत्र (चारुदत्त) के शरीर में कोई चोट नहीं लगी है?'। चरित्र में क्षत (कलङ्क) लगने की बनिस्बत (अपेक्षा) उनका शरीर से घायल हो जाना इस समय अच्छा था। अब 'उज्जयिनी' में लोग यह कहेंगे कि—'गरीबी के कारण आर्य (चारुदत्त) ने ही ऐसा अनुचित काम किया है।' (ऊपर देखकर और लम्बी साँस लेकर) भगवन् दैव! कमल के पत्तों पर पड़ी हुई पानी की बूँदों के समान गरीब पुरुषों के चञ्चल भाग्यों से खिलवाड़ करते हो। मेरे नैहर (माता के घर) से मिली हुई रत्नों की एक माला है। बहुत उदारचित्त होने के कारण आर्यपुत्र (चारुदत्त) इसको भी नहीं लेंगे। चेटी! तनिक आर्य मैत्रेय को बुलाओ।

टीका—परिक्षतः = परिभ्रष्टः। अकार्यम् = अनुचितं कार्यम्, चौर्यमिति यावत्। पुष्करस्य = कमलस्य पत्रे पतिताः=निपतिताः ये जलबिन्दवः = जलकणाः तद्वत् चञ्चलैः = चपलैः; दरिद्रपुरुषाणाम् = निर्धनजनानाम् भागधेयैः = भाग्यैः। अतिशौण्डीरतया = अत्युदारतया।

टिप्पणी—परिक्षतम् = घायल, आहत, परि + √क्षण् + क्त + सु विभक्तिः।

**चेटी**—जं अज्जा धूदा आणवेदि। ( विदूषकमुपगम्य ) अज्जमित्तेअ ! धूदा दे सद्दावेदि। [ यदार्या धूताज्ञापयति। आर्यमैत्रेय ! धूता त्वामाह्वयति। ]

**विदूषकः**—कहिं सा ?। [ कुत्र सा ?। ]

**चेटी**—एसा चिट्ठदि, उवसप्प। [ एषा तिष्ठति, उपसर्प। ]

**विदूषकः**—( उपसृत्य ) सोत्थि भोदीए। [ स्वस्ति भवत्याः। ]

**वधूः**—अज्ज ! वंदामि। अज्ज ! पौरत्थिमामुहो होहि। [ आर्य ! वन्दे। आर्य ! पुरस्तान्मुखो भव। ]

**विदूषकः**—एसो भोदि ! पौरत्थिमामुहो संवुत्तो म्हि। [ एष भवति ! पुरस्तान्मुखः संवृत्तोऽस्मि। ]

**वधूः**—अज्ज ! पडिच्छ इमं। [ आर्य ! प्रतीच्छेमाम्। ]

**विदूषकः**—किं एणेदं ?। [ किं न्विदम् ?। ]

**वधूः**—अहं खु रअणसट्ठिं उववसिदा आसि। तहिं जधाविहवाणुसारेण बम्हणो पडिग्गाहिदव्वो। सो अ ण पडिग्गाहिदो, ता तस्स किदे पडिच्छ इमं रअणमालिअं। [ अहं खलु रत्नषष्ठीमुपोषितासम्। तत्र यथाविभवानुसारेण ब्राह्मणः प्रतिग्राहितव्यः। स च न प्रतिग्राहितः, तत्तस्य कृते प्रतीच्छेमां रत्नमालिकाम्। ]

---

**अर्थ** :—चेटी—जैसी आर्या 'धूता' की आज्ञा। (विदूषक के पास जाकर) आर्य मैत्रेय ! 'धूता' तुम्हें बुला रही हैं।

**विदूषक**—वह कहाँ हैं ?

**चेटी**—यह हैं। ( उनके ) पास जाइए।

**विदूषक**—( जाकर ) आपका भला हो।

**शब्दार्थ** :—पुरस्तान्मुखः = सामने मुँहवाला, भव = होओ, अर्थात् सामने मुँह करो। प्रतीच्छ = लीजिए। यथाविभवानुसारेण = अपने धन के अनुसार, प्रतिग्राहितव्यः = दान दिया जाना चाहिये।

**अर्थ** :—वधू—आर्य ! प्रणाम करती हूँ। आर्य ! जरा (इधर) सामने मुँह कीजिए।

**विदूषक**—श्रीमती जी यह मैं ( आपके ) सम्मुख हो गया।

**वधू**—आर्य ! इसे लीजिए।

**विदूषक**—यह क्या है ?

**वधू**—मैंने 'रत्नषष्ठी' का व्रत किया था। उसमें अपने धन के अनुसार ब्राह्मण को दान देना चाहिए। किन्तु ( मैंने ) वह दान नहीं दिया था। अतः उसके लिए यह रत्नावली ले लो।

**विदूषकः**—( गृहीत्वा ) सोत्थि, गमिस्सं ; पिअवअस्सस्स णिवेदेमि। [ स्वस्ति, गमिष्यामि ; प्रियवयस्यस्य निवेदयामि । ]

**वधूः**—अज्जमित्तेअ ! मा खु मं लज्जावेहि। [ आर्यमैत्रेय ! मा खलु मां लज्जितां कुरु । ]

( इति निष्क्रान्ता )

**विदूषकः**—( सविस्मयम् ) अहो, से महाणुभावदा। [ अहो, अस्या महानुभावता । ]

**चारुदत्तः**—अये, चिरयति मैत्रेयः। मा नाम वैक्लव्यादकार्यं कुर्यात्। मैत्रेय, मैत्रेय ! ।

**विदूषकः**—( उपसृत्य ) एसो म्हि। गेण्ह एदं। ( रत्नावलीं दर्शयति ) [ एषोऽस्मि, गृहाणैताम् । ]

---

**टीका**—पुरस्तान्मुखः पुरस्तात् = सम्मुखे अथवा पूर्वदिशायाम्, यतः दान-ग्रहणकर्ता पूर्वाभिमुखः भाव्यः, मुखम् = आननम् यस्य सः ; भव। प्रतीच्छ = गृहाण। यथाविभवानुसारेण = सम्पत्त्यनुरूपमित्यर्थः ; प्रतिग्राहितव्यः = दातव्यः।

**टिप्पणी** यथाविभवानुसारेण='विभवमनतिक्रम्य 'यथाविभवम्' ( सम्पत्ति के अनुसार ) इस शब्द से ही आशय प्रकट हो जाता है। ऐसी अवस्था में 'अनुसारेण' इस अधिक पद के जोड़ने का अभिप्राय विचारणीय है।

**अर्थ** :—विदूषक—(ले करके) (आपका) कल्याण हो। मैं जा रहा हूँ। प्रिय मित्र ( चारुदत्त ) से कहूँगा।

वधू—आर्य 'मैत्रेय' ! मुझे लजवाओ मत।

( ऐसा कहकर निकल जाती है। )

**शब्दार्थ**:—अस्याः=इसकी, चारुदत्त की स्त्री की, महानुभावता=उदारता। वैक्लव्यात् = विकलता से। सदृशदारसंग्रहस्य = योग्य स्त्री के ग्रहण का ॥

**अर्थः**—विदूषक—( ताज्जुब के साथ ) धन्य है इसकी ( चारुदत्त के स्त्री की ) उदारता !

**चारुदत्त**—अरे, 'मैत्रेय' देर कर रहा है। कहीं विकलता के कारण अनुचित काम ( आत्म-हत्या ) न कर डाले। 'मैत्रेय' ! मैत्रेय !! (कहकर पुकारता है)।

**विदूषक**—( समीप में जाकर ) यह ( आ गया ) हूँ। इसे लो (रत्नावली दिखलाता हैं )।

चारुदत्तः—किमेतत् ? ।

विदूषकः—भो, जं दे सरिसदारसंगहस्स फलं । [ भोः, यत्ते सदृशदारसंग्रहस्य फलम् । ]

चारुदत्तः—कथं ब्राह्मणी मामनुकम्पते ? । कष्टम्, इदानीमस्मि दरिद्रः,—

आत्मभाग्यक्षतद्रव्यः स्त्रीद्रव्येणानुकम्पितः ।
अर्थतः पुरुषो नारी या नारी साऽर्थतः पुमान् ॥२७॥

अथवा, नाहं दरिद्रः ; यस्य मम

---

चारुदत्त—यह क्या है ?

विदूषक—अरे तुम्हारे लायक ( गुणी ) स्त्री से विवाह करने का जो फल है ।

टीका—अस्याः=चारुदत्तपत्न्याः इत्यर्थः ; महानुभावता=उदारातिशयता । वैक्लब्यात् = व्यग्रभावात् । सदृशदाराणाम् = योग्यस्त्रीणाम् संग्रहस्य = ग्रहणस्य ; फलमिति अग्रे ॥

आत्मभाग्यक्षतद्रव्यः इति—

अन्वयः—आत्मभाग्यक्षतद्रव्यः, स्त्रीद्रव्येण, अनुकम्पितः, पुरुषः, अर्थतः, नारी, ( भवति, तथा ) या, नारी, सा, अर्थतः, पुमान् ( भवति ) ॥ २७ ॥

शब्दार्थः—आत्मभाग्यक्षतद्रव्यः=अपने भाग्य के कारण नष्ट धनवाला, स्त्रीद्रव्येण=स्त्री के धन से, अनुकम्पितः = अनुगृहीत, पुरुषः = पुरुष, अर्थतः=धन ( न होने ) से, नारी = स्त्री, ( भवति=होता है, तथा = और ) या=जो, नारी = स्त्री ( है ), सा = वह अर्थतः=धन से, पुमान् = पुरुष, भवति=होती है ॥

अर्थः—चारुदत्त—क्या ब्राह्मणी ( मेरी स्त्री ) मुझ पर दया कर रही हैं ? हाय ? इस समय मैं दरिद्र हो गया हूँ; ।

अपने खराब भाग्य के कारण नष्ट धन वाला तथा स्त्री के धन से अनुगृहीत पुरुष धन ( न होने ) से स्त्री ( के तुल्य ) है और जो नारी है वह धन ( हो जाने ) से पुरुष ( के समान ) है ॥ २७ ॥

टीका—आत्मनः=स्वस्य भाग्येन=दुर्दवेन क्षतम्=विनष्टम् द्रव्यम् = धनम् यस्य सः; स्त्रियाः = पत्न्याः द्रव्येण=दत्तेन धनेन; अनुकम्पितः=अनुगृहीतः; पुरुषः=जनः; अर्थतः = धनात्, धनाभावादिति यावत् ; नारी = स्त्री; पोष्यत्वसाम्यादिति भावः; भवतीति शेषः; तथा या नारी = स्त्री अस्ति; सा अर्थतः = धनेनेत्यर्थः=पुमान्

विभवानुगता भार्या सुखदुःखसुहृद्भवान् ।
सत्यं च न परिभ्रष्टं यद्दरिद्रेषु दुर्लभम् ॥२८॥

मैत्रेय ! गच्छ रत्नावलीमादाय वसन्तसेनायाः सकाशम् । वक्तव्या च सा मद्वचनात्—'यत्खल्वस्माभिः सुवर्णभाण्डमात्मीयमिति कृत्वा विश्रम्भाद्द्यूते हारितम्; तस्य कृते गृह्यतामियं रत्नावली' इति ।

---

पुरुषः; रत्नकत्वसाधर्म्यादिति भावः; भवतीति शेषः । धनदानात् धूता पुंस्त्वमाचरति तथा तद्द्रव्येण कृतसाहाय्यः अहं स्त्रीपदवीमधिरोहामीत्यर्थः । २७॥

टिप्पणी—इस श्लोक में काव्यलिङ्ग अलङ्कार तथा अनुष्टुप् छन्द है । छन्द का लक्षण—

"श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम् ।
द्विचतुष्पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः ॥२७॥"

विभवानुगता इति—

अन्वयः–('यस्य, मम,' इति गद्यस्थेन पदेन सर्वत्र अन्वयः) स्त्री, विभवानुगता, भवान्, सुखदुःखसुहृत्, सत्यम्, च, न, परिभ्रष्टम्, यत्, दरिद्रेषु, दुर्लभम् ॥२८॥

शब्दार्थः—( यस्य = जिस, मम = मेरी ) स्त्री = पत्नी, विभवानुगता= धन के अनुसार चलने वाली है ), भवान्=आप, सुखदुःखसुहृत्=सुख एवं दुःख के मित्र ( हैं ), सत्यम्=सत्य, च=भी, न=नहीं, परिभ्रष्टम्=छूटा, यत्=जो, ( ये तीनों ) दरिद्रेषु=निर्धनों में, दुर्लभम्=मुश्किल हैं ॥

अर्थः—अथवा मैं दरिद्र नहीं हूँ । जिस मेरी—

पत्नी धन के अनुसार चलने वाली है ( अर्थात् कम अथवा अधिक धन के अनुसार घर के खर्च का इन्तजाम करने वाली पत्नी है । कभी धन रहने पर एक हजार में घर खर्च चलाती थी और अब गरीबी में तीस रुपये में चला लेती है । इसके लिये मुझे परेशान नहीं करती ) । आप सुख तथा दुख में एक भाव से साथ देने वाले मित्र हैं । और सच बोलना भी नहीं छूटा है—जो कि ( ये तीनों बातें ) निर्धनों के पास बड़ी मुश्किल से मिलती हैं ॥ २८ ॥

टीका – यस्य ममेति सर्वत्र गद्यस्थेन अन्वयः । स्त्री=भार्या; विभवस्य= धनस्य अनुगता=अनुसारिणी; सम्पत्त्यनुरूपं गृहकार्यं धैर्येण सञ्चालयति, न कस्यामपि अवस्थायां विमनायते इति भावः; भवान्=त्वम्; सुखदुःखयोः=सम्पत्तिविपत्त्योः सुहृत्=सखा; अस्तीति शेषः; सत्यम्=सत्यवचनम्; च न परिभ्रष्टम्=नष्टम्; यत्=

**विदूषकः**—मा दाव अक्खाइदस्स अभुत्तस्स अप्पमुल्लस्स चोरेहिं अवहिदस्स कारणादो चतुःसमुद्दसारभूदा रअणावली दीअदि। [ मा तावदखादितस्याभुक्तस्याल्पमूल्यस्य चौरैरपहृतस्य कारणाच्चतुःसमुद्रसारभूता रत्नावली दीयते। ]

**चारुदत्तः**—वयस्य ! मा मैवम्,—

यं समालम्ब्य विश्वासं न्यासोऽस्मासु तया कृतः।
तस्यैतन्महतो मूल्यं प्रत्ययस्यैव दीयते ॥२९॥

---

त्रयम्; दरिद्रेपु=निर्धनेषु; दुर्लभम्=दुष्प्राप्यम् भवतीति शेषः। भार्यायाः भवतश्च सर्वदा समभावेन व्यवहारात् तथा सत्यस्य रक्षणात् नाहं दरिद्रः। एतत्त्रयाभावे एव जनः वस्तुतः दरिद्रः कथ्यते, न तु धनविरहितः कश्चिदिति ।।२८।।

**टिप्पणी**—परिभ्रष्टम्=पतित, विचलित, परि + √भ्रंश् + क्त। दरिद्रता के अभाव के समर्थन के लिये अनेक कारणों का वर्णन होने से इसमें समुच्चय अलङ्कार है। प्रयुक्त छन्द का नाम है—अनुष्टुप्। छन्द के लक्षण के लिये देखिये श्लोक २७ की टिप्पणी ।।२८।।

**शब्दार्थः**—विश्रम्भात्=विश्वास से, हारितम्=हरा दिया गया। अखादितस्य=न खाये गये, अभुक्तस्य=काम में न लाये गये, न भोगे गये। चतुःसमुद्रसारभूता=चारों सागरों की सार भूत ।।

**अर्थः**—मैत्रेय ! रत्नावली को लेकर 'वसन्तसेना' के पास जाओ। और मेरी ओर से उससे यह कहो कि—( आपके द्वारा रक्खे गये ) सोने के बक्स को ( अर्थात् सोने के सभी गहनों को ) विश्वास पूर्वक अपना समझ कर जुए में हरा दिया। उसके बदले में आप यह रत्नावली ले लें।

**विदूषक**—जिसे ( बेंच कर ) खाया नहीं है, जिसे काम में नहीं लाया है, ( उपयोग जिसका नहीं किया है ), जो कम कीमत की ( चीज ) है, जिसे चोरों ने चुरा लिया है, ( उस वस्तु ) के बदले में चारों सागरों की सारभूत यह रत्नावली मत दीजिए।

**टीका**—विश्रम्भात् = विश्वासात्; हारितम् = पराजितम्। अखादितस्य= अभक्षितस्य, अभुक्तस्य=अननुभूतस्य, व्यवहारे अनुपनीतस्य इत्यर्थः। चतुःसमुद्राणाम्=चतुःसागराणाम् सारभूताम्=तत्त्वभूताम् ।।

यं समालम्ब्य इति—

**अन्वयः**—तया, यम्, विश्वासम्, समालम्ब्य, अस्मासु, न्यासः, कृतः, तस्य, महतः, प्रत्ययस्य, एव, एतत्, मूल्यम्, प्रदीयते ।।२९।।

तद्वयस्य ! अस्मच्छरीरस्पृष्टिकया शापितोऽसि, नैनामग्राहयित्वात्रागन्तव्यम्। वर्धमानक !

एताभिरिष्टिकाभिः संधिः क्रियतां सुसंहतः शीघ्रम् ।
परिवादबहलदोषान्न यस्य रक्षां परिहरामि ॥३०॥

---

शब्दार्थः—तया=उसके द्वारा, यम्=जिस, विश्वासम्=विश्वास को, समालम्ब्य=पकड़कर, सहारा बनाकर, अस्मासु=हम लोगों में, न्यासः=धरोहर, कृतः = की गयी, रक्खी गयी, तस्य=उस, महतः=बहुत बड़े, प्रत्ययस्य=विश्वास की, एव=ही, एतत्=यह, मूल्यम्=कीमत, प्रदीयते=दी जा रही है ॥

अर्थः—चारुदत्त—मित्र ! ऐसा मत ( कहो ) मत—

उस ( वसन्तसेना ) ने जिस विश्वास के सहारे हमारे पास धरोहर रक्खी है, उस बहुत बड़े विश्वास की ही यह कीमत दी जा रही है ( न की उस सोने के बक्स की ) ॥ २६ ॥

टीका—तया = वसन्तसेनयेत्यर्थः ; यम्, विश्वासम् = प्रत्ययम् ; समालम्ब्य= आश्रित्य ; अस्मासु = मादृशनिर्धनेषु इति भावः ; न्यासः = निक्षेपः ; कृतः = सम्पादितः ; तस्य महतः = अगाधस्येत्यर्थः ; प्रत्ययस्यैव = विश्वासस्यैव, एतत् = रत्नावलीरूपम् ; मूल्यम्=निष्क्रयः ; दीयते = समर्प्यते । विश्वासस्य एतत् रत्नावली—रूपं मूल्यं प्रदीयते न तु सुवर्णभाण्डस्येत्यर्थः ॥२६॥

टिप्पणी– इस श्लोक में अतिशयोक्ति अलङ्कार एवं अनुष्टुप् छन्द है । छन्द के लिये देखिये श्लोक २७ की टिप्पणी ॥२६॥

शब्दार्थः—अस्मच्छरीरस्पृष्टिकया = हमारे शरीर के स्पर्श से, शापितः = सौगन्ध दिलाये गये, असि = हो । अग्राहयित्वा = विना दिये ।

अर्थः—इसलिए मित्र ! तुम्हें हमारे शरीर की सौगन्ध है, तुम उसे विना दिए हुए यहाँ मत आना । वर्धमानक !

टीका—अस्मच्छरीरस्य = मदीयशरीरस्य स्पृष्टिः = स्पर्शः एव स्पृष्टिका तया, मम शरीरसंस्पर्शेनेत्यर्थः ; शापितः = शपथं प्रापितः असि । अग्राहयित्वा = अदत्त्वा ॥

एताभिः इति—

अन्वयः—एताभिः, इष्टिकाभिः, सन्धिः, शीघ्रम् , सुसंहतः, क्रियताम् , परिवादबहलदोषात् , यस्य, रक्षाम् , न, परिहरामि ॥३०॥

वयस्य मैत्रेय ! भवताप्यकृपणशौण्डीर्यमभिधातव्यम् ।

**विदूषकः**—भो, दलिद्दो किं अकिवणं मंतेदि ?। [ भोः, दरिद्रः किमकृपणं मन्त्रयति ? । ]

---

**शब्दार्थः**—एताभिः = इन, इष्टिकाभिः = ईंटों से, सन्धिः = सेंध, शीघ्रम् = जल्द, सुसंहतः = भरी हुई, जोड़ी हुई, क्रियताम् = की जाय, परिवाद-बहलदोषात् = अपयश में महान् दोष होने के कारण, यस्य = जिस सेंध की, रक्षाम् = मरम्मत को, न = नहीं, परिहरामि = उपेक्षित करूँगा ॥

**अर्थः**—इन ईंटों से इस सेंध को जल्द ही अच्छी तरह भर दो। लोगों में फैलने वाले अपयश में महान् दोष होने के कारण जिस (सेंध की) मरम्मत (रक्षा) की उपेक्षा नहीं करूँगा ( अर्थात् यदि यह सेंध इसी प्रकार फूटी रहेगी तो जनता में मेरे बारे में अनेक तरह की बुरी बातें फैलेंगी ) ॥ ३० ॥

**टीका**—एताभिः = बहिर्निर्गताभिः ; इष्टिकाभिः = पक्वमृत्खण्डैः; सन्धिः = चौरकृतं विवरम् , शीघ्रम् = झटिति ; सुसंहतः = सम्यक् पूर्णः ; क्रियताम् = विधीयताम् ; परिवादे = लोकापवादे, अस्य भवने चौरः प्रविष्टः आसीदेवंरूपे बहलः = अधिकः दोषः = दूषणम् तस्मात् ; यस्य = सन्धेः ; रक्षाम् = रक्षणम् , यथावस्थानमित्यर्थः ; न परिहरामि = न उपेक्षे ॥३०॥

**टिप्पणी**—इस श्लोक में काव्यलिङ्ग अलङ्कार एवं आर्या छन्द है। छन्द का लक्षण—

यस्याः पादे प्रथमे द्वादश मात्रास्तथा तृतीयेऽपि ।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश सार्या ॥३०॥

**शब्दार्थः**—अकृपणशौण्डीर्यम् = अत्यन्त उदारता के साथ। अकृपणम् = उदारता के साथ, मन्त्रयति = कहता है। सन्ध्याम् = प्रातःकालीन सन्ध्या को।

**अर्थ**:—मित्र मैत्रेय ! तुम भी अत्यन्त उदारता के साथ ( वसन्तसेना से सारी बातें ) कहना।

**विदूषक**—अरे क्या दरिद्र भी उदारता के साथ कहता है !

चारुदत्तः— अदरिद्रोऽस्मि सखे !। ( यस्य मम 'विभवानुगता भार्या—' [३।२८] इत्यादि पुनः पठति ) तद्गच्छतु भवान् ; अहमपि कृतशौचः सध्यामुपासे।

( इति निष्क्रान्ताः सर्वे )

इति संधिच्छेदो नाम तृतीयोऽङ्कः।

---

चारुदत्त— मित्र ! मैं दरिद्र ( गरीब ) नहीं हूँ। ( 'जिस मेरी धन के अनुसार चलने वाली स्त्री है'। ३।२८ इत्यादि फिर पढ़ता है ) तो आप जायँ। मैं भी निबट-नहा करके ( शौच करके ) सन्ध्या-पूजा करता हूँ।

( सब निकल जाते हैं )

सन्धिच्छेद ( सेंध लगाना ) नामक तीसरा अङ्क ( समाप्त )

टीका—अकृपणम्=अमन्दम् शौण्डीर्यम् = औदार्यम् यत्र तद् यथा तथा। अकृपणम् = कार्पण्यहीनम् ; मन्त्रयति = वदति ? अर्थात् कृपणमेव मन्त्रयति। सन्ध्याम् = प्रातःसन्ध्यामित्यर्थः ॥

टिप्पणी—सन्ध्याम् = सन्ध्यायन्ति जनाः परब्रह्म अस्यामिति सन्ध्या ताम् ; सन्धि + यत् + टाप् , अथवा सम् + ध्यै + अङ् + टाप् + विभक्तिकार्यम् ॥

॥ इति सन्धिच्छेदो नाम तृतीयोऽङ्कः ॥



# चतुर्थोऽङ्कः

( ततः प्रविशति चेटी )

**चेटी**—आणत्तम्हि अत्ताए अज्जआए सआसं गंतुं। एसा अज्जआ चित्तफलअणिसण्णदिट्ठी मदणिआए सह किंपि मंतअंती चिट्ठदि। ता जाव उवसप्पामि। [ आज्ञप्तास्मि मात्रार्यायाः सकाशं गन्तुम्। एषार्या चित्रफलकनिषण्णदृष्टिर्मदनिकया सह किमपि मन्त्रयन्ती तिष्ठति। तद्यावदुपसर्पामि। ]
( इति परिक्रामति )

( ततः प्रविशति यथानिर्दिष्टा वसन्तसेना मदनिका च )

**वसन्तसेना**—हञ्जे मदणिए! अवि सुसदिसी इअं चित्ताकिदी अज्जचारुदत्तस्स। [ चेटि मदनिके! अपि सुसदृशीयं चित्राकृतिरार्यचारुदत्तस्य। ]

---

**शब्दार्थः**—चेटी=दासी। मात्रा = ( वसन्तसेना की ) माता जी के द्वारा। चित्रफलकनिषण्णदृष्टिः = तस्वीर ( चित्र-पट ) पर आँख गड़ाए हुए, मन्त्रयन्ती = बात-चीत करती हुई। यथानिर्दिष्टा = पहले बतलाये हुए ढंग वाली अर्थात् तस्वीर पर आँख गड़ाये हुई। सुसदृशी = पूर्ण योग्य, चित्राकृतिः = चित्र में बनी हुई आकृति। सुस्निग्धा = प्यारभरी ; अनुलग्ना = लगी हुई। वेशवासदाक्षिण्येन = वेश्यालय में रहने से चतुरता के कारण। वेशे = वेश्या के घर में, अलीकदक्षिणः = झूठ बोलने में चतुर॥

( इसके बाद चेटी प्रवेश करती है )

**अर्थ**:-चेटी (वसन्तसेना की एक दासी)-माता जी ने (वसन्तसेना की माता जी ने) मुझे आर्या (वसन्तसेना) के पास जाने की आज्ञा दी है। तस्वीर ( चित्र-पट ) पर आँख गड़ाए हुए यह आर्या ( वसन्तसेना ) 'मदनिका' के साथ कुछ बात-चीत कर रही हैं। तो ( उनके ) पास चलूँ। ( ऐसा कहकर घूमती है )।

( इसके बाद ऊपर बतलाये हुए ढंग से 'वसन्तसेना' और 'मदनिका' प्रवेश करती हैं )

**वसन्तसेना**—चेटी मदनिका! चित्र ( फोटो ) में बनी हुई, आर्य 'चारुदत्त' की यह आकृति ( आकार ) क्या ( मेरी शरीर की सुन्दरता आदि के ) लायक ( योग्य ) है?

**मदनिका**—सुसदिसी। [ सुसदृशी। ]

**वसन्तसेना**—कधं तुमं जाणासि ?। [ कथं त्वं जानासि ?। ]

**मदनिका**—जेण अज्जआए सुसिणिद्धा दिट्ठी अणुलग्गा। [ येनार्यायाः सुस्निग्धा दृष्टिरनुलग्ना। ]

**वसन्तसेना**—हञ्जे ! किं वेसवासदाक्खिण्णेण मदणिए ! एव्वं भणासि ?। [ चेटि ! किं वेशवासदाक्षिण्येन मदनिके ! एवं भणसि ?। ]

**मदनिका**—अज्जए ! किं जो जेव जणो वेसे पडिवसदि, सो जेव अलीअदक्खिणो भोदि ?। [ आर्ये ! किं य एव जनो वेशे प्रतिवसति, स एवालीकदक्षिणो भवति ?। ]

**वसन्तसेना**—हञ्जे ! णाणापुरिससंगेण वेस्साजणो अलीअदक्खिणो भोदि। [ चेटि ! नानापुरुषसङ्गेन वेश्याजनोऽलीकदक्षिणो भवति। ]

---

**मदनिका**—( हाँ ) अनुरूप ( लायक ) है।

वसन्तसेना—तुम कैसे जानती हो ?

**मदनिका**—क्योंकि आर्या ( आप ) की प्यारभरी आँख ( इसमें ) लगी हुई है।

**वसन्तसेना**—चेटी मदनिका ! क्या वेश्या के घर ( वेश्यालय ) में रहने से चतुरता ( सीख लेने ) के कारण ऐसा कह रही हो ?

**मदनिका**—आर्ये ! क्या जो ही आदमी वेश्या के घर में रहता हैं वही झूठ बोलने में चतुर होता है ?

**वसन्तसेना**—चेटी ! बहुत से पुरुषों का साथ होने के कारण वेश्यायें झूठ बोलने में चतुर हो जाती हैं।

टीका—चेटी = इयं काचन वसन्तसेनायाः दासी। माता = वसन्तसेनाजनन्या। चित्रफलके = चित्रपटे निषण्णा = संलग्ना, दृष्टिः = नेत्रम् यस्याः सा ; मन्त्रयन्ती = आलपन्ती। यथा निर्दिष्टा = यथावर्णिता, चित्रफलकदत्तदृष्टिः इत्यर्थः। सुसदृशी = ममाकृतियोग्या, मम सौन्दर्यानुरूपसौन्दर्यवतीत्यर्थः ; चित्रे = लेख्ये आकृतिः = सर्वावयवसंस्थानम् चित्राकृतिरित्यर्थः। सुस्निग्धा = प्रेमपूर्णा ; अनुलग्ना = आसक्ता। वेशे = वेश्यालये ( 'वेशो वेश्याजनाश्रयः' इत्यमरः ) वासः = निवासः तेन यद् दाक्षिण्यम् = नैपुण्यम् तेन। वेशे = वेश्यागृहे ;

**मदनिका**—जदो दाव अज्जआए दिट्ठी इध अभिरमदि हिअअं च, तस्स कारणं किं पुच्छीअदि ?। [ यतस्तावदार्याया दृष्टिरिहाभिरमते हृदयं च, तस्य कारणं किं पृच्छयते ?। ]

**वसन्तसेना**—हञ्जे ! सहीजणादो उवहसणीअदां रक्खामि। [ चेटि ! सखीजनादुपहसनीयतां रक्षामि। ]

**मदनिका**—अज्जए ! एव्वं णेदं। सहीजणचित्ताणुवत्ती अबलाजणो भोदि। [ आर्ये ! एवं नेदम्। सखीजनचित्तानुवर्त्यबलाजनो भवति ]

**प्रथमा चेटी**—( उपसृत्य ) अज्जए ! अत्ता आणवेदि—'गहिदावगुंठणं पक्खदुआरए सज्जं पवहणं। ता गच्च' त्ति। [ आर्ये ! माताज्ञापयति—'गृहीतावगुण्ठनं पक्षद्वारे सज्जं प्रवहणम्। तद्गच्छ' इति। ]

---

अलीके = असत्ये, दक्षिणः = प्रवीणः ; अथवा अलीकम् = मिथ्या दक्षिणः = कुशलः ॥

**शब्दार्थः**—पृच्छयते = पूछा जा रहा है। उपहसनीयताम् = हँसी को, रक्षामि=बचा रही हूँ। अबलाजनः = स्त्री, सखीजनचित्तानुवर्ती = सखियों के चित्त के अनुसार बर्तने वाला। गृहीतावगुण्ठनम् = पर्दे से ढका हुआ, प्रवहणम् = रथ, बैलगाड़ी। सुवर्णदशसाहस्रिकः = दश हजार सोने की मोहरों की मूल्य वाला। सन्देशेन = सन्देश से, सन्देश के साथ ॥

**अर्थ** :-**मदनिका**—जब आपकी दृष्टि (आँख) तथा हृदय (दोनों ही) इसमें ( चित्र वाले व्यक्ति में ) अनुरक्त हो गया है ( तो फिर ) उसका कारण क्यों पूछती हैं ? ( अर्थात् सुन्दर पुरुष के प्रति प्रेम होने पर शीघ्र उससे मिलना चाहिये, देर करना व्यर्थ है। )

वसन्तसेना—चेटी ! सखियों की हँसी से बचना चाहती हूँ। ( अर्थात् अयोग्य पुरुष से नाता जोड़ने पर सखियाँ हँसी लेंगी। अतः उससे बचना चाहती हूँ )।

**मदनिका**—आर्ये ! ऐसी बात नहीं है। स्त्रियाँ ( अपनी ) सखियों के चित्त के अनुसार बर्तने ( व्यवहार करने ) वाली होती हैं।

पहली चेटी—( पास में जाकर ) आर्ये ( आप की ) माता जी यह आज्ञा देती हैं कि बगल के दरवाजे पर ( खिड़की पर ) पर्दे से ढका हुआ रथ तैयार है। इसलिए जाओ।

वसन्तसेना—हञ्जे ! किं अज्जचारुदत्तो मं णइस्सदि । [ चेटि ! किमार्य-चारुदत्तो मां नेष्यति ? । ]

चेटी—अज्जए ! जेण पवहणेण सह सुवण्णदससाहस्सिओ अलंकारओ अणुप्पेसिदो । [ आर्ये ! येन प्रवहणेन सह सुवर्णदशसाहस्तिकोऽलंकारोऽनुप्रेषितः । ]

वसन्तसेना—को उण सो ? । [ कः पुनः सः ? । ]

चेटी—एसो जेव राअस्सालो संठाणओ । [ एष एव राजश्यालः संस्थानकः । ]

वसन्तसेना—( सक्रोधम् ) अवेहि मा पुणो एव्वं भणिस्ससि । [ अपेहि, मा पुनरेवं भणिष्यसि । ]

चेटी—पसीददु पसीददु अज्जआ । संदेसेण म्हि पेसिदा । [ प्रसीदतु प्रसीदत्वार्या । संदेशेनास्मि प्रेषिता । ]

वसन्तसेना—अहं संदेसस्स जेव कुप्पामि । [ अहं संदेशस्यैव कुप्यामि । ]

चेटी—ता किंति अत्तं विण्णविस्सं ? । [ तत्किमिति मातरं विज्ञापयिष्यामि ? । ]

वसन्तसेना—एव्वं विण्णाविदव्वा—'जइ मं जीअंतीं इच्छसि, ता एव्वं ण पुणो अहं अत्ताए अण्णाविदव्वा' । [ एवं विज्ञापयितव्या—'यदि मां जीवन्तीमिच्छसि, तदैवं न पुनरहं मात्राऽऽज्ञापयितव्या' । ]

---

वसन्तसेना चेटी ! क्या आर्य चारुदत्त' मुझे ले जायेंगे ?

चेटी—आर्ये ! जिसने रथ के साथ दस हजार सोने की मोहरों के मूल्य का ( अलङ्कार ) भेजा है ।

वसन्तसेना—कौन है फिर वह ?

चेटी—यही राजा का साला 'संस्थानक' ।

वसन्तसेना—( कोप के साथ ) दूर हटो । फिर कभी ऐसा मत कहना ।

चेटी—आर्या ( आप ) प्रसन्न हों, प्रसन्न हों । ( मैं तो केवल ) सन्देश लाई हूँ ।

वसन्तसेना—मैं सन्देश पर ही कोप कर रही हूँ ।

चेटी—तो ( जाकर ) माता जी से क्या कहूँगी ?

वसन्तसेना—इस प्रकार कहना—'यदि मुझे जीवित चाहती हो, तो मुझे माता जी के द्वारा फिर ऐसी आज्ञा नहीं मिलनी चाहिए ।'

चेटी—जधा दे रोअदि। [ यथा ते रोचते। ] ( इति निष्क्रान्ता )

( प्रविश्य )

शर्विलकः—

दत्त्वा निशाया वचनीयदोषं निद्रां च जित्वा नृपतेश्च रक्ष्यान्।
स एष सूर्योदयमन्दरश्मिः क्षपाक्षयाच्चन्द्र इवास्मि जातः ॥ १ ॥

---

चेटी—जैसी आप की इच्छा। ( निकल जाती है )।

टीका—पृच्छ्यते = प्रश्नः क्रियते ; ईदृशि चित्ताकर्षके व्यक्तौ सत्यामासक्तौ अलं विलम्बेनेति भावः। उपहसनीयताम् = वसन्तसेनया अयोग्यः नायकः वृतः इत्येवं रूपामुपहासस्थितिमिति भावः। रक्षामि = निवारयामि। अबलाजनः = स्त्रीजनः ; सखीजनस्य = सख्युः चित्तम् = भावनामित्यर्थः अनुवर्तते = अनुसरति इति सखीजनचित्तानुवर्ती = सखीजनभावनानुसारी। गृहीतम् = स्वीकृतम् अवगुण्ठनम् = वस्त्राच्छादनम् येन तत् ; प्रवहणम् = रथः, शकटः ( 'कर्णीरथः प्रवहणं हयनञ्च समं त्रयम्' इत्यमरः )। सुवर्णानाम् = लोके 'मोहर' इति प्रसिद्धानाम् दशसहस्रं तेन लभ्यः सुवर्णदशसाहस्रिकः = दशसहस्रसुवर्णमूल्यलभ्यः इत्यर्थः। सन्देशेन = सन्देशं दत्त्वा इत्यर्थः ॥

टिप्पणी—प्रवहणम्—बन्द गाड़ी, प्र + √वह् + ल्युट्। ०साहस्रिकः = सहस्र + ठञ् ( इक् ) ॥

दत्त्वा निशायाः इति—

अन्वय :—निशायाः, वचनीयदोषम्, दत्त्वा, निद्राम्, च, नृपतेः, रक्ष्यान्, च, जित्वा, सः, एषः, ( अहम् ), क्षपाक्षयात्, सूर्योदयमन्दरश्मिः, चन्द्रः, इव, जातः, अस्मि ॥१॥

शब्दार्थः—निशायाः = रात्रि को, वचनीयदोषम् = निन्दा के दोष को, दत्त्वा = देकर, निद्राम् = नींद को, च = और, नृपतेः = राजा के, रक्ष्यान् = पहरेदारों को, च = भी, जित्वा = जीतकर, सः = वह, एषः = यह, ( अहम्=मैं ), क्षपाक्षयात् = रात के बीत जाने से, सूर्योदयमन्दरश्मिः = सूर्योदय के कारण मन्द तेज वाले, चन्द्रः = चन्द्रमा ; इव = जैसा, जातः = हो गया, अस्मि = हूँ ॥

( प्रवेश करके )

अर्थः—शर्विलक—रात्रि को निन्दाका दोष देकर ( अर्थात् 'रात में ही

अपि च,—

य: कश्चित्त्वरितगतिर्निरीक्षते मां
संभ्रान्तं द्रुतमुपसर्पति स्थितं वा।
तं सर्वं तुलयति दूषितोऽन्तरात्मा
स्वैर्दोषैर्भवति हि शङ्कितो मनुष्य: ।। २ ।।

---

चोरी जैसे खराब काम होते हैं। इस प्रकार का दोष लगाकर )' नींद तथा राजा के पहरेदारों को जीत कर, यह ( मैं ) रात के बीत जाने पर सूर्योदय के कारण मन्द तेजवाले चन्द्रमा के समान हो गया हूँ। ( सूर्य के निकलने पर चन्द्रमा और चोर—दोनों का ही तेज समाप्त हो जाता है ) ।। १ ।।

**टीका** निशायाः = रात्रेः ( सम्बन्धेऽत्र षष्ठी ); वचनीयदोषम् = बहुदोषा हि शर्वरीति अपवादरूपं दूषणम्, दत्त्वा = समर्प्य, चौर्येण दूषयित्वेत्यर्थः; निद्राञ्च = आत्मनः स्वापञ्च ; नृपतेः = राज्ञः ; रक्ष्यान् = नगररक्षकान् च ; जित्वा = तिरस्कृत्य, अगणय्य इत्यर्थः ; सः = रात्रौ कर्मलीनः ; एषः = गच्छन् ; अहमिति शेषः ; क्षपायाः = रात्रेः क्षयात् = नाशात् ; सूर्योदयेन = प्रभाकरप्रकाशेन मन्दाः = कान्तिहीनाः रश्मयः = कराः यस्य सः ; चन्द्रः = शशिः ; इव = यथा ; जातः = संवृत्तः, अस्मि = वर्ते। यथा निशाकरः निशायामेव प्रकाशते न तु दिने, तथैव निशापुत्राः चौराः अपि निशायामेव प्रभवन्ति। दिने तेषु भयात् प्रभावशून्यता दृश्यते ।। १ ।।

**टिप्पणी**—यहाँ पर दिन के कारण प्रभाव शून्य शर्विलक एवं सूर्य की किरणों से निष्प्रभ चन्द्रमा में समानता बतलाने के कारण उपमा अलङ्कार है। इस श्लोक में प्रयुक्त छन्द का नाम है उपजाति। छन्द का लक्षण—

स्यादिन्द्रवज्रा यदि तौ जगौ गः। उपेन्द्रवज्रा जतजास्ततो गौ ।।
अनन्तरोदीरितलक्ष्मभाजौ पादौ यदीयावुपजातयस्ताः ।। १ ।।

यः कश्चिदिति—

**अन्वय**—यः, कश्चित्, त्वरितगतिः, ( सन् ), संभ्रान्तम्, माम्, निरीक्षते ; वा, स्थितम्, ( माम् ), द्रुतम्, उपसर्पति ; दूषितः, अन्तरात्मा, तम्, सर्वम्, तुलयति ; हि, मनुष्यः, स्वैः, दोषैः, शङ्कितः, भवति ।। २ ।।

**शब्दार्थः**—यः = जो, कश्चित् = कोई, त्वरितगतिः = जल्दी चलने वाला, ( सन् = होता हुआ ), सम्भ्रान्तम् = भयभीत, माम् = मुझको, निरीक्षते =

रसास्वादप्रहृष्टकण्ठा कुम्भदासीव कूजति परपुष्टा। आलम्बिता नागदन्तेषु पंजरपरंपरा:। योध्यन्ते लावका:। आलाप्यन्ते कपिञ्जला:। प्रेष्यन्ते पंजरकपोता:। इतस्ततो विविधमणिचित्रित इवायं सहर्षं नृत्यन्रविकिरणसंतप्तं पक्षोत्क्षेपैर्विधुवतीव प्रासादं गृहमयूर:। इत: पिण्डीकृता इव चन्द्रपादा: पदगतिं शिक्षमाणानीव कामिनीनां पश्चात्परिभ्रमन्ति राजहंसमिथुनानि। एतेऽपरे वृद्धमहल्लका इव इतस्तत: संचरन्ति गृहसारसा:। आश्चर्यं भो, प्रसारणं कृतं गणिकया नानापक्षिसमूहै:। यत्सत्यं खलु नन्दनवनमिव मे गणिकागृहं प्रतिभासते, आदिशतु भवती। )

---

के चुम्बन में लगे हुए कबूतरों के जोड़े सुख का अनुभव कर रहे हैं। दही-भात से भरे हुए पेटवाले ब्राह्मण की भाँति, ( दही-भात खाकर अघाया हुआ ) पिंजरे में बैठा तोता वेद के मन्त्रों को पढ़ रहा है। दूसरी यह मैना, ( घर के मालिक या मालकिन के ) आदर पाने से शिरचढ़ी या मुँहलगी (अर्थात् प्रभाव प्राप्त करने वाली) घर की नौकरानी के समान, अधिक कुर-कुर शब्द कर रही है। अनेक फलों के रस को चखने (आस्वादित करने) से प्रसन्न कण्ठ वाली कोयल कुट्टिनी स्त्री के समान कूक रही है। खूँटियों में पिंजरों की कतारें लटक रही हैं। बटेर लड़ाये जा रहे हैं। पिंजड़ों के कबूतर भेजे जा रहे हैं ( अर्थात् आकाश में उड़ाए जा रहे हैं )।

खुशी के मारे नाचता हुआ, रङ्ग-विरङ्गी मणियों से चित्रित सा यह पालतू मोर ( अपने ) पङ्खों के फड़फड़ाने से सूरज की किरणों से गरम हुए महल को मानों हवा कर रहा है। (दूसरी ओर देख कर) इधर इकट्ठी की गयी चन्द्रमा की कीरणों के समान ( सफेद ) ऊँची जाति के हंसों के जोड़े सुन्दरी स्त्रियों के पीछे-पीछे अच्छी चाल ( सुन्दर गति ) को सीखते हुए से इधर-उधर घूम रहे हैं।

दूसरे ये पालतू सारस पक्षी बहुत बूढ़े व्यक्तियों की तरह इधर-उधर घूम रहे हैं। ओह ! आश्चर्य है ! इस वेश्या ने भाँति-भाँति की चिड़ियों के झुण्डों को ( पालकर ) फैला रक्खा है। सच तो यह है कि वेश्या का यह घर मुझे देवताओं के वन की तरह मालूम पड़ रहा है। आप ( आगे का रास्ता ) बतलाइए।

**टीका**—सुश्लिष्टा = सुनिर्मिता या विहङ्गवाटी = विहगशाला तस्यां सुखेन = आनन्देन निषण्णानि = स्थितानि; अन्योन्यं = परस्परं चुम्बनपराणि = चुम्बनासक्तानि; पारावतानां = कपोतानां मिथुनानि = युगलानि। दधिभक्तेन = दधिमिश्रितौदनेन पूरितं = तृप्तम् उदरं = जठरं यस्य असौ। सूक्तं = वेदमन्त्रं, सुन्दरं वचनं वा। संमाननया = संमानेन लब्ध: = अधिगत: प्रसर: = प्रभाव: यया तादृशी; गृहदासी = गृहसेविका इव; कुरकुरायते = 'कुर-कुर' इति अव्यक्तं शब्दं करोति, अन्यत्र मुखरायते। अनेकेषां =

**चेटी**—एदु एदु अज्जो। इमं अट्ठमं पओट्ठं पविसदु अज्जो। ( एत्वेत्वार्यः। इममष्टमं प्रकोष्ठं प्रविशत्वार्यः। )

**विदूषकः**—(प्रविश्यावलोक्य च ) भोदि ! को एसो पट्टपावारअपाउदो अधिअदरं अच्चब्भुदपुणरुत्तालंकारालंकिदो अंगभंगेहिं परिक्खलंतो इदो तदो परिब्भमदि ?। ( भवति ! क एष पट्टप्रावारकप्रावृतोऽधिकतरमत्यद्भुतपुनरुक्तालंकारालंकृतोऽङ्गभङ्गैः परिस्खलन्नितस्ततः परिभ्रमति ?। )

**चेटी**—अज्ज ! एसो अज्जआए भादा भोदि। ( आर्य ! एष आर्याया भ्राता भवति। )

**विदूषकः**—केत्तिअं तवच्चरणं कदुअ वसंतसेणाए भादा भोदि ?। अधवा

**मा दाव जइ वि एसो उज्जलो**
**सिणिद्धो ल सुअंधो अ।**
**तह वि मसाणवीधीए जादो विअ**
**चंपअरुक्खो अणहिगमणीओ लोअस्स ॥ २९ ॥**

( अन्यतोऽवलोक्य ) भोदि ! एसा उण का फुल्लपावारअपाउदा उवाणहजुअलणिक्खित्ततेल्लचिक्कणेहिं पादेहिं उच्चासणे उवविट्ठा चिट्ठदि ?। ( कियत्तपश्चरणं कृत्वा वसन्तसेनाया भ्राता भवति ?।

---

बहूनां फलानाम् रसास्वादेन = रसपानेन प्रहृष्टः = प्रसन्नःकण्ठः = गलप्रदेशः यस्याः सा; परपुष्टा = कोकिला; कुम्भस्य = वेश्यागामिनः ( 'कुम्भः स्यात् कुम्भकर्णस्य सुते वेश्यापतौ घटे' इति विश्वः ) दासी = सम्भोगार्थं स्थापिता सेविका अर्थात् कुट्टिनी ( 'कुम्भदासी तु कुट्टिनी' इति शब्दरत्नावली )। नागदन्तेषु = भित्तिप्रोथितकाष्ठदण्डेषु। विधुवति = वीजयति इव इत्युत्प्रेक्षा। पिण्डीकृताः = एकत्रीकृताः; चन्द्रपादाः = चन्द्रकिरणाः। पदगतिं = चरणगमनं मन्दगमनमित्यर्थः। वृद्धमल्लकाः = अतिवृद्धाः। नन्दनवनं = देववनम् इव ॥

**टिप्पणी**—सूक्तम्–सु + √वच् + क्त। प्रहृष्टः = प्र + √हृष् + क्त ॥

**कुम्भदासी**—कुछ व्याख्याकार इसका अर्थ करते हैं—'जल का धड़ा ले जाने वाली दासी ॥

**अर्थः**—

**चेटी**—आर्य ! आइए, आइए। आप इस आठवें खण्ड में प्रवेश करें।

अथवा—

मा तावद्यद्यप्येष उज्ज्वलः
स्निग्धश्च सुगन्धश्च ।
तथापि श्मशानवीथ्यां जात इव
चम्पकवृक्षोऽनभिगमनीयो लोकस्य ॥२९॥

---

**शब्दार्थः**—पट्टप्रावारकप्रावृतः = रेशमीवस्त्र ओढ़े हुए । अत्यद्भुतपुनरुक्तालंकारालंकृतः = अत्यन्तविलक्षण लगने वाले दोहरे आभूषणों से सजा हुआ; अंगभंगै = अंगों को लचकाकर, परिस्खलन् = डगमगाता हुआ । कियत् = कितनी, तपश्चरणम् = तपस्या को ॥

**अर्थः**—

**विदूषक**—( प्रवेश करके और देखकर ) श्रीमती जी ! यह कौन है, जो रेशमी दुपट्टे को ओढ़े हुए, अधिक रूप से अत्यन्त विलक्षण लगने वाले एक ही जेवर को दो-तीन की संख्या में पहने अङ्गों को लचका कर डगमगाता हुआ इधर-उधर घूम रहा है ?

**चेटी**—श्रीमान् जी ! ये आर्या ( वसन्तसेना ) के भाई होते हैं ।

**विदूषक**—कितनी तपस्या करके यह 'वसन्तसेना' का भाई हुआ है ?

**टीका**—पट्टप्रावारकेण = कौशेयोत्तरीयवस्त्रेण, प्रावृतः=आच्छादितः । अत्यद्भुतैः= अत्यन्तविचित्रैः पुनरुक्तैः = द्विगुणितैः अलङ्कारैः = आभूषणैः अलङ्कृतः = सज्जः; अंगानाम् = अवयवानां भंगैः = चालनैः; परिस्खलन् = इतस्ततः दोलयन् । कियत् = कियन्मात्रम् तपश्चरणं = तपस्याम् ॥

**मा तावदिति**—

**अन्वयः**—मा, तावत्, यद्यपि, एषः, उज्ज्वलः, स्निग्धः, च, सुगन्धः, च, (अस्ति), तथापि, श्मशानवीथ्याम्, जातः, चम्पकवृक्षः, इव, लोकस्य, अनभिगमनीयः, ( अस्ति ) ॥२९॥

**शब्दार्थः**—मा तावत् = ऐसी वात नहीं है, यद्यपि = यद्यपि, एषः = यह, उज्ज्वलः = उजला, सुघड़, स्निग्धः=चिकना–चुपड़ा, च = और, सुगन्धः = सुगन्धित, ( अस्ति = है ), तथापि = तो भी, श्मशानवीथ्याम् = मरघट की गली में, जातः = उगे हुए, चम्पकवृक्षः = चम्पा के पेड़, इव = जैसा, लोकस्य = लोगों के लिये, अनभिगमनीयः = त्याज्य, ( अस्ति = है ) ॥

भवति ! एषा पुनः का पुष्पप्रावारकप्रावृतोपानद्युगलनिक्षिप्ततैलचिक्कणाभ्यां पादाभ्यामुच्चासन उज्वविष्टा तिष्ठति ? । )

**चेटी**—अज्ज ! एसा खु अम्हाणं अज्जआए अत्तिआ । ( आर्य ? एषा खल्वस्माकमार्याया माता । )

**विदूषकः**—अहो से कवड्डडाइणीए पोट्टवित्थारो । ता किं एदं पवेसिअ महादेवं विअ दुआरसोहा इह घरे णिम्मिदा ? । (अहो अस्याः कपर्दकडाकिन्या उदरविस्तारः । तत्किमेतां प्रवेश्य महादेवमिव द्वारशोभा इह गृहे निर्मिता ? । )

**चेटी**—हदास ! मा एव्वं उवहस अम्हाणं अत्तिअं; एसा खु चाउत्थिएण पीडीअदि । ( हताश ! मैवमुपहसास्माकं मातरम्; एषा खलु चातुर्थिकेन पीडचते । )

---

**अर्थः**—

ऐसी बात नहीं । यद्यपि यह सुघड़ ( सुन्दर = उजला ) तथा चिकना-चुपड़ा एवं सुगन्धित है । किन्तु फिर भी मरघट ( श्मशान ) की गली में उगे हुए चम्पा के पेड़ की तरह यह लोगों के लिये त्याज्य है । ॥२९॥

**टीका**—मा तावत् = 'कियत्तपश्चरणं कृत्वा वसन्तसेनायाः भ्राता भवति ? इति कथनं न समीचीनम्; यद्यपि एषः = वसन्तसेनायाः भ्राता; उज्जवलः = धवलः, सौन्दर्ययुक्तः इति यावत्; स्निग्धः = प्रसाधनद्रव्यैः चिक्कणः; च = तथा; सुगन्धः = आमोदयुक्तः च अस्तीतिशेषः । तथापि; श्मशानवीथ्यां = श्मशानमार्गे; जातः = उत्पन्नः; चम्पकवृक्षः = चम्पकपादपः इव; लोकस्य = जनस्य; अनभिगमनीयः = अस्पृश्यः इत्यर्थः, गणिकाजातत्वादिति भावः; अस्तीति शेषः ॥२९॥

**टिप्पणी**—कुछ पुस्तकों में इसे गद्यांश के रूप में ही दिया गया है । इसे पद्य मानने पर इसमें पाँच चरण होते हैं । पाँचवाँ चरण ( अणहिगमणीओ लोअस्स ) को छोड़ देने पर यह आर्या छन्द के रूप में ही शेष रह जाता है ॥ ( काले )

**शब्दार्थः**—पुष्पप्रावारकप्रावृता = फूलकढ़ी ओढ़नी (दुशाला) ओढ़े हुई, उपानद्युगलनिक्षिप्ततैलचिक्कणाभ्यां = दोनों जूतों में डाले गये तेल से चिकने, पादाभ्याम् = पैरों से, ( उपलक्षिता = युक्त ) । कपर्दकडाकिन्याः = गन्दी डायन का, उदरविस्तारः = पेट का फैलाव । चातुर्थिकेन = चौथिया बुखार से । शूनपीनजठरः = बढ़ा हुआ, एवं मोटा पेट वाला (शून=फूला हुआ, बढ़ा हुआ, पीन = मोटा, जठर = उदर ॥)

**विदूषकः**—( सपरिहासम् ) भअवं चाउत्थिअ ! एदिणा उवआरेण मं पि बम्हणं आलोएहि [ भगवंश्चातुर्थिक ! एतेनोपकारेण मामपि ब्राह्मणमवलोकय । ]

**चेटी**—हदास ! मरिस्ससि । [ हताश ! मरिष्यसि । ]

**विदूषकः**—( सपरिहासम् ) दासीए धीए ! वरं ईदिसो शूणपीण जठरो मुदो ज्जेव ।

**सीधु सुरासवमत्तिआ एआवत्थं गदा हि अत्तिआ ।**
**जइ मरइ एत्थ अत्तिआ भोदि सिआलसहस्सपज्जत्तिआ ।।३०।।**

---

**अर्थः**—

( दूसरी ओर देखकर ) श्रीमती जी ! अच्छा यह कौन हैं जो फूल गढ़ी हुई ( अर्थात् बेल-बूटे वाली ) ओढ़नी को ओढ़े, दोनों जूतों में तेल से चिकने पैरों को डाले ऊँचे आसन पर बैठी हैं ?

**चेटी**—श्रीमान् जी ! यह हमारी आर्या (वसन्तसेना)की माता हैं ।

**विदूषक**—इस गन्दी डायन के पेट का फैलाव आश्चर्यजनक है ! तो क्या महादेव के समान ( भारी पेटवाली ) इसको ( पहले ) यहाँ ( घर के भीतर ) घुसाकर ( तब ) इस घर में सुन्दर दरवाजों को बनाया गया था ? ( नहीं तो इन दरवाजों से इस बुढ़िया के भीतर आने के समय सड़स जाने से इनकी (दरवाजों की) शोभा बिगड़ जाती) ।

**चेटी**—दुष्ट । हमारी माता जी की इस प्रकार हँसी मत लो । यह तो चौथिया बुखार से परेशान हैं ।

**विदूषक**—भगवान् चौथिया बुखार ! इसी उपकार ( आँख ) से मुझ ब्राह्मण को भी देख लीजिए ( अर्थात् यदि आपके आने से यह मोटी होरही है तो इसी प्रकार आकर मुझे भी मोटा कर दीजिए ) ।

**चेटी**—दुष्ट ! मर जाओगे ।

**टीका**—पुष्पप्रावारकेण = पुष्पपटेन ( सूक्ष्मतन्तुनिर्मितैः पुष्पैः युक्तः पटः पुष्पपटः निगद्यते); उपानद्युगले=चर्मपदत्राणद्वये निक्षिप्तौ तैलचिक्कणौ=तैललेपस्निग्धौ ताभ्याम्; पादाभ्याम् = चरणाभ्याम्, उपलक्षिता इति शेषः । कपर्दकडाकिन्याः = अपवित्र-पिशाचिन्याः; उदरस्य = कुक्षेः विस्तारः = विस्तरः । चातुर्थिकेन = चतुर्थे अहनि भवेन ज्वरेण । शूनम् = उच्छूनं पीनं = स्थूलं जठरम्=उदरं यस्य तादृशः ।।

भोदि ! किं तुम्हाणं जाणवत्ता वहंति ?। [ दास्याःपुत्रि ! वरमीदृशः शूनपीनजठरो मृत एव।

सीधुसुरासवमत्ता एवावदवस्थां गता हि माता।
यदि म्रियतेऽत्र माता भवति शृगालसहस्रपर्याप्तिका ॥

भवति ! किं युष्माकं यानपात्राणि वहन्ति ?। ]

**चेटी**—अज्ज ! णहि णहि । [ आर्य ! नहि नहि । ]

**विदूषकः**—किं वा एत्थ पुच्छीअदि ? तुम्हाणं खु पेम्मणिम्मलजले मअणसमुद्दे

---

**अर्थ—विदूषक**—(हँसी लेते हुए) बढ़ा हुआ एवं मोटा पेट वाला ऐसा आदमी मरा हुआ ही अच्छा है ( अर्थात् जीने से तो इनका मरना ही अच्छा है )।

**सीधुसुरासवमत्ता इति—**

**अन्वयः**—सीधुसुरासवमत्ता, माता, एतावदवस्थाम्, गता, हि, यदि, अत्र, माता म्रियते, ( तु ), शृगालसहस्रपर्याप्तिका, भवति ॥३०॥

**शब्दार्थः**—सीधुसुरासवमत्ता=सीधु, सुरा एवं आसव ( ये तीनों भिन्न-भिन्न मदिराओं के नाम हैं ) से मतवाली, माता=जननी, एतावदवस्थाम्=इस हालत को, गता=प्राप्त हुई है, यदि=यदि, अत्र=इस समय, माता=जननी, म्रियते= मर जाती है, ( तु=तो ), शृगालसहस्रपर्याप्तिका=हजारों सियारों की पूर्ति, भवति =होती है ॥

**अर्थः**—सीधु, सुरा एवं आसव ( ये तीनों भिन्न-भिन्न मदिराओं के नाम हैं ) से मत-वाली (यह तुमलोगों की) माता इस हालत (अर्थात् भारी मोटापन) को प्राप्त हो गयी है। यदि इस समय यह माता मर जाती है तो हजारों सियारों की ( पेट- ) पूर्ति होती ॥३०॥

**टीका**—सीधुसुरासवैः=विविधैः मदिराविशेषैः मत्ता=प्राप्तमदा; माता= वसन्तसेनाजननी; एतावदवस्थाम्=एतादृशीं दशां; गता=प्राप्ता; यदि=यदि, अत्र= अस्मिन् समये, माता=जननी, म्रियते=मृत्युं गच्छति; तदा; शृगालसहस्रस्य= शृगालसमुदायस्य इत्यर्थः पर्याप्तिका=पूर्तिः तृप्तिः इत्यर्थः, भवति=जायते ॥३०॥

**टिप्पणी**—इस श्लोक मे काव्यलिङ्ग अलङ्कार एवं आर्या छन्द है। छन्द का लक्षण—

यस्याः प्रथमे पादे द्वादशमात्रास्तथा तृतीयेऽपि। अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पंचदश साऽऽर्या ॥३०॥

त्थणणिअंबजहरणा ज्जेव जाणवत्ता मणहरणा। एव्वं वसंतसेणाए बहुवुत्तंतं अट्टपओट्टं भवणं पेक्खिअ जं सच्चं जाणामि, एकत्थं विअ तिविट्ठअं दिट्टं। पसंसिदुं णत्थि मे वाआविहवो। किं दाव गणिआघरो, अहवा कुबेरभवणपरिच्छेदो त्ति। कहिं तुम्हाणं अज्जआ?। [ किं वात्र पृच्छ्यते ?। युष्माकं खलु प्रेमनिर्मलजले मदनसमुद्रे स्तननितम्ब जघनान्येव यानपात्राणि मनोहराणि। एवं वसन्तसेनाया बहुवृत्तान्तमष्टप्रकोष्ठं भवनं प्रेक्ष्य यत्सत्यं जानामि, एकस्थमिव त्रिविष्टपं दृष्टम्। प्रशंसितु नास्ति मे वाग्विभवः। किं तावद्गणिकागृहं,अथवा कुबेरभवनपरिच्छेद इति। कुत्र युष्माकमार्या ? ]

**चेटी**—अज्ज! एसा रुक्खवाडिआए चिट्ठदि। ता पविसदु अज्जो। [ आर्य ! एषा वृक्षवाटिकायां तिष्ठति। तत्प्रविशत्वार्यः। ]

---

**अर्थः**—श्रीमती जी! (व्यापार के लिये) क्या आप की गाड़ी अथवा नैया आदि चलती हैं?

**चेटीः**—आर्य! नहीं, नहीं ( चलती हैं )।

**शब्दार्थः**—यानपात्राणि = जहाज अथवा नाव, वहन्ति = चलती हैं? प्रेमनिर्मल-जले = प्रेम रूपी निर्मल जलवाले, मदनसमुद्रे = काम रूपी सागर में, स्तननितम्ब-जघनानि = स्तन, चूतड़ और जाँघे। एकस्थम् = इकचित, त्रिविष्टपं = स्वर्गलोक। वाग्विभवः = वाणी में बल, कुबेरभवनपरिच्छेदः = कुबेर के महल का एक हिस्सा॥

**अर्थ-विदूषक**—अथवा इस विषय में पूछने की क्या बात है? वास्तव में प्रेम-रूपी निर्मल जलवाले कामरूपी सागर में तुमलोगों के स्तन, चूतड़ ( नितम्ब ) और जाँघें ही मनोहर यानपात्र ( गाड़ी एवं नौका आदि ) हैं। इस प्रकार विभिन्न चरित्रों वाले एवं आठ आँगन से युक्त 'वसन्तसेना' के महल को देखकर सचमुच मुझे लगता है कि मानो ( मैंने ) एक जगह पर इकट्ठा हुए स्वर्ग-लोक को देख लिया है। प्रशंसा करने के लिए मेरी वाणी में बल नहीं है। तो क्या ( यह ) वेश्या का घर है? अथवा 'कुबेर' के महल का एक हिस्सा है? तुम्हारी आर्या ( वसन्तसेना ) कहाँ हैं?।

**टीका**—यानपात्राणि = व्यापारपोताः; वहन्ति = चलन्ति? व्यापारं विना एतादृशस्य विभवस्य कुतः प्राप्तिः? इति विदूषकस्य आशयः। प्रेम = प्रणयः एव निर्मलं = मलरहितं जलं = सलिलं यत्र तादृशे; मदनः = कामः एव समुद्रः = सागरः तस्मिन्; स्तनौ = पयोधरौ नितम्बः = स्त्रीकट्याः पश्चाद्भागः जघनं = स्त्रीकट्याः पुरोभागः ( 'पश्चान्नितम्बः स्त्रीकट्याः क्लीबे तु जघनं पुरः' इत्यमरः ) यथा वणिजां व्यापारेण धनप्राप्तिसाधनं पोताः भवन्ति तथैव स्तनादिभिः भवतीनां धनोपार्जनं जायते इति भावः। एकस्थम् = एकस्मिन् स्थाने स्थितं; त्रिविष्टपं = सुरलोकः। वाचः = वाण्याः विभवः = सामर्थ्यमित्यर्थः। कुबेरभवनस्य=कुबेरगृहस्य परिच्छेदः=भागः॥

**विदूषकः**—( प्रविश्य, दृष्ट्वा च ) ही ही भो, अहो रुक्खवाडिआए एस्सिरीअदा। अच्छरीदिकुसुमपत्थारा रोविदाअणेअपादवा, णिरंतरपादवतलणिम्मिदा जुवदिजहणप्पमाणा पट्टदोला, सुवण्णजूधिआसेहालिआमालईमल्लिआणोमालिआकुरबआअदिमोत्तअप्पहुदिकुसुमेहिं सअं णिवडिदेहिं जं सच्चं लहुकरेदि विअ णंदणवणस्स सस्सिरीअदं। ( अन्यतोऽवलोक्य ) इदो अ उदअंतसूरसमप्पहेहिं कमलरत्तोत्पलेहिं संझाअदि विअ दीहिआ। अवि अ,—

**एसो असोअवुच्छो णवणिग्गमकुसुमपल्लवो भादि।**
**सुभडो व्व समरमज्झे घणलोहिद्पंकचच्चिक्को ॥ ३१ ॥**

भोदु, ता कहिं तुम्हाणं अज्जआ ? । [ आश्चर्य भोः, अहो वृक्षवाटिकायाः सश्रीकता। अच्छरीतिकुसुमप्रस्तारा रोपिता अनेकपादपाः, निरन्तरपादपतलनिर्मिता युवतिजघनप्रमाणाः पट्टदोलाः, सुवर्णयूथिकाशेफालिकामालतीमल्लिकानवमल्लिकाकुरवकातिमुक्तकप्रभृतिकुसुमैः स्वयं निपतितैर्यत्सत्यं लघूकरोतीव नन्दनवनस्य सश्रीकताम्। इतश्च उदयत्सूर्यसमप्रभैः कमलरक्तोत्पलैः संध्यायते इव दीर्घिका। अपि च,—

---

**अर्थः—चेटी**—आर्य ? यह बगीचे मे बैठी हैं। तो आप प्रवेश करें।

**शब्दार्थः**—अच्छरीतिकुसुमप्रस्तारा: = जिन पर भली-भाँति फूलों का फैलाव होता है ऐसे, पादपाः = बहुत से पौधे, रोपिताः = लगाये गये ( हैं )। निरन्तरपादपतलनिर्मिताः = सघन पेड़ों के नीचे बने हुए, युवतिजघनप्रमाणाः = युवतियों के चूतड़ की नापवाली। उद्यत्सूर्यसमप्रभैः = निकलते हुए सूर्य के समान कान्ति वाले। दीर्घिका = बावड़ी, संध्यायते = सन्ध्या का दृश्य उपस्थित कर रही है।

**अर्थः—विदूषक**—(प्रवेश करके और देखकर) अरे आश्चर्य ! बगीचे की सुन्दरता आश्चर्यजनक है। जिनपर भली भाँति फूलों का फैलाव होता है ( अर्थात् जिन पर फैलकर फूल खिलते हैं ) ऐसे बहुत से पौधे लगाये गये हैं। युवतियों के चूतड़ ( जघन-स्थल ) की नाप वाली पटरियों के झूले सघन पेड़ों के नीचे बने हुए हैं। सोनजूही, शेफालिका, मालती, बेला, चमेली, कुरबक तथा मोगरा आदि अपने आप गिरे हुए फूलों से ( यह बगीचा ) सचमुच ही नन्दन वन ( देवताओं के बगीचे ) की शोभा को तुच्छ कर रहा है।

( दूसरी ओर देखकर ) और इधर निकलते हुए सूर्य के समान कान्ति वाले साधारण एवं लाल वर्ण वाले कमलों से ( यह ) बावड़ी संन्ध्या का दृश्य उपस्थितसा कर रही है। और भी;—

एषोऽशोकवृक्षो नवनिर्गमकुसुमपल्लवो भाति ।
सुभट इव समरमध्ये घनलोहितपङ्कचर्चिकः ।

भवतु, तत्कुत्र युष्माकमार्या ? । ]

---

**टीका**—अच्छरीत्या = शोभनप्रकारेण कुसुमानां = पुष्पाणां प्रस्तारः = विस्तारः येषु ते; अनेकपादपाः = बहवः वृक्षाः; रोपिताः = आरोपिताः सन्तीति शेषः । निरन्तराः = सघनाः; ये पादपाः = वृक्षाः तेषां तले = अधस्तले निर्मिता = रचिता, युवतिजनस्य = तरुणीजनस्य जघनं = कटिपुरोभागः प्रमाणं = परिमितिः यस्या तादृशी । उद्यन् = उदयं गच्छन् यः सूर्यः तेन समा = सदृशी प्रभा = कान्तिः येषां तथोक्तैः । दीर्घिका = वापी ( 'वेशन्तः पल्वलं चाल्पसरो वापी तु दीर्घिका' इत्यमरः ) सन्ध्यायते = सन्धा इव आचरति, रक्तवर्णा भवतीति भावः ॥

**एषोऽशोकवृक्षः इतिः**—

**अन्वयः**—नवनिर्गतकुसुमपल्लवः, एषः, अशोकवृक्षः, समरमध्ये, घनलोहितपङ्कचर्चिकः, सुभटः, इव, भाति ॥ ३१ ॥

**शब्दार्थः**—नवनिर्गतकुसुमपल्लवः = नये निकले हुए फूलों एवं पत्तों वाला, एषः = यह, अशोकवृक्षः = अशोक का पेड़, समरमध्ये = लड़ाई के बीच में, घनलोहितपङ्कचर्चिकः = गाढ़े खून रूपी कीचड़ से लथपथ हुए, सुभटः = बहादुर ( की ), इव = भाँति, भाति = शोभायमान हो रहा है ॥

**अर्थः**—नये निकले हुए फूलों एवं पत्तों ( कोपलों ) वाला यह अशोक का पेड़, लड़ाई के मैदान में गाढ़े खून रूपी कीचड़ से लथपथ हुए बहादुर की भाँति, शोभायमान हो रहा है ॥ ३१ ॥

**टीका**—नवनिर्गताः = नूतनोत्पन्ना कुसुमपल्लवाः = पुष्पपत्राणि यस्य सः; एषः = पुरोवर्तमानः; अशोकवृक्षः = अशोकपादपः; समरमध्ये = समराङ्गणे; घनैः = सान्द्रैः लोहितैः = रक्तैः एव पङ्कैः = कर्दमैः चर्चिकः = चर्चितः कृतलेपनः इत्यर्थः; सुभटः = शूरः इव; भाति = शोभते ॥ ३१ ॥

**टिप्पणीः**—फूले हुए अशोक वृक्ष की घायल योद्धा से समानता बतलाने के कारण यहाँ उपमा अलङ्कार है । प्रयुक्त छन्द का नाम है—आर्या । छन्द के लक्षण के लिए श्लोक ३० की टिप्पणी देखिए ॥ ३१ ॥

**अर्थः**—अच्छा, तो तुम्हारी आर्या ( वसन्तसेना ) कहाँ है ?

**चेटी**—अज्ज ! ओणामेहि दिट्ठिं, पेक्ख अज्जअं। [ आर्य ! अवनमय दृष्टिम्, पश्यार्याम् । ]

**विदूषकः**—( दृष्ट्वा, उपसृत्य ) सोत्थि भोदीए। [ स्वस्ति भवत्यै । ]

**वसन्तसेना**—( संस्कृतमाश्रित्य ) अये, मैत्रेयः। ( उत्थाय ) स्वागतम्, इदमासनम्; अत्रोपविश्यताम् ।

**विदूषकः**—उपविसदु भोदी। [ उपविशतु भवती । ]

( उभावुपविशतः )

**वसन्तसेना**—अपि कुशलं सार्थवाहपुत्रस्य ? ।

**विदूषकः**—भोदि ! कुशलं । [ भवति ! कुशलम् । ]

**वसन्तसेना**—आर्य मैत्रेय ! अपीदानीं

**गुणप्रवालं विनयप्रशाखं विश्रम्भमूलं महनीयपुष्पम्।**
**तं साधुवृक्षं स्वगुणैः फलाढ्यं सुहृद्विहङ्गाः सुखमाश्रयन्ति ? ॥३२॥**

---

**चेटी**—आर्य। निगाह नीची कीजिए। आर्या को देखिए ।

**विदूषक**—( देखकर और समीप आकर ) आपका भला हो ।

**वसन्तसेना**—( संस्कृत के माध्यम से ) अरे। मैत्रेय है। ( उठकर ) स्वागत है। यह आसन है। यहाँ बैठिए ।

**विदूषक**—आप बैठें ।

( दोनों बैठते हैं )

**वसन्तसेना**—सार्थवाह के पुत्र ( आर्य 'चारुदत्त' ) कुशल से तो हैं ?

**विदूषकः**—श्रीमती जी। कुशल से हैं ।

**गुणप्रवालमिति**—

**अन्वयः**—गुणप्रवालं, विनयप्रशाखं, विश्रम्भमूलं, महनीयपुष्पम्, स्वगुणैः, फलाढ्यं, तं, साधुवृक्षं, सुहृद्विहङ्गाः, सुखम्, आश्रयन्ति ? ॥३२॥

**शब्दार्थः**—गुणप्रवालं=गुण रूपी कोपलों वाले, विनयप्रशाखम् = नम्रता रूपी डालियों वाले, विश्रम्भमूलम् = विश्वासरूपी जड़ वाले, महनीयपुष्पम् = बड़प्पन रूपी फूल वाले, स्वगुणैः = अपने गुणों के द्वारा, फलाढ्यम् = फल-परिपूर्ण, तम् = उस, साधुवृक्षम् = सज्जन रूपी पेड़ पर, सुहृद्विहङ्गाः = मित्र रूपी पक्षियाँ, सुखम् = सुखपूर्वक, आश्रयन्ति=आश्रय लेती हैं ? ॥

**अर्थ—वसन्तसेना**—आर्य मैत्रेय ! क्या इस समय,

जिसके गुण ही कोपले हैं, नम्रता ही डालियाँ हैं, विश्वस ही जड़ है, बड़प्पन ही फूल है ऐसे अपने गुणों के द्वारा फलपरिपूर्ण उस सज्जन ( चारुदत्त ) रूपी पेड़ पर मित्र रूपी पक्षियाँ सुखपूर्वक आश्रय लेती हैं ? ॥३२॥

**विदूषकः**—( स्वगतम् ) सुट्ठु उवलक्खिदं दुट्ठविलासिणीए। ( प्रकाशम् ) अध इं। [ सुष्ठूपलक्षितं दुष्टविलासिन्या। अथ किम्। ]

**वसन्तसेना**—अये ! किमागमनप्रयोजनम् ?।

**विदूषकः**—सुणादु भोदी। तत्तभवं चारुदत्तो सीसे अंजलिं कदुअ भोदिं विण्णवेदि [ शृणोतु भवती। तत्रभवांश्चारुदत्तः शीर्षेऽञ्जलिं कृत्वा भवतीं विज्ञापयति। ]

**वसन्तसेना**—( अञ्जलिं बद्ध्वा ) किमाज्ञापयति ?।

**विदूषकः**—मए तं सुवण्णभंडअं विस्संभादो अत्तणकेरकेति कदुअ जूदे हारिदं। सो अ सहिओ राअवत्थहारी ण जाणीअदि कहिं गदो त्ति। [ मया तत्सुवर्णभाण्डं विश्रम्भादात्मीयमिति कृत्वा द्यूते हारितम्। स च सभिको राजवार्ताहारो न ज्ञायते कुत्र गत इति। ]

---

**टीका**—गुणाः = दयादाक्षिण्यादिगुणाः एव प्रवालाः = किसलयाः यस्य तम्, विनयः = विनम्रता एव प्रशाखा = उत्कृष्टा शाखा यस्य तम्; विश्रम्भः = विश्वासः एव मूलं यस्य तम्; महनीयम् = श्रेष्ठं पूजनीयम् वा, पूजनीयचरितमेवेति भावः, पुष्पम् = प्रसूनं यस्य तम्; स्वगुणैः = स्वक्षमादिगुणैः; फलाढ्यम् = फलसम्पन्नम्; श्रेष्ठगुणफलयुक्तमित्यर्थः; तम् = चारुदत्तरूपम्; साधुवृक्षम् = सज्जनपादपम्; सुहृदः = मित्राणि एव विहङ्गाः = पक्षिणः; सुखम् = सानन्दम् आश्रयन्ति = अवलम्बन्ते किम् ? ॥ ३२ ॥

**टिप्पणी**—इस श्लोक में रूपक अलङ्कार एवं उपजाति छन्द है। छन्द का लक्षण—

अनन्तरोदीरितलक्ष्मभाजौ,
पादौ यदीपावुपजातयस्ताः ॥३२॥

**शब्दार्थः**—उपलक्षितम् = जाना गया। विश्रम्भात् = विश्वास के कारण। राजवार्ताहारी = राजाओं का सन्देश पहुँचाने वाला। शौण्डीरतया = उदारता के कारण, हीनकुसुमात् = बौर से हीन, सहकारपादपात् = आम के पेड़ से, मकरन्दबिन्दवः = फूलों के रस की बूँदे। अन्यत् = और कुछ। गणिकाप्रसंगात् = वेश्या के संसर्ग से। अकालदुर्दिनम् = विना समय के ही मेघों से युक्त दिन॥

**अर्थः—विदूषक**—(अपने आप) ठीक जाना इस दुष्ट वेश्या ने। (प्रकट रूप में) और क्या ? ( अर्थात् आश्रय लेती हैं )।

**वसन्तसेना**—जी। आप के आने का कारण क्या है ?

**विदूषक**—श्रीमती जी सुने। आदरणीय 'चारुदत्त' शिर पर णाथ जोड़कर आपको सूचित करते हैं।

**वसन्तसेना**—( हाथ जोड़कर ) क्या आज्ञा देते हैं ?

**विदूषक**—आप के द्वारा रक्खे गये उस सोने के डिब्बे को विश्वासपूर्वक अपना

**चेटी**—अज्जए। दिट्ठिआ वड्ढसि। अज्जो जूदिअरो संवुत्तो। [ आर्ये ! दिष्ट्या वर्धसे। आर्यो द्यूतकरः संवृत्तः। ]

**वसन्तसेना**—( स्वगतम् ) कधं चोरेण अवहिदं पि सोंडीरदाए जूदे हारिदं त्ति भणादि ?। अदो ज्जेव कामीअदि। [ कथं चौरेणापहृतमपि शौण्डीरतया द्यूते हारितमिति भणति ?। अत एव काम्यते। )

**विदूषकः**—ता तस्स कारणादो गेण्हदु भोदी इमं रअणावलिं। [तत्तस्य कारणाद् गृह्णातु भवतीमां रत्नावलीम्। ]

**वसन्तसेना**—( आत्मगतम् ) किं दंसेमि तं अलंकारअं ?। ( विचिन्त्य ) अधवा ण दाव। [ किं दर्शयामि तमलंकारम् ?। अथवा न तावत्। ]

**विदूषकः**—किं दाव ण गेण्हदि भोदी एदं रअणावलिं ?। [ किं तावन्न गृह्णाति भवतीमां रत्नावलीम् ?। ]

**वसन्तसेना**—( विहस्य, सखीमुखं पश्यन्ती ) मित्तेअ ! कधं ण गेण्हिस्सं रअणावलिं ?। ( इति गृहीत्वा पार्श्वे स्थापयति, स्वगतम् ) कधं झीणकुसुमादो वि सहआरपादवादो मअरंदबिंदओ णिवडंति ?। ( प्रकाशम् ) अज्ज ! विण्णवेहि तं जूदिअरं मम वअणेण अज्जचारुदत्तं—'अहं पि पदोसे अज्जं पेक्खिदुं आअच्छामि' त्ति। [ मैत्रेय ! कथं न ग्रहीष्यामि रत्नावलीम् ?। कथं हीनकुसुमादपि सहकारपादपान्मकरन्दबिन्दवो निपतन्ति ?। आर्य ! विज्ञापय तं द्यूतकरं मम वचनेनार्यचारुदत्तम्—'अहमपि प्रदोष आर्यं प्रेक्षितुमागच्छामि' इति। ]

---

मान कर मैं जुए में हार गया। और राजाओं का हरकारा ( सन्देश पहुँचाने वाला ) वह सभिक ( जुआ खेलाने वाला ) न जाने कहाँ चला गया।

**चेटी**—आर्या ! भाग्य से बढ़ रही हो ( अर्थात् तुम्हारा भाग्य बलवान् है )। आर्य 'चारुदत्त' जुआरी हो गये।

**वसन्तसेना**—( अपने आप ) क्या चोर के द्वारा चुराये गये ( सोने के डिब्बे ) को भी, उदारता के कारण, 'जुए में हरा दिया' ऐसा कह रहे हैं ? इसीलिए ( उदारता के कारण ही ) तो मैं उनको चाहती हूँ।

**विदूषक**—तो उसके बदले मे आप इस रत्नों की माला ( रत्नावली ) को लीजिए।

**वसन्तसेना**—( अपने आप ) क्या उस जेवर को दिखला दूँ ? ( विचार कर ) या अभी नहीं।

**विदूषक**—तो क्या आप इस रत्नावली को नहीं ले रही हैं ?

**विदूषकः**—( स्वगतम् ) किं अण्णं तहिं गदुअ गेण्हिस्सदि ? । ( प्रकाशम् ) भोदि ! भणामि—( स्वागतम् ) 'णिअत्तीअदु इमादो गणिआपसंगादो' त्ति । [ किमन्यत्तत्र गत्वा ग्रहीष्यति ? । भवति ! भणामि—'निवर्ततामस्माद्‌गणिकाप्रसङ्गात्' इति । ]

( इति निष्क्रान्तः )

**वसन्तसेना**—हञ्जे ! गेण्ह एदं अलंकारअं । चारुदत्तं अहिरमिदुं गच्छम्ह । [ चेटि ! गृहाणैतमलंकारम् । चारुदत्तमभिरन्तु गच्छावः । ]

**चेटी**—अज्जए ! पेक्ख पेक्ख । उण्णमदि अकालदुद्दिणं । [ आर्ये ! पश्य पश्य, उन्नमत्यकालदुर्दिनम् । ]

**वसन्तसेना**—

---

**बसन्तसेना**—( हँसकर सखी के मुँह को देखती हुई ) मैत्रेय ! रत्नावली को क्यों नहीं लूँगी ? ( लेकर पास में रखती हुई अपने आप ) क्या बौर ( मञ्जरी ) से हीन भी आम के पेड से फूलों के रस की बूंदे गिरती हैं ?

( प्रकट रूप में ) श्रीमान् जी ! मेरी तरफ से उन जुआरी आर्य 'चारुदत्त' से कहना कि—'मैं भी आज रात के पहले पहर ( प्रदोष ) में आर्य ( आप ) को देखने के लिये आऊँगी ।'

**विदूषक**—( अपने आप ) क्या वहाँ जाकर दूसरी कोई चीज लेगी ? ( प्रकट रूप में ) श्रीमती जी ! कहूँगा—( अपने आप ) 'कि इस वेश्या का साथ छोड़ दो ।'

( ऐसा कहकर चला जाता है )

**वसन्तसेना**—चेटी ! इस जेवर को लो । 'चारुदत्त' से काम-क्रीड़ा करने चलेंगी ।

**चेटी**—आर्या ! देखिये, बिना समय के ही, दुर्दिन ( पानी की फुहार छोड़ने वाली काली घटाएँ ) उमड़ रही हैं ।

**टीका**—उपलक्षितं = परिज्ञातम् । विश्रम्भात्=त्वयि विश्वासात् । राज्ञः वार्ता = संदेशं हरति = एकस्थानात् अन्यत्र प्रापयति इति राजवार्ताहारी = राजसन्देशवद्दः । शौण्डीरतया=औदार्येण । हीनानि = अपगतानि कुसुमानि = पुष्पाणि यस्य तस्मात्; सहकारपादपात् = आम्रवृक्षात्; मकरन्दबिन्दवः = पुष्परसकणाः । अन्यत्=अधिकम् किमपि इत्यर्थः ! गणिकायाः=वेश्यायाः प्रसंगात् = कार्यात् संसर्गात् वा । अकाले = असमये दुर्दिनम् = मेघसमूहः इत्यर्थः ॥

**टिप्पणी**—'अकालदुर्दिनम्'—इसके और 'उदयन्तु नाम' इस श्लोक के कथन से पंचम अङ्क की वर्षा की सूचना दी गयी है ॥

उदयन्तु नाम मेघा भवतु निशा वर्षमविरतं पततु ।
गणयामि नैव सर्वं दयिताभिमुखेन हृदयेन ॥३३॥

हञ्जे ! हारं गेण्हिअ लहुं आअच्छ । [ चेटि ! हारं गृहीत्वा शीघ्रमागच्छ । ]

( इति निष्क्रान्ताः सर्वे )

मदनिकाशर्विलको नाम चतुर्थोऽङ्कः ॥

---

**उदयन्तु नाम इतिः—**

**अन्वयः—**मेघाः, उदयन्तु, नाम; निशा, भवतु; अविरतम् वर्षं, पततु; ( अहं ) दयिताभिमुखेन, हृदयेन, सर्वं, नैव, गणयामि ॥३३॥

**शब्दार्थः—**मेघाः =घटाएँ, उदयन्तु =घिर आये, नाम = यह स्वीकारसूचक अव्यय हैं, निशा =रात, भवतु =हो जाय, अविरतम् =लगातार, वर्षं =वर्षा, पततु =पड़े; ( अहं = मैं ), दयिताभिमुखेन=प्रियतम् के लिए उमड़ने वाले अथवा तड़पने वाले, हृदयेन =हृदय के कारण, सर्वं=यह सब, नैव = नहीं, गणयामि= गिनती हूँ ॥

**अर्थः—वसन्तसेना—**घटाएँ भले ही घिर आयें, रात हो जाय, लगातार पानी पड़ता रहे, ( फिर भी मैं ) प्रियतम से मिलने के लिए तड़पने वाले हृदय के कारण इन सबकी कुछ भी परवाह नहीं करती ॥३३॥

( सब निकल जाते हैं )

'मदनिका' और शर्विलक नामक चौथा अङ्क समाप्त ।

**टीका—**मेघाः = जलदाः; उदयन्तु =आविर्भवन्तुः नामेति स्वीकारे; निशा = रात्रिः; भवतु =अस्तु; अविरतम् =अनवरतम्; वर्षं =वृष्टिः; पततु =भवतु इत्यर्थः; अहं दयिताभिमुखेन = प्रियतममिलनोत्सुकेन इत्यर्थः; हृदयेन=चेतसा, सर्वं=निखिलमेतत्; नैव गणयामि =नैव शोचामि, बाधाकरं नैव मन्ये इति भावः ॥३३॥

( अत्राङ्के तावत् आसमाप्ति वर्षर्तुवर्णनं क्रियते । तच्च वसन्तसेना–चारुदत्तयोरन्योन्यानुरागोद्दीपनविभावनत्वेनावतरति इति ज्ञेयम् )

**टिप्पणी—**वर्षम् =वर्षा, √वृष्+अच् ( पु० नपु० ) ॥

इस श्लोक के छन्द का नाम है—आर्या । लक्षण—यस्याः प्रथमे पादे द्वादश–मात्रास्तथा तृतीयेऽपि । अष्टादशद्वितीये चतुर्थके पंचदश सार्या ॥३३॥

॥ इति मदनिका-शर्विलको नाम चतुर्थोऽङ्कः ॥

—:❀:—

# पञ्चमोऽङ्कः

( ततः प्रविशत्यासनस्थः सोत्कण्ठश्चारुदत्तः )

**चारुदत्तः**—( ऊर्ध्वमवलोक्य ) उन्नमत्यकालदुर्दिनम् । यदेतत्

आलोकितं गृहशिखण्डिभिरुत्कलापै-
हंसैर्यियासुभिरपाकृतमुन्मनस्कैः ।
आकालिकं सपदि दुर्दिनमन्तरीक्ष-
मुत्कण्ठितस्य हृदयं च समं रुणद्धि ॥१॥

---

आलोकितमिति—

**अन्वयः**—उत्कलापैः, गृहशिखण्डिभिः, आलोकितं; यियासुभिः, उन्मनस्कैः; हंसैः, अपाकृतम्; आकालिकम्, दुर्दिनम्, सपदि, अन्तरिक्षम्, उत्कण्ठितस्य, हृदयम्, च, समम्, रुणद्धि ॥१॥

**शब्दार्थः**—उत्कलापैः=ऊपर को ओर पंख किये हुए, गृहशिखण्डिभिः= पालतू मोरों के द्वारा, आलोकितम्=देखा गया; यियासुभिः=जाने की इच्छा वाले, उन्मनस्कैः=खिन्न मन वाले, हंसैः=हंसों के द्वारा, अपाकृतन्=तिरस्कृत किया गया; आकालिकम्=कुसमय में होने वाला, दुर्दिनम्=बादलों से ढका हुआ दिन, सपदि= शीघ्र ही, अन्तरिक्षम्=आसमान को, उत्कण्ठितस्य=विरही के, हृदयम्=हृदय को, समं=साथ ही, रुणद्धि=ढँक रहा है ॥

## पाँचवा अङ्क

**अर्थः**—( इसके बाद आसन पर बैठा हुआ बेचैन ( उत्कण्ठित=विरहातुर ) चारुदत्त प्रवेश करता है )

**चारुदत्त**—( ऊपर की ओर देखकर ) कुसमय में ही दुर्दिन ( झड़ी लगाने वाला काला-काला मेघ ) उमड़ रहा है । जो यह—

ऊपर की ओर पंख छितराए हुए पालतू मोरों के द्वारा ( आनन्द के साथ ) देखा गया, ( मानसरोवर को ) जानने की इच्छा वाले खिन्न-मन हंसों के द्वारा तिरस्कृत किया गया कुसमय का यह दुर्दिन ( मेघों से युक्त दिन ) शीघ्र ही आसमान तथा विरही आदमी के हृदय को साथ साथ ढँक ( आच्छन्न कर ) रहा है ॥१॥

**टीका**—उद्गतः कलापः=पिच्छं यैः तैः, ऊर्ध्वप्रसारितपुच्छैः इत्यर्थः; गृहस्य= भवनस्य, शिखण्डः=बर्हं ( 'शिखण्डस्तु पिच्छबर्हे' इत्यमरः ) एषामस्तीति शिखण्डिनः मयूराः, गृहपालितमयूराः इत्यर्थः, आलोकितम्=प्रसन्नतया अवलोकितम्; यियासुभिः=

अपि च,—

मेघो जलार्द्रमहिषोदरभृङ्गनीलो
विद्युत्प्रभारचितपीतपटोत्तरीयः।
आभाति संहतबलाकगृहीतशङ्खः
खं केशवोऽपर इवाक्रमितुं प्रवृत्तः ॥ २ ॥

---

गन्तुमिच्छुभिः मानसरोवरमिति शेषः; उद्गतं=खिन्नमित्यर्थः मनः=चेतः येषां तैः; हंसैः=मरालैः; अपाकृतम्=तिरस्कृतम्; आकालिकम्=अनवसरोत्पन्नम्; दुर्दिनम्=मेघाच्छन्नं दिनम्; लक्षणया मेघः इत्यर्थः; सपदि=झटिति; अन्तरिक्षम्=आकाशम्; उत्कण्ठितस्य=विरहातुरस्य; हृदयम्=चेतश्च; समम्=साकम्; रुणद्धि=आच्छादयति। 'आलोकितम्' तथा 'अपाकृतम्' इति पदद्वयं दुर्दिनमित्यस्य विशेषणम् ॥ १ ॥

**टिप्पणी**—यियासुभिः = + या + सन् + उ ॥ अपाकृतम् = अप + आ√कृ + क्त ॥

इस श्लोक में 'सहोक्ति' अलङ्कार तथा वसन्ततिलका छन्द है। छन्द का लक्षण—

उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः ॥१॥

**मेघः इति**—

**अन्वयः**–जलार्द्रमहिषोदरभृङ्गनीलः, विद्युत्प्रभारचितपीतपटोत्तरीयः, संहतबलाकगृहीतशङ्खः, अपरः, केशवः, इव, खम्, आक्रमितुं, प्रवृत्तः, मेघः आभाति ॥१॥

**शब्दार्थः**—जलार्द्रमहिषोदरभृंगनीलः=पानी से भीगे हुए भैंसे के पेट एवं भौंरे के समान नीला, विद्युत्प्रभारचितपीतपटोत्तरीयः=बिजली की चमक रूपी बने हुए पीताम्बर का दुपट्टा धारण करने वाला (विष्णु के पक्ष में–बिजली की चमक के समान बना हुआ पीताम्बर ही है दुपट्टा जिसका), संहतबलाकगृहीतशङ्खः–इकट्ठी हुई बगुलों की पाँत रूपी शङ्ख को लेने वाला ( विष्णु के पक्ष में—इकट्ठी हुई बगुलों की पाँत की भाँति लिया है 'पाञ्चजन्य' नामक शङ्ख जिसने ), अपरः=दूसरे, केशवः= विष्णु ( की ), इव=तरह, आकाश को, आक्रमितुं=लांघने के लिये, प्रवृत्तः=तैयार, मेघः=बादल, आभाति=शोभित हो रहा है ॥

**और भी**—

**अर्थ**—पानी से भीगे हुए भैंसे के पेट (उदर) एवं भौंरे के समान नीला, बिजली की चमक रूपी बने हुए पीताम्बर का दुपट्टा धारण करनेवाला ( विष्णु के पक्ष में–बिजली

अपि च,—

केशवगात्रश्यामः कुटिलबलाकावलीरचितशङ्खः ।

विद्युद्गुणकौशेयश्चक्रधर इवोन्नतो मेघः ॥ ३ ॥

की चमक के समान बना हुआ पीताम्बर ही है दुपट्टा जिसका), इकट्ठी हुई बगुलों की पाँत रूपी शङ्ख को लेनेवाला ( विष्णु के पक्ष में—इकट्ठी हुई बगुलों की पाँत की भाँति लिया है 'पाञ्चजन्य' नामक शङ्ख जिसने ), वामनरूपधारी दूसरे विष्णु के समान आकाश को लांघने ( व्याप्त करने ) के लिये तैयार मेघ शोभित हो रहा है । ( अर्थात् मेघ का स्वरूप तथा कार्य विष्णु की भाँति लग रहा है ) ॥२॥

**टीका**—जलेन = सलिलेन आर्द्रः = सिक्तदेहः यः महिषः = सैरिभः ( 'लुलापो महिषो वाहद्विषत्कासरसैरिभाः' इत्यमरः ) तस्य उदरं = कुक्षिः ( सहजश्यामस्य महिषस्य श्यामत्वाधिकं जलोत्थितावस्थायां द्रष्टुं शक्यते ) तथा भृंगः द्विरेफश्च तद्वत् नीलः = श्यामः ( मेघः विष्णुश्च ); विद्युदः = तडिदः ( 'तडित्सौदामनी विद्युच्चंचला चपला अपि' इत्यमरः ) प्रभा = कान्तिः एव रचितम् = निर्मितम् पीतपटोत्तरीयम् = पीताम्बरोत्तरीयम् यद्वा पीतपटम् उत्तरीयं च यस्य येन वा सः ) संहताः = सुसम्बद्धाः बलाकाः = बकपंक्तयः एव गृहीतः = धृतः शङ्खः येन तथोक्तः ( विष्णुपक्षे—संहतबलाकावत् गृहीतशंखः = पाञ्चजन्यशङ्खः येन सः ), अपरः = अन्यः; केशवः = विष्णुः इव; खम् = आकाशम्; आक्रमितुम् = आक्रान्तं कर्तुं; प्रवृत्तः = उद्युक्तः; मेघः = जलदः; आभाति = शोभते । पुरा हि वामनरूपः केशवः आकाशमपि एकेन पदा आचक्रामेति पुराणप्रसिद्धा कथा ॥

**टिप्पणीः**—श्लोक के प्रथम चरण में उपमा दूसरे चरण में विद्युत्प्रभा में पीतपटोत्तरीय एवं तीसरे चरण में बलाका में शङ्ख का अभेद रूप से आरोप करने के कारण रूपक तथा मेघ में दूसरे केशव का संशय होने से उत्प्रेक्षा अलङ्कार है । इस प्रकार इन अलङ्कारों के परस्पर सापेक्ष होने से इस श्लोक में सङ्कर अलङ्कार एवं वसन्ततिलका छन्द है । छन्द के लक्षण के लिये देखिये पीछे श्लोक १ की टिप्पणी ॥२॥

**केशवगात्रश्यामः इति—**

**अन्वयः**—केशवगात्रश्यामः, कुटिलबलाकावलीरचितशङ्खः, विद्युद्गुणकौशेयः, मेघः, चक्रधरः, इव, उन्नतः ॥ ३ ॥

**शब्दार्थः**—केशवगात्रश्यामः=विष्णु के शरीर के समान साँवला, कुटिलबलाकावलीरचितशङ्खः = बगुलों की टेढ़ी पाँत रूपी शङ्ख को धारण करने वाला, विद्युद्गुणकौशेयः = बिजली रूपी धागों का पीताम्बर पहनने वाला, मेघः = बादल, चक्रधरः इव = विष्णु के समान, उन्नतः = उमड़ रहा है ॥

एता निषिक्तरजतद्रवसंनिकाशा
धारा जवेन पतिता जलदोदरेभ्यः ।
विद्युत्प्रदीपशिखया क्षणदृष्टनष्टा-
श्छिन्ना इवाम्बरपटस्य दशाः पतन्ति ॥ ४ ॥

और भी—

**अर्थ**—विष्णु के शरीर के समान साँवला, बगुलों की टेढ़ी पाँत रूपी शंख को धारण करने वाला, बिजली रूपी धागे का ( बना हुआ ) पीताम्बर पहनने वाला यह बादल विष्णु ( वामन ) के समान उमड़ रहा है ॥ ३ ॥

**टीका**—केशवस्य = विष्णोः गात्रम् = शरीरम् इव श्यामः = नीलः; कुटिला = वक्रा बलाकावली=बकपंक्तिसमूहः बकपंक्तिः सा एव रचितः=धृतः शङ्खः येन तथोक्तः विद्युदः = तडिदः एव गुणाः = तन्तवः तेषां कौशेयं यस्य सः तथोक्तः अथवा विद्युद्-गुणः = विद्युल्लेखा एव कौशेयं यस्य सः तथोक्तः; मेघः = जलदः; चक्रधरः = विष्णुः इव; उन्नतः = उद्गतः । मेघः सर्वात्मना विष्णुम् अनुकरोतीति भावार्थः ॥३॥

**टिप्पणी**—यहाँ पर मेघ की चक्रधर के साथ समानता बतलाने से उपमा अलङ्कार है । श्लोक में प्रयुक्त छन्द का नाम है—आर्या । छन्द का लक्षण—

यस्याः पादे प्रथमे द्वादशमात्रास्तथा तृतीयेऽपि । अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पंचदश साऽर्या ॥३॥

एता इति—

**अन्वयः**—निषिक्तरजतद्रवसंनिकाशाः, जलदोदरेभ्यः, जवेन, पतिताः, विद्युत्प्रदीपशिखयाक्षणदृष्टनष्टाः, एताः, धाराः, अम्बरपटस्य, छिन्नाः, दशाः, इव, पतन्ति ॥ ४ ॥

**शब्दार्थः**—निषिक्तरजतद्रवसंनिकाशाः = छिड़के हुए चाँदी के घोल ( द्रव ) जैसी, जलदोदरेभ्यः=बादलों के पेट से, जवेन = वेग से, पतिताः = गिरती हुई, विद्युत्प्रदीपशिखया = बिजली रूपी दीपक की लौ के कारण, क्षणदृष्टनष्टाः=क्षणभर के लिए दिखलायी पड़कर अदृश्य हो जाने वाली, एताः = ये, धाराः = धाराएँ, अम्बरपटस्य = आकाशरूपी कपड़े के, छिन्नाः = टूटे हुए, दशाः = छोर ( के ), इव = समान, पतन्ति = गिर रही हैं ॥

**अर्थ**—छिड़के हुए चाँदी के रस ( द्रव ) जैसी, बादलों के पेट से वेग के साथ गिरती हुई बिजली रूपी दीपक की लौ (चमक) के कारण क्षण भर के लिए दिखलायी पड़कर अदृश्य हो जानेवाली, ये जल की धाराएँ आकाशरूपी कपड़े के टूटे हुए छोर (धागा) के समान गिर रही हैं (अर्थात् ये धाराएँ ऐसी मालूम पड़ती हैं मानो आकाश रूपी फटे कपड़े के सूत गिर रहे हों ) ॥४॥

संसक्तैरिव चक्रवाकमिथुनैर्हंसैः प्रडीनैरिव
व्याविद्धैरिव मीनचक्रमकरैर्हर्म्यैरिव प्रोच्छ्रितैः ।
तैस्तैराकृतिविस्तरैरनुगतैर्मेघैः समभ्युन्नतैः
पत्रच्छेद्यमिवेह भाति गगनं विश्लेषितैर्वायुना ॥ ५ ॥

---

**टीका**—निषिक्ताः=क्षरिताः ये रजतस्य द्रवाः तेषां संनिकाशाः=तुल्याः, रजतद्रववत् धवलाः इति यावत्; जलदोदरेभ्यः=मेघजठरेभ्यः; जवेन=वेगेन; पतिताः=भ्रष्टाः; विद्युदेव=तडिदेव दीपशिखा=प्रदीपार्चिः तया; क्षणं=किञ्चित्कालमित्यर्थः दृष्टः=दर्शनं गताः ततः नष्टाः=अदर्शनं गताः; एताः=अवलोक्यमानाः; धारा=जलधारा; अम्बरमेव=आकाशमेव पटं=वस्त्रं तस्य; दशाः=प्रान्तभागाः; इव पतन्ति=क्षरन्ति इत्यर्थः ॥ ४ ॥

**टिप्पणी**—निषिक्तम्=छिड़का हुआ, उँड़ेला हुआ, नि+√सिच+क्त ॥

इस श्लोक में रूपक एवं उत्प्रेक्षा अलङ्कार तथा वसन्ततिलका छन्द है। छन्द का लक्षण—उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः ॥ ४ ॥

**संसक्तैरिव इति—**

**अन्वयः**—संसक्तैः, चक्रवाकमिथुनैः, इव; प्रडीनैः, हंसैः, इव; व्याविद्धैः, मीनचक्रमकरैः, इव; प्रोच्छ्रितैः, हर्म्यैः, इव; तैः, तैः, आकृतिविस्तरैः, वायुना, विश्लेषितैः, अनुगतैः, समुन्नतैः, मेघैः; इह, गगनं, पत्रच्छेद्यम्, इव, भाति ॥ ५ ॥

**शब्दार्थः**—संसक्तैः=आपस में मिले हुए, चक्रवाकमिथुनैः=चकई-चकवा के जोड़ों से ( के ), इव=समान; प्रडीनैः=उड़ते हुए, हंसैः=हंसों से ( के ) इव=समान; व्याविद्धैः=इधर-उधर फेंके गये, मीनचक्रमिथुनैः=मछलियों के झुण्ड तथा मकरों से ( के ), इव=तुल्य; प्रोच्छ्रितैः=अत्यन्त ऊँचे, हर्म्यैः=महलों से ( के ) इव=समान तैः तैः=उन-उन, आकृतिविस्तरैः=आकार से फैलने वाले, वायुना=हवा से, विश्लेषितैः=छिन्न-भिन्न, अनुगतैः=एक दूसरे के पीछे चलने वाले, मेघैः=बादलों के द्वारा, इह=यहाँ, गगनम्=आकाश, पत्रच्छेद्यम्=चित्र ( की ), इव=भाँति, भाति=सुशोभित हो रहा है ॥

**अर्थः**—आपस में मिले हुए चकई-चकवा (चक्रवाक) के जोड़ों के समान उड़ते हुए हंसों की भाँति, (मथने के समय सागर की लहरियों से इधर-उधर) फेंके हुए मछलियों के झुण्ड तथा मगरों की तरह, ऊँचे-ऊँचे महलों जैसे, भिन्न-भिन्न आकार से फैलने वाले; हवा के झोंको से छिन्न-भिन्न, एक दूसरों के पीछे चलने वाले, उमड़ते हुए बादल के द्वारा यहाँ आकाश चित्र की भाँति सुशोभित हो रहा है ॥५॥

एतत्तद्धृतराष्ट्रवक्त्रसदृशं मेघान्धकारं नभो
हृष्टो गर्जति चातिदर्पितबलो दुर्योधनो वा शिखी ।
अक्षद्यूतजितो युधिष्ठिर इवाध्वानं गतः कोकिलो
हंसाः संप्रति पाण्डवा इव वनादज्ञातचर्यां गताः ॥ ६ ॥

---

टीका—(क्वचित्) संसक्तैः = संगतैः चक्रवाकमिथुनैः = कोकयुगलैः ('कोकश्चक्रश्चक्रवाको रथाङ्गाह्वयनामकः' इत्यमरः) इव; (क्वचित्) प्रडीनैः = उड्डीनैः हंसैः = मरालैः इव; (क्वचित् व्याविद्धैः = प्रक्षिप्तैः भ्रान्तैः वा; मीनचक्रैः = मत्स्यसमूहैः; मकरैः = हिंस्रैः जलजन्तुविशेषैश्च इव; प्रोच्छ्रितैः = अभ्युन्नतैः; हर्म्यैः = प्रासादैः इव; इत्थं तैः तैः = तादृशैः इत्यर्थः, आकृतिभिः = आकारैः विस्तरैः = विस्तृतैः बहुलैः वा; वायुना = पवनेन पवनवेगेनेतिभावः; विश्लेषितैः = भेदं प्रापितैः इतस्ततः चालितैः वा; अनुगतैः = युक्तैः, समभ्युन्नतैः = अत्युन्नतैः; मेघैः = जलदैः, इह = अस्मिन् स्थाने, गगनम् = नभः; पत्रच्छेद्यं = चित्रम् इव; भाति = राजते । नभः चित्रमिव शोभते इति भावः ॥ ५ ॥

टिप्पणी—प्रडीनैः = हर दिशा में उड़ने वाले, प्र + √डी + क्त ॥ इस श्लोक में उपमा अलङ्कार एवं शार्दूलविक्रीडित छन्द है । छन्द का लक्षण—

सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम् ॥ ५ ॥

एतदिति—

अन्वयः—मेघान्धकारम्, एतत्, नभः, तद्धृतराष्ट्रवक्त्रसदृशं (वर्तते); अतिदर्पितबलः, शिखी, दुर्योधनः वा, हृष्टः, (सन्), गर्जति; कोकिलः, अक्षद्यूतजितः, युधिष्ठिरः, इव, अध्वानं, गतः, सम्प्रति, हंसाः पाण्डवा, इव, वनात्, अज्ञातचर्यां, गताः ॥ ६ ॥

शब्दार्थः—मेघान्धकारम् = बादलों के कारण अँधेरा, एतत् = यह, नभः = आकाश, तद्धृतराष्ट्रवक्त्रसदृशं = उस धृतराष्ट्र के मुख के समान, (वर्तते = है); अतिदर्पितबलः = घमण्ड को सूचित कर रहा है रूप जिसका ऐसा (दुर्योधन के पक्ष में अत्यन्त अभिमानी सेना वाला) शिखी = मोर, दुर्योधनः = दुर्योधन की, इव = तरह, हृष्टः = प्रसन्न (सन् = होता हुआ), गर्जति = गरज रहा है । कोकिलः = कोयल, अक्षद्यूतजितः = पाँसे के द्वारा जुए में हारे हुए, युधिष्ठिरः इव = युधिष्ठिर के समान, अध्वानं = मौन को (युधिष्ठिर के पक्ष में = वन मार्ग को) प्राप्त हो गई है । सम्प्रति = इस समय, हंसाः = हंस, पाण्डवाः = पाण्डवों (की), इव = भाँति, वनात् = वन (हंस के पक्ष में वनवास) से अज्ञातचर्याम् = अज्ञातवास को, गताः = चले गये ॥

( विचिन्त्य ) चिरं खलु कालो मैत्रेयस्य वसन्तसेनायाः सकाशं गतस्य । नाद्याप्यागच्छति ।

---

( आगे के इस श्लोक में दुर्योधन के राज्य तथा वर्षाकाल की अवस्था का एक साथ ही वर्णन किया गया है )—

**अर्थ**—बादलों के कारण अँधेरा यह आकाश उस ( प्रसिद्ध ) धृतराष्ट्र (दुर्योधन के पिता ) के मुख के समान है ( धृतराष्ट्र का मुँह भी आँखों के न होने से अन्धकार पूर्ण था और आकाश की भी सूर्य-चन्द्रमा रूपी दोनों आँखे बादलों में नष्ट हो गयी हैं ) । अत्यन्त अभिमानी सेना है जिसकी ऐसे प्रसन्न दुर्योधन की भाँति घमण्ड को सूचित कर रहा है रूप जिसका ऐसा मोर प्रसन्न होकर गरज रहा है । कोयल पाँसे के द्वारा जुए में हारे हुए युधिष्ठिर के समान मौन ( युधिष्ठिर के पक्ष में—'अध्वान' के माने वन-मार्ग ) को प्राप्त हो गयी है । इस समय हंस पाण्डवों के समान वन ( हंसों के पक्ष में जल और पाण्डवों के पक्ष में—वनवास ) से अज्ञातवास (अर्थात् मानसरोवर ) को चले गये हैं ॥ ६ ॥

**टीका**—मेघैः = जलदैः अन्धकारः = ध्वान्तं यत्र तत्; एतत् = परिदृश्यमानम्;—नभः = गगनम्, तस्य = प्रसिद्धस्य धृतराष्ट्रस्य = दुर्योधनपितुः वक्त्रसदृशम् = मुखतुल्यम्; वर्तते यति शेषः । धृतराष्ट्रमुखं नेत्रशून्यम् अतः अन्धकारपूर्णमासीत् । गगनमपि चन्द्र-सूर्यादर्शनात् तमसाच्छन्नमस्तीति भावः । अतिदर्पितम्ः = अतिगर्वप्रकाशकं बलं = रूपं ( 'बलं गन्धरूपे' इति मेदिन ) यस्य सः, अथवा अतिदर्पितं बलं = शक्तिः यस्य सः, मेघालोके शिखिनः प्रशसन्नाः बलशालिनश्च भवन्ति, अति दर्पितम् = अत्यन्तगर्व-समन्वितं बलं = सैन्यं यस्य असौ, दुर्योधनः वा = इव, ( वास्यात् विकल्पोपमयो रेवार्थेऽपि' इति विश्वः ) हृष्टः=प्रसन्नः सन्; गर्जति = मुहुः मुहुः शब्दं करोति । कोकिलः=पिकः; अक्षद्यूते = पाशक्रीडायां जितः=पराजितः युधिष्ठिरः = पाण्डवाग्रजः इव, अध्वानं = मौनं ( युधिष्ठिरपक्षे—अध्वानं = वनपन्थानम् ), गतः = प्राप्तः । सम्प्रति = अधुना, हंसाः = मरालाः, पाण्डवाः = पाण्डुपुत्राः इव; वनात् = जलात्, ( पाण्डवपक्षे—वनवासात् ) अज्ञातचर्याम् = अज्ञातवासम्, गताः = प्राप्ताः । वर्षाकाले हंसाः मानसरोवरं गच्छन्ति इति प्रसिद्धिः ॥ ६ ॥

**टिप्पणी**—अध्वानम् = नञ् + √ध्वन् + घञ् + विभक्तिः ॥ यहाँ पर हंस आदि की पाण्डव आदि के साथ समानता बतलाने के कारण उपमा अलङ्कार है । श्लोक में प्रयुक्त छन्द का नाम है—शार्दूलविक्रीडित । छन्द के लक्षण के लिये देखिये पीछे के श्लोक की टिप्पणी ॥६॥

( प्रविश्य )

**विदूषकः**—अहो गणिआए लोभो अदक्खिणदा अ, जदो ण कधा वि किदा अण्णा। अणेकहा सिणेहाणुसारं भणिअ किं पि, एवमेअ गहिदा रअणावली। एत्तिआए ऋद्धीए ण तए अहं भणिदो–'अज्जमित्तेअ! वीसमीअदु। मल्लकेण पाणीअं पि पिबिअ गच्छीअदु' ति। ता मा दाव दासीए धीआए गणिआए मुहं पि पेक्खिस्सं। ( सनिर्वेदम् ) सुट्ठु खु वुच्चदि—'अकंदसमुत्थिदा पउमिणी, अवंचओ वाणिओ, अचोरो सुवण्णआरो, अकलहो गामसमागमो, अलुद्धा गणिआ त्ति दुक्करं एदे संभावीअंति'। ता पिअवअस्सं गदुअ इमादो गणिआपसंगादो णिवत्तावेमि। ( परिक्रम्य, दृष्ट्वा ) कधं पिअवअस्सो रुक्खवाडिआए उपविट्टो चिट्ठदि? ता जाव उवसप्पामि। ( उपसृत्य ) सोत्थि भवदे। वड्ढदु भवं। [ अहो गणिकाया लोभोऽदक्षिणता च। यतो न कथापि कृताऽन्या। अनेकधा स्नेहानुसारं भणित्वा किमपि, एवमेव गृहीता रत्नावली। एतावत्या ऋद्धया न तयाहं भणितः–'आर्यमैत्रेय! विश्रम्यताम्, मल्लकेन पानीयमपि पीत्वा गम्यताम्' इति। तन्मा तावद्दास्याःपुत्र्या गणिकाया मुखमपि द्रक्ष्यामि। सुष्ठु खलूच्यते 'अकन्दसमुत्थिता पद्मिनी, अवञ्चको वणिक्, अचौरः सुवर्णकारः, अकलहो ग्रामसमागमः, अलुब्धा गणिकेति दुष्करमेते संभाव्यन्ते। तत्प्रियवयस्यं गत्वास्माद्गणिकाप्रसंगान्निवर्तयामि। कथं प्रियवयस्यो वृक्षवाटिकायामुपविष्टस्तिष्ठति?। तद्यावदुपसर्पामि। स्वस्ति भवते। वर्धतां भवान्। ]

**चारुदत्तः**—( विलोक्य ) अये, सुहृन्मे मैत्रेयः प्राप्तः। वयस्य! स्वागतम्, आस्यताम्।

**विदूषकः**—उवविट्टो म्हि। [ उपविष्टोऽस्मि। ]

**चारुदत्तः**—वयस्य! कथय तत्कार्यम्।

**विदूषकः**—तं खु कज्जं विणट्टं। [ तत्खलु कार्यं विनष्टम्। ]

**चारुदत्तः**—किं तया न गृहीता रत्नावली?।

**विदूषकः**—कुदो अम्हाणं एत्तिअं भाअधेअं?। णवणलिणकोमलं अंजलिं मत्थए कदुअ पडिच्छिआ। [ कुतोऽस्माकमेतावद्भागधेयम्?। नवनलिनकोमलमञ्जलिं मस्तके कृत्वा प्रतीष्टा। ]

---

**शब्दार्थः**—अदक्षिणता = अनुदारता। एवमेव = ऐसे ही। ऋद्धया = धन से। मल्लकेन = एक तरह के वर्तन से, पुरवा से। अकन्दसमुत्थिता = बिना भिसाड़ ( जड़ ) के उगी हुई, पद्मिनी = कमल की लता। अवञ्चकः = न ठगने वाला। अकलहः = बिना झगड़ा वाला, ग्रामसमागमः = ग्राम-सम्मेलन। भागधेयं = भाग्य। प्रतीष्टा = ले ली॥

**चारुदत्तः**—तत्किं ब्रवीषि विनष्टमिति ? ।

**विदूषकः**—भो ! कधं ण विणट्ठं ? जं अभुत्तपीदस्स चोरेहिं अवहिदस्स अप्पमुल्लस्य सुवण्णभंडअस्स कारणादो चतुस्समुद्दसारभूदा रअणमाला हारिदा ।

---

( प्रवेश करके )

**अर्थ—विदूषकः**—अहो ! वेश्या वसन्तसेना की लालच और अनुदारता (तो देखो) । क्योंकि ( जेवर लेने के सिवाय उसने ) दूसरी कोई बात तक न की । प्रेम-भरी बहुत सी इधर-उधर जी बातें करके ऐसे ही रत्नावली ले ली । इतना धन रहने पर भी उसने मुझसे कहा तक नहीं कि—'आर्य मैत्रेय ! आराम कीजिए । मल्लक (एक प्रकार का वर्तन) से पानी तो पीकर जाइये ।' तो दासी की लड़की इस वेश्या (वसन्तसेना) का मुँह भी कभी नहीं देखूँगा । ( खेद के साथ ) ठीक ही कहा जाता है—'विना भिसाड़ ( जड़ ) के उगी हुई कमल-लता, न ठगने वाला वनियाँ, न चुराने वाला सुनार, बिना झगड़ा वाला ग्राम—सम्मेलन, लोभ न करने वाली वेश्या, इनकी उम्मीद करना मुश्किल है ( अर्थात् इनका मिलना मुश्किल है ) । तो चलकर प्रिय मित्र ( चारुदत्त ) को वेश्या के इस साथ से अलग करता हूँ । ( घूमकर और देखकर ) क्या प्रिय मित्र बगीचे में बैठे हुए हैं ? तो उनके पास चलता हूँ । ( पास जाकर ) आपका भला हो । आप बढ़ें ।

**चारुदत्त**—( देखकर ) अरे ! मेरे मित्र मैत्रेय आ गये । मित्र ! ( आपका ) स्वागत है । बैठिये ।

**विदूषक**—वैठ गया हूँ ।

**चारुदत्त**—मित्र ! उस काम को वतलाओ ( जिसके लिये तुम गये थे ) ।

**विदूषक**—वह काम तो बिगड़ गया ।

**चारुदत्त**—क्या उसने रत्नावली नहीं ली ?

**विदूषक**—हम लोगों का इतना भाग्य कहाँ ? नये कमल के समान कोमल अंजलि मस्तक पर करके ( उसने रत्नावली ) ले ली ।

**चारुदत्त**—तब क्यों कहते हैं—कि विगड़ गया ।

**टीका**—अदक्षिणता = अनुदारता । एवमेव = एकवारम् अपि अस्वीकारं न कृत्वा इत्यर्थः । ऋद्ध्या = सम्पत्त्या । मल्लकेन = पात्रविशेषेण । न कन्दात् = मूलात् समुत्थिता = निर्गता मूलं विना उत्पन्ना इत्यर्थः, पद्मिनी = कमलिनी । अवञ्चकः = अप्रतारकः । अकलहः = कलहरहितः निर्विवादः इति यावत् । ग्रामसमागमः = ग्रामीणसम्मेलनम् इत्यर्थः । भागधेयं = भाग्यम् । प्रतीष्टा = गृहीता ॥

[ भोः ! कथं न विनष्टम् ? यदभुक्तपीतस्य चौरैरपहृतस्याल्पमूल्यस्य सुवर्णभाण्डस्य कारणाच्चतुःसमुद्रसारभूता रत्नमाला हारिता । ]

**चारुदत्तः**—वयस्य ! मा मैवम्;

**यं समालम्ब्य विश्वासं न्यासोऽस्मासु तया कृतः।**
**तस्यैतन्महतो मूल्यं प्रत्ययस्यैव दीयते ॥ ७ ॥**

---

**अर्थः—विदूषक**—अजी । क्यों नहीं बिगड़ गया ? जो न खाये-पीये गये, चोरों द्वारा चुराये गये, कम कीमत वाले सोने के कारण चारों समुद्रों की साररूप रत्नावली खो दिया।

**यं समालम्ब्य इति—**

**अन्वयः**—तया, यं, विश्वासं, समालम्ब्य, अस्मासु, न्यासः, कृतः, तस्य, महतः, प्रत्ययस्य, एव, एतत्, मूल्यं, प्रदीयते ॥ ७ ॥

**शब्दार्थः**—तया = उस वसन्तसेना के द्वारा, यं = जिस, विश्वासं = विश्वासको, समालम्ब्य = पकड़कर, अस्मासु = हमलोगों मे, अर्थात् हमलोगों के पास, न्यासः = धरोहर, कृतः = की गयी, रक्खी गयी, तस्य = उस, महतः = बहुत बड़े, प्रत्ययस्य = विश्वास की, एव = ही, एतत् = यह, मूल्यं = कीमत, प्रदीयते = दी जा रही है, चुकायी जा रही है ।

**अर्थः—चारुदत्त**—मित्र ! ऐसी बात मत कहो ।

उसने जिस विश्वास के भरोसे हमारे पास धरोहर रक्खी, उस बहुत बड़े विश्वास की ही यह कीमत चुकायी जा रही है ॥७॥

**टीका**—तया = वेश्यया वसन्तसेनया इत्यर्थः; यं विश्वासं = प्रत्ययम्; समालम्ब्य = आश्रित्य; अस्मासु = मादृशधनरहितेषु सुदृढप्रीतिहीनेषु वा इति भावः; न्यासः = निक्षेपः; कृतः = विहितः; तस्य = पूर्वकृतस्य; महतः = विशालस्य, अगाधस्य इत्यर्थः; प्रत्ययस्य = विश्वासस्य; एव एतत् = रत्नावलीस्वरूपम्; मूल्यं = निष्क्रयः; प्रदीयते = समर्प्यते । अमूल्यस्य विश्वासस्य एतत् मूल्यं दीयते, न तु सुवर्णभाण्डस्य इत्यर्थः ॥ ७ ॥

**टिप्पणी**—मूल्यम्-मूलेन आनाम्यं मूल्यम्, मूल+यत् ॥ इस श्लोक में अति—शयोक्ति अलङ्कार एवं अनुष्टुप् छन्द है, छन्द का लक्षण—

**श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम् ।**
**द्विचतुष्पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः ॥ ७ ॥**

**विदूषकः**—भो वअस्स ! एदं पि मे दुदिअं संदावकारणं जं सहीअणदिण्णसण्णाए पडंतोवारिदं मुहं कदुअ अहं उवहसिदो। ता अहं बम्हणो भविअ दाणिं भवंतं सीसेण पडिअ विण्णवेमि—'णिवत्तीअदु अप्पा इमादो बहुपच्चवाआदो गणिआपसंगादो'। गणिआ णाम पादुअंतरप्पविट्टा विअ लेठ्ठुआ दुक्खेण उण णिराकरीअदि। अवि अ, भो वअस्स ! गणिआ हत्थी काअत्थओ भिक्खु चाटो रासहो अ जहिं एदे णिवसंति तहिं दुट्टा वि ण जाअंति। [ भो वयस्य ! एतदपि मे द्वितीयं संतापकारणं यत्सखीजन-दत्तसंज्ञया पटान्तापवारितं मुखं कृत्वाऽहमुपहसितः। तदहं ब्राह्मणो भूत्वेदानीं भवन्तं शीर्षेण पतित्वा विज्ञापयामि—'निवर्त्यतामात्मास्माद्बहुप्रत्यवायाद्गणिकाप्रसंगात्'। गणिका नाम पादुकान्तरप्रविष्टेव लेष्टुका दुःखेन पुनर्निराक्रियते। अपि च, भो वयस्य ! गणिका, हस्ती, कायस्थो भिक्षुः, चाटो राजभश्च यत्रैते निवसन्ति तत्र दुष्टा अपि न जायन्ते। ]

**चारुदत्तः**—वयस्य ! अलमिदानीं सर्वं परिवादमुक्त्वा। अवस्थयैवास्मि निवारितः। पश्य;

---

**शब्दार्थः**—सन्तापकारणं=सन्तापका कारण, दुःख का कारण। सखीजनदत्तसंज्ञया =सखी लोगों को इशारा करने वाली ( वसन्तसेना के द्वारा ), पटान्तापवारितम् = आँचल से ढका हुआ। बहुप्रत्यवायाद्गणिकाप्रसङ्गात् = बहुत सी कठिनाइयों से भरे हुए वेश्या के सङ्ग से। लेष्टुका = कङ्कड़ी, चाटः = धूर्त्त, रासभः = गधा। परिवादम् = निन्दा को। अवस्थया = हालत के द्वारा॥

**अर्थः**-**विदूषक**—हे मित्र ! मेरे सन्ताप का दूसरा कारण यह भी है कि अपनी सखियों को इशारा करके, आँचल से मुंह ढककर उसने ( वसन्तसेना ने ) मेरी हँसी की। तो मैं ब्राह्मण होकर ( भी आप के पैरों पर ) शिर रखकर विनती करता हूँ....'आप अपने को बहुत सी कठिनाइयों से भरे हुए, वेश्या के इस संग से हटा लें।" वेश्या तो जूते के भीतर घुसी हुई कङ्कड़ी के समान बाद में दुःख से निकाली जाती है।

और भी, हे मित्र !

वेश्या, हाथी, कायस्थ, भिखारी, धूर्त, गधा, जहाँ ये सब निवास करते हैं वहाँ पर दुष्ट भी नहीं रहते हैं ( सज्जनों का तो कहना ही क्या ? )।

**चारुदत्त**—मित्र ! इस समय इस सब निन्दा को कहना व्यर्थ है। ( मैं तो अपनी ) हालत के द्वारा ही ( वेश्या के संग से ) रोक दिया गया हूँ। देखो---

**टीका**—सन्तापस्य = मानसिकदुःखस्य कारणं = हेतुः। सखीजनाय = वयस्यायै चेट्यै इत्यर्थः दत्ता = कृता संज्ञा = इङ्गितं यया तथोक्तया वसन्तसेनया; पटान्तेन =

वेगं करोति तुरगस्त्वरितं प्रयातुं
प्राणव्ययान्न चरणास्तु तथा वहन्ति।
सर्वत्र यान्ति पुरुषस्य चलाः स्वभावाः
खिन्नास्ततो हृदयमेव पुनर्विशन्ति॥ ८॥

अञ्चलेन अपवारितम् = आच्छादितं, मुखमित्यस्य विशेषणमेतत्। बहवः = अनेके प्रत्यवायाः = पापानि दोषाः वा यस्मिन् तस्मात् बहुप्रत्यवायात् = बहुदोषपूर्णात्, गणिका-प्रसङ्गात् = वेश्याव्यापारात्। अल्पः लेष्टुः लेष्टुका = लघुकठोरमृत्तिकाखण्डः; चाटः = वञ्चकः; रासभः = गर्दभः। परिवादम् = निन्दाम्। अवस्थया = परिस्थित्या, स्वनिर्धनावस्थया इत्यर्थः॥

**वेगं करोति इति—**

**अन्वयः—**तुरगः, त्वरितं, प्रयातुं, वेगं, करोति; तु, प्राणव्ययात्, (तस्य), चरणाः, तथा, न, वहन्ति; (इत्थं), पुरुषस्य, चलाः, स्वभावाः, सर्वत्र, यान्ति (किन्तु), ततः, खिन्नाः, पुनः, हृदयम्, एव, विशन्ति॥ ८॥

**शब्दार्थः—**तुरगः = घोड़ा, त्वरितं = जल्दी, प्रयातुं = जाने के लिये, वेगं = वेग को, करोति = करता है; तु = किन्तु, प्राणव्ययात् = निर्बलता के कारण (तस्य = उसके), चरणाः = पैर; तथा = उस प्रकार, न वहन्ति = नहीं ढोते हैं, नहीं चलते हैं; (इत्थम् = इसी प्रकार), पुरुषस्य = पुरुष के, चलाः = चंचल, स्वभावाः = स्वभाव, सर्वत्र = चारों ओर, यान्ति = जाते हैं, (किन्तु), ततः = वहाँ से, खिन्नाः = उदास होकर, पुनः = फिर, हृदयमेव = हृदय में ही, विशन्ति = घुस जाते हैं, लौट जाते हैं॥

**अर्थः—**घोड़ा जल्दी जाने के लिये वेग करता है। किन्तु कमजोरी के कारण (उसके) पैर उस प्रकार (वेग से) नहीं चलते हैं। (इसी प्रकार) पुरुष के चंचल स्वभाव (मनोरथ) चारों ओर जाते हैं, किन्तु (सफलता न मिलने पर) उदास होकर फिर हृदय में ही लौट आते हैं (अर्थात् गरीब की सारी इच्छाएँ धन के बिना उसके मन में ही सड़ जाती हैं। इसी तरह वसन्तसेना को पाने की मेरी भी इच्छा मन में ही रह जा रही है)॥ ८॥

**टीका—**तुरगः=अश्वः; त्वरितं=सत्वरम्; प्रयातुं = गन्तुम्; वेगं = जवम्; करोति= विदधाति; तु = किन्तु; प्राणव्ययात् = बलक्षयात्, निर्बलतया इत्यर्तः; तस्य चरणाः = पादाः; तथा = तेन प्रकारेण, वेगेन इत्यर्थः; न वहन्ति = न चलन्ति; (इत्थम् = अनेनैव प्रकारेण), पुरुषस्य = निर्धनजनस्य इत्यर्थः; चलाः = चपलाः; स्वभावाः =

अपि च, वयस्य !

**यस्यार्थास्तस्य सा कान्ता धनहार्यो ह्यसौ जनः ।**

( स्वगतम् ) न गुणहार्यो ह्यसौ जनः । ( प्रकाशम् )

**वयमर्थैः परित्यक्ता ननु त्यक्तैव सा मया ॥ ९ ॥**

---

प्रकृतयः; मनोरथाः इत्यर्थः; सर्वत्र = सर्वासु दिक्षु; अर्थात् सर्वविषयेषु; यान्ति = व्रजन्ति; किन्तु ततः = तस्मात् खिन्नाः = दुःखिताः असफलतयेति भावः; पुनः = मुहुः; हृदयमेव = चेतः एव; विशन्ति = विलीयन्ते । धनाभावात् दरिद्राणां मनोरथाः हृदये एव विषीदन्तः नश्यन्ति इति अभिप्रायः ॥७॥

**टिप्पणी**—त्वरितं--( अव्य० )√त्वर् + क्त + सु ॥

इस श्लोक में दृष्टान्त अलङ्कार एवं वसन्ततिलका छन्द है । छन्द का लक्षण—

उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः ॥८॥

**यस्यार्थाः इति**

**अन्वयः**—यस्य, अर्थाः, ( सन्ति ), तस्य, सा, कान्ता, ( अस्ति ), हि, असौ, जनः, धनहार्यः, ( अस्ति ), वयं, अर्थैः, परित्यक्ताः, ( अतः ), ननु, सा, मया, त्यक्ता, एव ॥९॥

**शब्दार्थः**—यस्य = जिसके, अर्थाः = धन, (सन्ति = हैं), तस्य = उसकी; सा = वह, कान्ता = प्रिया, ( अस्ति = है ), हि = क्योंकि, असौ = यह, जनः = जन, धनहार्यः = धन के द्वारा वश में करने के लायक, ( अस्ति = है ), वयं = हम लोग, अर्थैः = धन के द्वारा, परित्यक्ताः = छोड़ दिये गये ( हैं ), ( अतः = इसलिये ), ननु = अवश्य ही, सा = वह, मया = मेरे द्वारा, त्यक्ता = छोड़ी गयी, एव = ही ( है ) ॥

**अर्थः**—और भी मित्र !

जिस आदमी के पास धन है उसी की वह ( वसन्तसेना ) प्रिया है । क्योंकि यह जन ( वेश्या वसन्तसेना ) धन के द्वारा ही वश में करने के लायक है ( अर्थात् वश में होती है ) ।

( अपने आप ) नहीं, यह जन ( वसन्तसेना ) गुणों के द्वारा वश में करने लायक है ।

( स्पष्ट रूप में ) धनने हम लोगों को छोड़ दिया है । ( इस लिये ) मेरे द्वारा तो वह ( वसन्तसेना ) छोड़ ही दी गयी है ॥ ९ ॥

